महाकवि बाणभट्टविरचितम्

# कादम्बरी-कथामुखम्



संस्कृत-हिन्दी-व्याख्या-संवलित


सम्पादक एवं व्याख्याकार

डॉ० राजेन्द्र मिश्र
रीडर
संस्कृत विभाग
इलाहाबाद विश्वविद्यालय
इलाहाबाद

डॉ० गिरिजाशङ्कर चतुर्वेदी
प्रवक्ता
संस्कृत विभाग
बी. एस. एस. डी. कालेज
कानपुर





इलाहाबाद

# वाचिकम्

महाकवि बाणभट्ट-रचित कादम्बरी संस्कृत गद्य-काव्य-जगत् की अद्भुत एवं अभूतपूर्व उपलब्धि है। उससे अपरिचित व्यक्ति अपने को संस्कृतज्ञ समझे या कहे तो यह उसकी धृष्टता ही होगी। ऐसी अभूतपूर्व कृति से साकल्येन न सही तो अंशत: तो अवश्यमेव प्रत्येक संस्कृतानुरागी एवं संस्कृतसेवी का परिचय होना ही चाहिए, इसी दृष्टि से प्रायेण समस्त विश्वविद्यालयों की बी० ए० तथा एम० ए० एवं शास्त्री कक्षाओं में इसका कुछ न कुछ अंश पाठ्यक्रम में निर्धारित रहता है। विशेषत: इसका 'कथामुख'-अंश किसी भी एक समय में आधे से अधिक विश्वविद्यालयों में निर्धारित रहता है। इसीलिए इसकी उपयोगिता को दृष्टि में रखकर अनेक विद्वानों ने इसकी व्याख्या प्रस्तुत की है। उनकी व्याख्याओं के रहते हुये भी नई व्याख्या की क्या आवश्यकता पडी, इस प्रश्न के उत्तर में इतना ही वक्तव्य है कि मूल के भावों को सुरक्षित रखने वाला सही भाषा में प्रतिपद अनुवाद दुर्लभ होने के कारण यह प्रयास किया गया है। यदि यह प्रयास सफल है तो यही साफल्य इसका वैशिष्ट्य भी है। साफल्य की कसौटी विशेषज्ञ जन हैं। उनके सुझावों का समादर होगा।

लेखकों के इस प्रयास से छात्रों का अनन्यत्र-लभ्य लाभ होगा, इस दृढ़ प्रतीति के साथ यह उन्हीं को समर्पित है।

मकर-संक्रान्ति 1985 लेखक द्वय

सन्ति श्वान इवासंख्या जातिभाजो गृहे गृहे ।
उत्पादका न बहवः कवयः शरभा इव ॥
नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः ।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुष्करम् ॥

—हर्षचरित

●

स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।
रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता—कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ॥

—कादम्बरी

●

हृदिलग्नेन बाणेन यन्मन्दोऽपि पदक्रमः ।
भवेत्कविकुरंगाणां चापलं तत्र कारणम् ॥

—तिलकमञ्जरी

●

जाता शिखण्डिनी प्राग्यथाशिखण्डी तथावगच्छामि ।
प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी बाणो बभूव ह ॥

—जयदेव (पीयूषवर्षी)

●

श्लेषे केचन शब्दगुम्फविषये केचिद्रसे चापरेऽ
लङ्कारे कतिचित्तदर्थविषये चान्ये कथावर्णने ।
आ सर्वत्र गम्भीरधीरकविताविन्ध्याटवीचातुरी
संचारी कविकुम्भिकुम्भभिदुरो बाणस्तु पञ्चाननः ॥

—गोवर्धनाचार्य

# भूमिका

## काव्य का स्वरूप एवं काव्य के भेद

महावैयाकरण भानुजिदीक्षित ने वर्णन करने वाले को कवि और कवि के कर्म को काव्य बतलाया है—'कवते श्लोकान् ग्रथते, वर्णयति वा कविः, 'कवेर्भावः काव्यम्' । कविराज विश्वनाथ—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' अर्थात् रसात्मक वाक्य को 'काव्य' कहते हैं ।

दृश्य तथा श्रव्य के भेद से काव्य दो प्रकार का होता है—"दृश्यश्रव्यत्व-भेदेन पुनः काव्यं द्विधा मतम्" । दृश्य काव्य को ही 'रूपक' कहते हैं । यह नाटक, प्रकरण, भाण, व्यायोग, समवकार, डिम, ईहामृग, अङ्क, वीथी और प्रहसन के भेद से दश प्रकार का होता है—

**नाटकमथ प्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः ।**
**ईहामृगांकवीथ्यः प्रहसनमिति रूपकाणि दश ।।सा० द०।।**

श्रव्यकाव्य के भी पद्य, गद्य, एवं उभय (पद्यगद्य) ये तीन भेद होते हैं । उनमें भी पद्य काव्य के सात भेद हैं–१. महाकाव्य, २. खण्डकाव्य, ३. कुलक, ४. कलापक, ५. सन्दानितक, ६. युग्मक और ७. मुक्तक ।

कविराज विश्वनाथ का कथन है कि वृत्त की गन्ध से रहित गद्य (वृत्त-गन्धोज्झितं गद्यम्) चार प्रकार का होता है–(१) मुक्तक, (२) वृत्तगन्धि, (३) उत्कलिकाप्राय तथा (४) चूर्णक । (१) मुक्तक गद्य समास रहित होता है । (२) वृत्तगन्धि, में पद्य के अंश पड़े रहते हैं । (३) उत्कलिकाप्राय में दीर्घ समास रहते हैं । (४) चूर्णक में छोटे-छोटे समास रहते हैं–

**वृत्तगन्धोज्झितं गद्यं मुक्तकं वृत्तगन्धि च ।**
**भवेदुत्कलिकाप्रायं चूर्णकं च चतुर्विधम् ।।**
**आद्यं समासरहितं वृत्तभागयुतं परम् ।**
**अन्यद्दीर्घसमासाढ्यं तुर्यं चाल्पसमासकम् ।।**

**कथा एवं आख्यायिका**—गद्य काव्य के दो भेद हैं---(१) आख्यायिका, (२) कथा । अमरकोषकार का कथन है कि "कथा" कल्पनाजन्य होती है और "आख्यायिका" ऐतिहासिक कथानक पर आधारित होती है—

**"आख्यायिकोपलब्धार्था, प्रबन्धकल्पना कथा ।"**

दण्डी के अनुसार इन दोनों गद्य भेदों में यह अन्तर है कि (१) आख्यायिका में सम्पूर्ण कहानी नायक स्वयं कहता है, जबकि कथा में कहानी कहने वाला नायक भी हो सकता है तथा कोई अन्य पात्र भी। (२) आख्यायिका की कहानी उच्छ्वासों में विभक्त रहती है जबकि कथा में ऐसा नहीं होता है। (३) आख्यायिका में वक्त्र तथा अपवक्त्र छन्दों का प्रयोग होता है, कथा में इन छन्दों का प्रयोग नहीं होता है।

भामह ने कथा और आख्यायिका का लक्षण करते हुए दो नवीन बातें कही हैं--(१) कथा में कवि विशेष प्रयोजनवश विशेष शब्दों की योजना करता है परन्तु आख्यायिका में ऐसा नहीं है। (२) कथा में कन्याहरण, युद्ध, विरह, सूर्य-चन्द्र के उदय आदि का वर्णन होता है आख्यायिका में ये वर्णन नहीं होते हैं।

यदि देखा जाय तो कथा एवं आख्यायिका में कोई विशेष अन्तर नहीं है। अत: दण्डी ने जो कथा एवं आख्यायिका का अन्तर्भाव जाति के अन्तर्गत किया है, वह उचित ही है। भामह, दण्डी आदि के मतों का विवेचन करने से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि आख्यायिका सत्व पर आधारित कहानी है जो ऐतिहासिकता से युक्त है तथा कथा कविकल्पनाप्रसूत होती है।

ये दोनों गद्य लेखन की केवल दो विभिन्न शैलियाँ हैं। एक ही स्थूल भेदक तत्त्व है कि कथा में इतिवृत्त का कलेवर कविकल्पित होता है और आख्यायिका में कथानक इतिहास की ठोस भूमिका पर प्रतिष्ठित होता है। कविराज विश्वनाथ कथा तथा आख्यायिका के लक्षण इस प्रकार करते हैं---

(१) कथा---

**कथायां सरसं वस्तु गद्यैरेव विनिर्मितम्।**
**क्वचिदत्र भवेदार्या क्वचिद्वक्त्रापवक्त्रके॥**
**आदौ पद्यैर्नमस्कारः खलादेर्वृत्तकीर्त्तनम्।**

अर्थात् कथा में सरस वस्तु गद्य के द्वारा ही बनायी जाती है। इसमें कहीं-कहीं आर्या छन्द तथा कहीं-कहीं वक्त्र और अपवक्त्र छन्दों का प्रयोग होता है। प्रारम्भ में पद्यमय नमस्कार और खलादिकों का चरित्र निबद्ध होता है; जैसे—कादम्बरी।

(२) आख्यायिका—

आख्यायिका कथावत्स्यात्कवेर्वंशानुकीर्तनम् ।
अस्यामन्यकवीनां च वृत्तं पद्यं क्वचित्क्वचित् ।।
कथांशानां व्यवच्छेद आश्वास इति बध्यते ।
आर्यावक्त्रापवक्त्राणां छन्दसा येन केनचित् ।।
अन्यापदेशेनाश्वासमुखे भाव्यर्थसूचनम् ।

अर्थात् आख्यायिका कथा के ही समान होती है । इसमें कविवंश वर्णित होता है । अन्य कवियों का वृत्तान्त तथा पद्य भी कहीं-कहीं रहते हैं । इसमें कथाभागों का नाम आश्वास रक्खा जाता है । आर्या, वक्त्र या अपवक्त्र छन्द के द्वारा अन्योक्ति से आश्वास के प्रारम्भ में अगली कथा की सूचना दी जाती है; जैसे—हर्षचरित ।

# महाकवि बाणभट्ट

## जीवन-परिचय

महाकवि बाणभट्ट के जीवन के विषय में हम निश्चित रूप से कुछ जानकारी दे सकते हैं । बाण ने 'हर्षचरित' के प्रारम्भ में अपने वंश और अपने सम्बन्ध के विषय में सुविस्तृत विवरण प्रस्तुत किया है । कादम्बरी के प्रारम्भ में भी उन्होंने अपने वंशक्रम का वर्णन प्रस्तुत किया है ।

(१) **वंशक्रम**—महाकवि बाणभट्ट ने प्रख्यात वात्स्यायन वंश को अलंकृत किया था । इसी कुल में कुबेर नामक एक सुप्रसिद्ध पण्डित का जन्म हुआ । कादम्बरी में उल्लेख है कि अनेक गुप्त राजा इनकी पूजा किया करते थे । कुबेर के यहाँ रहने वाले तोता-मैना भी इतने पण्डित थे कि वेदमन्त्रों का अशुद्ध पाठ करने वाले विद्यार्थियों को बीच-बीच में टोक देते थे । इन्हीं कुबेर पण्डित के चार पुत्र हुए जिनके नाम क्रमशः थे—अच्युत, ईशान, हर और पाशुपत । इनमें से पाशुपत के अर्थपति नामक एक ही पुत्र हुआ ।

अर्थपति के ११ पुत्रों मे से चित्रभानु बाग के पिता थे ।[1]

माता-पिता की मृत्यु हो जाने के उपरान्त अल्हड़पन में स्थित होते हुए भी बाण शैशव-सुलभ चपलताओं में फँस गये और देश-देशान्तरों के परिभ्रमण के लिए निकल पड़े । इस समय विभिन्न वर्गों के विभिन्न लोग उनके मित्र हो गये, जिनमें कवि, शिकारी, गायक, नर्तक ही नहीं जुआरी और जादूगर भी सम्मिलित थे । इस प्रकार बाण ने विभिन्न विषयों का ज्ञान प्राप्त कर लिया था ।

अपनी चंचलता के कारण बाण को उपहास का भाजन भी बनना पड़ा किन्तु यह परिभ्रमण बाण के व्यक्तित्व के विकास में अत्यधिक सहायक सिद्ध हुआ । उन्होंने इसी बीच अनेक राजकुलों, गुरुकुलों, देवमन्दिरों, पवित्र नदियों, धर्मक्षेत्रों का अवलोकन किया । तत्पश्चात् अपने निवास-स्थान पर लौट आये ।

महाकवि बाणभट्ट के विषय में लोगों ने सम्राट् हर्षवर्धन से तरह-तरह की बातें कह रखी थीं । इस सन्दर्भ में बाणभट्ट को स्वयं ही राज-दरबार में उपस्थित होकर सम्राट् हर्षवर्धन के सामने अपनी स्थिति स्पष्ट करनी थी । अतः बाणभट्ट ने स्वयं उपस्थित होकर सम्राट् से अपनी बात कहनी चाही ।

---

१. **बाण का वंशक्रम इस प्रकार है—**



प्रारम्भ में तो बाणभट्ट को देखकर राजा ने उनको (महानयं भुजङ्ग=यह बड़ा ही दुष्ट है) कह दिया। परन्तु बाणभट्ट ने अत्यन्त नम्रतापूर्वक अपनी बात कह डाली तथा सम्राट हर्षवर्धन को इतना प्रसन्न कर डाला कि कुछ समय के पश्चात् तो बाणभट्ट राजा के अत्यधिक दयाभाजन बन गये। कुछ समयोपरान्त जब बाण अपने निवास स्थान प्रीतिकूट लौटे तो लोगों ने उनसे सम्राट हर्षवर्धन के विषय में जानना चाहा। अनन्तोगत्वा उन्होंने अपने चचेरे भाई श्यामल के अनुरोध पर सम्राट हर्षवर्धन के चरित्र को लेकर हर्षचरित नामक गद्य-ग्रंथ की रचना की।

महाकवि बाणभट्ट के शेष जीवनवृत्त के सम्बन्ध में प्रामाणिक सामग्री प्राप्त नहीं होती है। कारण यह है कि उन्होंने अपने जीवन के अवशिष्ट भाग के विषय में कुछ भी नहीं लिखा है। ऐसा प्रतीत होता है कि देशाटन के पश्चात् उनका उद्वाह संस्कार हो गया था क्योंकि उन्होंने सम्राट के साक्षात्कार के समय अपने को गृहस्थाश्रमी बतलाया है।

एक जनश्रुति के आधार पर बाणभट्ट के दो पुत्ररत्न माने जाते हैं। उनमें एक तो महावैयाकरण था तथा दूसरा साहित्यसरोवर-पंकज था। कादम्बरी के पूर्व भाग के लिखे जाने पर ही वे अस्वस्थ हो गये थे और मृत्युशय्या पर पड़े हुए उन्हें कादम्बरी के अपूर्ण रह जाने की चिन्ता थी। एतदर्थ उन्होंने अपने दोनों ही पुत्रों को बुलवाया तथा 'सामने सूखा पेड़ खड़ा है' की संस्कृत पूछी। उनके प्रथम पुत्र महावैयाकरण ने शुष्कपदविन्यास करते हुए 'शुष्को वृक्षस्तिष्ठत्यग्रे' कहा परन्तु दूसरे साहित्यशास्त्री ने ललित पद विन्यास करते हुए 'नीरसतरुरिह विलसति पुरतः' इस प्रकार सरस रचना की। बाणभट्ट ने कादम्बरी के शेष भाग को पूरा करने के लिए द्वितीय साहित्यशिरोमणि पुत्र से कहा। बाणभट्ट के पुत्र ने कादम्बरी के उत्तरार्द्ध के प्रारम्भ में स्वयमेव लिखा है कि पूज्य पिता के परलोकगमन करने के पश्चात् मैं अपूर्ण कादम्बरी को पूर्ण कर रहा हूँ।

"याते दिवं पितरि तद्वचसैव सार्द्धं विच्छेदमाप खलु यस्तु कथाप्रबन्धः।
दुःखं सतां तदसमाप्तिकृतं विलोक्य प्रारब्ध एव स मया न कवित्वदर्पात्।"

उत्तरकादम्बरी, प्रस्तावना, ४।

परन्तु त्यागी बाणतनय ने उत्तर कादम्बरी में अपने विषय में कुछ भी नहीं लिखा है । अतएव बाणपुत्र के विषय में विद्वानों में मतैक्य नहीं है । कोई लोग उत्तरकादम्बरी के प्रणेता बाण पुत्र को भूषणबाण तथा कतिपय पुलिन्द-भट्ट और कुछ पुलिनभट्ट मानते हैं । कवि शिरोमणि धनपाल ने अपनी तिलक-मञ्जरी में बाणतनय का नाम पुलिन्दभट्ट लिखा है ।

एक अन्य किंवदन्ती के अनुसार महाकवि बाणभट्ट कविशिरोमणि मयूर के समकालीन सिद्ध होते हैं । इस जनश्रुति के अनुसार मयूर कवि बाण के ससुर बतलाए जाते हैं । ऐसा कहा जाता है कि एक समय मयूर प्रात.काल बाणभट्ट से मिलने गये । उधर बाण अपनी रूठी हुई प्रियतमा को मना रहे थे । प्रियतमा की मनौती में बाण ने इस प्रकार के श्लोक की रचना की—

**"गतप्राया रात्रिः कृशतनु शशी शीर्यत इव**
**प्रदीपोऽयं निद्रावशमुपगतो घूर्णत इव ।**
**प्रणामान्तो मानस्त्यजसि न तथापि क्रुधमहो...."**

इस प्रकार श्लोक के तीन चरण तो बाण ने बना डाले थे परन्तु उन्हें इसका चौथा चरण नहीं उठ रहा था, तभी महाकवि मयूर से नहीं रहा गया और उन्होंने उक्त श्लोक के चतुर्थ चरण को इस प्रकार बना डाला—

**"कुचप्रत्यासत्त्या हृदयमपि ते चण्डि ! कठिनम् ।।"**

इसे सुनकर बाण को बड़ी लज्जा आयी और उन्होंने कुपित होकर अपने ससुर मयूर को कोढ़ी हो जाने का शाप दे दिया । बाण के शाप से ग्रस्त होकर मयूर कुष्ठरोगाक्रान्त हो गये । मयूर ने भी बाण को शाप दे दिया । तत्प-श्चात् शाप के निवारण के लिए मयूर ने सूर्य की स्तुतिपरक 'सूर्यशतक' की रचना की तथा बाण ने चण्डी की आराधना के लिए चण्डीशतक की रचना की । सुभाषितावली तथा शार्ङ्गधरपद्धति के एक श्लोक से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि बाणभट्ट, मयूर तथा मातङ्ग दिवाकर—ये कविरत्न सम्राट हर्षवर्धन की सभा के प्रतिष्ठित एवं प्रमुख लोगों में से रहे हैं ।

## महाकवि बाणभट्ट का स्थितिकाल

संस्कृत कविताकामिनी के पञ्चबाण महाकवि बाणभट्ट सम्राट हर्षवर्धन

के दरबारी कवि थे । अतएव महाकवि बाणभट्ट का स्थितिकाल निश्चित जैसा ही है । सम्राट हर्षवर्धन का जन्म ५९० ई० में हुआ था । ६०६ ई० से लेकर ६४० ई० तक वे समस्त उत्तर भारत के प्रमुख शासक रहे है । ६२९ ई० में आये हुए चीनी यात्री ने उनके शासन का वर्णन विस्तारपूर्वक किया है । अतएव बाणभट्ट का समय सप्तम शतक का पूर्वार्द्ध ही होना चाहिये ।

अन्य अनेक बाह्य प्रमाणों से भी बाणभट्ट का लगभग यही समय निश्चित होता है, वे प्रमाण इस प्रकार हैं—

(१) रुय्यक (११५० ई०) ने अपने 'अलंकारसर्वस्व' में हर्षचरित के उदाहरण दिये हैं । साथ ही 'हर्षचरितवार्तिक' नामक टीका भी लिखी है ।

(२) कश्मीर के राजा अनन्तराज (१०२८-१०६३ ई०) के समसामयिक महाकवि क्षेमेन्द्र ने अपने ग्रंथ 'कविकण्ठाभरण' में कादम्बरी के उद्धरण दिये हैं ।

(३) 'काव्यालंकार' के टीकाकार नमिसाधु (१०६९ ई०) ने हर्षचरित के आख्यायिका और कादम्बरी को कथा कहा है ।

(४) भोज (१०२५ ई०) ने "यादृग्गद्यविधौ बाण: पद्यबन्धे न तादृश:" कहकर बाण के गद्य को उनके पद्य की अपेक्षा उत्कृष्ट बतलाया है ।

(५) आनन्दवर्धनाचार्य (८५० ई०) ने बाण की दोनों गद्य-कृतियों का संकेत किया है ।

(६) धनञ्जय (१००० ई०) ने अपनी कृति 'दशरूपक' में 'यथा हि महाश्वेतावर्णनावसरे भट्टबाणस्य' लिखकर बाण का उल्लेख किया है ।

(७) वामन (८०० ई०) ने 'काव्यालंकारसूत्रवृत्ति' में कादम्बरी के कुछ पद्य उद्धृत किये हैं ।

अत: हम कह सकते हैं कि बाण की ख्याति ८०० ई० तक दूर-दूर तक फैल चुकी थी, अत: उनका समय हर्ष के समय में मानने में कोई असंगति नहीं है अपितु सप्तम शतक का पूर्वार्द्ध ही उनका सुनिश्चित समय है ।

## बाणभट्ट की रचनाएँ

बाणभट्ट की कीर्तिकौमुदी को बिखेरने का श्रेय 'हर्षचरित' और 'कादम्बरी' नामक गद्य-ग्रन्थों को है, किन्तु इन दोनों के अतिरिक्त भी बाण की कुछ रचनाएँ बतलायी गई हैं; उनके नाम तथा परिचय इस प्रकार हैं—

(१) **चण्डीशतक**–जैसा कि इसके नाम से ही ज्ञात होता है कि इनमें चण्डीदेवी की स्तुति-परक श्लोक हैं। किंवदन्तियों के अनुसार बाणभट्ट ने शाप से मुक्ति पाने के लिए इसकी रचना की थी।

(२) **पार्वती-परिणय**–यह एक नाटक है, जो कि कालिदास के 'कुमारसम्भव' की कथा पर आधारित है। कीथ महोदय इस नाटक को बाणभट्ट की रचना नहीं मानते हैं। वे लिखते हैं कि "रचना और शैली दोनों की दृष्टि से पार्वती-परिणय की दुर्बलता के कारण आलोचक लोग उसे बाण की रचना नहीं मानते, और वास्तव में यह स्पष्ट है कि वामन बाणभट्ट ने पन्द्रहवीं शताब्दी में उसकी रचना की थी।"[१] म० म० काणे इसे बाणभट्ट की ही रचना मानते हैं।[२] डा० भोलाशंकर व्यास भी कीथ की ही भाँति बाण की रचना नहीं मानते हैं।[३]

(३) **मुकुटताडितक**–इस नाटक को भी बाणभट्ट की कृति कहा जाता है। यह कृति आज प्राप्त नहीं है। इस रचना का उल्लेख 'नलचम्पू' के टीकाकार चण्डपाल और गुणविनयमणि ने किया था। भोज भी शृङ्गार-प्रकाश में इसे बाण की रचना मानते हैं।

(४) **पद्य-कादम्बरी**–क्षेमेन्द्र ने 'औचित्य-विचार-चर्चा' में बाण-रचित एक पद्य उद्धृत किया है, जिसमें चन्द्रापीड की प्रिया कादम्बरी का विरह निवेदन है। इस श्लोक के आधार पर विद्वानों ने अनुमान

---

१. संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ३७३।

२. Introduction to कादम्बरी, पृ० २३–२४।

३. संस्कृत कवि-दर्शन, पृ० ४८५।

लगाया है कि सम्भवतः बाण ने पद्य में भी कादम्बरी कथा का प्रणयन किया है । पुष्ट प्रमाणों के अभाव में कुछ निर्णयात्मक रूप से कहना औचित्य नहीं रखता है ।

निष्कर्ष रूप में हम यह कह सकते हैं कि बाणभट्ट की प्रसिद्धि के प्रमुख कारण 'हर्षचरित' तथा 'कादम्बरी' नामक ग्रंथ है; जो प्रामाणिक रूप से उन्हीं की रचनायें हैं ।

**हर्षचरित**—महाकवि बाणभट्ट ऐतिहासिक गद्य-काव्य के प्रथम प्रणेता हैं । उनका 'हर्षचरित' हर्ष का प्रामाणिक इतिहास प्रस्तुत करता है । यह ग्रन्थ सप्तमशतक के पूर्वार्द्ध में रचा गया है । यह बाणभट्ट की प्रथम रचना है । इसमें आठ उच्छ्वास हैं । कादम्बरी के समान ही यह भी अपूर्ण है। इस ग्रंथ से हर्ष के जीवन एवं परिवार से सम्बद्ध कुछ तथ्यों का ज्ञान होता है । कल्पनातिरेक के कारण कुछ ऐतिहासिक तथ्यों को भी छोड़ दिया है । ग्रंथ का आरम्भ पौराणिक शैली में हुआ है कवि अपने वंश की पौराणिक शैली में उत्पत्ति का वर्णन करता है । यही ग्रन्थ का आरम्भ भी है । लेखक ने प्रस्तावना में पूर्ववर्ती कुछ प्रसिद्ध कवियों का वर्णन किया है । उनके नाम इस प्रकार हैं—भट्टार; हरिश्चन्द्र, सातवाहन, प्रवरसेन, भास, कालिदास तथा बृहत्कथाकार ।

बाणभट्ट 'हर्षचरित' को आख्यायिका मानते हैं, जैसाकि स्वयं उन्होंने कहा है—

**तथापि नृपतेर्भक्त्या भीतो—निर्वहणाकुलः ।**
**करोम्याख्यायिकाम्भोधौ जिह्वाप्लवनचापलम् ।।**

बाणभट्ट ने हर्षचरित प्रस्तावना—श्लोकों में श्रेष्ठ काव्य के गुणों का इस प्रकार उल्लेख किया है—

"उदीच्य लोगों का काव्य श्लेष-प्रधान होता है, पश्चिमी लोगों में केवल अर्थ पर ध्यान दिया जाता है, दाक्षिणात्यों में उत्प्रेक्षा को पसन्द किया जाता है और गौड़ देश में शब्दाडम्बर को महत्त्व दिया जाता है ।"[1] इन्हीं विशेष-

---

१. **हर्षचरित** १।८ श्लेषप्रायमुदीच्येषु प्रतीच्येष्वर्थमात्रकम् ।
उत्प्रेक्षा दाक्षिणात्येषु गौडेष्वक्षरडम्बरः ।।

ताओं की समष्टि ही श्रेष्ठ काव्य के लक्षण हैं । बाण के अनुसार "काव्य में नये अर्थ, अग्राम्य शैली, सरल श्लेष तथा स्फुट रस के साथ विकटाक्षरवन्ध भी होना चाहिए । एक काव्य में इन सभी गुणों का समावेश दुर्लभ है ।[1] किन्तु बाण की रचनाओं में इन्हीं आदर्शों का परिपालन किया गया है ।

## हर्षचरित की कथा

हर्षचरित के प्रथम उच्छ्‌वास में कवि ने अपने वंश का भलीभाँति परिचय दिया है । इसके लिए विस्तृत काल्पनिक कथा दी गयी है । इसी में अपने जन्म और बचपन का भी उल्लेख किया है । द्वितीय उच्छ्‌वास में ग्रीष्म की प्रचण्डता तथा राजद्वार का वर्णन अलंकृत, कलात्मक और समासान्त पदावली में किया गया है । तृतीय उच्छ्‌वास में बाण राजा से मिलकर उसके विश्वासपात्र बनकर गाँव लौटते हैंऔर भाई के कहने पर वे हर्ष का चरित्रवर्णन करते हैं । इस उच्छ्‌वास में स्थाण्वीश्वर तथा उनके कुल के राजाओं का वर्णन करते हैं । इसी में अर्धैतिहासिक राजा पुष्यभूति तथा भैरवाचार्य नामक शैवयोगी का वर्णन आता है । चतुर्थ उच्छ्‌वास से हर्षचरित की वास्तविक कथा आरम्भ होती है । इसमें राजा प्रभाकरवर्धन तथा रानी यशोमती के स्वप्न का वर्णन है । यशोमती के प्रसव का वर्णन, राज्यवर्धन, हर्षवर्धन तथा राज्यश्री के जन्म का वर्णन है । राज श्री का विवाह मौखरी गृहवर्मा से होता है, इसका वर्णन भी इसमें है । पंचम उच्छ्‌वास में राज्यवर्धन का हूणविजय के लिए प्रस्थान, हर्ष की मृगया, पिता की बीमारी की सूचना और हर्ष का राजधानी लौटना, योशमती का सती तथा प्रभाकरवर्धन का दिवंगत होना आदि घटनाएँ पाँचवें उच्छ्‌वास की घटनाएँ हैं । षष्ठ उच्छ्‌वास में राज्यवर्धन की हूणविजय, वहाँ से लौटकर राज्यवर्धन का हर्ष का राज्याभिषेक करने के लिए उद्यत होना, किन्तु इसी मध्य समाचार मिलता है कि मालवराज ने गृहवर्मा को मारकर राज्यश्री को बन्दी बना लिया है । राज्यवर्धन सेनापति भण्डि को आदेश देकर मालव-राज पर चढ़ाई करता है । हर्ष घर पर ही रहता है । राज्यवर्धन मालव पर

---

१. **हर्षचरित** १।९ नवोऽर्थो जातिरग्राम्यः श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः ।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुष्करम् ।।

विजय प्राप्त कर लेता है किन्तु लौटते समय गौडाधिप धोखे से उसे मार देता है । हर्ष उसी समय युद्ध का विगुल बजाना चाहता है किन्तु सेनापति सिंहनाद के कहने पर वह रुक जाता है । सप्तम उच्छ्वास में सेना-प्रयाण का विस्तार से वर्णन है । इसी में प्राग्योतिष के राजा द्वारा उपहार रूप में प्रेषित दिव्य आतपत्र का वर्णन है । अष्टम उच्छ्वास में विन्ध्याटवी तथा दिवाकरमित्र के आश्रम का भव्य वर्णन है, इसका साम्य सहज ही कादम्बरी के जाबालि के आश्रम के वर्णन से किया जा सकता है । भिक्षु द्वारा राज्यश्री को सूचना, हर्ष का दौड़ते हुए वहाँ जाना और ठीक समय पर चिता में जलने से बचाना, राज्यश्री की निराशा, दिवाकरमित्र का उसे समझाना तथा राज्यश्री को लेकर हर्ष का लौटना आदि कथांश इस उच्छ्वास में वर्णित हैं ।

हर्षचरित मूलतः ऐतिहासिक काव्य न होकर एक गद्य-काव्य है । अतः इतिहास की घटनाओं को यथार्थ रूप में इसमें खोजना बाण के साथ अन्याय करना है । डॉ० भोलाशंकर व्यास ने ठीक ही लिखा है कि–"हर्षचरित की प्रकृति मूलतः गद्यकाव्य की है तथा केवल ऐतिहासिक कथावस्तु चुनने के ही कारण यह एतिहासिक इसलिए नहीं माना जा सकता कि हर्षचरित की शैली आत्मा तथा टेकनिक सभी एक रोमैंटिक कहानी का रूप लेकर आती हैं ।"[1]

'हर्षचरित' में बाणभट्ट की शैली, चरित्र-चित्रण सभी अनुपम हैं । हर्ष का व्यक्तित्व एक सम्राट् के अनुकूल है । वे निर्भीक, साहसी, कर्तव्यपरायण और स्नेही हैं । राज्यवर्धन शूरवीर, आज्ञाकारी पुत्र तथा स्नेही भाई है । सोड्ढल ने हर्षचरित की प्रशंसा में लिखा है कि–

**"बाणस्य हर्षचरिते निशितामुदीक्ष्य,**
**शक्तिं न केऽत्र कवितास्त्रमदं त्यजन्ति ।"**

**कादम्बरी की कथा और समालोचना**–"कादम्बरी की कथा एक जन्म से सम्बद्ध न होकर चन्द्रापीड तथा पुण्डरीक के तीन जन्मों से सम्बन्ध रखती है । आरम्भ में विदिशा के राजा शूद्रक के प्रभाव तथा वैभव का परिचायक वर्णन है । उसके दरबार में एक परम सुन्दरी चांडाल कन्या 'वैशम्पायन' नामक

१. संस्कृत कविदर्शन, पृ० ४९५

शुक को लेकर आती है जो मनुष्य की बोली में बोलता है और श्रोताओं के परम मनोरंजन का साधन प्रस्तुत करता है। यही कादम्बरी की कथा आरम्भ करता है जिसके साथ वह स्वयं सम्बद्ध रहता है। इसी के बीच में ऋषि जाबालि के द्वारा वर्णित राजा चन्द्रापीड और उसके मित्र वैशम्पायन की कथा आती है राजा चन्द्रापीड दिग्विजय के प्रसंग में हिमालय प्रदेश में जाता है। किन्नर मिथुन के पीछे वह बड़ी दौड़-धूप लगाता है। वह मिथुन तो अन्तर्हित हो जाता है और राजा अक्षोद नामक दिव्य जलाशय के पास पहुँचता है जहाँ वह अपने घोड़े को बाँधकर शिवालय में वीणा-वादिनी महाश्वेता के संगीत से आकृष्ट हो जाता है। उससे परिचय पाकर उसकी प्रियसखी कादम्बरी का दर्शन करता है। चन्द्रापीड और कादम्बरी के हृदय में दोनों के प्रति नैसर्गिक मधुर आकर्षण उपजता है, परन्तु प्रणय की पूर्ति के पहले ही राजा अपनी राजधानी उज्जयिनी लौट आता है। ताम्बूल-वाहिनी पत्र-लेखा कादम्बरी के वास्तव प्रेम का सन्देश लाती है और पूर्व कादम्बरी की समाप्ति होती है।''

उत्तर भाग में चन्द्रापीड महाश्वेता के पास लौटता है और अपने प्रिय मित्र वैशम्पायन की विपत्ति का हाल जान लेता है जो महाश्वेता से प्रणय स्थापित करने का उद्योग करता है, परन्तु उस तपस्वी का कोपभाजन बन तोता बन जाता है। चद्रापीड अपने सुहृद् की विपत्ति से शोकाक्रान्त होकर अपना शरीर त्याग करता है। समाचार पाकर कादम्बरी आती है और विलाप करती है। चन्द्रापीड के माता-पिता—विलासवती और तारापीड—इस दुःखद घटना से नितान्त उद्विग्न हो उठते हैं। (जाबालि कथा की समाप्ति)। कपिंजल अपने मित्र शुक (जो वास्तव में मन्त्री पुत्र वैशम्पायन है) को खोजने के लिए जाबालि के आश्रम में आता है और मित्र की दुरवस्था से दुःखित होता है। शुक उड़कर एक चाण्डाल के पास जाता है जो उसे अपनी कन्या को देता है। और वही चाण्डाल कन्या उसे शूद्रक के दरबार में लाती है। वह चाण्डाल-कन्या वस्तुतः पुण्डरीक की माता लक्ष्मी है तथा पुण्डरीक ही उस जन्म का वैशम्पायन तथा इस जन्म का शुक है। राजा शूद्रक स्वयं पूर्व जन्म का राजा

चन्द्रापीड है जो कभी स्वयं चन्द्रमा था परन्तु शापवश भूतल पर आया था। लक्ष्मी अंतर्हित हो जाती है तथा शूद्रक और शुक का भी शरीरपात हो जाता है जिससे चन्द्रापीड का पड़ा हुआ मृतक शरीर पुनर्जीवित हो जाता है और आकाश से उतर आता है। पुण्डरीक से महाश्वेता का तथा चन्द्रापीड से कादम्बरी का मिलन होता है और वे प्रणयीयुगल सुख से अपना जीवन बिताते हैं।"

इस प्रकार कादम्बरी में चन्द्रापीड और पुण्डरीक दोनों नायकों के तीन-तीन जन्म की कहानियाँ हैं तथा कीथ के कथनानुसार "वास्तव में यह एक विचित्र कहानी है" और उन लोगों के प्रति जिनको पूर्वजन्म में अथवा इस मर्त्यजीवन के अनन्तर पुनर्मिलन में भी विश्वास नहीं है। इसकी प्ररोचना गम्भीर रूप से अवश्य ही कम हो जानी चाहिए। उनको यह सारी कथा निकम्मी नहीं तो असंगत अद्भुत कथा के रूप में ही प्रतीत होती है, जिससे आकर्षण से हीन पात्र एक अवास्तविक वातावरण में ही रहते हैं। परन्तु भारतीय विश्वास की वस्तुस्थिति बिल्कुल भिन्न है। कथा को हम औचित्य के साथ मानवीय प्रेम की कोमलता, दैवी आश्वासन की कृपा, मृत्युजनित शोक और कारुण्य और प्रेम के प्रति अविचल सच्चाई के परिणामस्वरूप मृत्यु के पश्चात् पुनर्मिलन की स्थिर आशा से परिपूर्ण मान सकते हैं। कथा में अद्भुत घटनाओं का अंश भी भारतीय विचारधारा के लिए विशेष आकर्षण का विषय है। चन्द्रमा और पुण्डरीक आश्चर्य से पूर्ण इतिवृत्त में भी उस विचारधारा के लिए कोई ऐसी बात नहीं है जो आकर्षण न हो। पुण्डरीक का शुक के रूप में आ जाना भी कोई उपहास की बात नहीं है, जबकि यह विश्वास किया जाता है कि मनुष्य अवश्य ही एक योनि से दूसरी योनि में जाते हैं[1]।" इस प्रकार बाण ने जन्म-जन्मान्तर तक चलने वाली प्रेम-भावना ही प्रातिपादित की है, जो कि भारतीय आदर्शों के सर्वथा अनुकूल है।

सम्भवतः यही कारण है कि इस श्रृंगार-रस-प्रधान-कथा के सम्बन्ध में डॉ० पाण्डेय तथा व्यास ने लिखा है—"कादम्बरी जन्म-जन्मान्तर के संचित संस्कारों का, 'जननान्तरसौहृद' का सजीव चित्रण है; विस्तृत अतीत तथा

१. संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ३८३-३८४।

जीवित वर्तमान की स्मृति के सुकुमार तारों से संयुक्त करने वाली काव्य शृंखला है; मानव हृदय की मूक प्रणयवेदना की मर्मभरी कथा है । बाण ने जिस प्रेम का चित्रण किया है, वह सर्वथा उदात्त एवं परिष्कृत है । उसके द्वारा चित्रित प्रेम का उद्दाम वेग कुल और समाज की मर्यादा का उल्लंघन नहीं करता । 'दशकुमारचरित' की भांति कादम्बरी के शृंगार-रस-चित्रण में कहीं अश्लीलता की गन्ध नहीं पायी जाती । सच तो यह है कि महाश्वेता के प्रेम में पागल पुण्डरीक की कपिजल द्वारा भर्त्सना कराकर कवि ने यह शिक्षा दी है कि असंयत प्रेम मानसिक और शारीरिक दुरवस्था का कारण होता है । सच्चा प्रणय सत्य की भाँति चिरन्तन है । काल की कराल छाया उसे आक्रान्त नहीं कर सकती, समय का प्रवाह उसे विस्मृति के गर्त में लीन नहीं करता । तपस्या की कठोरता अथवा राजसी जीवन की विलासिता उसके उद्दाम वेग को दबा नहीं सकती । प्रणय की ज्योति आशा और अटल विश्वास से नूतन जीवन धारण करती है तथा आदर्श स्नेह के सहारे मृत्यु के अन्धकार में भी अभिनव आलोक छिटकाती है ।''

## कादम्बरी कथा का मूलस्रोत

लोकोत्कृष्ट गद्य ग्रन्थ कादम्बरी के कथानक का प्रमुख आधार गुणाढ्यकृत बृहत्कथा का मकरन्दिकोपाख्यान है । बृहत्कथा सम्प्रति अपने मूल रूप में उपलब्ध नहीं है। वह अपने दो रूपान्तरों–सोमदेव का कथासरित्सागर और क्षेमेन्द्र के बृहत्कथामंजरी के रूप में मिलती है । कथासरित्सागर के मकरन्दिकोपाख्यान में दी गई राजा सुमनस् की कथा और कादम्बरी की कथा में अत्यधिक समानता है । इस आधार पर कादम्बरी की कथा मूलस्रोत बृहत्कथा को माना जा सकता है । किन्तु यहाँ डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल की यह शंका सर्वथा औचित्य रखती है कि ''कथासरित्सागर कादम्बरी की रचना के बाद का ग्रन्थ है, अतएव यह कहना कठिन है कि उसका कितना अंश मूल बृहत्कथा से लिया गया और कितना स्वयं कादम्बरी के प्रभाव से पुनः उसमें आ गया ।''

कथासरित्सागर की सम्प्रति उपलब्ध कथा कुछ नाम बदल लेने रप सामा-

न्यतया कादम्बरी की ही कथा बन जायेगी। शूद्रक, चाण्डाल-कन्या, वैशम्पायन (शुक), हारीत, जाबालि, तारापीड, शुकनास, महाश्वेता, पुण्डरीक और कादम्बरी हमें कथासरित्सागर में क्रमशः सुमनस, मुक्तलता, शास्त्रगञ्ज (शुक), मारीचि, पौलस्त्य, ज्योतिष्प्रभ, हर्षवती, सोमप्रभ, प्रभाकर, मनोरथ प्रभा, रश्मिवान् और मकरन्दिका के अभिधान से प्राप्त होते हैं। इसी प्रकार अन्य पात्रों तथा स्थानों के नामों में भेद हैं।

इतना होने पर भी बाण ने अपनी कल्पना-शक्ति एवं प्रतिभाशक्ति के द्वारा बृहत्कथा के प्राचीन कथानक में अनेक परिवर्तन किये हैं, जो इस प्रकार हैं—

(१) सबसे पहले तो बाण ने एक साधारण कथा को अपनी अनुपम कवित्व-शक्ति के द्वारा अनुपम कलात्मक परिधान पहनाया है। कादम्बरी में अलंकृत गद्य का लोकोत्कृष्ट सुन्दर रूप प्रस्तुत करना बाण की ही अपनी देन है।

(२) कथा के बीच-बीच में आने वाले स्थानों, प्राकृतिक दृश्यों तथा व्यक्तियों का सजीव चित्रण बाण की ही अपनी कला है।

(३) शुकनासोपदेश जैसा उत्कृष्ट एवं गम्भीर अंश बाण की ही देन है। नायक-नायिका की प्रेम-भावनाओं का मनोरम चित्रण तथा अन्य पात्रों का चरित्र का स्वाभाविक विकास बाण ने किया है।

(४) बृहत्कथा में राजकुमारी मकरन्दिका अपने माता-पिता के शापाक्रोश से निषाद-कन्या बन जाती है किन्तु 'कादम्बरी' में कादम्बरी के माता-पिता ऐसा नहीं करते हैं अपितु वे अपनी पुत्री के साथ सहानुभूति रखते हैं। 'कादम्बरी' में पुण्डरीक की माता लक्ष्मी चाण्डाल कन्या बनती है।

(५) बृहत्कथा में मकरन्दिका अपने शुक रूपधारी पिता को पिंजरे में लेकर आती है परन्तु कादम्बरी में पुण्डरीक की माता लक्ष्मी वैशम्पायन शुक को लाती है।

(६) राजा सुमनस् और शूद्रक के व्यक्तित्व में भी पर्याप्त भेद है। शूद्रक अन्त में चन्द्रापीड रूप में सिद्ध होता है किन्तु सुमनस् सोमप्रभ नहीं बल्कि रश्मिवान् के रूप में सिद्ध होता है।

(७) कादम्बरी में चन्द्रापीड की मृत्यु दिखलायी गई है परन्तु सुमनस्

की कथा में चन्द्रापीड का प्रतिरूप सोमप्रभ जीवित दिखलाया जाता है और कादम्बरी की कथा के बिल्कुल विपरीत अपनी प्रेमिका मकरन्दिका से पुनः वास्तविक रूप में आने की प्रतीक्षा करता है ।

(८) चन्द्रापीड के जन्म, बाल्यावस्था, शिक्षा तथा पुनः नगरप्रत्यावर्तन की घटनाओं को भी बाण ने पर्याप्त मौलिक रूप प्रदान किया है । पत्रलेखा की समता करने वाला कोई भी पात्र प्राचीन कथा में नहीं है ।

वस्तुस्थिति तो यह है कि जिस प्रकार संस्कृत के अनेक कवियों ने अपने काव्यों का आधार रामायण, महाभारत आदि को बनाकर अपनी उद्भावना एवं कल्पना शक्ति के द्वारा उन्हें सर्वथा नवीन एवं भव्य स्वरूप प्रदान किया है उसी प्रकार बाणभट्ट ने भी अपनी मौलिक प्रतिभा के द्वारा पुरातन कथा में सर्वथा नवीनता ला दी है ।

## बाणभट्ट की काव्ययोजना पद्धति–

महाकवि बाणभट्ट की काव्य के सम्बन्ध में अपनी विशेष मान्यताएँ हैं, जिन आदर्शों की अभिव्यक्ति वे हर्षचरित तथा कादम्बरी की प्रस्तावना में स्वयं ही करते हैं ।

बाणभट्ट में मौलिकता की प्रधानता है । उनके गद्य-काव्य में एक से एक नवीन उपमान, अलंकार, उक्तियाँ तथा वर्णन विद्यमान हैं । शब्दों का ऐसा अक्षय-कोश है कि वह निरन्तर लिखते चले जाते हैं । उन्हें कभी रुकने की आवश्यकता नहीं पड़ती । इन्हीं विशेषताओं के कारण 'बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम्' की उक्ति जगत् प्रसिद्ध हुई है ।

बाण समन्वयवादी महाकवि हैं । इसीलिए वे तत्कालीन लेखकों की क्षेत्रीय प्रवृत्तियों का उल्लेख कर स्वयं अपना समन्वयात्मक दृष्टिकोण प्रस्तुत करते हैं । बाण न तो श्लेष काव्य के प्रशंसक हैं और न केवल अर्थ-मात्र की विशेषता के और न ही उत्प्रेक्षा अथवा शब्दाडम्बर मात्र में से किसी एक से किसी एक को अपनी शैली में स्थान देना चाहते हैं अपितु नूतन एवं चमत्कारपूर्ण अर्थ, सुरुचि-पूर्ण स्वभावोक्ति, सरल श्लेष, स्पष्ट रूप से प्रतीत होने वाला रस तथा अक्षरों

की दृढ़-बन्धता—ये सब विशेषताएँ, किसी काव्य में इन सबका समन्वय कठिन है-

**नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः**
**विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुष्करम् ।।**[1]

स्पष्ट ही बाणभट्ट ने अपनी कृतियों में इस आदर्श का पूर्णतया निर्वाह किया है—इसीलिए उनका काव्य "रसप्रवणता, कलासौन्दर्य वक्रोक्तिमय अभिव्यंजना प्रणाली, सानुप्रासिक समासान्त पदावली, दीपक, उपमा और स्वभावोक्ति की रुचिर योजना--जिसके बीच-बीच में श्लेष, विरोधाभास और परिसंख्या"[2] से अलंकृत है । बाण की कथा इतनी रसवती है कि वह स्वयं पदशय्या से समन्वित हो जाती है और उसकी उक्तियाँ कलामय तथा कोमल हैं । भावपक्ष (रस) तथा कलापक्ष (कलालापविलास) का यह विचित्र समन्वय देखकर सहृदय ठीक इसी तरह चमत्कृत हो जाता है, जैसे कलापूर्ण उक्ति का प्रयोग करने वाली कोमल नवोढा के स्वयं ही रस से परिपूर्ण होकर शय्या की ओर आने पर नायक का हृदय इसलिए चमत्कृत हो जाता है कि अद्भुत रस का समावेश कर देती है ।"—

**स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।**
**रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ।।**[3]

बाण की यह काव्य-शैली किसके मन का हरण नहीं करती । यह शैली—"उस सुन्दर चम्पे की माला के समान है, जिसमें उज्ज्वल दीपक में चमकते फूल गुँथे गये हों जिसमें चम्पा के फूलों को घना अनुस्यूत किया गया हो, बीच-बीच में मालती की कलियाँ लगाई गयी हों ।" बाण ने भी अपनी कथा में उज्ज्वल दीपक तथा उपमा अलंकारों से युक्त कथा की योजना की है, बीच-बीच में श्लेष की सघन संघटना है और स्वभावोक्ति की रमणीयता से कथा में सरलता का संचार किया है । भला बताइये तो सही, ऐसी सुन्दर चम्पे की माला और बाण की इतनी कलामय शैली किसका मन न

---

१. हर्षचरित-प्रस्तावना १।८

२. संस्कृतकविदर्शन, पृ० ५१३ ।

३. कादम्बरी प्रस्तावना पूर्वार्ध, पद्य ८ ।

हरेगी ?–

**हरन्ति कं नोज्ज्वलदीपकोपमैर्नवैः परार्थैरुपपादिताः कथाः ।**
**निरन्तरश्लेषघनाः सुजातयो महास्रजश्चम्पककुड्मलैरिव ।।**[1]

भाव यह है कि बाण का आदर्श सरस काव्य का सृजन है, जो सम्पूर्ण विशेषताओं से समन्वित है। अर्थ की नवीनता, उक्ति का वैचित्र्य, स्वभावोक्ति से पूर्ण रसप्रवण, सानुप्रास, समासान्त और अलंकारों से अभिमण्डित काव्य और काव्य की शैली बाण का आदर्श है। इन सम्पूर्ण विशेषताओं के साक्षी बाणभट्ट के दोनों ही गद्य-काव्य हैं जो कि अपनी अनुपम आभा संस्कृत जगत् में बिखेर रहे हैं।

## बाणभट्ट की काव्य-कला–

गद्यकार बाणभट्ट अपनी अनुपम काव्य-शैली के लिए जगत् प्रख्यात हैं। कथानक, चरित्र-चित्रण और भाव की अपेक्षा रस-प्रवणता पर उनका विशेष आग्रह रहा है। कल्पना की सुन्दर और नवीन उड़ान, वक्रोक्तिमय अभिव्यंजना शिल्प, सानुप्रासिक समासान्त पदावली, दीपक, उपमा, परिसंख्या, श्लेष और स्वभावोक्ति की रुचिर योजना बाण की गद्य-शैली का श्रृंगार करती है वह अन्यत्र दुर्लभ है। श्री भोलाशंकर व्यास ने बाण के काव्य का तुलनात्मक विवेचन करते हुए बड़ा ही यथार्थ निष्कर्ष प्रस्तुत किया है। पाठकों के लाभ के लिए उसे हम यहाँ प्रस्तुत कर रहे हैं–

'यद्यपि कालिदास जैसी उदात्त भावतरलता बाण में भी नहीं मिलती तथा सरल कोमल शैली के द्वारा उच्च-कोटि के प्रभाव की सृष्टि करने में कालिदास समस्त संस्कृत साहित्य में बेजोड़ हैं, तथापि माघ और भवभूति के समान सानुप्रासिक समासान्त पदावली का जितना सुन्दर निर्वाह बाण कर पाते हैं, उतना कोई अन्य गद्य-लेखक नहीं कर पाता। इस दृष्टि से बाण माघ और भवभूति से भी बढ़ जाते हैं, क्योंकि बाण के लम्बे-लम्बे वाक्यों के विस्तीर्ण फलक पर एक-सी रेखाएँ, एक-सा रंग, एक-सी कलादक्षता का परिचय देना

---

१. कादम्बरी प्रस्तावना पूर्वार्ध, पद्य ९।

और कठिन हो जाता है, जो पद्य के छोटे से 'केन्वस' पर मजे से निभाया जा सकता है । माघ तथा भवभूति की भाँति ही बाण में तीव्र पर्यवेक्षण शक्ति है प्रकृति का जो ब्योरेवार वर्णन हमें बाण में मिलता है, वैसा माघ तथा भवभूति में उसी पैमाने पर दिखाई नहीं देता, यह दूसरी बात है कि यह प्रकृति-वर्णन वहीं तक सुन्दरता का निर्वाह कर पाता है, जहाँ तक कवि प्राकृतिक दृश्यों का बिम्ब ग्रहण कराता है, ज्योंही वह श्लेष या विरोधाभास के चक्कर में फँस जाता है, वर्णन अपनी रमणीयता खो बैठता है । बाण की शैली में कविता की अतीव उदात्तभूमि के दर्शन होते हैं, पर दुःख यह है कि कहीं-कहीं गई-बीती शाब्दीक्रीड़ा वाली सुबन्धु की दयनीय परिणति भी दिखाई देती है, जो बाण की 'कादम्बरी' को कहीं-कहीं तीखा बना देती है और काव्य-चषक का पान करते रसिक का गला कुछ-कुछ जल उठता है, अन्यथा उसमें माधुर्य का अजस्र स्रोत है, जो भोक्ता को 'समद' कर देता है ।''

## कथावस्तु की योजना

'हर्षचरित की ऐतिहासिक कथा में महाकवि बाणभट्ट ने अपनी कल्पना-शक्ति का प्रचुर प्रयोग किया है । हर्ष के वंश-वर्णन सन्दर्भ में पौराणिक कथा को जोड दिया गया है तथा विभिन्न वर्णनों से कथा को सजाया, सम्हाला गया है, जिससे कथा की स्वाभाविकता में बाधा उपस्थित हो जाती है । परन्तु संस्कृत गद्य काव्यों के रसिक पाठकों को बाण के काव्यों में मध्य-मध्य में आने वाले विशालकाय वर्णन भूषणस्वरूप ही लगेंगे । वे मानों कथा-कामिनी के कमनीय कलेवर को कान्त बना रहे हों ।

कादम्बरी के कथानक की मौलिकता के सम्बन्ध में हम ऊपर बतला चुके है कि बाण ने 'बृहत्कथा' को आधार बनाया है और पुरानी कथा में अपनी कल्पना-शक्ति से नवीनता का पुट दिया है ।

कादम्बरी के कथा-विन्यास की सर्वाधिक मनोरम विशेषता है उसकी सर-सता । कथा के प्रारम्भ में ही हमें एक विद्वान् शुक के दर्शन होते हैं, और वह भी चाण्डाल कन्या के समीप । शुक ने विद्याएँ कहाँ से सीखीं ? यह प्रश्न आना स्वाभाविक है । इस प्रश्न के समाधान के रूप में शुक आप बीती सुनाना प्रारम्भ

कर देता है । एक ही प्रकार से कथा कहने में रोचकता कम हो जाती है । अतः उत्तम पुरुष की सरस शैली में वर्णित शुक के कथन के बाद जाबालि ऋषि अन्य पुरुष की शैली में कथा के सूत्र को आगे बढ़ाते हैं । उसी बीच में महाश्वेता का वृत्तान्त अनायास ही जोड़ दिया गया है । अन्त में कथा राजा शूद्रक के दरबार में आ जाती है । नयी-नयी गतिविधियाँ आती हैं । चाण्डालकन्या को पुण्डरीक की माता लक्ष्मी तथा शूद्रक को स्वयं चन्द्रापीड के रूप में देखकर पाठक आश्चर्य करने लगता है । पुण्डरीक की मृत्यु होने पर भी किसी दिव्य पुरुष के द्वारा उसका शरीर आकाश में ले जाया जाना, कपिंजल का उसके पीछे उड़ना, शाप के द्वारा अश्व बन जाना, पुण्डरीक का शुक बन जाना, इन्द्रायुध का अच्छोद सरोवर में प्रवेश करते ही कपिंजल रूप में परिवर्तित हो जाना, आदि सभी घटनाएँ अत्यन्त रोचक तथा आश्चर्य से युक्त हैं जिनके कारण पाठक की उत्सुकता लगातार बनी रहती है । अनेक कथाएँ कवि ने कुशलतापूर्वक एक दूसरे में पिरो दी हैं जिससे कथा में अत्यन्त सरसता एवं रोचकता आ गई है ।

कादम्बरी में वस्तुविन्यास विधि सर्वथा निर्दोष नहीं कही जा सकती है । इसकी सर्वाधिक आलोचना तो इन विभिन्न अन्यान्य वर्णनों को लेकर की गई है जो कथा की वेगवती धारा के समक्ष एक विशाल पर्वत की तरह आकर अड़ जाते हैं । विभिन्न स्थलों, व्यक्तियों, प्राकृतिक दृश्यों आदि के प्रासङ्गिक चित्रणों में प्रायः कवि की चित्तवृत्ति इतनी उलझ जाती है कि वह उनका साङ्गोपाङ्ग वर्णन करने में अपनी कल्पना तथा प्रतिभा को लगा देता है, या शब्द जाल में फँस जाता है और इस प्रकार कथा की गति में अवरोध आ जाता है । उत्तर-कादम्बरी के रचयिता ने अपने को इस दोष से बचाने का प्रयास किया है परन्तु बाण की समालोचना करते हुए हमें यह नहीं भूलना चाहिए कि पञ्चतन्त्र जैसे सरल, सुबोध, सरस एवं तीव्र कथा विकास से युक्त कहानी लिख देना भर उनका लक्ष्य न था । वे गद्य-महाकाव्य के रचयिता थे । तत्कालीन साहित्यिक परम्पराओं का पालन करना भी उनके लिए आवश्यक था । अतः कथा के मध्य में आने वाले लम्बे-लम्बे वर्णन आधुनिक समालोचकों को भले ही खटकें परन्तु संस्कृत काव्यों के रसज्ञप्र ाचीन आचार्यों को तो वे रस-कलश

सदृश ही प्रतीत होते थे। काव्यलक्षण निर्माताओं की मान्यता के अनुसार उनकी इस रूप में अवस्थिति सर्वथा स्पृहणीय है। क्योंकि तत्कालीन समाज के लिए मधुर रस विन्यास के साथ ही साथ कठोर (कटु) वैदुष्य रस की भी पूर्ण अपेक्षा थी। अन्यथा उनकी दृष्टि में काव्य नीरस रहता है।

कादम्बरी के कथानक में विचित्र अलौकिक घटनाओं के समावेश की भी पाश्चात्य विद्वानों ने समालोचना की है। जन्म-जन्मान्तरों की कथाएँ, मनुष्य का पशु-पक्षी बन जाना आदि आज के युग में आश्चर्यजनक-सा लगता है, किन्तु पुनर्जन्म तथा देवी-देवताओं की दशा पर श्रद्धा रखने वाले भारतीय मनीषियों को इस प्रकार की अलौकिक घटनाएँ विचित्र नहीं लगती हैं तथा वे उनके विश्वास व निष्ठा में वृद्धि करती हुई दिखलाती हैं।

## पात्र और चरित्र-चित्रण

महाकवि बाणभट्ट को पात्रों के संचयन तथा उनके कुशल चरित्र-चित्रण में पूर्ण सफलता मिली है। उन्होंने विभिन्न प्रकार के पात्रों का सरस व सजीव चित्रण प्रस्तुत किया है। उन्होंने जहाँ राजकुमारों, राजकुमारियों, महारानियों, श्रेष्ठ ब्राह्मणों, बुधजनों को अपने काव्यों में पात्र के रूप में चित्रित किया है वहीं ऋषि, मुनि व अन्य असभ्य लोगों को भी पात्रत्वेन अङ्गीकार करने में झिझक नहीं खायी है। उन्होंने केवल लौकिक पात्रों का चित्रण नहीं किया है—अपितु उनके गद्य ग्रन्थों में दिव्य पात्रों को भी महत्त्वपूर्ण स्थान मिला है; जिनका उन्होंने सफलतापूर्वक चित्रण किया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि महाकवि बाण ने अपने काव्यों में उत्तर, मध्यम तथा अधम सभी श्रेणी के पात्रों को अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान दिया है। यदि एक ओर वे राजा शूद्रक का वर्णन करते हुए तृप्ति का अनुभव नहीं करते हैं तो दूसरी ओर वे चाण्डाल-कन्या का विस्तारपूर्वक वर्णन प्रस्तुत करते हैं। यहीं कवि की कसौटी है जो कि एक पक्ष विशेष की ओर नहीं मुड़ती है अपितु स्वाभाविक रूप से प्रत्येक पक्ष का रूप प्रस्तुत करतीहै। प्रभाकरवर्धन, हर्षवर्धन(हर्ष), राज्यवर्धन,राज्यश्री, यशोमती, दिवाकरमित्र आदि हर्षचरित आख्यायिका के प्रधान पात्र है जिनका बाणभट्ट ने विशद चित्रण प्रस्तुत किया है। प्रस्तुत सन्दर्भ में हम कादम्बरी

से सम्बन्धित प्रमुख पात्रों की परिचर्चा करेंगे जो कि प्रकृत ग्रन्थ के अनुकूल है।

(१) **चन्द्रापीड**—कादम्बरी नामक लोकोत्कृष्ट कथाकाव्य का चन्द्रापीड नायक है। वह राजा तारापीड का तपस्यासुलभ इकलौता लाड़ला बेटा है। उसमें प्रारम्भ से ही राजकुमारोचित समस्त गुणों का प्रादुर्भाव हुआ है। उसने विशिष्ट विश्वविद्यालय में रह कर समस्त विद्याओं का अध्ययन उन-उन विद्याओं के विशेषज्ञ आचार्यों के द्वारा किया है। अतएव उसने समस्त विद्याओं में असाधारणा योग्यता प्राप्त कर ली है। जैसा कि कहा गया है—

"तथा हि पदे, वाक्ये, प्रमाणे, धर्मशास्त्रे राजनीतिषु, व्यायामविद्यासु, चापचक्र-चर्म-कृपाण-शक्ति-तोमर-परशु-गदाप्रभृतिषु सर्वेष्वायुधविशेषेषु, रथचर्यासु, गजपृष्ठेषु, तुरंगमेषु, वीणावेणुमुरजकांस्यतालदर्दुपुटप्रभृतिषु वाद्येषु, भरतादिप्रणीतेषु नृत्यशास्त्रेषु नारदीयप्रभृतिषु, गान्धर्ववेदविशेषेषु, हस्तिशिक्षायाम्, तुरगवयोज्ञाने, पुरुषलक्षणेषु, चित्रकर्मणि, यन्त्रच्छेद्ये, पुस्तकव्यापारे, लेख्यकर्मणि, सर्वासु द्यूतकलासु, गन्धशास्त्रेषु, शकुनिरुतज्ञाने, ग्रहगणिते, रत्नपरीक्षासु, दारुकर्मणि, दन्तव्यापारे वास्तुविद्यासु, आयुर्वेदे, मन्त्रप्रयोगे, विषापहरणे, सुरङ्गोपभेदे, तरणे, लङ्घने, प्लुतिषु, आरोहणे, रतितन्त्रेषु, इन्द्रजाले, कथासु, नाटकेषु, आख्यायिकासु, काव्येषु, महाभारतपुराणेतिहासरामायणेषु, सर्वलिपिषु, सर्वदेशभाषासु, सर्वसंज्ञासु, सर्वशिल्पेषु, छन्दःसु, अन्येष्वपि कलाविशेषेषु परं कौशलमवाप।"

इस प्रकार हम देखते हैं कि चन्द्रापीड ने सभी विषयों का पूर्ण ज्ञान प्राप्त कर लिया था। बाल्यावस्था में ही समस्त विषयों का सर्वाङ्गीण ज्ञान उसके भावी लोकनायक होने का संसूचक था। यही कारण है कि बाण ने प्रारम्भ में ही 'होनहार विरवान के होत चीकने पात' की सदुक्ति को चरितार्थ करते हुए उसे सर्वगुणोपेत बना दिया तथा आगे चलकर ज्ञानी विज्ञानी विप्रवर शुकनास से सदुपदेश दिलवा दिया है कि ताकि उसके चरित्रनिर्माण में किसी प्रकार का

व्याघात न आने पावे । यही महाकवि की काव्यसम्बन्धिनी प्रतिभा है जिसकी नींव पर वह चन्द्रापीड जैसी भव्यभित्ति को संस्थापित कर सका है ।

चन्द्रापीड में वे सभी गुण विद्यमान हैं जो कि एक महापुरुष में रहने चाहिये । उसमें शौर्य, धैर्य, दयालुता, नम्रता, शिष्टता आदि का एकत्र समावेश है । महाश्वेता के दुख:द वृत्तान्त को सुनकर वह धैर्य बँधाता है । वह अनायास ही पिता का उत्तराधिकारी बनने को नहीं सोचता है अपितु पहले दिग्विजय के लिए प्रस्थान करता है ।

चन्द्रापीड एक आदर्श प्रेमी है । वह कादम्बरी के दर्शनमात्र से ही प्रेम करने लग जाता है परन्तु ऐसी स्थिति में भी अपने को संयत रखता है । उसके प्रणय में मर्यादा तथा गाम्भीर्य रहता है । कादम्बरी को देखकर वह मन में कहने लगता है—

'तस्य तु दृष्टकादम्वरीवदनचन्द्रलेखालक्ष्मीकस्य सागरस्येवामृतमुल्लासहृदयम् । आसीच्चास्य मनसि-शेषेन्द्रियाण्यपि में वेधसा किमिति लोचनमयान्येव न कृतानि ।''

''अर्थात् उस चन्द्रपीड का हृदय जिस प्रकार चन्द्रमा को देखकर समुद्र का जल समुच्छ्वसित होने लगता है उसी प्रकार कादम्बरी मुखरूप रेखा की शोभा को देखते ही, उछलने लगता है । उस समय उसके मन में यह आता है कि– ब्रह्मा ने मेरी शेष इन्द्रियों को नयनमय ही क्यों नहीं बनाया ?''

इधर चन्द्रापीड के सौंदर्यसन्दोहसागर में डूबी हुई कादम्बरी की क्या दशा होती है—

''दृष्ट्वा च तं प्रथमं रोमोद्गमः, ततो भूषणरवः, तदनु कादम्बरी समुत्तस्थौ ।''

''अर्थात् चन्द्रापीड को देखकर पहले तो कादम्बरी को रोमाञ्च हुआ, ततश्च आभूषण का शब्द हुआ और उसके पश्चात् कादम्बरी स्वयं उठ खड़ी हुयी है ।''

इस प्रकार के लोकनायक के दर्शन से कादम्बरी जैसी लोकनायिका का रोमाञ्चित हो उठना स्वाभाविक है ।

जब वह उज्जयिनी लौट आता है और कादम्बरी की दशा सुनकर उससे मिलने जाना चाहता है तब भी वह अपने गुरुजनों की आज्ञा को चाहता है जो कि उसकी शालीनता एवं महत्ता को प्रकट करती है ।

चन्द्रापीड एक आदर्श मित्र है । वह अपने मित्र वैशम्पायन के दुःख से स्वयं दुःखित होता है । वह उसकी मृत्यु के विषय में सुनकर अचेत हो जाता है ।

संक्षेप में हम कह सकते हैं कि विनम्रता, शिष्टता, औदार्य, गाम्भीर्य सहृदयता, आदर्श प्रणयभावना एवं सच्ची मित्रता आदि समस्त सद्गुण हमें चन्द्रा पीड के चरित्र में मिलते हैं ।

(२) **कादम्बरी**—कादम्बरी नामक अलौकिक गद्य ग्रंथ की नायिका कादम्बरी है । इसकी उत्कृष्टता की जहाँ तक प्रशंसा की जाये वह थोड़ी ही होगी । इसका स्पष्ट प्रमाण यही है कि महाकवि बाणभट्ट ने अपने अनुपम ग्रंथरत्न को कादम्बरी संज्ञा से ही विभूषित किया है । कदाचित् बाणभट्ट की कादम्बरी कालिदास की शकुन्तला से भी अधिक उत्कर्ष प्राप्त कर लेती है क्योंकि वहाँ शकुन्तला तो ग्रन्थ के नामकरण में जाने पर कुछ विकृत हो जाती है जबकि कादम्बरी अपने उसी रूप में पाठकों के समक्ष आ खड़ी होती है । कादम्बरी एक अप्सरा और गन्धर्व की कन्या है । कारण यह है कि साधारण मानवी में तो इतना सौन्दर्यसन्दोह आ ही नहीं सकता है । महाकवि कालिदास भी लिखते हैं—"मानुषीषु कथं वा स्यादस्य रूपस्य सम्भवः । न प्रभातरलं ज्योतिरुदेति वसुधातलात् ।।"

कादम्बरी एक आदर्श सखी है । उसमें दया, दाक्षिण्य, लावण्य आदि गुणों का एकत्र समन्वय है । वह धीर, गम्भीर एवं संयत स्वभाव की एक आदर्श एवं अद्वितीय नायिका है । उसका वर्णन बाणभट्ट इस प्रकार करते हैं—

"शरदमिवोत्पादितमानसजन्मपक्षिरवापनीतनीलकण्ठमदाम्......

`` कल्पतरुलतामिव कामफलप्रदाम् ।''

''अर्थात् शरत्काल जिस प्रकार मानसरोवर में उत्पन्न पक्षियों (हंसों) के शब्द से नीलकण्ठ (मयूर) का अभियान नष्ट कर देता है उसी प्रकार कादम्बरी ने भी मानसजन्मा कामदेव को पुनर्जन्म देकर नीलकण्ठ (शिवजी) का अहङ्कार दूर कर दिया था। पार्वती के मस्तक का आभूषण जिस प्रकार शिवजी के मस्तक पर विराजित चन्द्रिका के प्रकाश से चमकता है, उसी प्रकार कादम्बरी के पहने हुए वस्त्र स्वच्छ थे तथा शिरोभूषण सुसज्जित था। समुद्र का तट जिस प्रकार भौंरो की तरह श्याम तमाल वृक्षों से युक्त रहता है उसी प्रकार कादम्बरी का केशकलाप भौंरों के समान श्यामवर्ण का था। चन्द्रमा ने जिस प्रकार काम के वेग के कारण गुरुदेव बृहस्पति की पत्नी (तारा) का अपहरण किया था उसी प्रकार कादम्बरी के मोटे (स्थूल) नितम्ब भी काम के वेग से नहीं बच पाये थे (अर्थात् उसके मोटे नितम्ब देखकर काम उद्दीप्त हो उठता था)। वनश्रेणी का भीतरी भाग जिस प्रकार श्याम और श्वेत वर्ण की लवलीलता से शोभित रहता है उसी प्रकार कादम्बरी के शरीर का मध्य-भाग भी श्वेत और श्यामवर्ण की त्रिवलियों से युक्त था। जिस प्रकार प्रातः-काल सूर्य की किरणों एवं खिले हुए कमल के फूलों के रंग से सुशोभित होता है उसी प्रकार कादम्बरी का भी अलंकार मोतियों की चमक से मिश्रित और पद्मरागमणिनिर्मित था। आकाशगङ्गा से उत्पन्न कमलिनी नाल का कोमल और विशाल मूल देश जिस प्रकार स्वच्छ आकाश में दिखाई देता है उसी प्रकार कादम्बरी का भी मृणाल के समान कोमल जंघाओं का मूलभाग निर्मल वस्त्र के भीतर दीख रहा था। जिस प्रकार मयूर की शोभा नितम्बचुम्बी पुच्छ प्रदेश स्थित चन्द्रकों से होती है उसी प्रकार कादम्बरी की सुन्दर आकृति चन्द्रमा के समान सुन्दर थी और उसका केशकलाप नितम्बों तक लटक रहा था। जिस प्रकार कल्पतरु की लता इच्छित फल प्रदान करती है उसी प्रकार कादम्बरी भी सबको कामफल देती है।''

इस प्रकार हम देखते हैं कि कादम्बरी एक अनिन्द्य सुन्दरी है। वह अपने निसर्गसौन्दर्य से सहसा ही सहृदयों को आकृष्ट कर लेती है। चन्द्रापीड के

प्रथम दर्शन से ही उसे अनुराग उत्पन्न हो जाता है। अनुराग के उत्पन्न हो जाने पर भी वह नारी सुलभ शालीनता व लज्जा का परित्याग नहीं करती है। चन्द्रापीड के द्वारा जब उसके प्रति प्रणय निवेदित किया जाता है तब भी वह मौन रहती है। परन्तु चन्द्रापीड के प्रति उसका अनुपम, अटल, सहज अनुराग उत्पन्न हो जाता है। कादम्बरी का चरित्र उस समय उत्कृष्टता की सीमा का अतिक्रमण कर जाता है जब कि वह चन्द्रापीड की मृत्यु के उपरान्त स्वयं भी अपनी देह का परित्याग कर अपने प्रियतम के साथ परलोक सिधारने के लिए उद्यत हो जाती है। परन्तु अलौकिक आकाशवाणी के द्वारा वह धैर्य को प्राप्त करती है और पुनः पति समागम की प्रतीक्षा करने लग जाती है और अन्ततोगत्वा मानो उसकी सच्ची लगन के द्वारा उसे उसका प्रियतम मिलता है जिससे वह आनन्दित हो जाती है।

संक्षेप में हम कह सकते हैं कि कादम्बरी एक सच्ची प्रणयिनी, सहज, सरल स्वभाव से युक्त, अनिन्द्य सुन्दरी, दया दाक्षिण्यादि गुणगणों से अलंकृत, विनम्रता, शालीनता एवं शिष्टता की प्रतिमूर्ति एवं विलासवती नायिका के रूप में पाठकों के समक्ष समुपस्थित होती है। कादम्बरी ग्रन्थ में, गद्यकाव्यों में और सामान्यरूप में काव्य जगत् में वह आत्मा का कार्य तो करती ही है साथ ही साथ वह इन सबको अनुपम कान्ति एवं लावण्य प्रदान करती है जिसमें निमग्न होकर सभी सहृदय परम आनन्द की अनुभूति करते हैं।

(३) **पुण्डरीक**—पुण्डरीक कादम्बरी की द्वितीय कथा का नायक है। यह लक्ष्मी का मानस पुत्र है। पुण्डरीक प्रथम जन्म में पुण्डरीक के रूप में, दूसरे जन्म में वैशम्पायन के रूप में और तीसरे जन्म में शुक के रूप में आता है। उसका वर्णन कादम्बरी में इस प्रकार हुआ है—

"अलंकारमिव ब्रह्मचर्यस्य, यौवनमिव धर्म्मस्य, विलासमिव सरस्वत्याः, स्वयंवरपतिमिव सर्वविद्यानाम्, संकेतस्थानमिव सर्वश्रुतिनाम्, निदाघकालमिव साषाढम्, हिमसमयकाननमिव स्फूटितप्रियङ्गु-मञ्जरीगौरम्, मधुमासमिव कुसुमधवलतिलकभूतिभूषितमुखम्,

आत्मानुरूपेण सवयसा अवरेण देवतार्च्चनकुसुमान्युच्चिन्वता तापस-कुमारेणानुगतम्, अतिमनोहरम्, स्नानार्थमागतं मुनिकुमारकमपश्यम्।

पुण्डरीक का चरित्र अधिक वैशिष्ट्य नहीं प्राप्त कर पाता है। उसके चरित्र में कामपरायणता का बाहुल्य रहता है। उसके तीनों जन्मों में काम-परायणता रहती है। वह इसका परित्याग नही कर पाता है। उसकी काम-पीड़ित दशा को देखें—

"उत्सृष्टसकलव्यापारतया लिखितमिवोत्कीर्णमिव स्तम्भितमि-वोपरतमिव, प्रसुप्तमिव, योगसमाधिस्थमिव, निश्चलमपि स्ववृत्ताच्च-लितम्, एकाकिनमपि मन्मथाधिष्ठितम्, सानुरागमपि, पाण्डुतामा-वहन्तम्, शून्यान्तःकरणमपि हृदयनिवासिदयितम्, तूष्णीकमपि कथितमदनवेदनातिशयम्, शिलातलोपविष्टाटमपि मरणे व्यवस्थितम् ... ...।"

इसी कामासक्ति के कारण उसे पुनः २ मृत्यु का वरण करना पड़ा है और तरह २ से कष्ट उठाने पड़े हैं। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि उसका चरित्र अत्यन्त विकसित नहीं दिखाई देता है। वह कामासक्ति के कारण दब सा जाता है। यही कारण है कि द्वितीय नायक के रूप में रहते हुए भी उसका चरित्र उतना विकसित नहीं हो पाता है जितना की होना चाहिए।

(४) **महाश्वेता**—महाश्वेता दूसरी कथा की नायिका है। वह अपने नाम के ही समान अत्यन्त गौरवर्ण की सुन्दरी है। उसका भी सम्बन्ध गन्धर्वलोक से है।

प्रथमतः तो महाश्वेता को हम एक व्रतधारिणी, अतिथिपरायणा कन्या के रूप में देखते हैं। महाश्वेता की प्रारम्भिक कथा से उसके नवयौवन-सुलभ चापल्य का ज्ञान होता है क्योंकि वह प्रथमदर्शन में ही पुण्डरीक से प्रेम कर बैठती है। उसका प्रारम्भिक प्रणय तो सामान्य कोटि का कहा जायेगा परन्तु जब उसे यह ज्ञात होता है कि उसके वियोग में तड़प कर उसके प्रियतम ने प्राण त्याग दिये हैं तो वह अपने को भी कोसती है। उसकी अन्तरात्मा

हाहाकार कर उठती है और वह अपना शरीर त्यागने का भी निश्चय कर लेती है किन्तु उसे भी कादम्बरी की भाँति ही प्राण त्याग न करने का सन्देश मिल जाता है । यहाँ उसका चरित्र अत्यन्त निखरे हुए रूप में हमारे समक्ष आता है ।

धीरता तथा गम्भीरता महाश्वेता के चरित्र की उल्लेखनीय विशेषता है । वह धैर्यपूर्वक अपने प्रिय से पुर्नमिलन की प्रतीक्षा करती है । हम देखते हैं कि विवाह न करने की प्रतिज्ञा करने वाली कादम्बरी का प्रण अनायास ही चन्द्रापीड की ओर आकर्षित होने के कारण भङ्ग हो जाता है किन्तु महाश्वेता एक चट्टान की तरह अपने निश्चय पर अडिग रहती है । वैशम्पायन को, जो कि जन्मान्तर को प्राप्त हुआ उसका प्रमी पुण्डरीक ही है, वह प्रणय याचना करने पर शाप दे बैठती है, यद्यपि ऐसा करके वह न केवल अपने प्राप्त हुए प्रेमी को खो देती है, बल्कि चन्द्रापीड की मृत्यु का कारण बनकर अपनी सखी कादम्बरी के लिए भी दुर्भाग्य उत्पन्न कर देती ।

महाश्वेता को अपनी सखी कादम्बरी से अत्यधिक अनुराग है। उसे कादम्बरी के विवाह न करने की प्रतिज्ञा पर बड़ा दुःख है । वह स्वयं अपनी सखी का विवाह कराकर उसे सुखी बनाने का प्रयत्न करती है । महाश्वेता व्यवहारकुशल युवती है । वह चन्द्रापीड को ताम्बूल देने की आज्ञा ताम्बूल-करङ्कवाहिनी को न देकर स्वयं कादम्बरी से ही उसे ताम्बूल देने के लिए कहती है ।

संक्षेप में हम कह सकते है कि स्थायी एवं अनन्य प्रेम, शिष्टता, कुशलता धीरता, गम्भीरता, अतिथिपरायणता, सुन्दरता आदि विशेषताओं से युक्त एक आदर्श नायिका के रूप में महाश्वेता का चित्रण हुआ है ।

इनके अतिरिक्त ब्राह्मण शिरोमणि विद्वान् मन्त्री शुकनास, बुद्धिमती देवी विलासवती, निर्दयी वृद्ध शबर, दयालु ऋषिकुमार हारीत, त्रिकालदर्शी महर्षि जाबालि, स्वामिभक्त ताम्बूलकरङ्कवाहिनी, पत्रलेखा आदि के चरित्रों का भी सफलतापूर्वक चित्रण किया गया है । इन सभी पात्रों में सजीवता एवं सरसता है ।

बाण के पात्र और उनका चरित्र-चित्रण परम्परागत होते हुये भी स्वाभाविकता से रहित नहीं है । कवि ने पात्रों के चरित्र की रेखाओं को अधिक गम्भीर बनाने के लिये वैषम्य-प्रदर्शन को आधार बनाया है । उदाहरण के लिये जहाँ हम अत्यधिक गम्भीर स्वभाव वाले राजकुमार चन्द्रापीड का सबल चरित्र पाते हैं वहाँ वैशम्पायन एक दुर्बल हृदय वाला सामान्य कोटि का ही प्रेमी प्रतीत होता है । एक ओर निरन्तर हिंसा करने वाले निर्दयी शवर का चित्रण किया है तो दूसरी ओर 'अकारणमित्र' ऋषिकुमार हारीत का दयालुतापूर्ण चरित्र चित्रित किया गया है ।

विभिन्न आलोचकों ने बाण के पात्रों के चरित्र-चित्रण में अस्वाभाविकता बतलायी है । "उनके पात्र ऐसे हैं जैसे कि निश्चित रूप से होने चाहिए, ऐसे नहीं जैसे कि वस्तुतः होते हैं । जो पात्र कवि की दृष्टि में महान् है उसमें सृष्टि के सभी गुण स्वभावत: समा जायेंगे । कवि उसका गुण-कीर्तन करते हुए तृप्त नहीं होगा । उदाहरण के लिए जाबालि का चरित्र देखा जा सकता है । दुष्ट प्रकृति पात्र में सद्गुण नहीं मिल सकते । अच्छे बुरे स्वभाव का मिश्रण, जैसा कि जीवन में वास्तव में हम पाते है, यहाँ प्राय: नहीं मिलेगा ।" एस. के. डे. के. शब्दों में "Those old romancers are not always good at assessing the fine shades of human conduct, they see life as an affair in which black is black and white is white. Black and white seldom merge in dubious grey......"

अन्त में हम कह सकते हैं कि महाकवि बाणभट्ट विभिन्न वर्णनों में लगते रहे हैं । परिणामतः सभी पात्रों का चरित्र सम्यक् विकसित रूप में समुपस्थित नहीं कर पाये हैं। साथ ही साथ कथा में अलौकिकता आ जाने से पात्रों की स्वाभाविकता में अन्तर आ गया है । इतना होते हुए भी महाकवि बाणभट्ट ने अपनी अनुपम विदग्धता, प्रतिभा एवं कलाकौशल से पात्रों के चरित्र-चित्रण में स्वाभाविकता लाने का गुरुतर प्रयास किया है और इस प्रकार इस क्षेत्र में कवि को पूर्ण सफलता प्राप्त हुयी है । 'वाणी बाणो बभूव ह' यह कथन बाण के सम्बन्ध में अक्षरशः सत्य उतरता है; क्योंकि उन्हें हर क्षेत्र में पूर्ण साफल्य

अधिगत हुआ है ।

**रसाभिव्यक्ति**–काव्य में आत्मा का कार्य रस ही करता है । अतएव कविराज विश्वनाथ तो स्पष्ट कहते हैं–'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' । अतएव बाणभट्ट ने भी कादम्बरी में उचित रस सन्निवेश किया है। कादम्बरी शृङ्गार-रस प्रधान रचना है । इसमें जन्म-जन्मान्तर के संचित संस्कारों का, 'जननान्तरसौहृद' का सजीव चित्रण किया गया है । इस सम्बन्ध में श्री एस० के० डे का कथन दर्शनीय है कि—"बाण के रोमांस का मुख्य मूल्य कथावर्णन, चरित्र-चित्रण एवं आलंकारिक योजना के उपस्थापन में नहीं है अपितु कवित्व और रस की अभिव्यंजना में है ।" वस्तुतः बाण की कथा के वर्णन में, अपनी समस्त अद्भुत आलंकारिक कला की प्रस्तावना का एक मात्र उद्देश्य यही है कि वह कथा अभिनववधू की तरह हासविलासादिक चेष्टाओं से अनुरक्त हो स्वयं शय्या पर आकर सहृदय पाठक-नायक को आनन्दातिरेक से आप्लावित कर दे । कवि ने इसका संकेत आरम्भ में ही कर दिया है–

**स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।**
**रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ।।**

(कादम्बरी प्रस्तावना ८) ।

यही कारण है कि कवि शुक की सर्वशास्त्रविशारदता, जाबालि का त्रिकालदर्शित्व, किन्नर, गन्धर्व और अप्सराओं की सत्ता, शाप के कारण आकृति परिवर्तन, पुनर्जन्म आदि अयथार्थ कथानक और शूद्रक, चाण्डालकन्या, चन्द्रापीड, वैशम्पायन, शुकनास, महाश्वेता, कादम्बरी, कपिञ्जल और पुण्डरीक जैसे अतिमानव चरित्रों के सृजन में जरा भी नहीं हिचकिचाता । उसे अच्छी तरह से ज्ञात है कि भारतीय संस्कृति में पले व्यक्ति के स्थायी भावों का उद्रेक जितना इनके द्वारा सम्भव है, उतना यथार्थ के नग्न चित्रण से नहीं । 'पुराणमित्येव न साधु सर्वम्' के वक्ता कालिदास का भी इस जन्मान्तर सौहृदभाव में कितना अधिक विश्वास है–

**रम्याणि वीक्ष्य मधुराश्च निशम्य शब्दान्**
**पर्युत्सकीभवति यत्सुखितोऽपि जन्तुः ।**

**तच्चेतसा स्मरति नूननबोधपूर्वं**
**भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ।।**

डा० कीथ ने लिखा है कि बाण की कादम्बरी जन्मान्तरवाद में विश्वास न करने वालों को जब रसानुभूति कराने में सक्षम है तो उनका तो पूछना ही क्या ? जिनके मन, बुद्धि और रक्त में जन्मान्तरवाद की लहरें कल्लोल कर रही हैं ।

कादम्बरी शृंगार-रस-प्रधान रचना है । इसमें मानव हृदय की मूक प्रणय वेदना की मर्मभरी कथा है । "बाण ने जिस प्रेम का चित्रण किया है, वह सर्वथा उदात्त एवं परिष्कृत है । उनके द्वारा चित्रित प्रेम का उद्दाम वेग कुल और समाज की मर्यादा का उल्लंघन नहीं करता । 'दशकुमारचरित' की भाँति 'कादम्बरी' के शृंगार-रस-चित्रण में कहीं अश्लीलता की गन्ध नहीं पाई जाती । सच तो यह है कि महाश्वेता के प्रेम में पागल पुण्डरीक की कपिंजल द्वारा भर्त्सना कराकर कवि ने यह शिक्षा दी है कि असंयत प्रेम मानसिक और शारीरिक दुरवस्था का कारण होता है । सच्चा प्रणय सत्य की भाँति चिरन्तन है ।"

कादम्बरी में शृंगार के संयोग एवं वियोग दोनों ही पक्ष विद्यमान हैं । कादम्बरी की दोनों ही प्रणय-कथाओं में क्रमशः संयोग एवं वियोग दोनों ही स्थितियाँ आती हैं । कादम्बरी और महाश्वेता के प्रेमियों की मृत्यु होने पर करुण विप्रलम्भ की स्थिति बन जाती है ।

बाण की कादम्बरी में उभयविधशृंगार का जो परिपाक हुआ है, वह उनकी शैली की महत्ता है जो प्रणय के चित्रों के अधिकतर उदात्त और रमणीय भाव में भी विद्यमान है ।

कादम्बरी और चन्द्रापीड के पूर्वराग का वर्णय कितना हृदयग्राही है । प्रथम दर्शन में ही कादम्बरी के हृदय का कामबाणों से नद्ध हो जाना अपने अंगों पर लक्षित तत्तद् सात्त्विक भावों के गोपन में मुग्धा के उपकरणों की सहायता निरूपण, क्या ही मनोरम व्यंजना करता है—देखिए—

"कुसुमायुध एव स्वदेमजनयत्, ससंभ्रमोत्थानश्रमो व्यपदेशोऽभवत् । उरुकम्प एव गतिं रुरोध, नूपुररवाकृष्टहंसमण्डलमयशो लेभे ।

निःश्वासप्रवृत्तिरिवांशुकं चलं चकार । चमरानिलो निमित्ततां ययौ । अन्तःप्रविष्टचन्द्रापीडस्पर्शलोभेनैव निपपात हृदये हस्तः, स एव करं स्तनावरणव्याजो बभूव । आनन्द एवाश्रुजल-मपातयत्, चलित-कर्णावतंसकुसुमरजो व्याजमासीत् । लज्जैव वक्तुं न ददौ, मुखकम-लपरिमलागतालिवृन्दं द्वारतामगात् । मदनशरप्रथमप्रहारवेदनैव सीत्कार—मकरोत्, कुसुमप्रकरकेतकीकण्टकक्षतिः साधारणतामगात् ।"

महाश्वेता के विलाप और कादम्बरी की विरहोत्कण्ठा विप्रलम्भ एवं करुण रस के मार्मिक पक्ष का सफल चित्रण है ।

कादम्बरी में चन्द्रापीड की दिग्विजय यात्रा जैसे प्रसंगों में वीर-रस की व्यंजना का आस्वादन किया जा सकता है । हर्षचरित में हर्ष के वीरतापूर्ण कार्यों में इसकी अच्छी व्यंजना हुई है ।

बाणभट्ट की कादम्बरी में हास्य-रस की सफल अभिव्यक्ति देखने को मिलती है । कादम्बरी के जरद्द्रविण का प्रसंग हास्य-रस का सुन्दर उदाहरण है ।"अम्बिका के पैरों में गिरने से उसके काले ललाट पर गूमड़ा पड़ गया था । किसी पाखण्डी ने सिद्धि पाने के लिए अंजन दे दिया था, उस सिद्धांजन के लगाने से उसकी एक आँख फूट गयी थी, इस कारण, हर समय वह दूसरी आँख में अंजन लगाने के लिए एक काठ की सलाई पतली किया करता था । बाहर निकले दाँतों की चिकित्सा के लिए वह प्रतिदिन कड़वी तूँबरी का पसेव लगाया करता था ···मनुष्यों ने थप्पड़ मार-मार कर उसके कान चपटे कर दिये थे । उसने अपने शैव होने का अभिमान नहीं छोड़ा था । उलटा-पुलटा पकड़ कर बजाये तमूरे का शब्द सुनकर उद्वेग पाते पथिक उसकेपास नहीं फटकते थे । दिन भर सिर हिला-हिलाकर वह मच्छर की तरह भिनभिनाहट के रूप में कुछ गाया करता था···अश्वब्रह्मचर्य ग्रहण करने का कारण अन्य देशों से आकर बसी हुई वृद्ध संन्यासिनियों पर बार-बार स्त्री वशीकरण चूर्ण डाला करता था"—

"अम्बिकापादपतनश्यामललाटवर्धमानार्बुदेन, कुवादिकदत्तासि-

द्धाञ्जनस्फुटितैकलोचनतया त्रिकालमितरलोचनाञ्जनदानादरश्लक्ष्णीकृतदारुशलाकेन, प्रत्यहं कटुकालाबुस्वेदप्रारब्धदन्तुरताप्रतीकारेण · · ·असकृदभिमन्त्रितसिद्धार्थकप्रहतिप्रधावितैः पिशाचगृहीतकैः करतलताडनचिपटीकृतश्रवणपुटेन, अविमुक्तशैवाभिमानेन, दुर्गृहीतालाबुवीणावादनोद्वेजितपथिकपरिहृतेन दिवसमेव मशकक्वणितानुकारी किमपि कम्पितोमागगायता · गृहीततुरगब्रह्मचर्यतयान्यदेशागतोषितासु जरत्प्रजितासु बहुकृत्वः संप्रयुक्तस्त्रीवशकरणचूर्णेन ।"

इतना ही नहीं, बन्दरों ने उसकी नाक खरोंच डाली थी, रीछों ने उसके कपोलों पर नाखूनों को चिकना किया था। होली पर प्रायः बुढ़िया नौकरानी से उसका विवाह कराया जाता था। इस वर्णन को पढ़कर हम कह सकते हैं कि हास्य-रस की अभिव्यञ्जना में बाणभट्ट पूर्णतः सफल हुए हैं।

कादम्बरी में अद्भुत-रस का भी सुन्दर परिपाक हुआ है। शुक के द्वारा कथा कहना, दिव्य पुरुष द्वारा पुण्डरीक को आकाश में ले जाना, कपिंजल का उसके पीछे उड़ना, जल स्नान से मानव शरीर धारण करना, शुक और शूद्रक के शरीर का काठ हो जाना, आदि स्थल अदभुत-रस की व्यञ्जना करने में समर्थ हैं।

इनके अतिरिक्त भयानक-रस, शान्त-रस, बीभत्स-रस का भी यत्र-तत्र प्रयोग कादम्बरी में उपलब्ध है। क्रमशः उदाहरण के लिए शबरवर्णन, जाबालि आश्रम वर्णन, द्रविण एवं शबर वर्णन में इन रसों का आस्वाद लिया जा सकता है। बाणभट्ट की रसाभिव्यक्ति के सम्बन्ध में यही संक्षेप में कहा जा सकता है कि जहाँ कालिदास की कविता-पार्वती रस भावभरित होने पर भी बाहर से इतनी सलज्ज है कि पास आने में झिझकती है और 'गन्तुमैच्छदवलम्बितांशुका' है; वहाँ बाण की कविता महाश्वेता की तरह स्वयं रसमग्न होकर अभिसरण के लिए उद्यत है।

## प्रेम और सौन्दर्य का चित्रण

कादम्बरी की कथाओं में प्रेमतत्व की प्रधानता है। बाणभट्ट की नायि-

काएँ सर्वप्रथम नायकों के बाह्यसौन्दर्य पर मुग्ध होकर उनसे प्रेम करने लगती हैं किन्तु उनका वह प्रणय सफल नहीं होता है । लम्बी साधना, विरह-वेदना और प्रतीक्षा के बाद ही उन्हें प्रिय-मिलन प्राप्त होता है । कादम्बरी में बर-साती नदी के समान उमड़कर शीघ्र ही सूख जाने वाली प्रेम-सरिता नहीं प्रवाहित की गई है, अपितु उसमें प्रणय का वह अक्षय प्रस्रवण निकलता दिखाई देता है जिसकी धारा समय बीतने पर बढ़ती ही जाती है, कम नहीं होती । कपिञ्जल द्वारा पुण्डरीक के असंयत प्रणय की आलोचना का रहस्य भी यही है कि बाण भी अनियन्त्रित प्रणय के विरोधी हैं । कालिदास ने दुष्यन्त-शकुन्तला तथा शिव-पार्वती के पारस्परिक प्रणय की सार्थकता और चरम परिणति विवाह तथा सन्तानोत्पत्ति के रूप में प्रदर्शित की है । बाण भी अपनी दोनों नायिकाओं को कथा के अन्त में दोनों नायकों के साथ परिणीत कराकर यह बात प्रतिपा-दित करते हैं, कि वह प्रणय जिसका सामाजिक दृष्टि से कोई मूल्य न हो, वासनामात्र है, कोरा पाखण्ड है और वही प्रणय स्पृहणीय है, जो प्रेमी-प्रेमिका को विवाह के मधुर सम्बन्ध में बाँध देता है ।

प्रणय-भावना के सम्बन्ध में कालिदास ने जो विचार अपने काव्य-ग्रन्थों में व्यक्त किये हैं, बाण ने उन्हें कादम्बरी में प्रयोगात्मक रूप प्रदान किया है। कालिदास ने प्रेम-भावना को पूर्वजन्म के संस्कारों पर आधारित माना है । बाण ने प्रेमी नायकों को उनके कर्मानुसार विभिन्न योनियों में संक्रमित कराने के बाद भी नायिकाओं के साथ उनके प्रणय की निरन्तरता बनाए रक्खी है और अन्त में उनका परस्पर मिलन करा दिया है । बाण की दृष्टि में प्रेम भौतिक सम्बन्ध का नामान्तर नहीं है, प्रत्युत वह जन्मातर में समुद्भूत आध्यात्मिक सम्बन्ध का परिचायक है । कादम्बरी 'जननान्तरसौहृद' का सजीव चित्रण है । बाण प्रेम को इतनी उच्च भाव-भूमि पर प्रतिष्ठित कर देते हैं जिस पर न समय का प्रभाव पड़ता है और न मृत्यु का ।[1]

बाण एकाग्र प्रेम का चित्रण करते हैं । उनके प्रेमीपात्र चाहे वे पुरुष हों या स्त्री, सभी अपने प्रेम–भाजन से अनन्य प्रेम करते हैं । पुण्डरीक को अपना

---

१. बलदेव उपाध्याय : सं० सा० का इति० पृ० ३९९ ।

प्रणयी अङ्गीकार कर लेने वाली महाश्वेता युवक चन्द्रापीड के प्रति आकर्षित नहीं होती । इतना ही नहीं, वह अपने प्रेम की एकान्त साधना में बाधक समझ कर वैशम्पायन को भी कठोर शाप दे डालती है । इस विचार के प्रति बाण की महान् आस्था का सबसे अच्छा परिचय पत्रलेखा के चरित्र से मिलता है । हम जानते है कि वह एक रूपवती राजकुमारी थी और कुमार चन्द्रापीड के साथ बराबर छाया के समान रहती थी । यदि बाण चाहते तो प्रणय की कुछ परिस्थितियाँ योजना कथावस्तु में करके पत्रलेखा को चन्द्रापीड की सहचारिणीमात्र न दिखाकर कादम्बरी के समान एक अन्य प्रेमिका के रूप में प्रस्तुत कर सकते थे । पत्रलेखा के चरित्र को बाण ने प्रायः उपेक्षित छोड़ दिया है । स्वभावतः प्रश्न उठता है, क्यों ? इसका एकमात्र कारण यही प्रतीत होता है कि बाण अपनी कथा में प्रतिनायिका रखने के पक्षपाती नहीं थे। स्पष्ट है कि कादम्बरी के प्रणय को अनन्यता प्रदान करने के लिए ही उन्होंने पत्रलेखा के व्यक्तित्व को प्रणयोचित घटनाओं से दूर रक्खा है ।

बाण ने कादम्बरी में प्रणय-भावना का विकास मनोवैज्ञानिक रीति से किया है । कोमल-स्वभाव के कारण नायिकाओं को ही पहले नायकों की ओर आकर्षित होते हुए प्रदर्शित किया गया । पुण्डरीक के प्रथम दर्शन पर महाश्वेता के हृदय में प्रणय के अंकुरण और उसके स्वाभाविक विकास का अत्यन्त सजीव चित्रण कवि ने किया है । नवयौवन प्राप्त करके भी महाश्वेता शैशवसुलभ तरलता और कौतुकपरवशता का सर्वथा परित्याग नहीं कर पाती । उसके स्वभाव की यह कौतुकपरवशता ही उसके अन्तस्तल में प्रेम के बीजारोपण का कारण बन जाती है । वह अलौकिक सुगन्ध वाली कुसुममञ्जरी से अलंकृत एक युवक को देखती है और उसके प्रति आकर्षित हो जाती है । प्रणय का प्रथम प्रादुर्भाव होने पर महाश्वेता की दशा का वर्णन स्वयं महाश्वेता के शब्दों में ही देखिए—

"अनन्तरं च मेऽन्तर्मदनेनाविकारामिव दातुमाहितसन्ताना निरीयुः श्वासमरुतः साभिलाषं हृदयमाख्यातुकामामिव स्फुरितमुखमभूत्कुव-

लशयुगलम्, स्वेदलवलेखाक्षालितेवागलल्लज्जा। मकरध्वनिशरनिपातत्र-स्तेवाकम्पत गात्रयष्टिः। तद्रूपातिशयं द्रष्टुमिव कुतूहलादालिङ्गनलाल-सेभ्योऽगंभ्यो निरगाद्रामाश्चजालकम्। अशेषतः स्वेदाम्भसा धौत-श्चरणयुगलादिव हृदमविशद्रागः।"

युवराज चन्द्रापीड के प्रथम दर्शन के बाद उसके प्रति आकर्षित हुई कादम्बरी के हृदयगतभावों और कुमारीजनोचित चेष्टाओं को बाण ने अकृत्रिम रूप में चित्रित किया है। चन्द्रापीड को देखकर प्रथम तो वह रोमांचित हो जाती है, फिर संभ्रमपूर्वक उठने से पूर्व उसके आभूषण बज उठते हैं, अन्त में वह स्वयं आगन्तुकों का स्वागत करने के लिए उठ खड़ी होती है। व्यभिचारी भावों और अनुभवों की योजना कादम्बरी की दशा का वर्णन करते हुए भी सुन्दर बन पड़ी है। अलंकारों का प्रयोग करके बाण अपने इस वर्णन को और भी अधिक प्रभावपूर्ण बना देते हैं, "कादम्बरी ने ही कादम्बरी के शरीर में स्वेद जल उत्पन्न किया, आगन्तुकों के स्वागत के लिए ससंभ्रम उठ खड़े होने का श्रम तो उसमें बहाना मात्र हो गया। चन्द्रापीड को देखकर रति-भाव का उदय होने के कारण प्रकम्पित होती हुई कादम्बरी की जंघाएँ ही उसकी गति में बाधक हुईं, किन्तु उसकी गति रोक देने का अपयश मिला नूपुरों की आवाज सुन कर मार्ग में आए हुए हंसमण्डल को। दीर्घ श्वास लेने के कारण उसके स्तनों पर ढका हुआ वस्त्र कम्पित हो उठा किन्तु हिलते हुए चमर की वायु उसका कारण समझ ली गई। हृदयस्थल में स्थित चन्द्रापीड का स्पर्श पाने के लोभ से ही उसका हाथ अपने वक्षःस्थल पर गिरा, वही स्तनों को ढकने का बहाना बन गया। आनन्द के कारण ही उसके नेत्रों से आँसू गिरने लगे, हिलते हुए कर्णाभूषणपुष्प की रेणु उसका बहाना बन गयी।"

उरुकम्प एव गतिं रुरोध, नूपुरवाकृष्टहंसमण्डलमयशो लेभे। निश्वासप्रवृत्तिरेव अंशुकं चलं चकार, चामरानिलो निमित्ततां ययौ। अन्तःप्रविष्टचन्द्रापीडस्पर्शलोभेनैव निपपात- हृदये हस्तः, स एव स्तनावरणव्याजो बभूव। (पूर्वकादम्बरी)

प्रेमियों की विरह दशा के भी कई सजीव चित्र कादम्बरी में प्रस्तुत किये गये हैं। स्त्रियों की विरह-दशा का कवि लोग वर्णन करते आये हैं। पूर्व कादम्बरी में पुण्डरीक और उत्तर कादम्बरी में बाण-तनय द्वारा नायक चन्द्रापीड के विरह का भी वर्णन किया गया है। इसमें प्रथम वर्णन बाण की उर्वर कल्पना-शक्ति का सुन्दर उदाहरण है। द्वितीय वर्णन अत्यधिक दुरूह कल्पनाओं से रहित है। यह वर्णन परम्परागत पद्धति पर होते हुए भी बड़ा स्वाभाविक बन पड़ा है—

"चन्द्रबिम्बेऽपि नास्य दृष्टिरमत। तदालापपूरितश्रोत्रेन्द्रिय इव न किंचिदपरमन्तः कर्णं कृतवान्। वीणाध्वनयोऽप्यस्य बहिरेवासन्। सुभाषितान्यपि न प्रवेशमलभन्त। सुहृद्वाचोऽपि परुषा इवाभवन्। बान्धवजनजल्पितान्यपि नासुखायन्त।

(उत्तरकादम्बरी)

"कादम्बरी के विरह के कारण चन्द्रापीड को शीतल चन्द्रबिम्ब भी अच्छा नहीं लगता था। कादम्बरी के प्रेमालाप से कर्णकुहर भर जाने के कारण, मानो वह कुछ भी सुनना पसन्द नहीं करता था। वीणा की ध्वनियों पर भी ध्यान नहीं देता था। सुभाषित कथन भी इसके कानों में प्रवेश नहीं पाते थे। मित्रों की बातें भी कठोर सी लगती थीं। बान्धवों की बात-चीत भी उसे सुख नहीं देती थी। अपने प्रणय का भेद खुल जाने के कारण भय से पहले की भाँति वह किसी को दर्शन नहीं देता था। निरन्तर प्रज्वलित होती हुई कामाग्नि से दग्ध हृदय होते हुए भी वह गुरुजन की लज्जा के कारण न तो कुछ ही देर पहले उखाड़े गये गीले कमलों की शय्या का सेवन ही करता था और न ही सरस मृणालवल्लियों को ही शरीर पर लगाता था।" इसी प्रकार केयूरक द्वारा कादम्बरी की विरह-दशा का बड़ा विशद वर्णन किया गया है।[1]

बाण मानवीय सौंदर्य के सफल चित्रकार है। पूर्व कादम्बरी में स्त्री और पुरुषों के रूप के विशद वर्णन संख्या में एक दर्जन से भी अधिक हैं। स्त्री पात्रों

---

१. देखिये, उत्तरकादम्बरी–पृ० ५१२–५२०।

में से चाण्डालकन्या, महाश्वेता और कादम्बरी के नख-शिख का वर्णन कवि ने विस्तार से किया है। कादम्बरी का रूप-चित्रण तो दो स्थलों पर किया गया है। पुरुषों में राजा शूद्रक, शबर सेनापति, ऋषिकुमार हारीत, महर्षि जाबालि, बालक चन्द्रापीड, तपस्वी युवक पुण्डरीक और जरद्रविड विभिन्न वर्गों और अवस्थाओं के पात्रों का बाण ने सफलतापूर्वक रूपांकन किया है।

रूप चित्रण करते हुए बाण अपनी कल्पना-शक्ति का प्रचुरता से उपयोग करते हैं। एक से एक नई कल्पना उनके वर्णनों में मिलती है। सांवले रूप वाली चाण्डाल कन्या लाल रंग के उत्तरीय का अवगुंठन डाले हुए बाण को ऐसी प्रतीत होती है जैसे नीलकमल के स्थल पर सन्ध्याकालीन धूप पड़ रही हो। उसके एक कान में लगे हुए हाथी दाँत के आभषण की प्रभा से उसका एक ओर का श्यामल कपोल ध्वनित हो रहा था जिससे वह पूर्वदिशा में उदय होते हुए चन्द्रमा से प्रकाशित रात्रि के समान प्रतीत होती थी। बाण उसके श्यामल वर्ण के सम्बन्ध में उत्प्रेक्षाएँ करते हुए विराम नहीं लेते। वे उसका वर्णन करते हुए अपने पौराणिक ज्ञान का भी कोष खोल कर सामने रख देते हैं। चाण्डालकन्या के सम्बन्ध में 'उन्मद बलराम के हल द्वारा खींचे जाने के भय से भागी हुई यमुना' जैसी कल्पनाएँ पाठक के लिए पौराणिक ज्ञान की अपेक्षा रखती है। इतना ही नहीं, उसे 'मूर्छा के समान मनोहारिणी' बताकर कवि मूर्त पदार्थ के लिए उपमान भी प्रस्तुत कर बैठता है।

स्त्रियों के नख-शिख का वर्णन बाण ने परम्परागत रूप में ही किया है किन्तु अपनी उर्वर कल्पना-शक्ति के द्वारा उस वर्णन को नवीनता प्रदान कर दी है। नायिका कादम्बरी के नख-शिख के कल्पना-रंजित चित्र का एक अंश देखिए—

प्रजापतिदृढनिष्पीडितमध्यभागगलितं जघनशिलातलप्रतिघाताल्लावण्यस्रोत इव द्विघातमूरुद्वयं दधानम्··· उन्नतकुचान्तरितमुखदर्शनदुःखेनेव क्षीयमाणमध्यभागम्, प्रजापतेः स्पृशतोऽतिसौकुमार्यादङ्गुलिमुद्रामिव निमग्नां नाभिमण्डलमावर्तिनीमुद्वहन्तीम्, त्रिभुवन-

विजयप्रशस्तिवर्णावलीमिव लिखितां मन्मथेन रोमराजिमञ्जरीं बिभ्राणम् ।।"

बाण मानवीय सौन्दर्य का चित्रण करते हुए अङ्ग-प्रत्यङ्गों का संश्लिष्ट विवरण प्रस्तुत करने में इतनी रुचि प्रदर्शित नहीं करते जितनी कि अपनी कल्पना-कुशलता प्रदर्शन करने में । फिर भी कवि ने जिन पात्रों के रूपचित्र प्रस्तुत किये हैं, उनसे उन पात्रों के न केवल रूप-रंग और आकार-प्रकार का ही परिचय मिलता है, बल्कि उनकी अन्तःप्रकृति की झाँकी भी साथ ही साथ मिल जाती है । शबर सेनापति के स्वभाव की कठोरता, हारीत की उदारता, महर्षि जाबालि की पवित्रता और धार्मिकता, महाश्वेता की धर्म परायणता तथा अन्य पात्रों की विशेषताएँ उन सम्बन्धित पात्रों के रूप-चित्रणों के साथ जोड़ दी गई हैं ।

## बाणभट्ट का प्रकृति चित्रण

प्रकृति अनादि काल से मानवमात्र की सहचरी रही है । मानव के सुख में सुखी एवं दुःख में दुःखी प्रतीत होने वाली प्रकृति प्रारम्भ से ही पुरुष से तादात्म्य कर उसके संकेत से कार्य सम्पादन करती रही है ।

मनोरम प्राकृतिक सौन्दर्य भारत-भूमि की अनुपम विशेषता है । भारतीय प्राकृतिक सौन्दर्य आब्रह्म कीट-पतङ्ग समस्त प्राणियों को आकर्षित करता है । इसकी सुषमा का अवलोकन करने के लिए ही अनेकानेक विदेशी भारत आते हैं और भारतीय प्राकृतिक सौंदर्य का दर्शन कर अपने को धन्य मानते हैं । यहाँ कहीं हिमाच्छादित हिमालय के उत्तुङ्ग शृङ्ग हैं, कहीं कलकल की ध्वनि प्रपूरित सरिताओं की उत्ताल तरङ्गें हृदय को द्रवित करती हैं, कहीं रमणीय उपवनों में मधुरकलरव पूर्ण पक्षिगण शोभायमान हैं; कहीं शीतल मन्द सुगन्ध समीर घ्राण को तृप्त करती हैं, कहीं विकसित पुण्डरीक परिपूर्ण सरोवर नेत्र-निर्वाण प्रदान करते हैं; कहीं पूर्णचन्द्र की शीतल रश्मियाँ आह्लादित करती हैं; कहीं सूर्योदय सूर्यास्त के अवसर पर सूर्य की किरणें आनन्ददायिनी प्रतीत होती हैं; कहीं मधुमाधवमास की मधुरिमा है; कहीं मेघाच्छादित आकाश में परिस्फुरित होती

हुई विद्युत् एवं मन्द गिरती हुई जल की बूंदें मनोरम प्रतीत होती हैं । तात्पर्य यह कि भारतभूमि प्रकृति की विहारस्थली है । प्रकृति की समस्त विभूतियाँ भारतभूमि में ही दृष्टिगोचर होती हैं । विश्व के किसी भूभाग में इस प्रकार का प्राकृतिक सौंदर्य उपलब्ध नहीं होता है । किसी भूभाग में केवल शीतऋतु ही वर्षपर्यन्त रहती है; कहीं वर्षपर्यन्त केवल वर्षा ही होती है; कहीं वर्षपर्यन्त केवल ग्रीष्म ऋतु का ही अधिकार रहता है । भारत भूमि में ही षट् ऋतुएँ क्रमशः आकर इसे अलंकृत करती हैं । ऐसी स्थिति में यदि भारतीय मनीषी, विद्वान् कवि साहित्यकार प्रकृति के सौन्दर्य से प्रभावित होकर उसका निःशेष वर्णन प्रस्तुत करते हैं तो कोई आश्चर्य नहीं ।

प्रकृति के इन विभिन्न रूपों का दर्शन कर कवियों एवं साहित्यकारों ने विभिन्न रूप से इसका वर्णन किया है । किसी कवि ने प्रकृति के मनोरम पक्ष का ही वर्णन किया है । किसी कवि ने भयावह एवं मनोरम दोनों स्वरूपों का यथार्थ चित्रण प्रस्तुत किया है । किसी विद्वान् ने आलम्बन या उद्दीपन या दोनों रूप में प्रकृति को चित्रित किया है । किसी कवि ने केवल स्वतन्त्र रूप से प्रकृति का चित्रण किया है ।

बाणभट्ट का प्रकृति चित्रण विशद, सजीव, अलंकृत और उनकी सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति का परिचायक है । आपने प्रकृति वर्णन के साथ साथ अपना पौरिाणिक, शास्त्रीय तथा अनुभवजन्य ज्ञान भी प्रस्तुत किया है। बाणभट्ट का प्रकृति वर्णन अन्तःप्रकृति के अनुरूप होता है । तेजःपुञ्ज, तपःपूत महर्षि जाबालि के आश्रम में सूर्यास्त का वर्णन कैसे शान्त एवं पवित्र भावों का परिचायक है—

"अनेन च समयेन परिणतो दिवसः । स्नानोत्थितेन मुनिजनेनार्घविधिमपपादयता यः क्षितितले दत्ताहस्तमम्बरतलगतः साक्षादिव रक्तचन्दनाङ्गरागं रविरुदवहत् । ऊर्ध्वमुखैरर्कबिम्बविनिहितदृष्टिभिरूष्मपैस्तपोधनैरिव परिपीयमानतजः प्रसरो विरलातपस्तनिमाननमभजत् । उद्यत्सप्तर्षिसार्थस्पर्शपरिजिहीर्षयेवसंहृतपादः पारावत-

पादपाटलरागेरविरम्बरतलादलम्बत् । आलोहितांशुजालं जलशयन-मध्यगतस्य मधुरिपो विगलन्मसधुधारमिव नाभिनलिनं प्रतिमागताप-हृतार्णवे सूर्यमण्डलमलक्ष्यत। विहाय अम्बरतलमुन्मुच्य च कमलिनी-वनानि शकुनय इव दिवसावसाने तरुशिखरेषु पर्वताग्रेषु च रविकिरणाः स्थितिमकुर्वत।"

बाण की चित्तवृत्ति उनके सहज प्रकृति-प्रेम की परिचायिका है। जो कवि प्रकृति के केवल कमनीय स्वरूप पर ही मुग्ध होता है वह सच्चा सहृदय नहीं, विलासी मात्र है। इसके साथ ही, जो प्रकृति के नित्य नवीन तथा आश्चर्यजनक रूपों के प्रति ही आकृष्ट होता है वह भी तमाशबीन ही कहा जा सकता है। किन्तु जो प्रकृति के रूक्ष और मसृण, मङ्गलमय, एवं अमङ्गलमय, कोमल एवं कठोर, शुभ एवं अशुभ, हृदयाह्लादक एवं भयावह दोनों रूपों के प्रति अपनी सहज रुचि प्रदर्शित करता है, वही प्रकृति का सच्चा उपासक है। महाकवि बाण भट्ट ने प्रकृति के दोनों पक्षों का चित्रण करके अपनी यथार्थदृष्टि और प्रकृति के प्रति वास्तविक प्रेम को प्रदर्शित किया है। वे जहाँ एक ओर विन्ध्याटवी के भयावह रूप का वर्णन करते हैं वहाँ दूसरी ओर अच्छोद सरोवर की कमनीयता का भी चित्रांकन करते हैं। पूर्णोपमालङ्कार की सहायता से प्रस्तुत किया गया विन्ध्याटवी का निम्नांकित चित्र देखिये—

"क्वचित्प्रलयवेलेव महावराहदंष्ट्रासमुत्खातधरणिमण्डला, क्वचिद्दशमुखनगरीव चटुलवानरवृन्दभज्यमानतुङ्गशालाकुला, क्वचिदचिरनिर्वृत्तविवाहभूमिरिव हरितकुशसमित्कुसुमशमी पलाशशोभिता, क्वचिदुन्मत्तमृगपतिनादभीतेव कण्टकिता।"

यहाँ श्लिष्ट शब्दों की योजना द्वारा कवि पूर्णोपमा का सौन्दर्य प्रस्तुत करता है। इस प्रकार के वर्णनों में विचित्रता अवश्य है किन्तु साथ ही इनके सम्बन्ध में हमें यह बात नहीं भुला देना चाहिये कि ऐसे स्थल पाठकों के मनोभावों को जाग्रत करने में इतने समर्थ नहीं होते हैं जितने कि उसकी बुद्धि को चमत्कृत करने में। कहीं-कहीं कवि शाब्दीक्रीडा के इतना पीछे

पड़ता है कि भाव उपेक्षित रह जाते हैं। बाण बहुत से वर्णनों में ऐसे श्लिष्ट शब्दों की दूर तक प्रयत्नपूर्वक योजना करते जाते हैं जिनके पर्यायवाची दूसरे शब्द उनके स्थान पर बदल दिये जायें तो सम्पूर्ण उक्ति में कोई सौन्दर्य नहीं रह जाता। वस्तुतः किसी भी उक्ति को अनेक प्रकार से कहने एवं चित्रित करने में बाण पूर्णरूपेण निपुण हैं, उनकी प्रतिभा इस रूप में अत्यन्त स्फुट रूप से दृष्टिगोचर होती है। श्री भोलाशंकर व्यास लिखते हैं—

"पर सुबन्धु की तरह बाण इन कलाबाजियों में सदा नहीं फँसते और पहले वे वर्ण्य विषय को पूरी ईमानदारी से वर्णित कर देते हैं तब श्लेष की जटिल पगडण्डी का आश्रय लेते हैं।"

प्रातः, सायं, सूर्योदय, चन्द्रोदय, सूर्यास्त आदि के वर्णन में बाणभट्ट ने अपनी उत्कृष्ट प्रतिभा का परिचय दिया है। कल्पनाओं के माध्यम से वर्णनों को हृदयाह्लादक एवं रमणीय बना दिया गया है। प्रकृति वर्णन में सर्वत्र उपमा, उत्प्रेक्षा, श्लेष, विरोधाभास आदि अलंकारों का चमत्कारपूर्ण प्रयोग पाठक को विशेष रस प्रदान करता है। कवि की उत्प्रेक्षाएँ काव्य सौन्दर्य के वर्णन में पूर्ण सफल हैं।

बाण के उन प्रकृति चित्रवों में, जहाँ कवि प्रकृति के रमणीय, कमनीय, मनोहर, हृदयाह्लादक स्वरूप को आधार बनाता है, एक अद्भुत सौन्दर्य दिखाई देता है। कवि की मनोरम कल्पना से उन चित्रों के रङ्गों में अधिक निखार आ गया है। प्रभातकाल, संध्याकाल आदि के चित्र अत्यधिक सुन्दर बन पड़े हैं। चन्द्रोदय के बाद सर्वत्र व्याप्त चाँदनी की शोभा देखिये—

"चन्द्राभरणभृतस्तारकाकपालशकलालंकृतादम्बरतलातयम्बकोत्त-माङ्गादिव गङ्गासागरानापूरयन्ती हंसधवला धरण्यामपतज्ज्योत्स्ना। हिमकरसरसि विकचपुण्डरीकसिते चन्द्रिका जलपानलोभादवतीर्णो निश्चलमूर्तिरमृतपङ्कलग्न इवादृश्यत हरिणः। तिमिरजलधरसमया-पगमानन्तरमभिनवसितसिन्दुवारकुसुमपाण्डुरैरर्णवागतैरवगाह्यन्त हंसैरिव कुमुदसरांसी चन्द्रपदैः।"

इस उद्धरण में जहाँ चन्द्रमा के कलङ्क-सरोवर में प्रतिबिम्बित चन्द्रमण्डल तथा उदयकालीन लालिमा से रहित उज्ज्वल चन्द्रमा के सम्बन्ध में अनेक मनोरम कल्पनाएँ की गई हैं, वहाँ साथ ही प्रथम वाक्य में शब्द चमत्कार को प्रदर्शित कर कवि ने उस वाक्यार्थ के सौरस्य में भी बाधा उत्पन्न कर दी है। इस वाक्य में आकाशमण्डल और शिव जी के मध्य समानता प्रतिपादित की गई है वह दोनों के समान गुण, रूप आदि पर आधारित नहीं है। उसमें शब्द-योजना ही विशेष महत्व रखती है। बाण यद्यपि प्रस्तुत के अनुरूप भावों के उद्भावक अप्रस्तुत का ही प्रायः चुनाव करते हैं किन्तु तारों के श्वेत वर्ण होने के कारण 'कपालशकल' के समान बनाए जाना कुछ अच्छा प्रतीत नहीं होता है। तारों की श्वेतता उनकी बाह्य विशेषता है। मांस और त्वचा से रहित खोपड़ी का रंग भी श्वेत होता है। लेकिन क्या श्वेतवर्ण तारे और खोपड़ी के टुकड़े पाठक के हृदय में समान भावों को ही जन्म देते हैं ? जगमगाते हुए तारागणों का अवलोकन कर हमारे हृदय में स्पृहणीय भावों की उत्पत्ति होती है जबकि श्वेत अस्थि पञ्जर को देखकर मन में घृणा की ही उत्पत्ति होगी। प्रस्तुत से विपरीत भावों को जन्म देने वाले इस प्रकार के अप्रस्तुत बाण के वर्णनों में विरलता से ही मिलते हैं। शाब्दीक्रीड़ा का परित्याग कर बाण ने जहाँ अपनी सूक्ष्म पर्यवेक्षण शक्ति, उर्वर कल्पना कुशलता तथा मनोरम-अलङ्कार योजना की त्रिवेणी स्थापित की है वहाँ उनके प्रकृति वर्णन सजीव, मार्मिक, स्वाभाविक एवं हृदयाकर्षक हैं।

बाणभट्ट के प्रभात वर्णन से उनकी सूक्ष्मनिरीक्षण शक्ति एवं प्रखर प्रतिभा का परिचय प्राप्त होता है। ऐसे विश्लेषणात्मक वर्णन विद्वानों के हृदय एवं मस्तिष्क दोनों को तृप्त करते हैं। प्रातः वर्णन का विलक्षण ढंग देखिये—

"एकदा तु प्रभातसंध्यारागलोहिते गगनतले, कमलिनीमधुरक्त-पक्षपुटे वृद्धहंस इव मन्दाकिनीपुलिनादपरजलनिधितटमवतरति चन्द्र-मसिपरिणतरङ्कुरोमपाण्डुनि व्रजति विशालतामाशाचक्रवाले गज-रुधिररक्तहरिसटालोमलोहिनीभिः प्रतप्तप्रलाक्षिकतन्तुपाटलाभिरायामिनीभिरशिशिरकिरणदीधितिभिः, पद्मरागशलाकासंमार्जनीभिरिव

समुत्सार्यमाणे गगनकुट्टिमकुसुमप्रकरे तारागणे, संध्यामुपासितुमुत्तरा-शावलम्बिनि मानससरस्तीरमिवावतरति सप्तर्षिमण्डले, तटगतविघटित शुक्तिसम्पुटविप्रकीर्णमकरप्रेरणाधोगलितमुडुगणमिव मुक्ताफल-निकरमुद्वहति धवलितपुलनमुदन्वति पूर्वेतरे ।"

महाकवि बाणभट्ट ने आलम्बन एवं उद्दीपन दोनों रूपों में प्रकृति को चित्रित किया है। वातावरण समय एवं स्थान के भेद से प्रातः, सायं, सूर्योदय एवं चन्द्रोदय के वर्णन में अन्तर स्पष्ट रूप से प्रतीत होता है । निखिलपाप-राशि के नाश में समर्थ तेजपुञ्ज, तपःपूत महर्षि जाबालि के आश्रम में उदी-यमान चन्द्र रमणीयता, पवित्रता एवं शिष्टता का परिचायक है । महाश्वेता की वियोगावस्था के अवसर पर किया गया चन्द्रोदय वर्णन उद्दीपन के रूप में हुआ है । पुण्डरीक के प्रेम में विह्वल महाश्वेता चन्द्रोदय का अवलोकन कर अधिक व्याकुलता का अनुभव करती है । उस समय उसे असह्य मानसिक व्यथा का अनुभव होता है। कादम्बरी एवं चन्द्रापीड के प्रेम को दृढीभूत करने के लिये भी प्रातः एवं सायं का वर्णन किया गया है । उस समम का चन्द्रोदय दोनों के हृदयों में विशेष अनुराग उत्पन्न करता है तथा स्वाभाविक स्नेह का सञ्चार करता है । चन्द्रोदय में महाश्वेता की अवस्था देखिये—

"एकत्र चायं पापकारी चन्द्रहतको न शक्यते सोढुम् । इदमति-दुर्विषहं मे हृदयम् । अस्य चोद्गमनमिदं सदाहज्वरग्रस्तस्याङ्गार-वर्षः शीतार्तस्य तुषारपातः, विषविस्फोटमूर्च्छितस्य कृष्णसर्पदंशः ।"

प्रस्तुत अवसर में उदीयमान चन्द्र महाश्वेता की दृष्टि में दुष्ट है वह उसे सहन करने में असमर्थ है । "चन्द्रोदय महाश्वेता के लिये उसी प्रकार है जैसे दाह ज्वर से पीड़ित व्यक्ति के लिये अङ्गारों की वर्षा, शीतलता से कम्पायमान के लिए तुषारपात तथा विष के विस्फोट से मूर्च्छित व्यक्ति के लिए काले सर्प का काटा जाना ।"

यद्यपि बाणभट्ट के प्रकृतिचित्रण में व्यास, वाल्मीकि, कालिदास आदि प्राचीन कवियों के समान रमणीयता नहीं है तथापि चित्र अलंकृत शैली में प्रस्तुत किये जाने के कारण पाठक के लिये आकर्षक एवं हृदयाह्लादक हैं । यदि व्यास, वाल्मीकि, कालिदास आदि कवियों के प्राकृतिक चित्र वन में स्वयम्

उत्पन्न लताओं के रमणीय कुञ्ज हैं तो बाण के प्राकृतिक चित्र उपवन में माली से सिञ्चित एवं सुसज्जित तथा यथोचित परिमार्जित एवं परिवर्धित लताकुञ्ज हैं। साथ ही लताओं को भी आवश्यकतानुसार काट-छाँटकर समस्त लताओं को विकसित होने का उचित अवसर प्रदान किया है। अलंकृत प्रकृति वर्णन के इस प्रकार के दृश्य अन्यत्र दुर्लभ हैं।

बाण के विस्तृत प्रकृतिचित्रण उनकी कथा में बाधा उत्पन्न करते हैं तथापि उन चित्रणों की सशक्तता और नवीनता पाठक के लिये आकर्षण की वस्तु बन जाती है। उपर्युक्त निदर्शनों से सिद्ध होता है कि बाण ने प्रकृति के सभी रूपों का वर्णन किया है। उन वर्णनों में पूर्ण सफलता भी प्राप्त की है, हाँ, कहीं-कहीं कवि की शाब्दिक कलाबाजियाँ रसानुभूति में बाधा अवश्य उत्पन्न कर देती हैं।

## बाणभट्ट की शैली

समन्वयात्मक एवं परिष्कृत गद्य शैली के प्रवर्तक बाणभट्ट ने पूर्व प्रचलित शैलियों एवं कवियों के प्रति हेयता प्रदर्शित करते हुए हर्षचरित के प्रारम्भ में लिखा है—

**"सन्ति श्वान इवासंख्या जातिभाजो गृहे गृहे।**
**उत्पादका न बहवः कवयः शरभा इव॥"**

चमत्कारविहीन, रसविवर्जित, वक्रोक्तिरहित रचनाएँ श्वान के समान सर्वत्र सुलभ हो सकती हैं। सरस, अलङ्कृत, नव-कल्पना परिपूर्ण रचनाओं का निर्माण करने वाले कवियों की संख्या शरभ के समान अत्यल्प होती है। बाण के समय में उत्कृष्ट, चमत्कृत, अलंकृत, समास बहुल गद्य साहित्य का समादर था; इसके विपरीत गद्य साहित्य हेय दृष्टि से देखा जाता था। अस्तु, सकल-शास्त्रनिष्णात, प्रखरप्रतिभासम्पन्न एवं अलौकिक विद्वान् बाणभट्ट ने हर्ष-चरित में आदर्श समन्वित एवं नवीन गद्य शैली का स्वरूप प्रतिपादित किया है—

**"नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः।**
**विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुष्करम्॥"**

मौलिक कल्पना, सुरुचिपूर्ण स्वभावोक्ति, अक्लिष्ट श्लेष, स्फुट रूप से

प्रतीयमान रस तथा दृढ़बन्ध पदावली इन समस्त गुणों का एकत्र सन्निवेश दुर्लभ है । इस दुर्लभता को बाणभट्ट ने सुलभता में परिणत कर अपनी नव-नवोन्मेषशालिनी प्रतिभा का ही परिचय प्रदान किया है । अन्य स्थल में उत्कृष्ट गद्य शैली को प्रतिपादित करते हुए वे कहते हैं—

"अन्यचिन्तितस्वभावाभिप्रायवेदकम्" तथा "उत्कृष्टकविगद्यमिव विविधवर्णश्रेणीप्रतिपाद्यमानमभिनवार्थसञ्चयम् ।"

सम्प्रति विचारणीय विषय यह है कि संस्कृत गद्य-साहित्य गगन के सूर्य महाकवि बाणभट्ट ने जिस आदर्श गद्य शैली का स्वरूप प्रतिपादित किया है उस आदर्श का निर्वाह किस स्थिति तक किया है । विविध वर्ण श्रेणी प्रति-पादित अभिनवार्थ समन्वय का निर्वाह पूर्णरूपेण किया गया है । किसी स्थान का वर्णन हो या प्रकृति वर्णन हो अथवा अन्य किसी रस-भावादि की अभिव्यक्ति हो, बाण की सर्वतोमुखी प्रतिभा नवीन-नवीन अर्थों की उद्भावना में पूर्ण सक्षम है । वास्तविकता तो यह है कि बाणभट्ट ने उन समस्त कल्पनाओं, भावनाओं एवं विचारों को अपने काव्य में समाहित कर दिया है जो अन्यत्र दुर्लभ हैं । इस सम्बन्ध में महाभारतकार व्यास का वचन बाण के विषय में पूर्णतः चरितार्थ होता है—

**"यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित् ।"**

इसी विशेषता को लक्ष्य कर 'बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम्' कहा गया है । अभिनवार्थ सञ्चय के लिए एक निदर्शन देखिए सौंदर्यसारभूत निखिल-भूपाल समुदाय को आकृष्ट करने वाली चाण्डालकन्या की सुषमा का अवलोकन कीजिए—

"शरदमिव विकसितपुण्डरीकलोचनाम्, प्रावृषमिव घनकेश-जालाम्, मलयमेखलामिव चन्दनपल्लवावतंसाम्, नक्षत्रमालामिव चित्रश्रवणाभरणभूषिताम्, श्रियमिव हस्तस्थितकमलशोभाम्, मूर्च्छा-मिव मनोहारिणीम्, अरण्यभूमिमिव रूपसम्पन्नाम्, दिव्ययोषितमिवा-कुलीनाम्, निद्रामिव लोचनग्राहिणीम्, अरण्यकमलिनीमिव मातङ्ग-

कुलदूषिताम्, मधुमासकुसुमसमृद्धिमिवाजातिम्, अनङ्गकुसुमचाप-लेखामिव मुष्टिग्राह्यमध्याम्, यक्षाधिपलक्ष्मीमिवालकोद्भासिनीम्, अचिरोपारूढयौवनम्, अतिशयरूपाकृतिमनिमिषलोचनो ददर्श ।"

बाण की सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति का परिचय पद-पद में प्राप्त होता है । प्रातः सायं के वर्णन में, महाश्वेता कादम्बरी आदि के सौन्दर्य चित्रण में, उज्ज-यिनी, विन्ध्याटवी, शिवसिद्धायतन आदि के वर्णन में बाण की इस सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति का दर्शन किया जा सकता है । पुण्डरीक के वियोग में तपस्या करती हुई महाश्वेता का सत्त्व गुण विशिष्ट चित्र देखिए—

"अतिविस्तारिणा सर्वदिङ्मुखप्लावकेन प्रलयविप्लुतक्षीरपयोधि-पूरपाण्डुरेणातिदीर्घकालसंचितेन तपोराशिनेव सर्वतो विसर्पता पाद-पान्तरैस्त्रिस्रोतोजलनिभेन पिण्डीभूय वहतेव देहप्रभावितानेन सगिरि-काननं दमयन्तमिव तं प्रदेशं कुर्वतीम्, अन्यथैव धवलयन्तीं कैलास-गिरिम्, अन्तर्द्रष्टुरपि लोचनपथ प्रविष्टेन श्वेतिमानमिव मनो नयन्तीम् अतिधवलप्रभापरिगतदेहतया स्फटिकगृहगतामिव दुग्धसलिलमग्ना-मिव, विमलचेलांशुकान्तरितामिव, आदर्शतलसंक्रान्तामिव, शरदभ्रपट-लतिरस्कृतामिव, अपरिस्फुटविभाव्यामानावयवाम्·········कन्यकां ददर्श ।"

सुरुचिपूर्ण स्वभावोक्ति के प्रतिपादन में बाण सिद्धहस्त हैं । उनकी कृतियों में स्वभावोक्ति पाठक को रस प्रदान करने में पूर्णरूपेण समर्थ है । नगर, वन, पर्वत, इन्द्रायुद्ध, किन्नर-युग्म आदि के विश्लेषण में स्वभावोक्ति के दर्शन होते हैं । समस्त अश्व गुणों से अलङ्कृत इन्द्रायुध का वर्णन देखिये—

"···आपिवन्तमिव संमुखागतमखिलमाकाशम्, अतिनिष्ठुरेण मुहुर्मुहुः प्रकम्पितोदररन्ध्रेण हेषारवेण पूरितभुवनोदरविवरेण निर्भर्त्स-यन्तमिवालीकवेगदुर्विदग्धं गरुत्मन्तम्, अतिदूरमुन्नमता जवनिरोध-स्फीतरोषघुरघुरायमाणघोरघोणेन शिरोभागेन निजदर्पवशादुल्लङ्-

घनार्थमाकलयन्तमिव त्रिभुवनम्...., इन्द्रनीलमणिपादपीठानुकारिभि-रञ्जनशिलाघटितैरिवानवरतपतनोत्पतनजनितविषमस्वरमुखरवैः पृथभिः खरपुटैर्जर्जरितवसुन्धरैर्मुरजवाद्यमिवाभ्यस्यन्तम्, उत्कीर्णमिव-जङ्घासु, विस्तारितमिवोरसि, श्लक्ष्णीकृतमिव मुखे, प्रसारितमिव कन्धरायाम्, उल्लिखितमिव पार्श्वयोः, द्विगुणीकृतमिव जघनभागे.... इन्द्रायुधमद्राक्षीत् ।"

बाण की प्रतिभा अधिकांशतः श्लिष्ट वर्णनों की जन्मदात्री है । प्रमुख रूपेण उपमा एवं परिसंख्या अलंकार के नियोजन में यह प्रतिभा स्पष्ट रूप से उपस्थित होकर पाठक को ध्यानमग्न एवं रसाप्लावित करने में पूर्ण सक्षम है । जिस प्रकार नटी अपना रूप परिवर्तन कर अनेक पात्रों के रूप में अलङ्कृत होकर दर्शकों को आनन्दसिन्धु में निमग्न करती रहती है उसी प्रकार बाण की समस्त काव्य प्रभुत्व सम्पन्न प्रतिभा भी नवीन कल्पनाओं के आवरण से आवृत्त होकर सर्वथा नवीन चित्रों को जन्म देती है और पाठकों को ब्रह्मानन्द सहोदर काव्यानन्द क्षीरसागर में निमग्न कर देती है । मनोरम अच्छोदसरोवर का श्लिष्ट वर्णन प्रस्तुत है—

"यौवनमिवोत्कलिकाबहुलम्, उत्कण्ठितमिव मृणालवलयालङ्कृ-तम्, महापुरुषमिव मीनमकरकूर्मचक्र-प्रकटलक्षणम्, षण्मुखचरित-मिव श्रूयमाणक्रौञ्चवनिताप्रलापम्, भारतमिव पाण्डुधार्तराष्ट्रकुल-पक्षकृतशोभम्, अमृतमथनसमयमिव तीरकासारावस्थितशितिकण्ठपीय मानविषम्, कृष्णबालचरितमिव तटकदम्बशाखाधिरूढहरिकृतजलः प्रपातक्रीडम्, मदनध्वजमिव मकराधिष्ठितम्, दिव्यमिवानिमिषलोच-नरमणीयम्, अरण्यमिव विजृम्भमाणपुण्डरीकम्, उरगकुलमिवानन्त-शतपत्रपद्मोद्भासितम्, कंसबलमिव मधुकरकुलोपगीयमानकुवलया-पीडम्, कद्रूस्तनयुगलमिव नागसहस्रपीतपयोगण्डूषम्, मलयमिव चन्दन-शिशिरवनम्, असत्साधनमिवादृष्टान्तम्, अतिमनोहरमाह्लादनं दृष्टेर-च्छोदं नाम सरो दृष्टवान् ।"

काव्य के दो पक्ष होते हैं–कलापक्ष एवं भावपक्ष । वर्ण विन्यास, अलङ्कार-नियोजन तथा चमत्कृत वर्णन कलापक्ष के अन्तर्भूत हैं । रस, भाव आदि की अभिव्यक्ति भावपक्ष के अन्तर्गत है । काव्य में भावपक्ष ही प्रधान होता है । आचार्य विश्वनाथ के अनुसार रसात्मक वाक्य ही काव्य है–'वाक्यं रसात्मकं काव्यम् ।' रस ही काव्य की आत्मा है, अलङ्कार आभूषण हैं, माधुर्यादि गुण शौर्यादि गुणों के समान हैं । अस्तु, रसाभिव्यक्ति ही कविकर्म की कसौटी है । जो कवि रसाभिव्यक्ति में निपुण होता है, उसी का काव्य विद्वत्समाज में समादृत होता है । रससन्निवेश के सम्बन्ध में बाणभट्ट की स्वयं की उक्ति उनके काव्य के विषय में अक्षरशः चरितार्थ होती है । कवि की कादम्बरीकथा स्वेच्छा से पति की शय्या की ओर गमन करती हुई नवोढा वधू के समान पाठकों को रसास्वादन कराती है—

**"स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।**
**रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ॥"**

कादम्बरी में संभोग एवं विप्रलम्भ का पूर्ण परिपाक दृष्टिगोचर होता है। करुण एवं शान्त रस का भी यथास्थान समुचित सन्निवेश किया गया है । एक ओर जहाँ नगर, वन, पर्वत, ऋतु, सरोवर आदि के वर्णन में दीर्घकाय समास एवं दृढ़बन्ध का प्रयोग किया गया है वहीं दूसरी ओर हृदयस्पर्शी भावपूर्ण, रसमय विषय के वर्णन में समास रहित, लघुकाय छोटे-छोटे वाक्य प्रयुक्त हुए हैं जिससे रसास्वादन में किसी प्रकार बाधा उपस्थित नहीं होती है । मित्र पुण्डरीक के वियोग में आर्तनाद करते हुए कपिञ्जल की दशा देखिए—

"हा हतोऽस्मि । हा दग्धोऽस्मि । हा वञ्चितोऽस्मि । हा किमिदमापतितम् । किं वृत्तम् । उत्सन्नोऽस्मि । दुरात्मन् मदनपिशाच पाप निर्घृण, किमिदमकृत्यमनुष्ठितम् । आः पापे दुष्कृतकारिणि दुर्विनीते महाश्वेते, किमनेन तेऽपकृतम्····हा धर्म, निष्परिग्रहोऽसि । हा तपः निराश्रयमसि । हा सरस्वति, विधवासि । हा सत्य, अनाथमसि । हा सुरलोक, शून्योऽसि । सखे, प्रतिपालय माम् । अहमपि

भवन्तमनुयास्यामि ।"

विकटाक्षरबन्ध में कुशलता प्रदर्शित करने में बाण अद्वितीय हैं । शुष्क वर्णन भी विकटाक्षरबद्ध होकर नारिकेल फल के समान बाह्य कठोर अन्तः रसपूर्ण हो जाते हैं । सुबन्धु गद्य के समान ये वर्णन केवल शुष्कमात्र ही नहीं हैं अपितु पाठक के नीरस हृदय में भी रस का सञ्चार करते हैं । बाण के सभी वर्णन इस विशेषता से सम्पन्न हैं । प्रस्तुत है स्वर्गसदृश राजभवन का हृदयस्पर्शी एवं विश्लेषणात्मक वर्णन—

"अनेकसंयवनचन्द्रशालाविटङ्कवेदिकासंकटशिखरैरभ्रंकषैरपहसितसितकैलासशोभैरमलसुधावदातैः सप्रालेयशैलमिव महाप्रासादैरनेकवातायनविवरविनिर्गतयुवतिकिरणसहस्रतया कनकशृङ्खलाजालकेनेवोपरि विस्तीर्णेन विराजमानम्, अन्तर्गतायुधनिवहाभिराशीविषकुलसंकुलाभिः पातालगुहाभिरिवातिगम्भीरायुधशालाभिरुपेतम्....राजकुलं विवेश ।"

उपर्युक्त विश्लेषण से यह सिद्ध है कि बाणभट्ट ने अपनी प्रतिज्ञानुसार गद्य का प्रणयन किया है । स्वयं प्रतिपादित सिद्धान्त का पूर्णरूपेण निर्वाह किया है ।

महाकवि बाणभट्ट ने अपने काव्यों में पाञ्चाली रीति का प्रयोग किया है । पाञ्चाली रीति में अर्थानुकूल, भावानुकूल, रसानुकुल वर्णों, शब्दों एवं वाक्यों का विन्यास किया जाता है—

"शब्दार्थयोः समो गुम्फः पाञ्चालीरीतिरिष्यते ।
शिलाभट्टारिका वाचि बाणोक्तिषु च सा यदि ।।"

(सरस्वतीकण्ठाभरण)

बाणभट्ट के ग्रन्थरत्नों में शब्द और अर्थ का, भाव और भाषा का समुचित समन्वय उपलब्ध होता है । जहाँ विषय भावप्रधान, गम्भीर, एवं हृदयस्पर्शी होता है वहाँ रसाभिव्यक्ति के अनुकूल समास रहित लघुकाय वाक्यों का नियोजन किया गया है । इसके प्रतिकूल नगर, वन, सरोवर आदि के वर्णन

में समास बहुल एवं वर्णनानुकूल, विषयानुकूल शब्दावली का प्रयोग किया गया है। उपदेशात्मक रसमय एवं भावपूर्ण स्थलों में प्रथम कोटि की शैली के दर्शन होते हैं। रम्य वर्णनों के अवसर पर रमणीय शब्दों, विकट विन्ध्याटवी आदि भयावह वर्णनों में कर्णकटु वर्णों का विन्यास किया गया है। भावात्मक शैली का उदाहरण देखिए--

"सखे ! पुण्डरीक, नैतदनुरूपं भवतः। क्षुद्रजनक्षुण्ण एष मार्गः। धैर्यधना हि साधवः।.....। क्व ते तद्धैर्यम्। क्वासाविन्द्रियजयः, क्व तद्वशित्वम्, चेतसः क्व सा प्रशान्तिः, क्व तत्कुलक्रमागतं ब्रह्मचर्यम् क्व सा सर्वविषयनिरुत्सुकता, क्व ते गुरुपदेशाः, क्व तानि श्रुतानि, क्व ताः वैराग्यबुद्धय, क्व तदुपभोगविद्वेषित्वम्, क्व सा सुखपराङ्-मुखता, क्वासौ तपस्यभिनिवेशः, क्व सा भोगानामुपर्यरुचिः, क्व तद्यौवनानुशासनम्, सर्वथा निष्फला प्रज्ञा, निर्गुणो धर्मशास्त्राभ्यासः, निरर्थकः संस्कारः, निरुपकारको गुरूपदेशविवेकः, निष्प्रयोजना प्रबुद्धता, निष्कारणं ज्ञानं यदत्र भवादृशा अपि रागाभिषङ्गैः कलुषी क्रियन्ते। प्रभावैश्चाभिभूयन्ते।"

विकट विन्ध्याटवी के वर्णन में कर्णकटु एवं विकट वर्णों के साथ-साथ समास बहुल शब्दावली का अवलोकन कीजिए—

"क्वचित्प्रलयवेलेव महावराहदंष्ट्रासमुत्खातधरणिमण्डला, क्वचिद्दशमुखनगरीव चटुलवानरवृन्दभज्यमानतुङ्गशालाकुला, क्वचिदचिरनिर्वृत्तविवाहभूमिरिव हरितकुशसमित्कुसुमशमीपलाश-शोभिता, क्वचिदुन्मत्तामृगपतिनादभीतेव कण्टकिता, क्वचिन्मत्तेव कोकिलकुलप्रलापिनी, क्वचिदुन्मत्तेव वायुवेगकृततालशब्दा, क्वचिद्वि-धवेवोन्मुक्ततालपत्रा, क्वचित्समरभूमिरिव शरशतनिचिता, क्वचि-त्पार्थरथपताकेव कप्याक्रान्ता, क्वचिदवनिपतिविहारभमिरिव वेत्र-

लताशतदुःप्रवेशा, क्वचिद्विराटनगरीव कीचकशताकुला, क्वचिदम्बर-श्रीरिव व्याधानुगम्यमानतरलतारकमृगा, क्वचिद्ग्रहीतव्रतेव दर्भ-चीरजटावल्कलधारिणी····विन्ध्याटवी नाम ।"

सरस सरोवरवर्णन में कोमल कान्त एवं सरस पदावली दृष्टव्य है—

"अनवरतमज्जदुन्मदशबरकामिनी कुचकलशलुलितजलम्, उत्फुल्लकुमुदकुवलयकह्लारम्, सारसितसमदसारसम्, अम्बुरुहमधुपानमत्तकलहंसकामिनीकृतकोलाहलम्, अनेकजलचरपतङ्गशत-संचलनचलितवाचालवीचिमालम्········पम्पाभिधानं पद्मसरः ।"

संस्कृत गद्य साहित्य सरोवर के सौरभसुषमासम्पन्न सरसिज, कविता काननकेसरी, अद्भुत चमत्कार परिपूर्ण प्रतिभा सम्पन्न, निखिलालङ्कार नियोजन निपुण महाकवि बाणभट्ट ने अपने काव्यों में अनुप्रास, यमक, श्लेष, रूपकोपमोत्प्रेक्षा, परिसंख्या, विरोधाभास, अतिशयोक्ति आदि अलङ्कारों का समुचित प्रयोग किया है । उपर्युक्त सभी अलंकार काव्य में अपूर्व रमणीयता का सञ्चार करते हैं । दीर्घकाय समासों के मध्य में अलंकार सरसता प्रदान करते हैं । यदि काव्य में अलंकारों का सुनियोजन न किया गया होता तो काव्य समास प्रधान शैली नीरसता में परिणत हो जाता और पाठक शीघ्र ही परिश्रान्त हो जाता । किन्तु बाण ने अपनी प्रतिभा एवं कलाकुशलता के द्वारा यथास्थान सभी अलङ्कारों को महत्त्व प्रदान करते हुए उनका अलौकिक, मनोरम सामञ्जस्य स्थापित किया है । कवि ने परवर्ती साहित्यकारों के लिए अलंकार नियोजन की नवीन दिशा प्रदर्शित की है । यदि कहीं नीरस समास बहुल विस्तृत पदावली का प्रसार है तो कहीं सरस आलङ्कारिक छटा रस प्रवाहित करती है । कविप्रवर बाण के काव्याकाश में कहीं अनुप्रास की मधुरिम तारावली चमक रही है, कहीं उपमा का मञ्जुल मयङ्क सरस शीतल रश्मियों के द्वारा दिव्यानन्द प्रकाश विकीर्ण कर रहा है, कहीं उत्प्रेक्षाओं की मेघमाला हृदय को निर्वाण प्रदान कर रही है, कहीं अतिशयोक्ति विद्युत् परिस्फुरित हो रही है, कहीं यमक, श्लेष, रूपक, परिसंख्या, विरोधाभास आदि

का सप्तवर्णी इन्द्रधनुष रसाप्लावित कर रहा है।

कवि के काव्य में अनुप्रास स्वाभाविक रूप से विना प्रयत्न के ही आ गए हैं। यथा—

"जवनिरोधस्फीतरोषघुरघुरायमाणघोरघोणेन, आस्तीर्णविविधवर्णकम्बलमिव कुञ्जरकलभम्", "मधुकरकुलकलङ्ककालीकृतकालेयककुसुमकुड्मलेषु, उत्फुल्लपल्लवलवलीलीयमानमत्ताकोकिलोल्लासितमधुशीकरोद्दामदुर्दिनेषु" "भ्रमरभरभुग्नगर्भकेसरजर्जरकुसुमोपहाररम्योऽयं लतामण्डपः।"

अपनी प्रतिज्ञानुसार कवि ने अक्लिष्ट श्लेष का ही प्रयोग किया है। उपमा, परिसंख्या एवं विरोधाभास के साथ श्लेष का विशेष प्रयोग दृष्टिगोचर होता है। श्लेषानुप्राणित परिसंख्या की शोभा पर दृष्टिपात कीजिये—

"यस्याञ्चानिवृत्तिर्मणिप्रदीपानाम्, अन्तस्तरलता हाराणाम्, अस्थितिः संगीतमुरजध्वनीनाम्, द्वन्द्ववियोगश्चक्रनाम्नाम्, वर्णपरीक्षा कनकानाम्, अस्थिरत्वं ध्वजानाम्, मित्रद्वेषः कुमुदानाम्, कोशगुप्तिरसीनाम्।"

परिसंख्या एवं श्लेष से परिपूर्ण होकर जावाल्याश्रम की शोभा पवित्रता द्विगुणित हो जाती है—

"यत्र मलिनता हविर्धूमेषु न चरितेषु, मुखरागः शुकेषु न कोपेषु, तीक्ष्णता कुशाग्रेषु न स्वभावेषु, चञ्चलता कदलीदलेषु न मनःसु, चक्षूरागः कोकिलेषु न परकलत्रेषु, कण्ठग्रहः कमण्डलुषु न सुरतेषु, मेखलाबन्धो व्रतेषु नेर्ष्याकलहेषु, स्तनस्पर्शो होमधेनुषु न कामिनीषु, पक्षपातः कृकवाकुषु न विद्याविवादेषु, भ्रान्तिरनलप्रदक्षिणासु न शास्त्रेषु, वसुसंकीर्तनं दिव्यकथासु न तृष्णासु, गणना रुद्राक्षवलयेषु न शरीरेषु, मुनिबालनाशः क्रतुदीक्षया न मृत्युना, रामानुरागो रामायणेन न यौवनेन, मुखभङ्गविकारो जरया न धनाभिमानेन।"

बाणभट्ट के काव्य में उपमाओं की विविधता, दर्शनीय है । उपमाएँ सर्वत्र अनुपम, स्वाभाविक एवं गवेषणापूर्ण होती हैं । उनमें किसी प्रकार की दुरूहता एवं कृत्रिमता के दर्शन नहीं होते हैं । श्लेषगर्भित उपमा की सुषमा देखिये—

"अप्सरोगणमिव प्रकटमनोरमारम्भम् दिवसकरोदयमिवोल्लसत्पद्माकरकमलामोदम्, उष्णकिरणमिव निजलक्ष्मीकृतकमलोपकारकम्, नाटकमिव पताकाङ्कशोभितम्, शोणितपुरमिव बाणयोग्यावासोपेतम्, पुराणमिव विभागावस्थापितसकलभुवनकोशम्, सम्पूर्णचन्द्रोदयमिव मृदुकरसहस्रसंवर्धितरत्नालयम्, ब्रह्माण्डमिव सकलजीवलोकव्यवहारकारणोत्पन्नहिरण्यगर्भम्, ईशानबाहुवनमिव महाभोगिमण्डलसहस्राधिष्ठितप्रकोष्ठम्, व्याकरणमिव प्रथममध्यमोत्तमपुरुषविभक्तिस्थितानेकादेशकारकाख्यातसम्प्रदानक्रियाव्ययप्रपञ्चसुस्थितम्……… राजभवनं विवेश ।'

उपमालंकार के अनुपम उदाहरणों से काव्य परिपूर्ण है । रसनोपमा का एक निदर्शन देखिये—

"क्रमेण च कृतं मे वपुषि वसन्त इव मधुमासेन, मधुमास इव नवपल्लवेन, नवपल्लव इव कुसुमेन, कुसुम इव मधुरकरेण, मधुकर इव मदेन नवयौवनेन पदम् ।"

शास्त्रीय उपमाएँ भी यत्र तत्र उपलब्ध होती हैं—

"बौद्धेनेव सर्वास्तिवादशूरेण, सांख्यागमेनेव प्रधानपुरुषोपेतेन, जिनधर्मेणेव जीवानुकम्पिना विलासिजनेनाधिष्ठिता……।

विरोधाभास के प्रयोग में कवि ने विशेष कुशलता प्रदर्शित की है । विरोधाभास के प्रयोग से वर्णन की रमणीयता में विशेष वृद्धि हो जाती है—

"अपरिमितबहलपत्रसञ्चयापि सप्तपर्णोपशोभिता, क्रूरसत्त्वापि मुनिजनसेविता, पुष्पवत्यपि पवित्रा विन्ध्याटवी ।"

"प्रकटाङ्गनोपभोगाप्यखण्डितचरित्रा, रक्तवर्णापि सुधाधवला,

अवलम्बितमुक्ताकलापापि विहारभूषणा, बहुप्रकृतिरपि स्थिरा, उज्जयिनी नाम नगरी ।"

बाणभट्ट की उत्प्रेक्षाएँ अत्यन्त मनोहारिणी होती हैं । वे कवि की बहुज्ञता एवं कल्पनाशक्ति की परिचायिका हैं । शबरसेनापति का वर्णन प्रस्तुत है—

"अपत्यमिव विन्ध्याचलस्य, अंशकावतारमिव कृतान्तस्य, सहोदरमिव पापस्य, सारमिव कलिकालस्य,....शबरसेनापतिमपश्यम् ।"

इसी प्रकार पुण्डरीक के वर्णन में नवकल्पना दृष्टव्य है—

"अलंकारमिव ब्रह्मचर्यस्य, यौवनमिव धर्मस्य, विलासमिव सरस्वत्याः, स्वयंवरपतिमिव सर्वविधानां, संकेतस्थानमिव सर्वश्रुतीनां......मुनिकुमारकमपश्यम् ।"

अलंकारों के उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट ज्ञात होता है कि सरसता, सरलता, दिव्यता, मनोरमता, स्वाभाविकता, विद्वत्ता, अनुपमता, सुनियोजनरमणीयता आदि अलंकारों के समस्त गुण कवि के काव्य की शोभा में वृद्धि करते हैं ।

स्थान-स्थान पर सूक्तियों के समावेश से गद्यकाव्य में अपूर्व रमणीयता आ गई है । कवि की सूक्तियाँ उपदेशात्मक, सरस एवं तथ्यपूर्ण है । जीवन का यथार्थ अनुभव उनमें प्रतिबिम्बित दृष्टिगोचर होता है–यथा—

"किमिव दुष्करम् अकरुणानाम्, नास्ति जीवितात् अन्यत् अभिमततरमिह सर्वजन्तूनाम्, धर्मपरायणानां हि समीपसञ्चारिण्यः कल्याणसम्पदः भवन्ति, सत्योऽयं लोकप्रवादो यद् विपद् विपदमनुबध्नाति सम्पत् सम्पदं च, अहो दुर्निवारताव्यसनोपनिपातानाम्, अदूरकोपा हि मुनिजनप्रकृतिः, आशया हि किमिव न क्रियते, अतिकष्टासु दशास्वपि जीवितनिरपेक्षाः न भवन्ति खलु जगति प्राणिनां वृत्तयः, अमोघफला हि महामुनिसेवाः भवन्ति, बहुभाषिणो न श्रद्धधाति लोकः, बलवती द्वन्द्वानां प्रवृत्तिः, धैर्यधनाः हि साधवः, धीरा हि तरन्त्यापदम्, नहि शक्यं दैवमन्यथाकर्तुमभियुक्तेनापि, परं

हि दैवतम् ऋषयः, पुण्यानि हि नामग्रहणान्यपि महामुनीनां किं पुनर्दर्शनानि । सर्वथा कञ्चित् खलीकरोति-जीवितमृगतृष्णा ।

उपर्युक्त सूक्तियों से स्पष्ट है कि जहाँ बाण की गद्य रचना में प्राञ्जल विषयानुकूल शब्दयोजना, मनोरम पदलालित्य, भावपूर्णता एवं रसमयता, अलंकार रमणीयता आदि गुण प्राप्त होते हैं वहीं सूक्ति एवं सुभाषित का प्रयोग गद्यकाव्य में संगीतात्मकता एवं पद्यात्मक स्वरमाधुर्य का स्पष्ट अनुभव कराता है । ये सूक्तियाँ बाण के जीवन के यथार्थ अनुभव की प्रतीक हैं एवं बाण के जीवन की ओर भी संकेत करती हैं ।

बाण की वर्णनशक्ति अत्यन्त अद्भुत एवं आश्चर्यजनक है । वर्णन की विविधता एवं विशदता सर्वत्र दर्शनीय है । किसी भी विषय के वर्णन में समस्त सम्भाव्य कल्पनाओं एवं उद्भावनाओं के समाप्त होने के उपरान्त वर्णन की इतिश्री होती है । इसीलिए 'बाणोच्छिष्टम्' कहा गया है अर्थात् समस्त साहित्य जगत् बाण से उच्छिष्ट है ।

गद्य एवं पद्य साहित्य की समस्त विशेषतायें बाण के गद्य-साहित्य में उपलब्ध होती हैं । श्री चन्द्रदेव ने बाण की इस प्रतिभा को प्रकट करते हुए कहा है—

**''श्लेषे केचन शब्दगुम्फविषये केचिद् रसे चापरेऽलंकारे कतिचित् सदर्थ विषये चान्ये कथावर्णने । आसर्वत्रगम्भीरधीरकविताविन्ध्याटवीचातुरीसञ्चारी-कविकुम्भिकुम्भभिदुरो बाणस्तु पञ्चाननः ।''**

श्री गोवर्धनाचार्य ने तो बाण को सरस्वती का अवतार ही कहा है—

**''जाता शिखण्डिनी प्राक् यथा शिखण्डी तथावगच्छामि ।**
**प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी बाणो बभूवेति ।।''**

इस प्रकार अनेकानेक विद्वानों, आलोचकों एवं पाश्चात्यमनीषियों के द्वारा बाण की प्रतिभा की कोटिशः प्रशंसा की गयी है ।

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# कादम्बरी-कथामुखम्

## संस्कृत-हिन्दी-टीका-संवलितम्

## मंगलाचरणम्

—:०:—

रजोजुषे जन्मनि सत्त्ववृत्तये स्थितौ प्रजानां प्रलये तमःस्पृशे ।
अजाय सर्गस्थितिनाशहेतवे त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः ॥ १ ॥

**प्रसंग**—कविता-कामिनी के पञ्चबाण महाकवि बाणभट्ट कादम्बरी नामक गद्य-ग्रंथ की निर्विघ्न समाप्ति के लिए समस्त जगत् के कारण सगुण ब्रह्म को नमस्कार करते हुए मङ्गलाचरण कर रहे हैं ।

**अन्वय**—प्रजानां जन्मनि रजोजुषे, स्थितौ सत्त्ववृत्तये; प्रलये तमः स्पृशे, सर्गस्थितिनाशहेतवे, त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने अजाय नमः ॥ १ ॥

**हिन्दी-अनुवाद**–(जो) प्राणियों के प्रादुर्भाव काल में रजोगुणयुक्त (अर्थात् ब्रह्मा के रूप में), स्थिति-काल में सात्त्विक वृत्ति वाला (अर्थात् सत्त्वगुणयुक्त विष्णु के रूप में) तथा प्रलयकाल में तमोगुणस्पर्शी (अर्थात् तमोगुणयुक्त प्रलयङ्कर शिव के रूप में) होता है । (संसार की) सृष्टि, स्थिति एवं प्रलय (विनाश) के कारण बनने वाले, वेदत्रयी में व्याप्त, त्रिगुणस्वरूप एवं अजन्मा (उस) परब्रह्म को नमस्कार है ॥ १ ॥

**संस्कृत-व्याख्या**—अत्रादौ महाकविर्बाणभट्टो ग्रन्थनिर्विघ्नसमाप्त्यर्थं परब्रह्मनमस्काररूपं मङ्गलमाचरति–**रजोजुषे** इति । **प्रजानाम्**=प्रकर्षेणजायन्त इति प्रजास्तेषां जीवानाम्, **जन्मनि**=उत्पत्तौ, **रजोजुषे**=रजोगुणं जुषते सेवत इति रजोजुट्, तस्मै रजोगुणयुक्ताय विरञ्चिरूपिणे, **स्थितौ**=स्थितिकाले, **सत्त्ववृत्तये**=सत्त्वं वृत्तिर्यस्य, तस्मै सत्त्वगुणयुक्ताय विष्णुरूपिणे, **प्रलये**=प्रलयकाले,

**तमःस्पृशे**=तमःस्पृशतीति तमः स्पृक्, तस्मै तमोगुणयुक्ताय शिवरूपिणे, **सर्गस्थितिनाशहेतवे**=सर्गः सृष्टिः स्थितिः पालनं नाशः संहारश्च तेषां हेतवे कारणीभूताय; **त्रयीमयाय**=वेदत्रयीरूपाय देवत्रयीरूपाय वा, **त्रिगुणात्मने**=सत्त्वरजस्तमोरूपत्रिगुणात्मकस्वरूपाय, **अजाय**=जन्मरहिताय स्वयम्भुवे, **नमः**=नमस्कारः। अत्र रजोजुषे सर्गहेतवे, सत्त्ववृत्तये स्थितिहेतवे तथा तमःस्पृशे नाशहेतवे इति यथासङ्ख्येन सम्बन्धसम्भवात् यथासंख्यमलङ्कारः। तल्लक्षणम्—'यथासंख्यमनुद्देश उद्दिष्टानां क्रमेण यत्'। वंशस्थ-वृत्तम्। तल्लक्षणन्तु वृत्तरत्नाकरे—'जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ' ।। १ ।।

**टिप्पणी—प्रजानाम्**—प्रकर्षेण जायन्ते इति प्रजास्तेषाम्। प्र+जन्+ड+टाप्=प्रजा। यहाँ प्रजा शब्द समस्त अनित्य पदर्थों का उपलक्षक है। **रजोजुषे**—रजोगुणं जुषते=सेवते इति रजोजुट्, तस्मै। रजस्+जुष् (जुषी प्रीतिसेवनयोः)+क्विप्, क्विप् का सर्वापहारी लोप (च० ए० व०)। **त्रयीमयाय**—त्रय+ङीप्+मयट्, च० ए० व०। यहाँ 'त्रयी' शब्द के दो अर्थ किये जा सकते हैं—ब्रह्मा, विष्णु एवं महेश इन तीन देवताओं का समुदाय। ऋक्, यजुः एवं साम इन तीन वेदों का समुदाय। **त्रिगुणात्मने**—त्रिगुणं माया आत्मनि स्वस्मिन् यस्य तस्मै। रजस्, सत्त्व, तमस् ये तीन गुण हैं। इन तीनों गुणों के आधार पर परब्रह्म क्रमशः सृष्टि की उत्पत्ति, पालन और संहार करता है। 'आत्मा' शब्द के लिए अमरकोष में कहा गया है—'आत्मा यत्नो धृतिर्बुद्धिः स्वभावो ब्रह्म वर्ष्म च'। उपर्युक्त तीन गुणों का लक्षण सांख्य-कारिका में इस प्रकार बतलाया गया है—'सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलञ्च रजः। गुरुवरणकमेव तमः प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः ।।' **नमः**—इस पद के योग में 'नमः स्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च' इस नियम से 'रजोजुषे' आदि पदों में चतुर्थी विभक्ति। इस श्लोक में परब्रह्म की स्तुति की गई है। जिस प्रकार से एक ही स्फटिकमणि को विभिन्न रंगों के आधार पर नीली-पीली आदि कह देते हैं उसी प्रकार एक ही परब्रह्म को सृष्टि के समय में रजोगुण से युक्त होने पर ब्रह्मा, स्थिति के समय में सत्त्वगुण से युक्त होने पर विष्णु और विनाश के समय में तमोगुण से युक्त होने पर रुद्र—इस प्रकार का व्यवहार किया जाता

है । इसी विषय में श्रुति का कथन है—'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद्विजिज्ञासस्व तद् ब्रह्म ।' स्मृति में भी कहा गया है—'ब्रह्मत्वे सृजते लोकान् विष्णुत्वे पालयत्यपि । रुद्रत्वे संहरत्येव तिस्रोऽवस्थाः स्वयम्भुवः ।।' इसका विशद विवेचन श्रीमद्भागवत में इस प्रकार किया गया है—

**जन्माद्यस्य यतोऽन्वयादितरतश्चार्थेष्वभिज्ञः स्वराट्**
**तेने ब्रह्म हृदा य आदिकवये मुह्यन्ति यत्सूरयः ।**
**तेजोवारिमृदां यथा विनिमयो यत्र त्रिसर्गोऽमृषा,**
**धाम्ना स्वेन सदा निरस्तकुहकं सत्यं परं धीमहि ।।**

'**रजोजुषे**, '**सत्त्ववृत्तये**' और '**तमःस्पृशे**' इन पदों का साभिप्राय प्रयोग है, अतः परिकर अलंकार है । रजोजुषे, सत्त्ववृत्तये और तमःस्पृशे इन पदों का 'सर्गस्थितिनाशहेतवे' में क्रमशः सम्बन्ध होने से यथासख्य अलकार है । 'रजोजुषे' आदि पदों में **अनुप्रास अलङ्कार** है । यहाँ **प्रसाद** गुण है; जिसका लक्षण इस प्रकार है—"**चित्तं व्याप्नोति यः क्षिप्रं शुष्केन्धनमिवानलः । सः प्रसादः समस्तेषु रसेषु रचनासु च** ।।" अर्थात् जो गुण चित्त में तत्काल उसी प्रकार व्याप्त हो जाता है, जिस प्रकार सूखे हुए ईंधन में झट से अग्नि व्याप्त हो जाती है, उसे प्रसाद कहते हैं । यह गुण समस्त रसों और रचनाओं में रह सकता है । **वैदर्भी** रीति है, जिसका लक्षण इस प्रकार है—**माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णै रचना ललितात्मिका । अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भीरीति-रिष्यते** ।' अर्थात् माधुर्य व्यञ्जक वर्णों से युक्त, समासरहित अथवा छोटे-छोटे समासों से युक्त, मनोहर रचना को वैदर्भी रीति कहते हैं । **वंशस्थ** छन्द है, लक्षण—"**जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ**" ।। १ ।।

जयन्ति बाणासुरमौलिलालिता दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः ।
सुरासुराधीशशिखान्तशायिनो भवच्छिदस्त्र्यम्बकपादपांशवः ।। २ ।।

**प्रसंग**—इस श्लोक में भगवान शङ्कर जी की स्तुति की गई है ।

**अन्वय**—बाणासुरमौलिलालिताः, दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः, सुरासुराधी-

शशिखान्तशायिनः, भवच्छिदः त्र्यम्बकपादपांशवः जयन्ति ।। २ ।।

**हिन्दी-अनुवाद**—असुरराज बाण द्वारा (आदरपूर्वक) सिरमाथे लगाई गई, लङ्कापति रावण के शिरोमणि-समूह को चूमने वाली, देवता तथा राक्षस-अधिपतियों के शिखाग्रभाग पर शयन करने वाली, भवबन्धन काटने वाली, त्रिनेत्रधारी भगवान् शिव की चरणधूलियाँ विजयिनी बनें ।। २ ।।

**संस्कृत-व्याख्या**—अस्मिन् श्लोके कविः भगवतः शङ्करस्य स्तुतिं करोति-जयन्तीति । **बाणासुरमौलिलालिताः**=बाणासुरस्य बाणाख्यस्य दैत्यस्य मौलिना मुकुटेन मूर्ध्ना वा लालिताः प्रणामावसरे सादरं स्वीकृताः, **दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः**=दशास्यो रावणस्तस्य चूडामणयः किरीटरत्नानि तेषां चक्रं समूहं चुम्बन्ति प्रणामकाले स्पृशन्ति इत्येवंशीलाः, **सुरासुराधीशशिखान्तशायिनः**=सुराः देवा असुराः राक्षसाः, सुराश्च असुराश्च इति सुरासुराः, तेषां ये अधीशाः स्वामिनः तेषां शिखाः चूडास्तासाम् अन्तेषु अग्रभागेषु शयितुं नमनकाले स्थातु शीलं येषां ते, **भवच्छिदः**=भवं संसारं छिन्दन्तीति भवच्छिदस्ताः संसार-दुःखविच्छेदिनः, **त्र्यम्बकपादपांसवः**=त्रीणि अम्बकानि नयनानि यस्य सः तस्य शिवस्य 'अम्बकं नयनं दृष्टिः' इति हलायुधः, पादपांसवः=चरणरेणवः, **जयन्ति**=सर्वोत्कर्षेण वर्तन्ते । समुच्चयोऽलङ्कारः । वंशस्थं वृत्तम् ।। २ ।।

**टिप्पणी—बाणासुरमौलिलालिताः**—बाणासुरस्य मौलिना लालिताः । यहां पद 'त्र्यम्बकपादपांसवः' का विशेषण है । बाणासुर शिव के परमाराधक एक राक्षस का नाम है । **दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः**—दश आस्यानि मुखानि यस्य सः दशास्यः=रावणः (बहुव्रीहि), तस्य चूडामणयः =किरीटिरत्नानि तेष चक्रं समूहं चुम्बन्ति स्पृशन्ति ये तथोक्ताः । भाव यह है कि परमभक्त रावण जब शिव जी के चरणों में मस्तक झुकाता था तो उसके मस्तक-मणियों का स्पर्श भगवान् भूतभावन की चरणधूलि से हो जाता था । **सुरासुराधीशशिखान्तशायिनः**—सुष्ठु परब्रह्मणि रमन्ते ये ते सुराः अथवा सुष्ठु राति ददात्यभीष्टमिति सुरस्ते सुराः । सु+रा+क । तद्भिन्नाः असुराः तेषामधीशाः=स्वामिनः तेषां शिखाः चूडास्तासाम् अन्तेषु अग्रभागेषु शयितुं शीलं येषां ते तथोक्ताः । इससे शिव की महत्ता अभिव्यक्त होती है । देवताओं तथा असुरों के स्वामी भीआ-

आकर शिव को नतमस्तक होते हैं । **भवच्छिदः**—सांसारिक दुःखों को दूर करने वाली । 'यह संसार परमतत्त्व की प्राप्ति में बाधक है' परन्तु शिव की चरण-धूलि उस संसार अर्थात् सांसारिक दुःखों को नाश करने वाली है । **त्र्यम्बक-पादपांसवः**—त्रीणि अम्बकानि नयनानि यस्य सः (बहुव्रीहि), तस्य=शिवस्य; 'अम्बकं नयनं दृष्टिः' इति हलायुधः अथवा त्रयाणां लोकानां अम्बकस्य पितुः पादपांसवः चरणरेणवः (ष० त०) । **जयन्ति**=जि जये लट् प्र० पु० ब० व० । यहाँ 'जयन्ति' पद से व्यञ्जना के द्वारा नमस्कार समझना चाहिए । इस प्रकार 'भगवान् शिव के चरणों की उस धूलि को नमस्कार है' यह अर्थ होगा । यहाँ ज्ञानप्राप्ति के लिए भगवान् शंकर की स्तुति की गयी है क्योंकि स्मृति में कहा गया है—'ज्ञानमिच्छेत्तु शङ्करात्' । इसके अतिरिक्त श्रीमद्भागवत में भी कहा गया है—'विद्याकामस्तु गिरीशम्' अर्थात् विद्या को चाहने वाला शंकर की उपासना करे । यहाँ उत्कर्षकथन कार्य के प्रति 'बाणासुरमौलिलालिता' आदि चार हेतुओं को प्रस्तुत करने से **समुच्चयालंकार** है । '**समुच्चयोऽयमेकस्मिन् सति कार्यस्य साधके** ।' इसके अतिरिक्त प्रत्येक चरण में अनुप्रास का सौन्दर्य दर्शनीय है । ये दोनों अलंकार परस्पर निरपेक्षभाव से स्थित हैं, अतः **संसृष्टि** अलंकार है । **प्रसाद** गुण है । **पाञ्चाली** रीति है, जिसका लक्षण इस प्रकार है—"**वर्णैः शेषैः पुनर्द्वयोः । समस्तपञ्चषपदो बन्धः पाञ्चालिका मता** ।" अर्थात् जो वर्ण माधुर्य एवं ओज के व्यंजक नहीं होते हैं और जिसमें पाँच छः पदों तक का समास होता है उसे पाञ्चाली रीति कहते हैं । **वंशस्थ छन्द** ।।२।।

जयत्युपेन्द्रः स चकार दूरतो बिभित्सया यः क्षणलब्धलक्ष्यया ।
दृशैव कोपारुणया रिपोरुरः स्वयं भयाद्भिन्नमिवास्रपाटलम् ।।३।।

**प्रसंग**—इष्टदेवता के ध्यान से समस्त कामनायें सिद्ध होती हैं । अतएव ग्रन्थकार अपने इष्टदेव नरसिंहरूप भगवान् विष्णु का ध्यान कर रहा है ।

**अन्वय**—यः बिभित्सया क्षणलब्धलक्ष्यया कोपारुणया दृशा एव, भयात् स्वयं भिन्नम् इव, रिपोः उरः दूरतः अस्रपाटलं चकार—स उपेन्द्रः जयति ।।३।।

**हिन्दी-अनुवाद**—(नृसिंहरूपधारी, देवराज इन्द्र के अनुजकल्प) उन उपेन्द्र की जय हो जिन्होंने विदीर्ण कर देने की इच्छा से दूर से (ही) क्षणमात्र में लक्ष्य को प्राप्त कर लेने वाली (अतएव) क्रोध के कारण रक्तवर्णा दृष्टि से ही शत्रुकल्प हिरण्यकशिपु के वक्ष:स्थल को इस प्रकार अस्रपाटल अर्थात् रुधिर की भाँति श्वेतरक्त बना दिया था मानों विदारणभय से वह अपने आप फट गया हो ।।३।।

**संस्कृत-व्याख्या**–**यः**=नृसिंहरूपधारी विष्णुः, **बिभित्सया**=भेत्तुमिच्छया, **क्षणलब्धलक्ष्यया**=क्षणं क्षणकालं लब्धं प्राप्तं लक्ष्यं तदेव वक्ष:स्थलं यया तया, क्षणं तदुर:स्थलमवलोकयन्त्या, **कोपारुणया**=कोपेन क्रोधेन अरुणया रक्त-वर्णया, **दृशा**=दृष्टिमात्रेण, **एव**=अवधारणार्थे, **भयात्**=नृसिंहत्रासात्, **स्वयम्**=आत्मना, **भिन्नम्**=विदीर्णम्, **इव**=इवेत्युत्प्रेक्षायाम्, **रिपोः**=शत्रोः, **उरः**=वक्ष:स्थलम्, **दूरतः**=दूरात्, **अस्रपाटलम्**=अस्रं रक्तं तदवत् पाटलम् आरक्तम्, **चकार**=अकरोत्, **स उपेन्द्रः**=सः विष्णु, **जयति**= सर्वोत्कर्षेण वर्तते ।।३।।

**टिप्पणी**–**बिभित्सया**—भेत्तुमिच्छया । भिद्+सन्+अ+टाप् (तृ० ए० व०) । **क्षणलब्धलक्ष्यया**—क्षणं क्षणकालं लब्धं प्राप्तं लक्ष्यं वक्ष:स्थलं यया सा, तया । **कोपारुणया**=कोपेन अरुणया । **अस्रपाटलम्**—रक्त के समान पाटलवर्ण । 'पाटल' शब्द को पीलापन लिए हुए रक्तवर्ण तथा गुलाबी रंग अर्थ में प्रयुक्त करते हैं । 'श्वेतरक्तस्तु पाटलः' इत्यमरः । पट् (गतौ)+णिच् +कलच् । **चकार**+कृ+लिट्, प्र० पु० ए० व० । **उपेन्द्रः**—इन्द्रमुपगत उपेन्द्रः । इन्दतीति इन्द्रः, उप+इन्द्+रन् (इदि परमैश्वर्ये धातुः) । इन्द्र के छोटे भाई, विष्णु भगवान् । इस श्लोक से ज्ञात होता है कि ग्रन्थकार के इष्टदेव नृसिंह भग-वान् थे । इष्टदेव के ध्यान से कामना सिद्ध होती है, अतः ग्रन्थकार अपने इष्टदेव नरसिंहरूप भगवान् विष्णु का ध्यान करता है । यहाँ हिरण्यकशिपु का वक्ष:स्थल अपने श्यामवर्ण गुण को छोड़कर श्वेतरक्त वर्ण गुण को धारण करता है, अतः **तद्गुणालंकार** है । लक्षण--'**तद्गुणः स्वगुणत्यागात्** ।' 'अस्रपाटलम्' में

"**लुप्तोपमा** तथा 'भिन्नमिव' में **भावाभिमानिनी क्रियोत्प्रेक्षा** अलंकार है । इन अलंकारों के अङ्गाङ्गिभाव से स्थित होने के कारण **संकर** अलंकार है। **प्रसाद-गुण** तथा **वैदर्भीरीति । वंशस्थ छन्द** ॥

नमामि भर्वोश्चरणाम्बुजद्वयं सशेखरैः मौखरिभिः कृतार्चनम् ।
समस्तसामन्तकिरीटवेदिकाविटङ्कपीठोल्लुठितारुणाङ्गुलि ॥४॥

**प्रसंग**—सम्प्रति महाकवि बाणभट्ट अपने गुरुजी को नमस्कार करते है ।

**अन्वय**—सशेखरैः मौखरिभिः कृतार्चनं समस्तसामन्तकिरीटवेदिकाविटङ्क-पीठोल्लुठितारुणाङ्गुलि भर्वोः (भत्सोः वा) चरणाम्बुजद्वयं नमामि ॥४॥

**हिन्दी-अनुवाद**—मुकुट धारण करने वाले मौखरि क्षत्रियों द्वारा समर्पित तथा समस्त सामन्तों (अधीनस्थ प्रदेशाधिपतियों) की किरीटरूपी वेदिकाओं की मध्यवर्तिनी विटङ्कभूमि (अर्थात् उन्नत प्रदेश) पर रगड़ जाने के कारण लाल हो जाने वाली उँगलियों वाले (गुरुदेव) भर्वु (भत्सु) के चरणकमल युगल की मैं (बाणभट्ट) वन्दना करना चाहता हूँ ॥४॥

**संस्कृत-व्याख्या**—सम्प्रति गुरुनमस्कारं विदधाति—**नमामीति सशेखरैः**= शेखरैः मुकुटैः सह वर्तमानाः सशेखराः तैः, सशेखरैः समुकुटैः, **मौखरिभिः**= क्षत्रियविशेषैः, **कृतार्चनम्**=**कृतं** विहितम् अर्चनं पूजनं यस्य तत्, **समस्त-सामन्तकिरीटवेदिकाविटङ्कपीठोल्लुठितारुणाङ्गुलि**=समस्ताः सकला ये सामन्ता अधिकृता नृपतयः तेषां किरीटानि मुकुटान्येव वेदिकाः परिष्कृतभूमयः तासु यानि विटङ्कपीठानि कपोतपालिकाभूमयः तेषु उल्लुठिताः संलग्नाः, अतएव अरुणाः रक्तवर्णा अङ्गुलयः करशाखाः यस्य तत्, **भर्वोः**=एतन्नामगुरोः (भत्सोः वा) **चरणाम्बुजद्वयम्**=पादपद्मयुगलम्, **नमामि**=अभिवादये ॥४॥

**टिप्पणी—सशेखरैः**—शेखरैः सह वर्तमानाः सशेखराः, तैः=समुकुटैः । **मौख-रिभिः**—राजवंशभिः । 'मौखरी' बाणभट्ट के समय के एक राजवंश का नाम था । अथवा मुखरस्य भावः मौखरम् । मुखर+अण् । मौखरमेषामस्तीति 'अत इनिठनौ' से 'इनि' (तृ० ब० ७०) । वेदादिध्वनि करने वाले छात्रों के द्वारा । **कृतार्चनम्**=कृतम् अर्चनं यस्य तत् (बहुव्रीहि) । **समस्तसामन्त-**

**किरीटवेदिकाविटङ्कपीठोल्लुठितारुणाङ्गुलि**=समस्ताः ये सामन्ताः, तेषां किरीटानि एव वेदिकाः, तासु यानि विटङ्कपीठानि, तेषु उल्लुठिताः, अतएव अरुणा अङ्गुलयः यस्य तत् (बहुव्रीहि) । **भर्वोः**—(भत्सोः) भर्वु या भत्सु बाणभट्ट के गुरु जी का नाम है । **चरणाम्बुजद्वयम्**—चरणौ अम्बुजे इव तयोः द्वयं=चरणाम्बुजद्वयम् । इस पद्य में कवि अपने गुरुदेवजी को नमस्कार करता है । विद्यावृद्धि के लिए अभिवादन उचित ही है । मनुस्मृति में कहा गया है—"**अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः । चत्वारि तस्य वर्द्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम् ।।**" इनके गुरु भर्वु या भत्सु थे जिनका राजपरिवारों में भी अत्यन्त सम्मान होता था । 'विटङ्क' शब्द का अर्थ अमरकोश के अनुसार 'कपोतपालिकायान्तु विटङ्कं पुन्नपुंसकम्' 'कपोतपालिका' है । अतः यहाँ मुकुट का उन्नत-भाग-यह विटङ्क शब्द का लक्ष्यार्थ है । लक्षणा के कारण यहाँ नेयार्थ दोष नहीं है । यद्यपि स्मृति का कथन है-'आत्मनाम गुरोर्नाम नामातिकृपणस्य च । श्रेयस्कामो न गृह्णीयाज्ज्येष्ठापत्यकलत्रयोः ।।' अतः बाण को अपने गुरुजी का नाम नहीं लेना चाहिए था, फिर नाम क्यों लिया ? यह आक्षेप हो सकता है । परन्तु यह राशिनाम के लिए ही उचित है । व्यावहारिक नाम व्यवहार एवं लेख में तो लिया ही जाता है-ऐसा न करने से हानि है । यहाँ गुरु के लिए एकवचन का प्रयोग किया गया है, जिससे ज्ञात होता है कि बाणभट्ट ने एक ही गुरु से समस्त विद्याओं को प्राप्त किया था । किरीटों पर वेदिका का आरोप होने से निरङ्ग केवल परम्परित रूपक अलङ्कार है जिसका लक्षण साहित्य-दर्पण में इस प्रकार है-"**निरङ्गं केवलस्यैव रूपणम्** ।" **प्रसादगुण**. **पाञ्चालीरीति । वंशस्थ छन्द ।।४।।**

अकारणाविष्कृतवैरदारुणादसज्जनात्कस्य भयं न जायते ।
विषं महाहेरिव यस्य दुर्वचः सुदुःसहं सन्निहितं सदा मुखे ।।५।।

**प्रसंग**—यहाँ दुर्जनों की निन्दा की गयी है ।

**अन्वय**—अकारणाविष्कृतवैरदारुणात् असज्जनात् कस्य भयं न जायते ? यस्य मुखे सुदुःसहं दुर्वचः महाहेः विषम् इव सदा सन्निहितं भवति ।।५।।

**हिन्दी-अनुवाद**—बिना किसी कारण के ही वैरभाव प्रकट करने वाले अतएव क्रूर दुष्टपुरुष से किसे भय नहीं उत्पन्न होता जिसके मुख में अत्यन्त दुस्सह दुर्वचन उसी प्रकार सदैव भरा रहता है जैसे महासर्प के मुख में सदैव भरा रहनेवाला अत्यन्त असह्य विष ॥५॥

**संस्कृत व्याख्या**— सम्प्रति दुर्जननिन्दां करोति-**अकारणाविष्कृतेति** । **अकारणाविष्कृतवैरदारुणात्** =अकारणम् अनिमित्तमेव आविष्कृतम् उद्भावितं यद्वैरं विरोधः तेन दारुणात् क्रूरात्, **असज्जनात्** = दुष्टपुरुषात्, **कस्य भयं**= भीतिः, **न जायते**=नोत्पद्यते अपितु सर्वस्यैवोत्पद्यते, **यस्य**=दुष्टपुरुषस्य, **मुखे** =आनने, **सुदुःसहं**= असहनीयम्, **दुर्वचः**= दुष्टवचनम्, **महाहेः**=महासर्पस्य, **विषमिव**=गरलमिव, **सदा** = सर्वदा, **सन्निहितं भवति** = सन्निकटं विद्यते ॥५॥

**टिप्पणी—अकारणाविष्कृतवैरदारुणात्**—अकारणम् एव आविष्कृतं यद्वैरं तेन दारुणं (तृ०त०) तस्मात्+कृ+णिच्+ल्युट्=कारणम्, 'हेतुर्ना कारणं बीजं निदानं त्वादिकारणम्' इत्यमरः। न कारणम्=अकारणम्(नञ् तत्पुरुष) । आविष्कृतम्-आविस्+कृ+क्त । वीरस्य भावः वैरम्, वैरं विरोधने विद्वेषः, इति कोषः। वीर+अण्=वैरम् । दृ+णिच्+उनन्=दारुणम्, 'दारुणं भीषणं भीष्मं घोरं भीमं भयानकम्' इत्यमरः । आशय यह है कि दुर्जन अकारण ही सज्जनों की निन्दा आदि करके उनके प्रति बैर रखते है । यह पद 'असज्जनात्' का विशेषण है। **असज्जनात्**—न सज्जनः असज्जनः(नञ् तत्पुरुष समास), तस्मात् । यहाँ 'भीत्रार्थानां भयहेतुः' से पञ्चमी विभक्ति । **भयम्**—बिभेत्यस्मात् इति भी +अच्=भयम् 'भीतिर्भीः साध्वसं भयम्' इत्यमरः। **जायते**—जनी (प्रादुर्भावे)जन्+श्यन्+त एवं एत्व, 'ज्ञाजनोर्जा' से 'जन' को जा आदेश । **महाहेः**— महांश्चासौ अहिश्च महाहिः (कर्मधारय) तस्य । 'सर्पः पृदाकुर्भुजगो भुजङ्गोऽहिर्भुजङ्गमः' इत्यमरः । **विषम्**—विष्+क । 'क्ष्वेडस्तु गरलं विषम्' इत्यमरः । **मुखे**—खन्यते विधात्रा इति मुखम् 'आननं लपनं मुखम् इति कोष । खन्+अच् तथा धातु के पूर्व मुट्

का आगम होकर '**मुख**' बनता है । इस श्लोक से यह ध्वनित होता है कि इस काव्य के निर्माण में कदाचित् कोई दुर्जन मेरे साथ भी (बाणभटट के साथ भी) द्रोह कर सकता है जिससे कि मुझे भी भय हो सकता है । यहाँ श्लोक के **पूर्वार्द्ध में** अर्थापत्ति अलंकार है । लक्षण–'**दण्डापूपिकयाऽन्यार्थागमोऽर्थापत्तिरिष्यते**' अर्थात जहाँ 'दण्डापूपिकान्याय' से अन्य अर्थ की आपत्ति अथवा प्रतीति हो वहाँ 'अर्थापत्ति' नामक अलंकार होता है । दण्डापूपिकान्याय-एक अर्थ से अनायास दूसरे अर्थ की प्रतीति का होना दण्डापूपिकान्याय कहलाता है । इसकी स्पष्ट व्याख्या यह है कि जैसे किसी ने कहा कि 'चूहा लकड़ी तक खा गया' तो इससे अनायास स्पष्ट हो जायेगा कि चूहा लकड़ी पर रखे हुए मालपुओं को अवश्य खा गया होगा । यहाँ अकारण शत्रुता करने वाले से अन्य अर्थभय की प्रतीति होने से 'अर्थापत्ति' अलंकार है । उत्तरार्ध में दुर्जन की महासर्प के साथ समानता प्रदर्शित की गयी है, अतः **उपमा** अलंकार है । लक्षण—"**साम्यं वाच्यमवैधर्म्यं वाक्यैक्य उपमा द्वयोः** ।" अर्थात एक वाक्य में दो पदार्थों के, वैधर्म्यरहित, वाच्य सादृश्य को उपमा कहते हैं । इन दोनों की परस्पर निरपेक्ष स्थिति होने से '**संसृष्टि**' अलंकार होगा । संसृष्टि का लक्षण—'**मिथोऽनपेक्षयैतेषां स्थितिः संसृष्टिरुच्यते**' अर्थात् जब शब्दालंकार और अर्थालंकार परस्पर निरपेक्ष होकर स्थित होते हैं तो '**संसृष्टि**' नामक अलंकार होता है । यहाँ **प्रसाद** गुण तथा **पाञ्चाली** रीति है । वंशस्थ वृत ।।५।।

> कटु क्वणन्तो मलदायकाः खलास्तुदन्त्यलं बन्धनशृंखला इव ।
> मनस्तु साधुध्वनिभिः पदे पदे हरन्ति सन्तो मणिनूपुरा इव ।।६।।

**प्रसंग**—यहाँ खलों की निन्दा तथा सज्जनों की प्रशंसा की गई है ।

**अन्वय**—कटु क्वणन्तः मलदायकाः खलाः बन्धन-शृंखला इव अलं तुदन्ति । सन्तः तु मणिनूपुरा इव साधुध्वनिभिः पदे-पदे मनः हरन्ति ।।६।।

**हिन्दी-अनुवाद**—जैसे बन्धनशृंखलाएँ ( बांधने वाली लोहे की साकलें ) कर्णकटु शब्द करती हुईं तथा ( अपने सम्पर्क से) मल उत्पन्न करती हुईं

(मनुष्य को) व्यर्थ ही कष्ट देता है उसी प्रकार दुर्जन लोग दुर्वचन बोलते हुए तथा मिथ्याकलङ्क आरोपित करते हुए (साधु-पुरुषों को) अत्यधिक पीड़ित करते है किन्तु सुजन लोग तो शब्द-शब्द में व्याप्त मनोहर वचनों से मन को उसी प्रकार आकृष्ट कर लेते हैं जैसे मणिखचित नूपुर (कामिनियों के) प्रत्येक पदविक्षेप में व्याप्त मनोहर झङ्कार (लोगों के) मन को आकृष्ट कर लेते हैं ।।६।।

**संस्कृत व्याख्या**–अत्र कविः खलनिन्दया सह सत्पुरुषाणां प्रशंसां करोति-**कटुक्वणन्त इति** । **कटु**=अप्रियवचनम्, **क्वणन्तः**=रटन्तः, बन्धनश्रृङ्खलापक्षे कुत्सितं शब्दायमानाः, **मलदायकाः**=मलस्य मिथ्यादोषस्य दायका आरोपकारिणः श्रृङ्खलापक्षे–मालिन्यस्य लौह–श्रृङ्खलाजन्यकालिमायाः दायकाः कारकाः, **खलाः**=दुष्टाः, **बन्धनश्रृंखला इव**=बन्धनलोहनिगडा इव, **अलं तुदन्ति**=भृशं पीडयन्ति, **सन्तः**=सज्जनास्तु, **मणिनूपुराः**= रत्नखचितमञ्जीराणीव, **साधुध्वनिभिः** श्रेष्ठवचनैः, मणिनूपुरपक्षे-मनोहारिरणितैः **पदे-पदे**= शब्दे-शब्दे मणिनूपुरपक्षे प्रतिचरणान्यासे, **मनः**=चित्तम्, **हरन्ति**=आकर्षन्ति ।।६।।

**टिप्पणी**–**कटु**–कट्+उ । अरुचिकर, अप्रिय । **क्वणन्तः**–क्वण् (शब्दे) +शतृ (प्र० व० व०) **मलदायकाः**–मलं ददातीति मलदायकः, मलम्मृज्यते शोध्यते इति, मृज्+कल् (टि लोप), दायकः—दा+ण्वुल—अक तथा 'आतो युक्चिण्कृतोः' से युक् का आगम । **खलाः**=खल्+अच् । खल को सर्प से भी क्रूर बतलाया गया है–"सर्पः क्रूरः खलः क्रूरः सर्पात् क्रूरतरः खलः । मन्त्रौषधिवशः सर्पः खलः केन निवार्यते ।। " **बन्धनश्रृङ्खलाः**—बन्धनाय श्रृंखलाः (चतुर्थी तत्पुरुष) बन्धनश्रृङ्खलाः । बन्धनम्—बन्ध+ल्युट् । श्रृंखला-श्रृङ्गात् प्राधान्यात् स्खल्यते अनेन इति श्रृंखला, इस शब्द की सिद्धि पृषोदरादीनि

यथोपदिष्टम् सूत्र से होती है। –'शृंखलापुंस्कटीवस्त्रबन्धं च निगडे त्रिषु' इति मेदिनी । **तुदन्ति**—तुद् (व्यथने) लट् प्र० पु० ब० व० । **मणिनूपुराः**—मणि-जटिताः नूपुराः (मध्यमपदलोपी) । मण्+इन् =मणिः । नूपुरः–नू+क्विप् = नूपु+र्+ क । **पदे-पदे**— (क) नायिका के पदविन्यास में नुपुर की ध्वनि होती है । अतः मणिनूपुर पक्ष में अर्थ होगा–प्रत्येक पग के रक्खे जाने पर । (ख) सज्जन पक्ष में—प्रत्येक शब्द पर । आशय यह है कि जिस प्रकार से मणिनूपुर की मधुर ध्वनि से संयुक्त नायिका का प्रत्येक पग मनोहर लगता है। उसी प्रकार से सज्जन पुरुष के द्वारा उच्चरित प्रत्येक शब्द मनोहर होता है। इस श्लोक के पूर्वभाग में दुर्जनों की समता लोहे की बाँधने की जंजीरों के साथ करके, उनकी निन्दा की गयी है । उत्तरभाग में सज्जनों की समता मणिनूपुरों के साथ करके उनकी प्रशंसा की गयी है । यहाँ पूर्वार्द्ध तथा उत्तरार्द्ध में **पूर्णोपमा** अलङ्कार है दोनों के परस्पर निरपेक्ष होने से **संसृष्टि** है । यहाँ **प्रसादगुण** तथा **वैदर्भी** रीति है । **वंशस्थ वृत्त** ।।६।।

सुभाषितं हारि विशत्यधो गलान्न दुर्जनस्यार्करिपोरिवामृतम् ।
तदेव धत्ते हृदयेन सज्जनो हरिर्महारत्नमिवातिनिर्मलम् ।।७।।

**प्रसङ्ग** –यहाँ भी दुर्जनों की निन्दा एवं सज्जनों की प्रशंसा की गई है ।

**अन्वय**—हारि सुभाषितम् अमृतम् अर्करिपोः इव दुर्जनस्य गलात् अधः न विशति, तदेव सज्जनः अतिनिर्मलं महारत्नं हरिरिव हृदयेन धत्ते ।।७।।

**हिन्दी-अनुवाद**—जैसे अमृत, अर्करिपु अर्थात् सूर्यशत्रु राहु के गले से नीचे नहीं उतर पाता उसी प्रकार हृदयावर्जक सुभाषित (शोभन-काव्य) दुर्जन के गले से नीचे नहीं प्रविष्ट होता है (अर्थात हृदयशून्य होने के कारण उन्हें रुचिकर नहीं प्रतीत होता) परन्तु सज्जन अत्यन्त शुद्ध वही सुभाषित हृदय में उसी प्रकार धारण करता है जैसे नारायण स्वच्छ कौस्तुभमणि वक्षःस्थल पर धारण करते हैं ।।७।।

**संस्कृत-व्याख्या**–**हारि**=मनोहरम्, **सुभाषितं**=सूक्तम्, **अमृतं**=सुधा, 'पीयूषममृतं सुधा' इत्यमरः, **अर्करिपोः**=अर्कः सूर्यः तस्य रिपोः राहोः, **इव**= यथा, **दुर्जनस्य**=असज्जनस्य, **गलात्**=कण्ठात्, अधःस्थाने, **न विशति**=न प्रविशति । **तदेव**=सुभाषितम्, **सज्जनः**=सत्पुरुषः, **अतिनिर्मलं**=अत्यन्त-स्वच्छम्, **महारत्नं**=महामणिम्, **हरिः**=विष्णुः, **इव**=यथा, **हृदयेन धत्ते**= अन्तःकरणेन धारयति ॥७॥

**टिप्पणी**–**हारि**=हृ+णिच्+इनि (इन्)=हारि=मनोहर । **सुभाषितम्** सुष्ठु भाषितं सुभाषितम्=सूक्ति, सुन्दर कथन । **अर्करिपोः**–अर्कस्य रिपुः (ष० त०) तस्य अर्करिपोः=सूर्य के शत्रु (राहु) का । देवताओं और दैत्यों के समुद्रमन्थन करने पर जब समुद्र से अमृत निकला, तो दोनों पक्षों में अमृत के लिए झगड़ा प्रारम्भ हो गया । ऐसी स्थिति में भगवान् विष्णु मोहिनी रूप धारणकर देवताओं तथा दैत्यों को भिन्न-भिन्न पंक्तियों में बैठाकर छल से देवताओं को अमृतपान कराने लगे, परन्तु चतुर राहु नामक दैत्य छल से देवताओं की पंक्ति में बैठ गया तथा अमृतपान करने लगा, जिसका सङ्केत सूर्य तथा चन्द्रमा ने भगवान् विष्णु को कर दिया । विष्णु ने तत्काल ही अपने चक्र के द्वारा राहु का शिर काट दिया परन्तु शिर के कट जाने पर भी राहु नहीं मरा; क्योंकि उसने अमृतपान कर लिया था, अपितु वह शिर से राहु तथा शेष शरीर से केतु कहलाने लगा । उसी पुराने बैर के कारण आज भी राहु सूर्य को तथा चन्द्रमा को ग्रसित करता है । इसी कारण 'राहु' को 'अर्करिपु' कहा जाता है । **विशति**–विश् लट् प्र० पु० ए० व० । **हरिः**–हृ+ इन्=हरिः=विष्णु, 'यमानिलेन्द्रचन्द्रार्कविष्णुसिंहांशुवाजिषु । शुकाहिकपि-भेकेषु हरिर्ना कपिले त्रिषु ॥' इत्यमरः । **अतिनिर्मलम्**-अतिशयेन निर्गतं मलं यस्मात् तत्=अत्यन्त स्वच्छ । **महारत्नम्**–महत् च तद् रत्नं च (कर्मधारय) । यद्यपि निम्नलिखित महारत्न हैं–"मुक्ताफलं हिरण्यं च वैदूर्यं पद्मरागकम् । पुष्प-रागं च गोमेदं नीलं गारुत्मतं तथा ॥ प्रवालयुक्तयुक्तानि महारत्नानि वै नव ॥"

अर्थात् मोती, सोना, वैदूर्यमणि (सूर्यकान्त), पद्मरागमणि (लाल), पुखराज, गोमेदमणि, नीलमणि, पन्ना और मूंगा ये नव महारत्न हैं। परन्तु यहाँ महारत्न से तात्पर्य कौस्तुभमणि से है जो कि समुद्र से मन्थन करके निकाले गये १४ रत्नों में से एक है। समुद्र से निकाले गये १४ रत्न निम्नलिखित हैं—

**"लक्ष्मीःसुरा कौस्तुभशार्ङ्गशङ्खाः उच्चैःश्रवा कामदुघाथ रम्भा।**
**ऐरावतः कल्पतरुर्मृगाङ्को धन्वन्तरिश्चापि विषं सुधा च ॥"**

इस कौस्तुभ नामक मणि को भगवान् विष्णु अपने वक्षःस्थल पर धारण करते हैं। **धत्ते**–धा धातु (आत्मनेपद) + लट् प्र० पु० ए० व०। अर्करिपोरिवामृतम्, महारत्नमिव यहाँ उभयत्र **पूर्णोपमा** अलंकार है। उभयत्र निरपेक्ष स्थिति होने से **संसृष्टि** अलंकार है।। इस श्लोक से यह अभिव्यञ्जित होता है कि जिस प्रकार राहु अमृत को कण्ठ से नीचे नहीं उतार पाया। उसी प्रकार मेरे काव्य को अज्ञानी दुर्जन ग्रहण नहीं कर सकेगा परन्तु जिस प्रकार से भगवान् विष्णु ने कौस्तुभमणि को वक्षःस्थल पर धारण कर रखा है उसी प्रकार साधुपुरुष मेरी रचना को हृदय में धारण करेगा। **प्रसाद** गुण तथा **वैदर्भीरीति**। **वंशस्थ** वृत्त ॥७॥

स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम्।
रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ॥८॥

**प्रसङ्ग**—प्रस्तुत पद्य में कथा की प्रशंसा की गई है।

**अन्वय**—स्फुरत्कलालापविलासकोमला स्वयं शय्याम् अभ्युपागता अभिनवा वधूरिव कथा जनस्य हृदि रसेन कौतुकाधिकं रागं करोति ॥८॥

**हिन्दी-अनुवाद**—प्रसरणशील, मधुरवचन व्यापार के कारण (अत्यधिक) सुन्दर तथा प्रेमपूर्वक स्वयं ही (प्रियतम की) शय्या तक आई हुई कोई नवोढा वधू जैसे प्रियतम के हृदय में अत्यधिक सम्पन्न कौतुक अनुराग उत्पन्न करती

है । उसी प्रकार परिस्फुट, रमणीय शब्दरचना की मधुरता के कारण कोमल तथा शृंगारादि रसों के द्वारा सहज भाव से ही शब्दगुम्फ प्राप्त करने वाली (गद्य-पद्यमयी) नूतन कथा सहृदय व्यक्ति के अन्तःकरण में कुतूहल बढ़ाने वाली अभिरुचि उत्पन्न कर देती है ॥८॥

**संस्कृत-व्याख्या**—सम्प्रति कथायाः प्रशंसामाचरति—**स्फुरत्कलालपेति** । **स्फुरत्कलालापविलासकोमला**=स्फुरन्तः प्रकाशमानाः ये कलालापा गीतवाद्यादि-वचनानि तेषां विलासेन विन्यासेन कोमला मृद्वी, (वधूपक्षे) स्फुरन्तौ द्योतयन्तौ कलालापविलासौ मधुरवचनव्यापारौ ताभ्यां कोमला हृदयाकर्षिणी, 'कोमलं मृदु सुन्दरे' इति विश्वः । **स्वयम्**=आत्मना, **शय्यां**=शब्दगुम्फम् (वधूपक्षे) पर्यङ्कम्, **अभ्युपागता**=समीपतां प्राप्ता, **अभिनवा**=नवीना, **वधूरिव**=युवती-भार्येव, **कथा**=प्रबन्धकल्पना, **जनस्य**=लोकस्य, **हृदि**=हृदये, **रसेन**=शृंगारादिकाव्यरसेन, वधूपक्षे आनन्देन, **कौतुकाधिकं**=कुतूहलाधिकम्, **रागम्**=अनुरागम्, **करोति**=जनयति ॥८॥

**टिप्पणी**—**स्फुरत्कलालापविलासकोमला**—स्फुरन्तः ये कलालापाः तेषां विलासेन कोमला । कथापक्ष में—स्पष्ट प्रतीत होते हुए सुमधुर वर्णनों अथवा शब्दगुम्फन के सौन्दर्य के कारण कोमल अथवा कोमलावृत्ति से युक्त (कथा) । वधूपक्ष में स्फुरन्तौ कलालापविलासौ ताभ्यां कोमला 'कोमलं मृदुसुन्दरे' इति विश्वः । **कल**—कल् (कड्)+घञ्, 'ध्वनौ तु मधुरास्फुटे कलः' इत्यमरः । **आलापः**—आ+लप्+घञ् । **विलासः**—वि+लस्+घञ्=विलासः (कथा-पक्ष में) सौन्दर्य, लावण्य, (वधूपक्ष में) रतिद्योतक सुन्दरियों के सुमनोहर हाव-भाव । विलास का लक्षण—

> **"यानस्थानासनादीनां मुखनेत्रादिकर्मणाम् ।**
> **विशेषस्तु विलासः स्यादिष्टसंदर्शनादिना ॥"**

अर्थात् प्रियवस्तु के दर्शनादि से गति, स्थिति, आसन आदि की तथा मुख नेत्रादि के व्यापारों की विशेषता को विलास कहते हैं। कोमला (कथा के साथ) मृदु, (वधू के साथ) सुन्दर। **कोमला**–कु+कलच्, मुट् का आगम एवं निपातन से गुण। **कथा**–कथ्+अङ्+टाप्+कथा=कल्पित कहानी 'प्रबन्धकल्पना कथा' अर्थात् काल्पनिक प्रबन्ध को कथा कहते है। कथा का लक्षण—

**कथायां सरस वस्तु गद्यैरेव विनिर्मितम्।**
**क्वचिदत्र भवेदार्या कचिद्वक्त्रापवक्त्रके॥**
**आदौपद्यैर्नमस्कारः खलादेर्वृत्तकीर्तनम्।**

अर्थात् कथा में सरस वस्तु गद्यों के द्वारा बनायी जाती है। इसमें कहीं-कहीं आर्या और कहीं-कहीं वक्त्र तथा अपवक्त्र छन्द होते हैं आदि में पद्यमय नमस्कार और खलादिकों का चरित निबद्ध होता है। कादम्बरी में उपर्युक्त समस्त गुण हैं, अतः वह कथा है।

**शय्याम्**–(कथापक्ष में) शब्दगुम्फन, (वधूपक्ष में) सेज तथा पलङ्ग पर 'शय्या तल्पशब्दगुम्फे' इत्यनेकार्थः। **अभ्युपागता** –अभि+उप+आ+गम्+क्त+टाप्, निकट आई हुई। **जनस्य**–(कथापक्ष में) मनुष्य को, (वधूपक्ष में) पति को। **कौतुकाधिकम्**–अधिकाधिकम् कौतुकं यस्मिन् तत् कौतुकाधिकम्, 'कौतूहलं कौतुकं च कुतुकं च कुतूहलम्' इत्यमरः। कुतुक+अण्=कौतुकम्। अधिकम्–आ+धा+कि, पृषोदर नियम से ह्रस्व=अधि+क=अधिकम् (विशेषण)=बहुत। रागम्–(कथापक्ष में) सुनने के अनुराग को (वधूपक्ष) मेंअङ्गना के अनुराग को। **करोति** –कृ लट् प्र० पु० एक व०। इस श्लोक में कवि ने अभिनव कथा की तुलना नव-वधू के साथ की है। जिस प्रकार से नवोढा वधू जनमानस में कौतूहल करती है उसी प्रकार से यह अभिनव कथा भी कौतूहल उत्पन्न करेगी। यहाँ **'रसेन'** शब्द का तात्पर्य कथापक्ष में शृङ्गार आदि काव्यरस से है तथा वधूपक्ष में प्रेम अथवा आनन्द से है। अतः रस

शब्द से, 'रसस्योक्तिः स्वशब्देन' अर्थात् जहाँ स्वयं रस शब्द को कहता है वहाँ काव्य में रसदोष होता है; जैसे 'तामुद्वीक्ष्य कुरङ्गाक्षीं रसो नः कोऽप्यजायत' में रसदोष है। यहाँ रसदोष की शङ्का नहीं करनी चाहिए, क्योंकि यहाँ रस शब्द स्वरूपतः उस रस का वाचक नहीं है। यहाँ कथा की उपमा वधू से दी गयी है। अतः इस श्लोक में **पूर्णोपमा** अलङ्कार है। **प्रसादगुण**, **पाञ्चाली** रीति। **वंशस्थ** छन्द ॥८॥

हरन्ति कं नोज्ज्वलदीपकोपमैर्नवैः पदार्थैरुपपादिताः कथाः।
निरन्तरश्लेषघनाः सुजातयो महास्रजश्चम्पककुड्मलैरिव ॥९॥

**प्रसंग**—यहाँ भी कवि कथा की प्रशंसा कर रहा है।

**अन्वय**—उज्ज्वलदीपकोपमैः चम्पककुड्मलैः उपपादिताः निरन्तरश्लेषघनाः सुजातयः महास्रज इव नवैः पदार्थैः कथाः कं न हरन्ति ॥९॥

**हिन्दी-अनुवाद**—ज्योतिधवल दीप के समान, पदार्थभूत अभिनव (अम्लान) चम्पककोरकों से निर्मित, निरवकाश संग्रथन के कारण घनीभूत तथा शोभन मालतीपुष्पों से युक्त महामाल्य के समान, परिस्फुट दीपक एवं उपमालङ्कार से संवलित, नूतन अर्थात् स्वबुद्धिजनित शब्दार्थों से विरचित, प्रतिपदप्रयुक्त श्लेषालङ्कार की बहुलता से युक्त तथा शोभनस्वरूपवाली कथाएँ किस हृदय को वशीभूत नहीं कर लेतीं ? ॥९॥

**संस्कृत-व्याख्या**—**उज्ज्वलदीपकोपमैः**=उज्ज्वलाः स्फुट प्रतीयमानाः दीपकालङ्कारविशेषा उपमालङ्कारविशेषाश्च येषु तैः, **चम्पककुड्मलैः**=चम्पककोरकैः, **उपपादिताः**=विनिर्मिताः, **निरन्तरश्लेषघनाः**=निरन्तरेण अव्यवधानेन सर्वत्रैव वर्तमानेन श्लेषेण तदाख्यालङ्कारेण घनाः बहुलतराः, **सुजातयः**=सुष्ठु शोभना जातिः छन्दो विशेषो यासु ताः, (कथाः) **उज्ज्वलदीपकोपमैः**=उज्ज्वलप्रदीपतुल्यैः, **चम्पककुड्मलैरुपपादिताः**, **निरन्तरश्लेषघनाः**=निरन्तरं यः श्लेषः संयोगः तेन घनाः, **सुजातयः**=सुष्ठु जातिः स्वरूपं यासां ताः, **महास्रजः**=महामालाः, **इव**=यथा, **नवैः**=नूतनैः, **पदार्थैः**=उपादेयपदार्थभूतैः, **कथाः**=प्रबन्धकल्पनाः, **कं न हरन्ति**=कं जनं न वशीकुर्वन्ति ॥९॥

**टिप्पणी—उज्ज्वलदीपकोपमैः**:—उज्ज्वलाः याः दीपकालङ्काराः उपमालङ्काराश्च येषु तैः (बहु०) । **उज्ज्वल**—उद् + ज्वल् + अच् । दी + णिच् + ण्वुल् = दीपकम् । उप + मा + अङ् + टाप् = उपमा । (पदार्थ पक्ष में)—स्पष्ट प्रतीत होने वाले दीपक तथा उपमा अलङ्कारों से, (चम्पककुड्मल पक्ष में) देदीप्यमान दीपक है उपमा जिनकी अर्थात् देदीप्यमान दीपक जैसे चम्पक कुड्मलों के द्वारा । उज्ज्वलाः दीपकाः उपमाः येषां तैः = उज्ज्वलदीपकोपमैः । **पदार्थैः**:—पदानाम् अर्थाः (ष० त०) पदार्थाः, तैः । पद् + अच् = पदम् । विभक्ति चिह्न से युक्त पूरा शब्द; जैसा कि पाणिनि ने कहा है 'सुप्तिङन्तं पदम्' । **उपपादिताः**—उप + पद् + णिच् + क्त + प्रथमा बहु० । **निरन्तरश्लेषघनाः**:—निरन्तरं यः श्लेषः तेन घनाः (तृ० त०) = निरन्तरश्लेषघनाः निर् + अन्तर निरन्तरम् । श्लिष् + घञ् = श्लेषः । हन् + अप्—'हन्' को घनादेश यह पद महास्रज और कथा दोनों का विशेषण है । (माला के पक्ष में) अविरल गुँथी हुयी होने के कारण सघन; (कथा के पक्ष में) श्लेष के सघन (बहुल) प्रयोग से युक्त । **सुजातयः**—(क) सुष्ठु जातयः = जातीपुष्पाणि यासु ताः (महास्रजः); (माला पक्ष में) सुन्दर जाती के पुष्पों से युक्त । (ख) सुष्ठु जातयः छन्दांसि यासु ताः (कथाः); (कथापक्ष में) सुन्दर छन्दों से युक्त । **महास्रजः**—महामालाः = (बड़ी माला) स्रजः—सृज् (विसर्ग) + क्विन् + प्र० ब० व० । महती चासौ स्रक् च इति महास्रक् ताः महास्रजः (कर्मधारय) । इस श्लोक में कवि ने नूतनपदार्थयोजना; जिसमें **श्लेष** अलंकार का वैचित्र्य एवं अच्छे छन्दों का प्रयोग हो, के विषय में प्रकाश डाला है । इस श्लोक में कथा उपमेय तथा महास्रजः उपमान है । कवि का तात्पर्य है कि जिस प्रकार सुन्दर माला लोक मनोरंजनविधायिनी होती है उसी प्रकार से मेरी कथा भी होगी । यहाँ **पूर्णोपमा** तथा **अर्थापत्ति** अलंकार हैं । अर्थापत्ति अलंकार का लक्षण—'**दण्डापूपिकयान्यार्थागमोऽर्थापत्तिरिष्यते**' । दोनों अलंकारों के अङ्गाङ्गिभाव से स्थित होने से **एकाश्रयानुप्रवेशरूप सङ्कर नामक** अलंकार हुआ । लक्षण—'**अङ्गाङ्गित्वेऽलंकृतीनां तद्वदेकाश्रयस्थितौ । संदिग्धत्वे च भवति संकरस्त्रिविधः**

**पुनः** ।। अर्थात् संकर तीन प्रकार का होता है—जहाँ कई अलङ्कारों में अङ्गाङ्गिभाव होता है, जहाँ एक ही आश्रय (शब्द और अर्थ) में अनेक अलङ्कारों कि स्थिति होती है और जहाँ कई अलंकारों का संदेह होता है । **प्रसादगुण** । **वैदर्भी रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।९।।

बभूव वात्स्यायनवंशसम्भवो द्विजो जगद्गीतगुणोऽग्रणीः सताम् ।
अनेकगुप्तार्चितपादपङ्कजः कुबेरनामांश इव स्वयम्भुवः ।।१०।।

**प्रसंग**—सम्प्रति यहाँ से अन्त तक महाकवि बाणभट्ट अपने वंश का वर्णन प्रस्तुत कर रहे हैं ।

**अन्वय**—वात्स्यायनवंशसम्भवः जगद्गीतगुणः सताम् अग्रणीः अनेकगुप्तार्चितपादपङ्कजः स्वयम्भुवः अंश इव कुबेरनामा द्विजः बभूव ।।१०।।

**हिन्दी-अनुवाद**—वात्स्यायन-वंश में समुत्पन्न (अर्थात् वत्सगोत्रीय) संसार मे (लोगों द्वारा) गुणगान किया गया, श्रेष्ठ पुरुषों में अग्रगण्य, असंख्य गुप्तवंशीय नरपतियों द्वारा समर्चित चरणकमलवाला तथा प्रजापति ब्रह्मा के अंशावतार सदृश कुबेर नामक (एक) ब्राह्मण हुआ ।।१०।।

**संस्कृत-व्याख्या**—**वात्स्यायनवंशसम्भवः**=वत्सस्यापत्यं पुमान् वात्स्यः स अयनम् आश्रयो यस्य सः तथोक्तो यो वंशः कुलं तत्र सम्भवः समुत्पन्नः **जगद्गीतगुणः**=जगति संसारे गीता गानविषयीकृताः गुणाः दयादाक्षिण्यादयो यस्य सः, **सतां**=सज्जनानाम्, **अग्रणीः**=अग्रेसरः, **अनेकगुप्तार्चितपादपङ्कजः**=अनेके असंख्याः ये गुप्ताः गुप्तवंशीयाः राजानः यद्वा गुप्तनामधारिणो वैश्यशूद्रादयः तैः अर्चितं पूजितं पादपङ्कजं चरणकमलं यस्य सः, **स्वयम्भुवः**=स्वयं भवतीति स्वयम्भूः, ब्रह्मा, तस्य ब्रह्मणः, **अंशः**=अंशावतारः, **इव कुबेरनामा**=कुबेराभिधेयः, **द्विजः**=विप्रः, **बभूव**=आसीत् ।।१०।।

**टिप्पणी**—**वात्स्यायनवंशसम्भवः**—वत्सस्यापत्यं पुमान् वात्स्यः वत्स=यञ्=वात्स्यः । वात्स्यस्यापत्यं पुमान् वात्स्यायनः । वात्स्य से 'यञि-ओश्च' से 'फक्' प्रत्यय और 'फ' को आयन । वात्स्य + फक्—आयन=वात्स्या-

यनः । वात्स्यायनस्य वंशः ( ष० त० ) = वात्स्यायनवंशः, वात्स्यायनवंशे सम्भवः = उत्पत्तिः यस्य सः (बहु०) इति वात्स्यायनवंशसम्भवः **जगद्गीतगुणः**— जगति गीताः गुणाः यस्य सः (बहु०)। 'अथो जगती लोको विष्टपं भुवनं जगत्' इत्यमरः 'गीतं गानमिमे समे' इति चामरः । जगत्—गच्छतीति जगत् । गम् + क्विप् निपातन से द्वित्व तथा तुगागम । गीताः—गै + क्त । **अनेकगुप्तार्चितपादपङ्कजः**—अनेकैः गुप्तैः अर्चिते पादपङ्कजे यस्य सः (बहु०) पङ्क + जनि (प्रादुर्भावे) + ड = पङ्कजम् । अनेक गुप्तवंशी राजाओं ने जिनके चरण कमलों को पूजा था । अथवा गुप्त उपाधि को धारण करने वाले अनेक वैश्य जिनके चरण कमलों को पूजते थे । गुप्त उपाधि वैश्यों की है, जैसा कि कहा गया है—'शर्मान्तं ब्राह्मणस्योक्तं वर्मान्तं क्षत्रियस्य तु । गुप्तदासात्मकं नाम प्रशस्तं वैश्यशूद्रयोः ।।' अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्र के नाम के अन्त में क्रमशः शर्मा, वर्मा, गुप्त एव दास शब्द लगते हैं । ये ब्राह्मण आदि की उपाधियाँ हैं । **स्वयम्भुवः**—स्वयं भवतीति स्वयम्भूः, तस्य स्वयम्भुवः; 'हिरण्यगर्भो लोकेशः स्वयम्भूश्चतुराननः' इत्यमरः, स्वयम्भू = ब्रह्मा । अंश—अंशावतार, अंश् + अंच् = अंशः । **कुबेरनामा**—कुबेरः नाम यस्य सः (बहु०) कुबेरनामा = कुबेर है अभिधान जिनका; 'आख्याह्वे अभिधानं च नामधेयं च' इत्यमरः । **द्विजः**—द्वाभ्यां ( जन्मसंस्काराभ्यां ) जायते इति द्विजः; द्वि + जन् + ड = द्विजः । 'दन्तविप्राण्डजाः द्विजाः' इत्यमरः अर्थात् द्विज शब्द के दाँत, ब्राह्मण और पक्षी ये तीन अर्थ हैं । यहाँ पर द्विज शब्द से ब्राह्मण अर्थ लिया जायेगा । वैसे तो ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य सभी संस्कारों के पात्र होने के कारण द्विज कहलाते हैं । परन्तु द्विजों में ब्राह्मण अग्रगण्य है अतः यहाँ द्विज शब्द समस्त संस्कारों से युक्त श्रेष्ठ ब्राह्मण के लिए प्रयुक्त हुआ है । जैसा कि कहा गया है—'जन्मना जायते शूद्रः संस्कारैर्द्विज उच्यते ।' अर्थात् जन्म से शूद्र रूप में उत्पन्न होता है तथा संस्कारों के द्वारा द्विज कहलाता है । यहाँ 'द्विज' शब्द से जिसके अच्छी तरह से हुए हैं समस्त संस्कार ऐसा प्रकृष्ट द्विजत्व से सम्पन्न 'द्विज'—यह ध्वनित है । जैसे सामान्य

हाथियों के दाँत होने पर भी किसी उत्कृष्टतम दाँतों वाले हाथी को 'दन्ती' कहते हैं उसी प्रकार से सामान्य ब्राह्मण जाति के दो जन्म सामान्य रहते हुए यहाँ 'द्विज' शब्द उत्कृष्ट द्विज का जो कि संस्कारों का वैशिष्ट्य रखता है, द्योतक है। **बभूव–भू+लिट्** प्र० पु० ए० व०। इस पद्य में 'कुवेरनामा द्विजो बभूव' मुख्य वाक्य है। शेष प्रथमान्त विशेषण पद हैं जो कि 'द्विज' की विशेषता बतला रहे है। यहाँ भावाभिमानिनी द्रव्योत्प्रेक्षा अलङ्कार है जो कि 'स्वयम्भुवोंऽश इव' (अर्थात् मानो ब्रह्मा के अंश की तरह) इस पद से वाच्य है। उत्प्रेक्षा अलंकार का लक्षण इस प्रकार है–"**भवेत्सम्भावनोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य परात्मना। वाच्या प्रतीयमाना सा प्रथमं द्विविधा मता॥ वाच्येवादिप्रयोगे स्यादप्रयोगे परा पुनः। जातिर्गुणः क्रिया द्रव्यं यदुत्प्रेक्ष्यं द्वयोरपि॥ तदष्टधाऽपि प्रत्येकं भावाभावाभिमानतः। गुणक्रियास्वरूपत्वान्निमित्तस्य पुनश्च ताः। द्वात्रिंशद्विधतां यान्ति**'–अर्थात् जहाँ किसी प्रस्तुतवस्तु की अप्रस्तुत के रूप में सम्भावना की जाती है वहाँ उत्प्रेक्षा नामक अलंकार होता है। पहले तो उत्प्रेक्षा के दो भेद होते हैं–(१) वाच्योत्प्रेक्षा, (२) प्रतीयमानोत्प्रेक्षा। जहाँ 'इव' आदि शब्दों का प्रयोग होता है वहाँ वाच्योत्प्रेक्षा और जहाँ नहीं होता है वहाँ प्रतीयमानोत्प्रेक्षा। इन दोनों में कहीं जाति उत्प्रेक्ष्य रहती है, कही गुण, कहीं क्रिया और कहीं द्रव्य। इसी प्रकार दोनों के चार-चार भेद होकर आठ भेद होते हैं। इन आठों में कहीं भाव उत्प्रेक्ष्य रहता है। और कहीं अभाव, इस प्रकार सोलह भेद होते हैं। इन सोलह में भी उत्प्रेक्ष्य का निमित्त कहीं गुण होता है कहीं क्रिया, इस प्रकार उत्प्रेक्षा बत्तीस प्रकार की होती है। यहाँ **प्रसादगुण एवं वैदर्भी रीति है। वंशस्थ छन्द** ॥१०॥

उवास यस्य श्रुतिशान्तकल्मषे सदा पुरोडाशपवित्रिताधरे।
सरस्वती सोमकषायितोदरे समस्तशास्त्रस्मृतिबंधुरे मुखे॥११॥

**अन्वय**–यस्य श्रुतिशान्तकल्मषे पुरोडाशपवित्रिताधरे सोमकषायितोदरे समस्तशास्त्रस्मृतिबन्धुरे मुखे सरस्वती सदा उवास॥११॥

**हिन्दी-अनुवाद**—वेदाध्ययन से उपशमित पापवाले, पुरोडाश (अर्थात् देवताओं को देने से बचे हुए हविष्यान्न को ग्रहण करने) से पवित्रित होंठ वाले, सोमरसपान के कारण कटुकीभूत अर्थात् कसैले पड गये भीतरीभाग वाले तथा समस्त शास्त्रों एवं स्मृतियों (के ज्ञान) से मुखरित जिस कुबेर के मुख में वाग्देवी (सरस्वती) निवास करती थी ।।११।।

**संस्कृत-व्याख्या**–**यस्य**=कुबेराख्यस्य विप्रस्य, **श्रुतिशान्तकलमषे**=श्रुतिभि: वेदै: तदध्ययनैरित्याशय:, 'श्रुतिस्तु वेद आम्नाय:' इत्यमर:, शान्तं विलीनं कलमषं पापं यस्य, तस्मिन्, **पुरोडाशपवित्रिताधरे**=पुरोडाशेन हविषा पवित्रितौ पावनीकृतौ अधरौ ओष्ठौ यस्य, तस्मिन्, **सोमकषायितोदरे**=सोमेन सोमलतारसपानेन कषायितं पुष्टम् उदरम् अभ्यन्तरं यस्य तस्मिन्, **समस्तशास्त्रस्मृतिबन्धुरे**=समस्तानि सकलानि यानि शास्त्राणि ब्रह्मसूत्रादीनि स्मृतयश्च मन्वादिरचितप्रबन्धा:, तेषाम् अध्ययनै: बन्धुरं मनोहरं तस्मिन् **मुखे**=आनने, **सरस्वती**=वाग्देवता, **सदा**=सर्वदा, **उवास**=वसति स्म ।।११।।

**टिप्पणी**–**श्रुतिशान्तकलमषे**—श्रुतिभि: शान्तं कलमषं यस्य स: (बहु०) तस्मिन्=श्रुतिशान्तकलमषे । श्रु + क्तिन्=श्रुति:, 'श्रुतिस्तु वेद आम्नायस्त्रयी, इत्यमर: । शान्तम्–शम् + क्त । 'अस्त्री पंकं पुमान् पाप्मा पापं किल्बिषकल्मषम्' इत्यमर: । **पुरोडाशपवित्रिताधरे**–पुरोडाशेन पवित्रितौ अधरौ यस्य स: तस्मिन्=पुरोडाशपवित्रिताधरे-पुरोडाश के पान से पवित्र होंठ वाले, 'वेतालभल्लमल्लाश्च पुरोडाशोऽपि पट्टिश:' इस अमरोक्त वचन से 'पुरोडाश' शब्द पुँलिङ्ग है । **पुरोडाश**:–अग्निहोत्र आदि यज्ञ में देवताओं को हवन की गयी हवि के अवशिष्ट भाग को पुरोडाश कहते हैं । विश्वकोष में कहा गया है—"पुरोडाशो हविर्भेदे हुतशेषे च कीर्तित:" । **पवित्रित**:–पू+इत्र=पवित्र+इतच्=पवित्रित: । अधर–नञ्+धृ+अच् । **सोमकषायितोदरे**–सोमेने कषायितम् उदरं यस्य तस्मिन्=सोमकषायितोदरे=सोम पान से कषैले हुए मध्य भाग वाले; सोम: (सू+मन्) सोम नामक पौधे का रस, यह प्राचीन-

काल में यज्ञों में आहुति देने के लिए अत्यन्त महत्वपूर्ण ओषधि रही है। इसका उल्लेख वैदिक वाङ्मय में प्रचुरता से मिलता है–'प्रति त्यं चारुमध्वरं गोपीथाय प्रहूयसे। मरुद्भिरग्न आगहि ।।' **समस्तशास्त्रस्मृतिबन्धुरे**– समस्तानि यानि शास्त्राणि स्मृतयश्च इति समस्तशास्त्रस्मृतयः तैः बन्धुरं यस्य तस्मिन् (मुखे); शास्त्रम्–शिष्यतेऽनेन इति; शास् + ष्ट्रन् । 'निदेशग्रन्थयोः शास्त्रम्' इत्यमरः । स्मृतिः–(स्मृ + क्तिन्), धर्मशास्त्र को स्मृति कहते हैं–'धर्मशास्त्रन्तु वै स्मृतिः ।' 'स्मृतिस्तु धर्मसंहिता' इत्यमरः, अभिधानचिन्तामणि में लिखा है—'धर्मशास्त्रं स्यात्स्मृतिः धर्मसंहिता' । महर्षि याज्ञवल्क्य ने स्मृतियों की संख्या २० कही है—"मन्वत्रिविष्णुहारीतयाज्ञवल्क्योशनाऽङ्गिराः । यमापस्तम्बसंवर्ताः कात्यायनबृहस्पती ।। पराशरव्यासशंखलिखिता दक्षगौतमौ । शातातपो वशिष्ठश्च धर्मशास्त्रप्रयोजकाः ।।" बन्धुर = (बन्ध + उरच्) मनोहर, सुन्दर । **सरस्वती**–सरस् + मतुप् = सरस्वत् + ङीप् = सरस्वती, वाणी और ज्ञान की अधिष्ठातृ देवता जिसका वर्णन ब्रह्मा की पत्नी के रूप में किया गया है। 'ब्राह्मी तु भारती भाषा गीर्वाग्वाणी सरस्वती' इत्यमरः । **उवास**—वस् + लिट् + प्र० पु० ए० व० । इस श्लोक में मुख्य वाक्य 'यस्य मुखे सरस्वती उवास' है। शेष चारों पद 'मुखे' के विशेषण है। इस श्लोक से बाण के पूर्वज कुबेर का वेदाध्ययन में निरत होना, नित्य अग्निहोत्र आदि यज्ञों का अनुष्ठान करना तथा समस्त शास्त्रो में पारङ्गत होना; ध्वनित होता है। यहाँ मुख की विशेषता के लिए चार हेतु दिये गये है, अतः **काव्यलिङ्ग अलङ्कार** होगा; लक्षण–**'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गं निगद्यते'** । अर्थात् जहाँ वाक्यार्थ अथवा पदार्थ किसी का हेतु होता है, वहाँ काव्यलिङ्ग अलंकार होता है। **प्रसादगुण, वैदर्भी रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।११।।

जगुर्गृहेऽभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः ससारिकैः पञ्जरवर्तिभिः शुकैः ।
निगृह्यमाणा बटवः पदे पदे यजूंषि सामानि च यस्य शङ्किताः ।।१२।।

**अन्वय**—यस्य गृहे अभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः ससारिकैः पञ्जरवर्तिभिः शुकैः

पदे-पदे निगृह्यमाणाः शङ्किताः बटवः यजूंषि सामानि च जगुः ॥१२॥

**हिन्दी-अनुवाद**—सारिकाओं सहित पिंजरे में रहने वाले तथा (चतुर्दश-विद्यात्मक) समग्र वाङ्मय को जिह्वाग्रभाग पर रखने वाले शुकों द्वारा पद-पद पर संत्रस्त बनाये गए (अर्थात् टोके गये) ब्रह्मचारी शिष्यगण जिस कुबेर के घर में सशङ्क होकर यजुर्वेद एवं सामवेद पढ़ते थे ॥१२॥

**संस्कृत-व्याख्या**—**यस्य**=कुबेरविप्रस्य, **गृहे**=भवने, **अभ्यस्त-समस्त-वाङ्मयैः**=अभ्यस्तं=पौनः पुन्येन कण्ठस्थीकृतं समस्तं सकलं वाङ्मयं चतुर्दश-विद्यात्मकं शास्त्रं यैस्तैः, **ससारिकैः**=सारिकाभिः सहितैः, **पञ्जरवर्तिभिः**=लौहशलाकानिर्मितपक्षिगृहे विद्यमानैः, **शुकैः**=कीरैः, **पदे-पदे**=प्रतिपदोच्चारणे, **निगृह्यमाणाः**=निर्भर्त्स्यमानाः, **शंकिताः**=शङ्काकुलाः, **बटवः**=ब्रह्मचारिणः, **यजूंषि**=यजुर्वेदान्, **सामानि**=सामवेदांश्च, **जगुः**=गायन्ति स्म ॥१२॥

**टिप्पणी**—**गृहे**—गृह्णाति धान्यादिकमिति–ग्रह्+क=गृहम्, तस्मिन् गृहे, 'गृहं गेहोद्वसितं वेश्म सद्मनिकेतनम्' इत्यमरः। **अभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः**—अभ्यस्तं समस्तं वाङ्मयं यैस्तैः=अभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः=सम्पूर्ण शास्त्रों का अभ्यास किये हुये, अभ्यस्त—अभि+अस्+क्त। वाच्=मयट्=वाङ्मय। 'वाङ्मय' शब्द प्रायः साहित्य या अंग्रेजी शब्द (Literature) के अर्थ में प्रयुक्त होता है, परन्तु यहाँ सभी शास्त्रों के लिये प्रयुक्त हुआ है। यह 'शुकैः' पद का विशेषण है। **ससारिकैः**—सारिकाभिः सहितैः ससारिकैः=मैनाओं के सहित, सह सारिका (अव्ययी-भावसमास) सह को सादेश होता है। सरति गच्छति इति, सृ+ण्वुल्=टाप् और इत्व होकर सारिका शब्द बनता है। **पञ्जरवर्तिभिः**=पिंजरों में स्थित, पञ्जर+वृत्+क्तिन्+भिस्। **शुकैः**=शुकों के द्वारा, शुक्+क=शुकः तैः शुकैः, 'कीरशुकौ समौ' इत्यमरः। **निगृह्यमाणः**–नि+ग्रह्+यक्+शानच्। 'निग्रह' शब्द का अर्थ रोकथाम तथा डाँटफटकार है। कई आचार्यों ने यहाँ डाँटफटकार अर्थ किया है परन्तु शुक सारिकाओं द्वारा अशुद्ध मन्त्रपाठ करते हुए छात्रों को टोके जाने का अर्थ ही यहाँ अधिक उपयुक्त है। **बटवः**—

ब्रह्मचारीगण, वटति अल्पवस्त्रम् इति, वट्+उ=वटु: । **यजूंषि सामानि च**–यहाँ यजुर्वेद तथा सामवेद पद से चारों वेदों को समझना चाहिए । 'यजु:' पद से वैदिक गद्य तथा 'साम' पद से वैदिक गीतात्मक (पद्यबद्ध) साहित्य की ओर सङ्केत है । गीत और गद्य में उपनिबद्ध समस्त वैदिक वाङ्मय, यह अर्थ 'यजूषि–सामानि च' पद से निकलता है । इसीलिए उक्त पदों में बहुवचन का प्रयोग किया गया है, जिससे स्पष्ट होता है कि वहाँ वटुजन गीत और गद्यमय वैदिक वाङ्मय का पाठ सशंकित होकर करते थे । इस प्रकार 'यजूंषि सामानि च' पद समस्त वैदिक वाङ्मय का उपलक्षक है । जगु:–गाते थे, गै+लिट्+प्र० पु० ब० व० । यहाँ कवि ने कुबेर पण्डित के विशिष्ट पाण्डित्य की व्यञ्जना की है–जिस पण्डित के पालतू तोते भी विद्यार्थियों की अशुद्धियाँ समझने का सामर्थ्य रखते हों–उस पण्डित की विद्वत्ता वास्तव में अद्वितीय होगी । इससे आचार्य कुबेर का पाण्डित्य ध्वनित होता है । इस प्रकार यह श्लोक काव्य की उत्तमकोटि में आता है । आचार्य मम्मट का कथन है–'इदमुत्तममतिशयिनि व्यङ्ग्ये वाच्याद् ध्वनिर्बुधै: कथित: ।' अर्थात् वाच्य (अर्थ) की अपेक्षा व्यङ्ग्य (अर्थ) के अधिक चमत्कार युक्त होने पर उत्तम काव्य बनता है और उसे ही विद्वान् ध्वनिकाव्य कहते हैं । यहाँ शुकों के द्वारा उस प्रकार का पराभव असम्बन्ध होते हुए भी (अर्थात् शुकों से छात्रों का पराभव होना कोई सम्बन्ध नहीं रखता है) उनसे (शुकों से) छात्रों का पराभव रूप सम्बन्ध का प्रतिपादन किया गया है, अत: अतिशयोक्ति अलंकार है । लक्षण–'**सिद्धत्वेऽध्यवसायस्यातिशयोक्तिर्निगद्यते । भेदेऽप्यभेद: सम्बन्धेऽसम्बन्धस्तद्विपर्ययौ । पौर्वापर्यात्यय: कार्यहेत्वो: सा पञ्चधा तत:** ।। अर्थात् अध्यवसाय के सिद्ध होने पर अतिशयोक्ति अलङ्कार होता है । इसके पाँच भेद होते हैं–भेद के होने पर भी अभेद का वर्णन करना, सम्बन्ध होने पर भी असम्बन्ध का बखान करना तथा इन दोनों का विपर्यय अर्थात् अभेद में भेद, असम्बन्ध में सम्बन्ध का कथन और कार्य और कारणों के पौर्वापर्यनियम का व्यत्यय । यहाँ असम्बन्ध में सम्बन्ध दिखलाने से असम्बन्धे सम्बन्धरूपातिशयोक्ति है । **प्रसाद गुण, वैदर्भी रीति । वंशस्थ छन्द** ।।१२।।

हिरण्यगर्भो भुवनाण्डकादिव क्षपाकरः क्षीरमहार्णवादिव ।
अभूत्सुपर्णो विनतोदरादिव द्विजन्मनामर्थपतिः पतिस्ततः ॥१३॥

**अन्वय**—भुवनाण्डकात् हिरण्यगर्भः इव क्षीरमहार्णवात् क्षपाकरः इव, विनतोदरात् सुपर्णः इव ततः द्विजन्मनां पतिः अर्थपतिरभूत् ॥१३॥

**हिन्दी-अनुवाद**—ब्रह्माण्ड से हिरण्यगर्भ अर्थात् स्वयम्भू ब्रह्मा की भाँति, क्षीरमहासागर से क्षपाकर अर्थात् चन्द्रमा की भाँति तथा विनता के गर्भ से सुपर्ण अर्थात् पक्षिराज गरुड़ की भाँति उन कुबेर से द्विजश्रेष्ठ अर्थपति उत्पन्न हुए ॥१३॥

**संस्कृत-व्याख्या**—**भुवनाण्डकात्**=भुवनस्य लोकस्य अण्डकः भुवनाण्डकः, तस्मात्, **हिरण्यगर्भः**=ब्रह्मा, **इव**=यथा, **क्षीरमहार्णवात्**=क्षीरमहासागरात्, **द्विजन्मनां पतिः**=द्विजराजः, **क्षपाकरः**=चन्द्र, **इव**=यथा, **विनतोदरात्**=विनता गरुड़जननी तस्याः उदरात् कुक्षेः, **सुपर्णः**=गरुड़ः, **इव**=यथा, **ततः**=तस्मात् कुबेरात्, **द्विजन्मनां**=ब्राह्मणानां, **पतिः**=स्वामी, **अर्थपतिः**=एतदाख्यः, **अभूत्**=बभूव ॥१३॥

**टिप्पणी**—**भुवनाण्डकात्**—भुवनस्य अण्डकः (ष० त०) भुवनाण्डकः, तस्मात्=भुवनाण्डकात् । भुवनम्—भवति अत्र इति; भू+क्युन् । 'त्रिष्वथो जगती लोको विष्टपं भवनं जगत्' इत्यमरः । अण्डकः—अम्+ड=अण्डः, अण्डः एव अण्डकः (अण्ड+कन्) । भुवनाण्डकात्—ब्रह्माण्ड से । भुवन या लोक चौदह होते है—इनमें सात ऊर्ध्वलोक—भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः और सत्यलोक हैं । सात अधःलोक निम्नलिखित हैं—अतल, वितल, सुतल, रसातल, तलातल, महातल और पाताल । वेदान्तसार में कहा गया है—"एतेभ्यः पञ्चीकृतेभ्यो भूतेभ्यो भूर्भुवःस्वर्महर्जनस्तपः सत्यमित्येतन्नामकानामुपर्युपरिविद्यमानानामतलवितलसुतलरसातलतलातलमहातलपातालनामकानामधोऽधो विद्यमानानां लोकानां···चोत्पत्तिर्भवति ।" **हिरण्यगर्भः**-हिरण्य गर्भे यस्य सः=हिरण्यगर्भः (बहुव्रीहि), "हिरण्यगर्भो लोकेशः स्वयम्भूश्चतुराननः" इत्यमरः । हिरण्यगर्भ 'ब्रह्मा' को कहते हैं । ब्रह्मा की उत्पत्ति

सुवर्ण–अण्ड से मानी जाने के कारण, उन्हें यह नाम दिया गया है । मनुस्मृति में लिखा है—'**तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम् । तस्मिञ्जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः** ।।'' अर्थात् उस परमात्मा का वह बीज सहस्रो सूर्यों के समान प्रकाशवाला, सुवर्ण के समान शुद्ध अण्डा हो गया, उसमें सम्पूर्ण लोकों की सृष्टि करने वाले 'ब्रह्मा' उत्पन्न हुए । **क्षीरमहार्णवात्**–क्षारस्य महार्णवः (ष० त०), तस्मात्=क्षीरमहार्णवात्=क्षीरसागर से; क्षारम्—घस्यते अद्यते इति, घस् + ईरन्, उपधालोपः घस्य ककारः षत्वं चः, 'दुग्ध क्षीरं पयः समम्' इत्यमरः, 'क्षीरमप्सु च' इति सागरः । महार्णवः–महांश्चासौ अर्णवः महार्णवः (कर्म)=महासागर । अर्णांसि=जलानि सन्ति यस्मिन् इति अर्णवः, अर्णस् + व, सकारलोप; 'उदन्वानुदधिः सिन्धुः सरस्वान् सागरोऽर्णवः' इत्यमरः । **क्षपाकरः**–क्षपायाः करः=क्षपाकरः=चन्द्रमाः, क्षपयतीति क्षपा, (क्षप्+अच्+टाप्) करोतीति करः (कृ+अप्) । समुद्र मन्थन से चौदह रत्न निकले थे, जिनमें से चन्द्रमा भी एक था । यहाँ उसी का उल्लेख है । **विनतोदरात्**–विनताया उदरं विनतोदरं तस्मात्, विनतोदरात्=विनता की कोख से, उद् + ऋ+अप्=उदरम् । **सुपर्णः**–गरुड, 'नागान्तको विष्णुरथः सुपर्णः पन्नगाशनः' इत्यमरः । **द्विजन्मनां पतिः**–ब्राह्मणों का अधिपति, द्विजन्म =द्विज के विषय में १० वें श्लोक की टिप्पणी देखिए । **अर्थपतिः**–अर्थपति नामक पुत्र । यहाँ अर्थपति की तुलना ब्रह्मा, चन्द्रमा एवं पक्षिराज गरुड से की गई है जिससे यह ध्वनित होता है कि वह ब्रह्मा के समान वेद पारंगत, चन्द्र के समान सकलजनाह्लादक और गरुड के समान नारायण-परायण था । चतुर्दशभुवनों के विषय में अग्निपुराण में लिखा है—''**चतुर्दशविधं ह्येतद् भूतवृन्दं सुकीर्तितम् । भूर्भुवः स्वर्महश्चैव जनश्च तप एव च** ।।'' **सत्यलोकश्च सप्तैते लोकास्तु परिकीर्तिताः । अतलं वितलञ्चैव सुतलञ्च रसातलम्** ।।

**महातलं रसातलं पातालं सप्तमं स्मृतम् ।।'**

यहाँ भुवनाण्डकाद्, क्षीरमहार्णवात्, विनतोदरात् में 'भुवः प्रभवः' से अपादानसंज्ञा और 'अपादाने पञ्चमी' से 'पञ्चमी' । हिरण्यगर्भो भुवनाण्डकादिव, क्षपाकरः क्षीरमहार्णवादिव सुपर्णो विनतोदरादिव में तीन स्थानों पर उपमा अलङ्कार है । एक उपमेय (अर्थपति) के उपर्युक्त अनेक उपमान होने से **मालोपमा** अलङ्कार है । लक्षण—**'मालोपमा तदेकस्योपमानं बहु दृश्यते'** अर्थात् जहाँ एक उपमेय के अनेक उपमान होते है, वहाँ 'मालोपमा' होती है । **प्रसाद गुण, वैदर्भी रीति, वंशस्थ छन्द** ।।१३।।

विवृण्वतो यस्य विसारि वाङ्मयं दिने दिने शिष्यगणा नवा नवाः ।
उषस्सु लग्नाः श्रवणेऽधिकां श्रियं प्रचक्रिरे चन्दनपल्लवा इव ।।१४।।

**अन्वय**--दिने दिने उषःसु विसारि वाङ्मयं विवृण्वतः यस्य नवाः नवाः शिष्यगणाः चन्दनपल्लवाः इव श्रवणे लग्नाः अधिकां श्रियं प्रचक्रिरे ।।१४।।

**हिन्दी-अनुवाद**—प्रतिदिन प्रातर्वेला में सुविस्तृत (चतुर्दशविद्यात्मक) वाङ्मय का अध्यापन करने वाले जिस (आचार्य) अर्थपति का व्याख्यान सुनने में दत्तचित्त, नए-नए (अर्थात् उत्तरोत्तर प्रतिभाशाली) शिष्यगण उसी प्रकार उनकी अत्यधिक शोभा बढ़ाते थे जैसे प्रातर्वेला में रमणियों के कर्णप्रान्त में संलग्न चन्दन के नए-नए पत्रखण्ड उनकी शोभावृद्धि करते हैं ।।१४।।

**संस्कृत-व्याख्या**—**दिने दिने**=प्रतिदिनम्, **उषःसु**=प्रातःकालेषु, **विसारि**=विसरणशीलम्, **वाङ्मयं**=चतुर्दशविद्यात्मकं शास्त्रम्, **विवृण्वतः**=स्पष्टीकुर्वतः, **यस्य**=अर्थपतेः, **नवाः नवाः**=नवीनाः, **शिष्यगणाः**=शिष्यसमूहाः, **चन्दनपल्लवाः**=चन्दनस्य पल्लवाः किसलयानि, **इव**=यथा, **श्रवणे**=कर्णे, **लग्नाः**=तत्पराः, **अधिकां**=अत्यधिकां, **श्रियं**=शोभां, **प्रचक्रिरे**=वितेनिरे ।।१४।।

**टिप्पणी**—**उषःसु**--प्रातःकाल में, उष्+क=उषः, 'प्रत्यूषोऽहर्मुखं कल्यमुषः प्रत्युषसी अपि' इत्यमरः । **शिष्याणाम् गणाः** (ष० त०) शिष्यगणाः, शिष्यः शासितुं योग्यः शिष्यः, शास्+क्यप्, इत्व, षत्व, 'छात्रान्तेवासिनौ शिष्ये'

इत्यमरः । गणः–गण्+अच् । **श्रवणे लग्नाः**–इसके दो अर्थ हैं–(शिष्यगण के साथ) सुनने में लगे हुए; (चन्दनपल्लव के साथ) कान में धारण किये गये। श्रवणे-श्रूयते अनेन इति श्रवणम्–श्रु+ल्युट्; 'कर्णशब्दग्रहौ श्रोत्रं श्रुतिः स्त्री श्रवणं श्रवः' इत्यमरः । **चन्दनपल्लवाः**–चन्दस्य पल्लवाः =चन्दनपल्लवाः (ष० त०) । **प्रचक्रिरे**–प्र√कृ लिट्लकार प्र० पु० ब० व० । यहाँ 'शिष्यगणाः' इस उपमेय का साम्य 'चन्दनपल्लवाः' इस उपमान के साथ दिखलाया गया है, अतः '**उपमा**' अलङ्कार है । **प्रसाद गुण** तथा **वैदर्भी रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।१४।।

विधानसम्पादितदानशोभितैः स्फुरन्महावीरसनाथमूर्त्तिभिः ।
मखैरसंख्यैरजयत्सुरालयं सुखेन यो यूपकरैर्गजैरिव ।।१५।।

**अन्वय**—यः विधानसम्पादितदानशोभितैः स्फुरन्महावीरसनाथमूर्तिभिः असंख्यैः मखैः यूपकरैः गजैः इव सुखेन सुरालयम् अजयत् ।।१५।।

**हिन्दी-अनुवाद**—(मदोद्दीपन के लिए दिये जाने वाले) भक्ष्यविशेष के प्रभाववश समुत्थित मदजल से सुशोभित, पराक्रमशाली योद्धाओं से अधिष्ठित शरीरवाले तथा यज्ञस्तम्भ सदृश शुण्डादण्ड वाले असंख्य हाथियों के समान शास्त्रोपदिष्ट (स्वर्णादिक) दानकर्म से सुशोभित, समुज्ज्वलित, 'महावीर' संज्ञक श्रौताग्नियों से सनाथीकृत स्वरूपवाले तथा यज्ञस्तम्भरूपी हाथी वाले अगणित यज्ञों से जिस अर्थपति ने बिना प्रयास के ही स्वर्गलोक को जीत लिया ।।१५।।

**संस्कृत-व्याख्या—यः** =अर्थपतिः, **विधानसम्पादितदानशोभितैः**=(क) यज्ञपक्षे–विधानेन विधिना सम्पादितं सम्पन्नं यद् दानं तेन शोभितैः अलङ्कृतैः, (ख) गजपक्षे–विधानेन मदाविर्भावार्थं दीयमानभक्ष्यग्रासेन सम्पादितं सम्पन्नं यद्दानं मदजलं तेन शोभितैः, भूषितैः । **स्फुरन्महावीरसनाथमूर्तिभिः**=(क) यज्ञ **पक्षे**–स्फुरन्तः प्रकाशमानाः ये महावीराः यज्ञाग्नयः तैः सनाथाः सहिताः मूर्त्तयः स्वरूपाणि येषां तैः, (ख) गजपक्षे–स्फुरन्तः सक्रियाः ये महावीराः महाशूराः तैः सनाथाः अधिष्ठिताः मूर्त्तयः शरीराणि येषां तैः, **असंख्यैः**=संख्यातीतैः,

**मखै:** = यज्ञै:, **यूपकरै:** = (क) यूपा यज्ञे पशुबन्धनाय निर्मिता: स्तम्भविशेषा: एव करा: हस्ता: येषां ते, तथाभूतै:, **गजै:** = करिभि:, **इव** = यथा, **सुखेन** = सरलतया, **सुरालयम्** = स्वर्गम्, **अजयत्** = स्ववशं चकार ।।१५।।

**टिप्पणी–विधानसम्पादितदानशोभितै:**–यहाँ विधान तथा दान शब्द के दो अर्थ हैं । **विधान**–यज्ञपक्ष में वेदविहित विधि, गजपक्ष में–मदाविर्भाव के निमित्त हाथी को दिया जाने वाला खाद्य-पदार्थ विशेष । दान–यज्ञपक्ष में–किसी को धनादि देना, गज पक्ष में मदजल । **विधानसम्पादित०, स्फुरन्महावीर०** ये तृतीयान्त पद 'मखै:' एवं 'गजै:' दोनों के विशेषण हैं। **महावीर**--यज्ञपक्ष में यज्ञाग्नि, गजपक्ष में अत्यधिक वीर । **सुरालयम्**–सुराणां देवानाम् आलय: सुरालयस्तं (ष० त०)–**स्वर्ग** । **यूपकरै:**–यूपा एव करा: येषां तै:, तथाभूतै: (मखै:) यज्ञस्तम्भ ही है जिनके हाथ (यज्ञपक्ष में , यूपा इव करा: शुण्ड-दण्डा: येषां ते तथाविधै: (गजै:)–यज्ञस्तम्भों जैसे विशाल है सूँड जिनके (गजपक्ष में) । यहाँ **पूर्णोपमा** से अनुप्राणित समासोक्ति अलङ्कार है । **प्रसाद गुण** तथा **पाञ्चाली रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।१५।।

स चित्रभानुं तनयं महात्मनां सुतोत्तमानां श्रुतिशास्त्रशालिनाम् ।
अवाप मध्ये स्फटिकोपलामलं क्रमेण कैलासमिव क्षमाभृताम् ।।१६।।

**अन्वय**– स: क्रमेण क्षमाभृतां मध्ये स्फटिकोपलामलं, कैलासमिव क्षमाभृतां महात्मनां श्रुतिशास्त्रशालिनां सुतोत्तमानां मध्ये चित्रभानुं तनयम् अवाप ।।१६।।

**हिन्दी-अनुवाद**–उन अर्थपति ने पर्वतों के बीच स्फटिकमणि धवल कैलास की भाँति; जितेन्द्रिय, श्रुतियों एवं शास्त्रों के व्याख्याता तथा क्षमाशील श्रेष्ठ पुत्रों के बीच स्फटिकमणि के समान निष्कलङ्क चित्रभानु नामक पुत्र को वंशानुक्रम से प्राप्त किया ।।१६।।

**संस्कृत-व्याख्या–स:** = अर्थपति:, **क्रमेण** = कुलक्रमेण **क्षमाभृतां**=पर्वतानां, **मध्ये**, **स्फटिकोपलामलम्** = स्फटिकोपलै: स्फटिकमणिभि: अमलं स्वच्छं कलङ्क-रहितमित्यर्थ:, **कैलासमिव**=कैलासपर्वतमिव, **क्षमाभृतां**= क्षान्तिगुणयुक्तानां, **महात्मनां** = महामनीषिणां, **श्रुतिशास्त्रशालिनां**=वेदशास्त्रज्ञानां, **सुतोत्तमानां**

श्रेष्ठपुत्राणां, **मध्ये** **चित्रभानुं**= चित्रभानुसंज्ञकं, **तनयम्**=पुत्रम्, **अवाप**= लब्धवान् ।।१६।।

**टिप्पणी–चित्रभानु**—अर्थपति के ग्यारह पुत्र थे जिनमें एक चित्रभानु भी थे । अर्थपति के ग्यारहपुत्रों के विषय में महाकवि बाणभट्ट ने हर्षचरित में लिखा है–"सोऽजनयद् १. भृगुं, २. हंसं, ३. शुचिं, ४. कविं, ५. महीदत्तं, ६. धर्मं, ७. जातवेदसं, ८. चित्रभानुं, ९. लक्षं, १०. अहिदत्तं, ११. विश्वरूपञ्चेत्येकादशरुद्रानिव । सोमामृतरसशीकरच्छुरितमुखान् पवित्रान् पुत्रान् ।"
**अवाप**=प्राप्त किया । **स्फटिकोपलामलम्**—स्फटिकोपलैः अमलमिति स्फटिकोपलामलम् अर्थात् स्फटिक मणि के समान स्वच्छ । 'अमलम् के स्थान पर 'उपमम्' पाठान्तर होने पर अर्थ इस प्रकार होगा–स्फटिक मणि है उपमा जिसकी । **क्षमाभृताम्**–इसमें श्लेष है । इसके दो अर्थ है–(क) क्षमां पृथ्वी बिभ्रति धारयन्ति, तेषाम् अर्थात् पृथ्वी को धारण करने वाले–पर्वत, क्षमां क्षान्ति बिभ्रति तेषाम् अर्थात् क्षमा नामक गुण को धारण करने वाले । 'क्षितिक्षान्त्योः क्षमा' इत्यमरः । तनयः-तनोति विस्तारयति कुलमिति तनयः-तनु (विस्तारे)+कयन् । 'आत्मजस्तनयः सूनुः' इत्यमरः । **उपमालङ्कार** । **प्रसाद गुण**, **वैदर्भी रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।१६।।

महात्मनो यस्य सुदूरनिर्गताः कलङ्कमुक्तेन्दुकलामलत्विषः ।
द्विषन्मनःप्राविविशुः कृतान्तरा गुणा नृसिंहस्य नखाङ्कुरा इव ।।१७।।

**अन्वय**–यस्य महात्मनः सुदूरनिर्गताः कलङ्कमुक्तेन्दुकलामलत्विषः गुणः नृसिंहस्य नखाङ्कुराः इव कृतान्तरा द्विषन्मनः प्राविविशुः ।।१७।।

**हिन्दी-अनुवाद**--बहुत दूर तक निकले हुए अर्थात् अत्यधिक प्रवृद्ध, निष्कलङ्क चन्द्रकला के समान धवल कान्तिवाले तथा शत्रुकल्प हिरण्यकशिपु के हृदयतल में प्रविष्ट महात्मा (विराटस्वरूप) भगवान् नृसिंह के नखाग्रभागों की भाँति जिस महात्मा चित्रभानु के दिगन्तव्यापी, निष्कलङ्क चन्द्रकला के समान विशदच्छटावाले तथा अवकाश (निवास स्थान) बना लेने वाले गुण शत्रुओं के भी अन्तःकरण में प्रविष्ट हो गये थे ।।१७।।

**संस्कृत-व्याख्या–यस्य महात्मनः**=यस्य महापुरुषस्य, **सुदूरनिर्गताः**= दूरदेशपर्यन्तं गताः, नखाङ्कुरपक्षे तु अतिदीर्घत्वात् नखराग्राद्बहिर्भूताः, **कलङ्क-मुक्तेन्दुकलामलत्विषः**=कलङ्केन मृगलाञ्छनेन मुक्ता वर्जिता या इन्दुकला चन्द्रकला तद्वत् अमला स्वच्छा त्विट् छविर्येषां ते (गुणाः नखाङ्कुराश्च) **गुणाः**= दयादाक्षिण्यादयः, **नृसिंहस्य**= नृसिंहावतारस्य विष्णोः, **नखाङ्कुराः** =नखाग्रभागाः, **इव कृतान्तराः**= कृतं विहितम् अन्तरं प्रवेशावकाशः यैः ते (गुणाः) नखपक्षे तु कृतं विहितम् अन्तरं विदारणात् अन्तः प्रवेशमार्गः यैस्ते, **द्विषन्मनः**= द्विषतां शत्रूणां मनः अन्तकरणम्, नखपक्षे द्विषतः शत्रोः हिरण्यक-शिपोः मनः वक्षःस्थलम्, **प्राविविशुः**=-प्रवेशं विदधुः ।।१७।।

**टिप्पणी–सुदूरनिर्गताः**—इसके दो अर्थ हैं–(क) गुणपक्ष में–दूर-दूर स्थानों तक फैले हुए, (ख) नख पक्ष में–दूर तक बाहर निकले हुए । **त्विट्**= कान्ति । **द्विषत्**=शत्रु । **सुदूरनिर्गताः**, कलङ्कमुक्तेन्दुकलामलत्विषः, तथा कृता-न्तराः ये तीनों पद गुणाः तथा नखाङ्कुराः इन दोनों के विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुए हैं । **प्राविविशुः**=प्र + आङ् विश् धातु लिट् लकार प्र० पु० ए० व० । यहाँ उपमान, उपमेय, वाचक तथा साधारण धर्म इन चारों अङ्गों के होने से **पूर्णोपमा** नामक अलङ्कार है । **प्रसाद गुण, वैदर्भी रीति । वंशस्थ छन्द** ।।१७।।

दिशामलीकालकभङ्गतां गतस्त्रयीवधूकर्णतमालपल्लवः ।
चकार यस्याध्वरधूमसञ्चयो मलीमसः शुक्लतरं निजं यशः ।।१८।।

**अन्वय**—दिशामलीकालकभङ्गतां गतः, त्रयीवधूकर्णतमालपल्लवः यस्य मलीमसः अध्वरधूमसञ्चयः निजं यशः शुक्लतरं चकार ।।१८।।

**हिन्दी-अनुवाद**–दिग्वधुओं के ललाटप्रदेश पर घुँघराली अलकों की भङ्गिमा उत्पन्न करने वाले तथा वेदत्रयीरूपिणी वधू के कर्णप्रान्तों पर तमाल-पल्लव के समान जिस चित्रभानु के यज्ञों से उत्पन्न धूमसमूह ने (स्वरूपतः) मैला अर्थात् कृष्णवर्ण होते हुए भी उनके वैयक्तिक यश को और अधिक समु-

**संस्कृत-व्याख्या**–**दिशां**=पूर्वादीनां वधूस्वरूपाणाम्, **अलीकालकभंगतां**= अलीकेषु ललाटप्रदेशेषु 'अलीकमप्रिये भाले' इति हैम: ये अलकाश्चूर्णकुन्तला: तेषां भङ्गतां रचनाविशेषत्वम्, **गत**:=प्राप्त:, **त्रयीवधूकर्णतमालपल्लव**:=त्रयी वेदत्रयी **सैव** वधू: स्नुषा तस्या: कर्णे श्रवणे तमालपल्लव: तापिच्छवृक्षकिसलय-स्वरूप:, 'तापिच्छोऽपि तमाल: स्यात्' इत्यमर:, **मलीमस**:=प्राकृतिकमलिन:, **यस्य**=चित्रभानो:, **अध्वरधूमसञ्चय**:=अध्वराणां यज्ञानां यो धूम: तस्य सञ्चय: यज्ञधूमसमूह:, **शुक्लतरं**=अतिशयेनोज्ज्वलं, **निजं**=स्वीयं, **यश**:= कीर्तिं, **चकार**=विदधे ।।१८।।

**टिप्पणी**–**दिशाम्**–दिशारूपी वधूगण के । **अलक**–घुँघराले बाल, 'अलकाश्चूर्णकुन्तला:' इत्यमर: । **अलीक**–ललाट, भाल । अलीक शब्द के दो अर्थ लिखते हुए कहा गया है–'अलीकमप्रिये भाले' । **त्रयी**–तीन वेदों का समूह-ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद । **अध्वर**:=यज्ञ । अध्वानं सत्पथं राति ददाति–अध्वन्+रा+क अथवा न ध्वरति न कुटिलो भवति–नञ्+ध्वृ+ अच् । **चकार**–कृ धातु लिट् प्र० पु० ए० व० । यहाँ दिशा और वेदत्रयी में वधू का तथा यज्ञ-धूम में कर्णतमालपल्लव का समारोप होने से **रूपक** अलंकार है । मलिन धूम के सञ्चय के द्वारा शुक्लतर यश के उत्पन्न होने से अतएव कारण गुण के विपरीत कार्य गुण के उत्पन्न होने से **विषम** अलंकार है । इन दोनों के अङ्गाङ्गिभाव होने से **संकर** है । **प्रसाद गुण, वैदर्भी रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।१८।।

**सरस्वतीपाणिसरोजसम्पुटप्रमृष्टहोमश्रमसीकराम्भस: ।**
**यशोंऽशुशुक्लीकृतसप्तविष्टपात्तत: सुतो बाण इति व्यजायत ।।१९।।**

**अन्वय**–सरस्वतीपाणिसरोजसम्पुटप्रमृष्टहोमश्रमशीकराम्भस: यशोंऽशु-शुक्लीकृतसप्तविष्टपात् तत: बाण इति सुत: व्यजायत ।।१९।।

**हिन्दी-अनुवाद**–होमादि कर्मों के सन्दर्भ में परिश्रमजन्य जिनका स्वेदजल (पसीना) सरस्वती के कमलसदृश करयुगल से स्वयमेव पोंछा जाता था तथा (जिनकी) यशोदीप्तियों से सातों भुवन शुभ्र बना दिये गये थे उन्हीं (चित्रभानु)

से बाण नामक पुत्र उत्पन्न हुआ ।।१९।।

**संस्कृत-व्याख्या**—**सरस्वतीपाणिसरोजसम्पुटप्रमृष्टहोमश्रमशीकराम्भसः**= सरस्वत्याः भारत्याः पाणिसरोजसम्पुटेन करकमलद्वयेन प्रमृष्टानि प्रमार्जितानि होमश्रमस्य यज्ञजन्य-परिश्रमस्य शीकराम्भसि प्रस्वेदजलानि यस्य तस्मात् (चित्रभानोः), तथा **यशोंऽशुशुक्लीकृतसप्तविष्टपात्**=यशसः सुकीर्तेः अंशुभिः मयूखैः शुक्लीकृतानि शुभ्रीकृतानि सप्तविष्टपानि सप्तभुवनानि येन तस्मात् 'विष्टपं भुवनं जगत्' इत्यमरः, **ततः**=चित्रभानोः, **बाण इति**=बाणनामधेयः, **सुतः**=पुत्रः, **व्यजायत**=अभवत् ।।१९।।

**टिप्पणी**—**सरस्वती**—सरस्+मतुप्=सरस्वत्+ङीप्=सरस्वती । **प्रमृष्टः**-प्रमृज्+क्त । **सरस्वती···अम्भसः**—इसके द्वारा बाणभट्ट ने अपने पिता चित्रभानु को वैदिक यज्ञों का परमानुष्ठाता तथा समस्त विद्याओं का ज्ञाता बतलाया है। **अंशु**=किरण । **विष्टप**—भुवन, 'विष्टपं भुवनं जगत्' इत्यमरः । **व्यजायत**—वि उपसर्ग पूर्वक जन् धातु लङ् प्र० पु० ए० व० । यहाँ सरस्वती के करकमलों के द्वारा चित्रभानु के श्वेद जलकणों के प्रोञ्छण रूपी असम्बन्ध में सम्बन्ध प्रतिपादन करने से **अतिशयोक्ति** अलंकार है । इसी प्रकार शुभ्रीकरण असम्बन्ध में सम्बन्ध के प्रतिपादन से **अतिशयोक्ति** अलकार है । दोनों की निरपेक्ष स्थिति होने से **संसृष्टि** है । **प्रसाद गुण**, **पाञ्चाली रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।१९।।

द्विजेन तेनाक्षतकण्ठकौण्ठ्यया महामनोमोहमलीमसान्धया ।
अलब्धवैदग्ध्यविलासमुग्धया धिया निबद्धेयमतिद्वयी कथा ।।२०।।

**अन्वय**—तेन द्विजेन अक्षतकण्ठकौण्ठ्यया महामनोमोहमलीमसान्धया अलब्धवैदग्ध्यविलासमुग्धया धिया इयम् अतिद्वयी कथा निबद्धा ।।२०।।

**हिन्दी-अनुवाद**—अनुपहत कण्ठप्रदेश की जडतावाली, उत्कृष्ट चित्तवैकल्य के कारण मलिन एवं अन्धी तथा पाण्डित्यचातुरी को न प्राप्त करने के कारण अप्रगल्भ बुद्धि से उस ब्राह्मण (बाणभट्ट) ने इस अतिद्वयी (अर्थात् बृहत्कथा एवं वासवदत्ता का अतिक्रमण करने वाली) कथा (कादम्बरी) को निबद्ध किया है ।।२०।।

**संस्कृत-व्याख्या**—सम्प्रति महाकवि: बाणभट्ट: स्वाहंकारं परिहरति **द्विजेनेति** । **तेन द्विजेन**=ब्राह्मणेन बाणेन, **अक्षतकण्ठकौण्ठ्यया**=अक्षतम् अविनष्टं कण्ठकौण्ठ्यं गलस्य मान्द्यं यस्या: सा तया, **महामनोमोहमलीमसान्धया**=महान् उत्कृष्टो यो मनोमोह: चित्तवैकल्यं तेन मलीमसा मलिना अतएव अन्धा सदसत्प्रतिपादनासमर्था तया, **अलब्धवैदग्ध्यविलासमुग्धया**=अलब्ध: अप्राप्त: य: वैदग्ध्यविलास: वैदुष्यचातुर्यं तेन मुग्धा मूढा तया, 'मुग्ध: सुन्दरमूढयो:' इत्यमर:, **धिया**=प्रज्ञया, **इयं**=कादम्बरीरूपा, **अतिद्वयी**=द्वयीं बृहत्कथां वासवदत्तां च अतिक्रान्तेति अतिद्वयी, **कथा**=प्रवन्धकल्पना, **निबद्धा**=निर्मिता ।।२०।।

**टिप्पणी**—**"अक्षत···कौण्ठ्यया, महा···न्धया, अलब्ध···मुग्धया"** ये तीनों धिया के विशेषण हैं । **कौण्ठ्य**—कुण्ठाया भाव:—कुण्ठा+ष्यञ्=कौण्ठ्य—जड़ता । **अलब्ध:**-लभ+क्त=लब्ध:, न लब्ध: अलब्ध: । **वैदग्ध्य**—विदग्ध+ष्यञ्=चतुरता । **मुग्ध:**—मुह्+क्त=मूढ: । **अतिद्वयी**—कादम्बरी के संस्कृत टीकाकार भानुचन्द्र ने इस शब्द की व्याख्या की है—'द्वयी बृहत्कथां वासवदत्तां चातिक्रान्तेत्यर्थ: ।' अर्थात् कादम्बरी इस अर्थ में अतिद्वयी है कि इसने बृहत्कथा (गुणाढ्यकृत) तथा वासवदत्ता (सुबन्धुकृत) का अतिक्रमण कर दिया है। श्री पीटर्सन महोदय इस शब्द का सीधा अर्थ करते हैं 'अद्वितीय' । देखिए—'अतिद्वयीति···अतिक्रान्तेत्यर्थ: (भानुचन्द्र) This seems fas fetched अतिद्वयी is that which cannot be put along with anything else so that the two shall form a द्वयम् 'incomparable' यहाँ प्रथम चरण में **छेकानुप्रास**, शेप भाग में **वृत्त्यनुप्रास** तथा दोनों की निरपेक्ष स्थिति होने से **संसृष्टि** । **प्रसाद गुण**, **पाञ्चाली रीति** । **वंशस्थ छन्द** ।।२०।।

---

# कथामुखम्

आसीदशेषनरपतिशिरःसमभ्यर्चितशासनः पाकशासन इवापरः, चतुरुदधिमालामेखलाया भुवो भर्ता, प्रतापानुरागावनतसमस्तसामन्त-चक्रः,चक्रवर्त्तिलक्षणोपेतः, चक्रधर इव करकमलोपलक्ष्यमाणशङ्ख-चक्रलाञ्छनः, हर इव जितमन्मथः, गुह इवाप्रतिहतशक्तिः, कमलयोनिरिव विमानीकृतराजहंसमण्डलः, जलधिरिव लक्ष्मीप्रसूतिः, गङ्गा-प्रवाह इव भगीरथपथप्रवृत्तः, रविरिव प्रतिदिवसोपजायमानोदयः, मेरुरिव सकलोपजीव्यमानपादच्छायः, दिग्गज इवानवरतप्रवृत्तदाना-र्द्रीकृतकरः, कर्त्ता महाश्चर्य्याणाम्, आहर्त्ता क्रतूनाम्, आदर्शः सर्वशा-स्त्राणाम्, उत्पत्तिः कलानाम्, कुलभवनं गुणानाम्, आगमः काव्यामृत-रसानाम्, उदयशैलो मित्रमण्डलस्य, उत्पातकेतुरहितजनस्य, प्रवर्त्तयित गोष्ठीबन्धानाम्, आश्रयो रसिकानाम्, प्रत्यादेशो धनुष्मताम् धौरेयः साहसिकानाम् अग्रणीर्विदग्धानाम् वैनतेय इव विनतानन्दजननः, वैन्य इव चापकोटिसमुत्सारितसकलारातिकुलाचलो राजा शूद्रको नाम।

**हिन्दी अनुवाद**–समस्त भूपतियों द्वारा जिनका आदेश शिरोधार्य होता था, जो दूसरे पाकशासन, (देवराज इन्द्र) के समान था, चारों समुद्रों की माला (समूह) ही है करधनी जिसकी–ऐसी पृथ्वी का जो स्वामी था, प्रताप (पराक्रम) एवं अनुराग (औदार्य गुणों) से जिसने समूचे सामन्त समुदाय को विनत (नम्र) कर दिया था, जो चक्रवर्ती (नरेश) के लक्षणों से युक्त था, करकमलो में उपलक्षित हो रहे हैं (पाञ्चजन्य नामक) शंख एवं (सुदर्शन नामक) चक्र जैसे लांछन अर्थात् आयुध विशेष जिसके–ऐसे चक्रधर विष्णु की भाँति जो करकमलों में दिखाई पड़ने वाले (रेखोपरेखात्मक) शंख चक्राकार चिह्नों से युक्त था, कामजयी शंकर की भाँति जो जितेन्द्रिय था, प्रतिहत (विनष्ट)

न होने वाली अर्थात् अमोघ शक्ति (अस्त्र विशेष) वाले कुमार कार्तिकेय की भाँति जो अकुण्ठित सामर्थ्य वाला था, राजहंसों (पक्षी विशेष) के मण्डल को विमान अर्थात् देवयान बनाने वाले कमलयोनि ब्रह्मा की भाँति जिसने श्रेष्ठ भूपतिवृन्द का दर्प (अहंकार) विगलित (नष्ट) कर दिया था, लक्ष्मी का उद्भवस्थान बनने वाले सागर की भाँति जो ऐश्वर्य अथवा सौन्दर्य का उत्पादक था, (महाराज) भगीरथ के (पितृगणों के उद्धाररूपी) मार्ग का अनुगमन करने वाले गङ्गाप्रवाह (धारा) की भाँति जो भगीरथ (सूर्यवंशीनरेश) के मार्ग (राजकीय आदर्शों) का अनुयायी था, प्रतिदिन (उदयगिरि पर) उत्पद्यमान उदय वाले सूर्य की भाँति जो प्रतिदिन वर्धनशील अभ्युदयवाला था समस्त (देवताओं द्वारा समाश्रित हो रही है जिसके प्रत्यन्तपर्वतों की छाया ऐसे (सुवर्णगिरि) सुमेरु की भाँति जो समस्त लोक (प्रजावर्ग) द्वारा संसेवित पादच्छाया (चरणाश्रय) वाला था, निरन्तर विगलित होते हुए मदजल से आर्द्रीभूत (गीले बने हुए) शुण्डादण्ड वाले दिग्गज की भाँति जो निरन्तर प्रवृत्त दान (दी जाने वाली दक्षिणा तथा संकल्पजल) के कारण भीगे हुए हाथ वाला था, जो महाविस्मयकारी अर्थात् अनन्यकृत युद्धादि कर्मों का निष्पादक था जो यज्ञों का अनुष्ठाता था, जो समस्त वाङ्मयों का दर्पणस्वरूप था, (शिल्पादि ७२ संख्यावली) कलाओं का जो उद्भवस्थान था, जो (गाम्भीर्यादि) गुणों का कुलभवन अर्थात् परम्परास्थान था, जो काव्यामृत रसों का आगम था, जो मित्र समूह का उदयाचल था, जो वैरी समूह के लिये धूमकेतु स्वरूप था, जो गोष्ठीबन्धों (वार्तागोष्ठियों) का संचालक था, जो रसिकों का आश्रय-स्थान था, जो धनुर्धरों का प्रत्यादेश अर्थात् उन्हें पराङ्मुख कर देने वाला था, जो सत्त्वशाली पुरुषों में अग्रगण्य था, जो पण्डितों में मुख्य था, (अपनी माता) विनता के आनन्द को उत्पन्न करने वाले वैनतेय गरुड की भाँति जो प्रणतिपरायणों के लिए आनन्ददायक था, धनुष के अग्रभाग से शत्रुओं तथा (महेन्द्रादि) कुलपर्वतों को उखाड़ फेंकने वाले वेनपुत्र (महाराज पृथु) की भाँति जिसने (सैनिकों द्वारा परिगृहीत) करोड़ों धनुषों के कुलपर्वत सरीखे शत्रुमण्डल को समुच्छिन्न कर दिया था (उखाड़ फेंका था) ऐसे शूद्रक नाम का (एक) राजा था।

**संस्कृतव्याख्या**—अथ तत्रभवान् महाकविः बाणभट्टः कादम्बरीकथा-

मारभते । तत्रादौ शूद्रकाख्यं राजानं वर्णयन्नाह यद् 'राजा शूद्रको नाम आसीत्' । 'सः राजा एवम् आसीत्' इति सम्प्रति कविस्तत्र राजानं विशिनष्टि-**अशेषनरपतिशिरःसमभ्यर्चितशासनः**=अशेषाः समस्ताः ये नरपतयः राजानः तेषां शिरोभिः उत्तमाङ्गैः समभ्यर्चितं सादरं स्वीकृतं शासनम् आदेशो यस्य सः तादृशः, समस्ताः नृपतयः तस्य आज्ञां सादरं पालयन्ति स्म इत्याशयः, अतएव **अपरः**=अन्यः, **पाकशासनः**=पुरन्दरः, 'मघवा विडौजाः पाकशासनः' इत्यमरः, **इव**=उत्प्रेक्षायाम्, **चतुरुदधिमालमेखलायाः**=चत्वारश्च त उदधयश्च समुद्राश्चेति चतुरुदधयस् तेषां माला श्रेणी एव मेखला काञ्ची अवधिर्वा यस्याः तथाविधायाः, **भुवः**=वसुधायाः, **भर्ता**=स्वामी, **प्रतापानुरागावनतसमस्तसामन्तचक्रः**=प्रतापेन कोशदण्डतेजसा अनुरागेण प्रेम्णा च अवनतं नम्रीभूतं समस्त सकलं सामन्तचक्रं सामन्तसमूहः यस्य स तादृशः, **चक्रवर्तिलक्षणोपेतः**=चक्रवर्ती सार्वभौमस्तस्य यानि लक्षणानि सामुद्रिकशास्त्रवर्णितानि चिह्नानि तैः उपेतः युक्तः, पुनः कथम्भूतः सः **चक्रधरः**=विष्णुः, **इव**=यथा, **करकमलोपलक्ष्यमाणशङ्खचक्रलाञ्छनः**=करकमले पाणिपद्मदले उपलक्ष्यमाणम् अवलोक्यमानं, शंखचक्रलाञ्छनं=शंखचक्रचिह्नं यस्य स तादृशः 'चिह्नं लक्ष्म च लक्षणम्' इत्यमरः **हर इव**=शिवो यथा इत्युपमा, **जितमन्मथः**=जितः वशीकृतः मन्मथः कामः येन सः, हरपक्षे–जितः पराजितः भस्मीकृतः कामदेवः येन सः, **गुह इव**=कार्तिकेयो यथा, **अप्रतिहतशक्तिः**=अप्रतिहता अकुण्ठिता शक्तिः प्रभावोत्साहमन्त्रजनितं सामर्थ्यं यस्य स तथोक्तः, **कमलयोनिः**=कमलं योनिः यस्य स कमलयोनिः विधाता, **इव**=यथा, **विमानीकृतराजहंसमण्डलः**=विगतः पराजयेन विनष्टः मानोऽहङ्कारो यस्य तद्विमानं. विमानीकृतं राजहंसानां नृपश्रेष्ठानां मंडलं समूहो येन स तादृशः, कमलयोनिपक्षे विमानीकृतं, देवयोनिकृतं राजहंसानां पक्षिविशेषाणां मण्डलं येन सः, **जलधिरिव**=समुद्र इव, जलानि धीयन्तेऽस्मिन्निति जलधिः, **लक्ष्मीप्रसूतिः**=लक्ष्म्याःपद्मायाः शोभायाः वा प्रसूतिरुत्पत्तिस्थानम् सागरमन्थनात् लक्ष्मीः समुत्पन्ना, राजापि शोभाशालित्वात् राजलक्ष्म्या आश्रयत्वात् च लक्ष्मीप्रसूतिः, **गङ्गाप्रवाह इव**=गङ्गायाः भगीरथ्याः प्रवाह ओघ इव, **भगीरथपथप्रवृत्तः**=भगीरथस्य एतदाख्यसूर्यवंशीयनृपतिविशेषस्य यः पन्थाः

मार्गः तस्मिन् प्रवृत्तः=तत्परः, गङ्गाप्रवाहपक्षे–स्वपितृणामुद्धराय कृतः यः स्वरथचक्रमार्गःतस्मिन् प्रवृत्तः, **रविरिव**=सूर्य इव, **प्रतिदिवसोपजायमानोदयः**= प्रतिदिवसं प्रतिदिनम् उपजायमान उत्पद्यमान उदयः सम्पत्तेरुन्नतिः यस्य सः, **मेरुरिव**=सुमेरुगिरिरिव, **सकलोपजीव्यमानपादच्छायः**=सकलैः समस्तैरर्थादि्दे-वैर्लोकैश्च उपजीव्यमाना संसेव्यमाना पादयोः चरणयोः छाया कान्तिः यस्य सः, सुमेरुपक्षे=पादानां प्रत्यन्तपर्वतानां छाया आतपाभावोः यस्यः सः 'पादाः प्रत्यन्त-पर्वताः', 'छाया सूर्यप्रिया कान्तिः प्रतिबिम्बमनातपः' इति चामरः, **दिग्गज इव**=दिङ्नागइव, ऐरावतः पुण्डरीको वामनः कुमुदोऽञ्जनः। 'पुष्पदन्तः सार्व-भौमःसुप्रतीकश्च दिग्गजाः'। इत्यमरः, **अनवरतप्रवृत्तदानार्द्रीकृतकरः**=अनवरतं सततं प्रवृत्तं जातं यद्दानं मदजलं जलसहितं धनादिदानश्च तेनार्द्रीकृतः क्लिन्नी-कृतः करः शुण्डो हस्तश्च यस्य सः, 'मदो दानं प्रवृत्तिश्च' इत्यमरः, **महाश्चर्या-णाम्**=अत्यन्तविस्मयोत्पादककार्याणाम्, **कर्ता**=कारकः, **क्रतूनाम**=यज्ञानाम् **आहर्ता**=अनुष्ठाता,**सर्वशास्त्राणाम्**=सकलवाङ्मयवेदादीनाम्,**आदर्शः**=दर्पणः 'दर्पणे मुकुरादर्शौ' इत्यमरः, यथा खलु मुकुरे संक्रान्ताः पदार्थाः समवलोक्यन्ते तथैव तस्मिन्नपि राजनि सर्वेषां शास्त्राणां छाया निरन्तराभ्यासवशाज्जनैः समव-लोक्यन्ते, **कलानाम्**=नृत्यगीतादिचतुष्षष्टिकलाविद्यानाम्, **उत्पत्तिः**=उत्पत्ति-स्थानम्, **गुणानाम्**=दयादाक्षिण्यादीनाम्, **कुलभवनं**=कुलक्रमागताश्रयस्थानम्, **काव्यामृतरसानाम्**=काव्यानां ये अमृतरसाः सुधातुल्यरसास्तेषाम्, **आगमः**= उद्भवस्थानम्, **मित्रमण्डलस्य**=सखासमूहस्य, **उदयशैलः**=समुन्नतेः स्थानम्, पक्षे मित्रमण्डलस्य सूर्यबिम्बस्य उदयशैलः, पूर्वाद्रिः, यथा दिवाकरः पूर्वाद्रौ उदयं प्राप्नोति तथा तस्य राज्ञो मित्र-गणस्तदाश्रितोऽभ्युन्नतिं प्रापेति भावः, **अहितजनस्य**=शत्रुलोकस्य, **उत्पादकेतुः**=धूमकेतुः, **गोष्ठीबन्धानाम्**=साहित्य-परिषत्संयोजनानां, **प्रवर्त्तयिता**=प्रवर्त्तकः, **रसिकानाम्**=रसज्ञानाम्, **आश्रयः**= अवलम्बनस्थानम् **धनुष्मताम्**=धनुर्धारिणाम्, **प्रत्यादेशः**=प्रत्याख्यानकर्ता, **साहसिकानाम्**=हठविधानियां मध्ये, **धौरेयः**=धुरन्धरः, **विदग्धनाम्**=पण्डिता-नां मध्ये, **अग्रणीः**=अग्रगण्यः, **वैनतेय इव**=गरुड इव, **विनतानन्दजननः**= विनतेभ्यः कृतप्रणामेभ्यः आनन्दस्य हर्षस्य जननः सम्पादकः, **गरुडपक्षे**=विन-

ताया: स्वजनन्या: आनन्दजनन:आनन्दोत्पादक:,**वैन्य इव**=पृथुराज इव, **चापकोटिसमुत्सारितसकलारातिकुलाचलः**=चाप: धनु: तस्य कोटिरग्रभाग: तेन समुत्सारिता: विनाशिता: ये अरातय: शत्रव: एव कुलाचला: कुलपर्वता: येन स:, कुलपर्वताश्च–महेन्द्रो मलय: सह्य: शुक्तिमानृक्षपर्वत: । विन्ध्यश्च पारियात्रश्च-सप्तैते कुलपर्वता:'।। **वैन्यपक्षे**=चापकोट्या समुत्सारिता अरातय इव कुलाचलः येन स: । पुरा किल राजा पृथुः स्वधनुरग्रभागेन पर्वतान् उत्पाट्य पृथिवीं समीकृतवानिति पौराणिकी वार्तानुसन्धेया ।

**टिप्पणी–आसीत् राजा शूद्रको नाम**–'शूद्रक नाम का राजा था । मङ्गलाचरणादि के पश्चात् यहाँ से कादम्बरी 'कथामुख' प्रारम्भ होता है । यहाँ राजा शूद्रक के विशेषण दिये गये हैं । **समभ्यर्चितः**=सम्+अभि+अर्च+क्त । **पाकशासन्**=इन्द्र । पाकशासन इन्द्र को इसलिए कहते हैं क्योंकि उन्होंने पाक नामक दैत्य का बध किया था । पाकं शासितवानिति पाकशासन: । 'शासन: पाकशासन' में शासन पद की आवृत्ति से **यमक** अलङ्कार है । **मेखला**=करधनी । '**चतुरुदधि···भर्ता**' यहाँ पृथ्वी तथा शूद्रक पर नायक और नायिका के व्यवहार का समारोप होने से **समासोक्ति** अलङ्कार है । **चक्रवर्तिलक्षणोपेतः**–राजा शूद्रक चक्रवर्ती के लक्षणों से युक्त था । चक्रवर्ती के लक्षणों के विषय में सामुद्रिकरहस्य में कहा गया है–"अतिरिक्तः करो यस्य ग्रथिताङ्गुलिको मृदुः । चापाङ्क शाङ्कितः सोऽपि चक्रवर्ती भवेद् ध्रुवम् ।।" **चक्रधरः**–विष्णु । हरः–शिव । हरति पापं य: स: हर: । यह कथा प्रसिद्ध है कि शिवजी ने अपने तीसरे नेत्र के द्वारा कामदेव को भस्म कर दिया था । **गुहः**–कार्तिकेय । इन्हें देवताओं का सेनापति कहा गया है । **कमलयोनिः**=कमलं योनिर्यस्य स: जिसका उत्पत्ति स्थान कमल है अर्थात् ब्रह्मा । ब्रह्मा की उत्पत्ति भगवान् विष्णु की नाभि में स्थित कमल से मानी गयी है । **गङ्गाप्रवृतः**–इस प्रकार की पौराणिक कथा है कि राजा सगर ने अश्वमेध यज्ञ के लिए अश्व को छोड़ा था जिसको चुराकर देवराज इन्द्र ने पाताल में कपिल के आश्रम में बाँध दिया । उस अश्व का अन्वेषण करते हुए जब सगर के पुत्र पाताल पहुँचे तथा वहाँ अश्व को देखकर कपिल मुनि की भर्त्सना करने लगे तो कपिल मुनि ने

उन्हें अपने क्रोध के द्वारा भस्म कर दिया । उनके प्रपौत्र भगीरथ ने उनके उद्धार के लिए गङ्गा को लाने के लिए तप किया । उनसे प्रसन्न होकर हिमालय से निकलकर पृथ्वी पर भगीरथ के रथचक्रविनिर्मित मार्ग पर चलती हुई गङ्गा ने पाताल में प्रवेश कर उनको तार दिया था । **उदयः**–(शूद्रक पक्ष में) उन्नति, (सूर्य पक्ष में) उगना । **पादः**–(राजा के पक्ष में) पैर, (सुमेरु के पक्ष में) प्रत्यन्त-पर्वत, पहाड़ी । **छाया**–(राजा के पक्ष में) आश्रय, (सुमेरु के पक्ष में) धूप का अभाव । सुमेरु पर्वत के समीपस्थ पर्वतों की छाया में देवता विचरण करते हैं–ऐसी पौराणिक कथा है । साम्बपुराण में कहा भी गया है–'एकविंशत्यमी स्वर्गा निर्मिता मेरुमूर्धनि' । **दिग्गजः**–दिशाओं के रक्षक आठ हाथी माने जाते हैं जिनका उल्लेख संस्कृत टीका में किया गया है । **करः**–(राजा के पक्ष में) हाथ (दिग्गज के पक्ष में) सूंड । **दान**–(राजा के पक्ष में) धनादि दान (दिग्गज के पक्ष मे) मद जल । **चक्रधर इव**–से लेकर **'दिग्गजकरः'** पर्यन्त **पूर्णोपमा** अलंकार है । **आहर्ता**–आ√हृ+तृच्, अनुष्ठान करने वाला । **आगमः**–आ√गम=घञ्, जन्मस्थान । **कर्ता···विदग्धानाम्** यहाँ एक राजा शूद्रक का विषयभेद से अनेक रूपों में उल्लेख किये जाने से **उल्लेख** अलंकार है । **मित्रमण्डलस्य**–में श्लेष अलंकार है । मित्र शब्द के दो अर्थ हैं (क) सुहृत् तथा (ख) सूर्य । **'उत्पातकेतुरहितजनस्य'** में राजा पर उत्पातकेतु का आरोप होने से **रूपक** अलंकार है । उत्पातकेतु पुच्छल तारा को कहते हैं जिसके उदय होने पर अत्य-धिक अनिष्ट की आशंका होती है । **प्रत्यादेश**–प्रति+आ√दिश्+घञ् । **धौरेयः**–धुरं वहति इति धुर+ढक्+एय । विशेष उत्तरदायित्व को संभालने वाला अग्रणी व्यक्ति 'धौरेय' कहलाता है । **वैनतेयः**–विनताया अपत्यं पुमान्-विनता+ढक्–एय । विनता की पुरुष सन्तान अर्थात् गरुड़ पक्षी **विनतान-न्दजननः**–(राजा के पक्ष में) विनम्र लोगो के लिए आनन्द उत्पन्न करने वाला, (गरुड़ के पक्ष मे) विनता नामक अपनी माता को आनन्द देने वाला । **वैन्य···कुलाचलः**–पौराणिक कथा है कि राजा पृथु ने पृथ्वी को समतल बनाने के लिए अपनी धनुष्कोटि से पर्वतो को उखाड़ डाला था । **'वैनतेय इव कुलाचलः'** यहाँ **पूर्णोपमा** अलंकार है ।

नाम्नैव यो निर्भिन्नारातिहृदयो विरचितनरसिंहरूपाडम्बरम्, एकविक्रमाक्रान्तसकलभुवनतलो विक्रमत्रयायासितं जहासेव वासुदेवम् । अतिचिरकाललग्नमतिक्रान्तकुनृपतिसहस्रसम्पर्ककलंकमिव क्षालयन्ती यस्य विमले कृपाणधाराजले चिरमुवास राजलक्ष्मीः ।

**हिन्दी-अनुवाद**—नाम (सुनने) मात्र से शत्रुओं का हृदय विदीर्ण कर देने वाला तथा अद्वितीय पराक्रम से समस्त पृथ्वीलोक को आक्रान्त कर देने वाला जो (शूद्रक शत्रुहृदय विदीर्ण करने के लिए) नृसिंहरूप स्वांग रचने-वाले तथा (पृथ्वीलोक को आक्रान्त करने के लिए) तीन पादविक्षेप [डग भरने] के कारण थक जाने वाले विष्णु का मानो उपहास करता था । अत्यन्त चिरकाल से उत्पन्न हो चुके, भूतपूर्व सहस्रों कायर राजाओं के सम्पर्कजन्य [अपने] कलंक को मानो धोती हुई साम्राज्यलक्ष्मी जिसकी निर्मल कृपाणधारा रूपी जल में प्रभूत काल [बहुत समय] तक बसी रही ।

**संस्कृतव्याख्या—यः**=शूद्रकः, **नाम्नैव**='शूद्रक' इति नामश्रवणमात्रेणैव, **निर्भिन्नारातिहृदयः**=निर्भिन्नानि विदारितानि अरातीनां शत्रूणां हृदयानि वक्षांसि येन सः, **विरचितनरसिंहस्वरूपाडम्बरम्**=विरचितः विनिर्मितः नरसिंहस्वरूपस्य आडम्बर आटोपो येन सः, तम्, **एकविक्रमाक्रान्तसकलभुवनतलः** =एकेन अद्वितीयेन एव विक्रमेण पराक्रमेण आक्रान्तम् अधीनं कृतं सकलं समस्तं भुवनतलं विष्टपतलं येन सः तादृशः **विक्रमत्रयायासितभुवनत्रयम्**—विक्रमः चरणन्यासः तस्य त्रयं त्रितयं तेन आयासितं खिन्नं कृतं भुवनत्रयं विष्टपं येन तं तथोक्तम्, **वासुदेवं**=विष्णुं, **जहासेव**=उपहसति स्मेव । 'विष्टपं भुवनत्रयम्' इत्यमरः । **अतिचिरकाललग्नम्**=अतिचिरकालो भूयान् समयः तेन लग्नं संयुक्तम्, **अतिक्रान्तकुनृपतिसहस्रसम्पर्ककलंकम्**=अतिक्रान्तं व्यतीतं यत् कुनृपतिसहस्रं-कुत्सित नृपतिसमूहः तस्य सम्पर्केण सम्बधेन यः कलंको दूषितलक्ष्म पापञ्च तं तथोक्तम् इवेत्युत्प्रेक्षायाम्, **क्षालयन्ती**=प्रक्षालयन्ती, **यस्य** =भूपतेः शूद्रकस्य, **विमले**=स्वच्छे, **कृपाणधाराजले**=खड्गधारारूपे जले, **चि** =बहुकालं यावत्, **राजलक्ष्मीः**=राजश्रीः, **उवास**=वसतिं चक्रे ।

**टिप्पणी–नाम्नैव-वासुदेवम्**––आशय यह है कि राजा शूद्रक के नाम श्रवणमात्र से ही शत्रुओं के हृदय विदीर्ण हो जाते थे जबकि भगवान् विष्णु को भी अपने शत्रु हिरण्यकशिपु के वक्ष:स्थल को विदीर्ण करने के लिए नृसिंह का रूप धारण करना पड़ा था। राजा शूद्रक ने अपने एक विक्रम (पराक्रम) से समस्त लोक को आक्रान्त कर दिया था परन्तु भगवान् विष्णु ने वामनावतार धारण करते हुए तीन विक्रम (पग) में भुवनों को नापा था अतएव मानो राजा शूद्रक विष्णु का भी उपहास करता था। **निर्भिन्न**-निर्√भिद्+क्त। **आक्रान्तम्**=आ√क्रम+क्त। **जहास**=हस् धातु लिट् प्र० पु० ए० व०। यहाँ उपमानभूत वासुदेव से उपमेयभूत शूद्रक के उत्कर्ष के वर्णन के कारण **व्यतिरेक** अलंकार है तथा 'जहासेव वासुदेवम्' में **क्रियोत्प्रेक्षालंकार** है। दोनों का अङ्गाङ्गिभाव संकर। **अतिक्रान्त**=अति√क्रम्+क्त। **क्षालयन्ती**= क्षाल्+णिच्+शतृ+ङीप्। **उवास**–वस् लिट् प्र० पु० ए० व०। राजलक्ष्मी:= राज्ञ: लक्ष्मी=राजलक्ष्मी: (षष्ठी तत्पुरुष) लक्ष्मी–लक्ष्+ई, मुट् च=लक्ष्मी:, लक्ष्मी शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार है–'लक्षयति पश्यति नीतिज्ञम् इति लक्ष्मी:'। यहाँ 'क्षालयन्तीव' में **क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार**, कृपाणधाराजले में **रूपक**, दोनों का अङ्गाङ्गिभाव संकर।'

**यश्च मनसि धर्मेण, कोपे यमेन, प्रसादे धनदेन, प्रतापे वह्निना, भुजे भुवा, दृशि श्रिया, वाचि सरस्वत्या, मुखे शशिना, बले मरुता, प्रज्ञायां सुरगुरुणा, रूपे मनसिजेन, तेजसि सवित्रा च वसता सर्वदेवमयस्य प्रकटितविश्वरूपाकृतेरनुकरोति स्म भगवतो नारायणस्य**

**हिन्दी-अनुवाद**–जो शूद्रक-मन में (निवास करते हुए) धर्म से, क्रोध में (निवास करते हुए) कृतान्त यम से, प्रसन्नता में (निवास करते हुए) धनद कुबेर से, प्रताप में (निवास करते हुए) अग्नि से, बाहुदण्ड में [निवास करते हुए] पृथ्वी से, नेत्र में [निवास करते हुए] लक्ष्मी से, वाणी में [निवास करते हुए] सरस्वती से, मुख में [निवास करते हुए] चन्द्रमा, से पराक्रम में [निवास-करते हुए] पवन से, प्रतिभा में [निवास करते हुए] देवगुरु बृहस्पति से, सौंदर्य

में [निवास करते हुए] कामदेव से तथा तेजस्विता में निवास करते हुए सूर्य से सर्वदेवात्मक तथा 'विश्वरूप' [विराट्] आकृति को प्रकट करने वाले भगवान् नारायण का अनुकरण करता था।

**संस्कृत-व्याख्या**–**यः**=शूद्रकः, **च**=चकारोऽत्रकिञ्चेत्यर्थे, **मनसि**=मानसे, **धर्मेण**=पुण्येन, **वसता**=निवासं कुर्वता, **कोपे**=क्रोधे, **यमेन**=धर्मराजेन, **यम**-राजवदपराधिनां दण्डदानात, **प्रसादे**=अनुग्रहे, **धनदेन**=कुबेरेण, अनुग्रहे संजाते कुबेरवत् धनप्रदानात्, **प्रतापे**=कोशदण्डजे तेजसि **वह्निना**=अग्निना, समस्तारातिकुलसंतापकत्वात्, **भुजे**=बाहौ, **भुवा**=पृथिव्या, राजभारधारणसमर्थत्वात्, **दृशि**=लोचने, **श्रिया**=लक्ष्म्या विलोकनमात्रेण श्रियाः समुत्पत्तेः, **वाचि**=वचने **सरस्वत्या**=गीर्वाण्या, "ब्राह्मी तु भारती भाषा गीर्वाग्वाणी सरस्वती" इत्यमरः निरन्तरकाव्यनिर्माणात्, **मुखे**=आनने, **शशिना**=चन्द्रमसा, "आनन लपनं मुखम्" इत्यमरः चन्द्रवत्सकलजनानन्दकत्वात्, **बले**=शक्तौ, **मरुता**=वायुना अतिबलशालित्वात्, **प्रज्ञायां**=मतौ, **सुरगुरुणा**=बृहस्पतिना, 'धीःप्रज्ञा शेमुषी मतिः', बृहस्पतिः सुराचार्यः' इत्यमरः, अनुपमबुद्धिशालित्वात्, **रूपे**=सौन्दर्ये, **मनसिजेन**=कामदेवेन, मानिनीमानापहरणात्, **तेजसि**=प्रतापे, **सवित्रा**=सूर्येण, शत्रुभिर्दुर्निरीक्ष्यत्वात्, 'तपनः सविता रविः' इत्यमरः, एवं **सर्वदेवमयस्य** =सर्वे च देवाश्च सर्वदेवास्तत्स्वरूपः सर्वदेवमयस्तस्य तथोक्तस्य, अत्र 'प्राचुर्यविकारः प्राधान्यादिषु' इत्यनेनादिपदात्स्वरूपार्थेऽपि मयट् प्रत्ययो भवति, **च**=तथा, **प्रकटितविश्वरूपाकृतेः**=प्रकटिना प्रकाशिता विश्वरूपा त्रिजगत्स्वरूपा आकृतिः स्वरूपं येन सः तस्य, **भगवतो नारायणस्य**=महाविष्णोः, **अनुकरोति** =तत्समानतां भजते।

**टिप्पणी**–यश्च···नारायणस्य' में 'यः' पद कर्ता है तथा 'अनुकरोति' क्रिया है। 'धर्मेण आदि समस्त तृतीयान्त पदों का 'वसता' के साथ सम्बन्ध है। यहाँ शूद्रक को भगवान् बिष्णु के समान बतलाया गया है। भगवान् विष्णु के समान विशेषताएँ है। अतएव उसे 'सर्वदेवमय' तथा 'विश्वरूपाकृति' विष्णु से उपमित किया गया है। **धनदेन**=धनं ददाति–धन+दा+क=धनस्तेन।

श्रिया–श्रयति हरिं या सा श्रीः, तया; श्रि + क्विप् तथा दीर्घ । 'लक्ष्मी-सरस्वतीधात्रिवर्गसंपद्विभूतिशोभासु । उपकरणवेश–रचनाविधानेषु च श्रीरिति प्रथिता ॥' **मनसिजेन**=मनसि जातः–मनसि+जन्+ड=मनसिजस्तेन । शशी–'शशी चन्द्रो हिमद्युतिः' इति शब्दार्णवः । '**सर्वदेवमय तथा विश्वरूपाकृति**' का प्रतिपादन गीता तथा श्रीमद्भागवत में किया गया है–"पश्यामि देवांस्तव देव ! देहे" तथा 'सरित्समुद्रांश्च हरेः शरीरं यत्किञ्चभूतं प्रणमेदन्यः' । **नारायणस्य**=नृणां समूहो नारं तस्य अयनं गतिः=नारायणस्तस्य, यहाँ 'कृञः प्रतियत्ने' सूत्र से कर्म में षष्ठी हुई है । 'नारायणस्तु केशवे' इति हैमः । **अनुकरोति**=अनु उप सर्ग पूर्वक कृ धातु लट् परस्मैपद प्र० पु० ए० व० । यहाँ अतीत के अर्थ में लट् लकार का प्रयोग हुआ है । यहाँ उपमावाचक पद के अभाव में आर्थी उपमा है ।

यस्य च मदकलकरिकुम्भपीठपाटनमाचरता, लग्नस्थूलमुक्ताफलेन, दृढमुष्टिनिष्पीडननिष्ठ्यूतधाराजलबिन्दुदन्तुरेणेव कृपाणेनाकृष्यमाणा, सुभटोरःकपाटविघटितकवचसहस्रान्धकारमध्यवर्तिनी करिकरटगलितमदजलासारदुर्दिनास्वाभिसारिकेव समरनिशासु समीपं सकृदाजगाम राजलक्ष्मीः ।

**हिन्दी-अनुवाद**—मद (मस्ती) के कारण मनोज्ञभूत (अर्थात् रमणीयता युक्त) हाथियों के कुम्भस्थल का विदारण करने वाले जिस (शूद्रक) के पास-(कुम्भविदारण के कारण) लगे हुए बड़े-बड़े गजमौक्तिकों वाले तथा सुदृढ़ मुट्ठी से निष्पीड़ित किये (दबाये) जाने के कारण निर्गलित (तलवार की) धारा रूपी जल बिन्दुओं से उच्चावच प्रतीत होने वाले कृपाण से खींची जाती हुई तथा योद्धाओं के वक्षःस्थल रूपी कपाटों से विच्छिन्न किये गये सहस्रों कवच रूपी अन्धार के बीच रहने वाली (शत्रुपक्ष की) साम्राज्य लक्ष्मी, हाथियों के कपोलमण्डल से झरने वाले मदजल की वेगमयी वर्षा के कारण उत्पन्न दुर्दिनों वाली संग्राम-रात्रियों में, अभिसारिका की भाँति एक बार ही आ गयी ।

**संस्कृत-व्याख्या—यस्य**=राज्ञः शूद्रकस्य, च इत्यस्य किञ्चेत्यर्थः, **समीपं**

=अन्तिकम् **राजलक्ष्मीः**, **सकृत्**=एकवारम्, आजगाम इति वाक्यस्य सारांशः। **मदकलकरिकुम्भपीठपाटनमाचरता**=मदेन-मदजलेन कलानि मनोहराणि करिणां हस्तिनां यानि कुम्भपीटानि कुम्भप्रदेशाः तेषां पाटनं विदारणम् आचरता कुर्वता अतएव **लग्नस्थूलमुक्ताफलेन**=लग्नानि स्थूलानि विपुलानि मुक्ताफलानि गज-मौक्तानि यस्मिन् तेन तथोक्तेन, **दृढमुष्टिनिष्पीडननिष्ठ्यूतधाराजलबिन्दुदन्तुरेण** =दृढमुष्टिना यन्निष्पीडनं धारणं तेन निष्ठ्यूताः निस्सारिताः याः धाराः निशित-भागाः एव जलबिन्दवः जलकणपंक्तयः ताभिः दन्तुरेण विषमेण, **कृपाणेन**= खड्गेन, **आकृष्यमाणेव**=समन्तात् गृह्यमाणेव, **सुभटोरःकपाटविघटितकवच-सहस्रान्धकारमध्यवर्तिनी**=सुभटाः योद्धारः तेषाम् उरांसि वक्षांसि एव कपा-टानि तेभ्यो विघटितानि भग्नानि यानि कवचसहस्रसंख्यानि लौहकवचानि तानि एव श्यामवर्णतुल्यत्वात् अन्धकाराः तमांसि तेषां मध्यवर्तिनी अन्तःपातिनी राज लक्ष्मीः अरि-राजश्रीः, **करिकरटगलितमदजलासारदुर्दिनासु**=करिणां हस्तिनां करटानि गण्डस्थलानि तेभ्यो गलितं च्युतं यत् मदजलं दानवारि तस्य य आसारः तेन दुर्दिनं मेघाच्छन्नेऽह्नि अन्धकारयुक्तं दिनं यासु तथोक्तासु, "मेघच्छन्नेऽह्नि दुर्दिनम्' इत्यमरः, **समरनिशासु**=समराः युद्धानि निशा रात्रयः इव तासु, **अभिसारिका**=गाढेऽन्धकारे दत्तसंकेता नायिका एव, समरनिशासु=युद्धरात्रिषु, समीपं सकृद्, **राजलक्ष्मीः**=राजश्रीः, आजगाम= आगतवती।

**टिप्पणी**—'**यस्य समीपं सकृदाजगाम राजलक्ष्मीः**'=जिस शूद्रक के पास लक्ष्मी एक ही बार आ गयी थी, यह मुख्यवाक्य है। **करिकुम्भः**=करिणः कुम्भः (प० त०)—हाथी का कुम्भस्थल। हाथी के सिर पर अवस्थित दो मांस-पिण्ड कुम्भ कहलाते है। पाटनम्=पट्+णिच्+ल्युट्। निष्पीडन=निस्√ +पीड्+ल्युट्=निचोड़ना। निष्ठ्यूतः=नि √ष्ठिव्+क्त, ऊट्=निकाला हुआ। दन्तुरः=दन्त+उरच्=ऊँचे दाँतों वाला। **अभिसारिका**—जो नायिका काम के वशीभूत हो नायक से अभिसार करने के लिए जाए अथवा संकेत स्थान पर नायक को बुलाये उसे अभिसारिका नायिका कहते हैं। साहित्यदर्पण में—"अभिसारयते कान्त या मन्मथवशंवदा। स्वयं वाऽभिसरत्येषा धीरैरुक्ताभिसारिका" ॥ "**आकृष्यमाणेव**" पद में

**क्रियोत्प्रेक्षालंकार** है। "**उरः–कपाट,कवच–सहस्र**" **में रूपक** और **अभिसारिकेव में उपमालङ्कार** है । इन सभी का परस्पर अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर है ।

यस्य च हृदयस्थितानपि पतीन् दिधक्षुरिव प्रतापानलो वियोगिनीनामपि रिपुसुन्दरीणामन्तर्जनितदाहो दिवानिशं जज्वाल ।

**हिन्दी-अनुवाद**—(पतिविनाश के कारण पहले से ही) विरहिणी शत्रु-वनिताओं के अन्तःकरण में दाह उत्पन्न करने वाली जिस (शूद्रक) की प्रतापाग्नि मानों हृदय में निवास करते हुए भी (अर्थात् न जला सकने योग्य) पतियों को भस्म कर देने की इच्छा से दिन-रात जलती रहती थी ।

**संस्कृत-व्याख्या**—**यस्य**=भूपतेः शूद्रकस्य, **प्रतापानलः**=प्रताप· कोषदण्डजं तेजः तदेव अनलो वह्निः, **वियोगिनामपि**=विरहणीनामपि, **रिपुसुन्दरीणाम्**=वैरिवनितानाम्,**अन्तर्जनितदाहः**=अन्तः=मनसि जनित उत्पादितः दाहो ज्वलनं येन सः तथोक्तः, **हृदयस्थितानपि**=अनवरतध्यानेन अन्तर्वर्तिनोऽपि, **पतीन्**=भर्तॄन्, **दिधक्षुः**=दग्धुमिच्छुः, **इव**, **दिवानिशं**=रात्रिन्दिवम्, **जज्वाल**=प्रदीप्तोऽभूत् ।

**टिप्पणी**—यहाँ चकार "किञ्च" इस अर्थ में है । राजा शूद्रक ने युद्ध में शत्रुओं को समाप्त कर डाला था । अब मानो उसका प्रतापानल इसीलिए अत्यधिक प्रदीप्त हो रहा था कि वह शत्रु-स्त्रियों के हृदय में विद्यमान शत्रुओं को भी जला डाले । **दिधक्षुः**=दह+सन्+उ,-दग्धुमिक्षुः 'सनाशंसभिक्ष उः' से 'उ' प्रत्यय । **दाहः**–दह+घञ् । **जज्वाल**=ज्वल्+ धातु लिट् प्र० पु० ए० व० । "**प्रतापानलः**" में केवल निरङ्ग **रूपक** अलङ्कार और "**दिधक्षुरिव**" में **क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार** इन दोनों का परस्पर अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर है ।

यस्मिंश्च राजनि जितजगति परिपालयति महीं चित्रकर्मसु वर्णसङ्कराः, रतेषु केशग्रहाः, काव्येषु दृढबन्धाः, शास्त्रेषु चिन्ताः, स्वप्नेषु विप्रलम्भाः, छत्रेषु कनकदण्डाः, ध्वजेषु प्रकम्पाः, गीतेषु रागविलसितानि, करिषु मदविकाराः, चापेषु गुणच्छेदा, गवाक्षेषु

जालमार्गाः, शशिकृपाणकवचेषु कलङ्काः, रतिकलहेषु दूतप्रेषणानि, सार्यक्षेषु शून्यगृहा न प्रजानामासन् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–विश्वजयी जिस नरेश (शूद्रक) के पृथ्वीपालन करते समय अर्थात् आलेखन क्रियाओं में (रक्तपीतादि) वर्णों का सम्मिश्रण होता था, कामक्रीडाओं में केश खीचा जाता था, काव्यो में दृढ़बन्ध अर्थात् क्लिष्ट पदरचनाएँ होती थीं, सिद्धान्तों में चिन्तन होता था, स्वप्नदशाओं में वियोग होते थे, आतपत्रो (छत्रो) में सुवर्णघण्टियाँ होती थीं, पताकाओं में फरफराहट होती थी, गीतों में (बसन्त, धमाश्री प्रभृति शास्त्रीय एवं देशीय) रागों के प्रयोग होते थे, हाथियों में मदविकार होते थे, धनुषों में गुणच्छेद अर्थात् डोरियों का टूटना होता था, वातायनों में जालियाँ होती थीं, चन्द्रमा, कृपाण तथा कवचों में कलंक (दाग) होते थे, रतिक्रीडाघटित मनमुटावों में सन्देशहरों के गमन होते थे, खेलने में योग्य पाशों अर्थात् शतरञ्ज प्रभृति द्यूतक्रीडाओं में निर्जन स्थान होते थे (किन्तु) प्रजाओं में ये सब नहीं थे ।[1]

---

१. प्रस्तुत अनुच्छेद में प्रत्येक वाक्य का एक-एक निषेधपक्ष भी है और प्रत्येक का सम्बन्ध प्रजा से है । क्रमशः उन्हें इस प्रकार समझना चाहिए-प्रजाओ में 'वर्णसङ्कर' अर्थात् प्रतिलोमविधि (जैसे ब्राह्मण की कन्या का वैश्य शूद्र या क्षत्रिय के साथ विवाह होना) से सन्तानोत्पत्ति नहीं थीं, (प्रजाओं में) कलह आदि में केश नहीं खींचे जाते थे, (प्रजाओं में) चिन्ता विपत्ति नहीं थी, [प्रजाओं में] प्राणियों में असमय वियोग अर्थात् मृत्यु नहीं थी, [प्रजाओं में] दण्ड के रूप में स्वर्ण नहीं लिया जाता था, [प्रजाओं में] भयजनित कम्पन नहीं था, [प्रजाओं में] रागद्वेषादि का विस्तार नहीं था, [प्रजाओं में] गर्व की भावना नहीं थी, [प्रजाओं में] सद्गुणों का लोप नहीं था, [प्रजाओं में] षड्यन्त्र का भाव नहीं था, [प्रजाओं में] चारित्रिक पतन (कलङ्क) नहीं था, (प्रजाओं में] युद्धादि के निमित्त दूताचार नहीं था, [प्रजाओं में] निस्सन्ततिवश गृह शून्य नहीं थे ।

**संस्कृत-व्याख्या**-अत्र कविः शूद्रकस्य आदर्शशासनं वर्णयति-**यस्मिन् राजनि** =महीपतौ शूद्रके, **जितजगति**=जितं जगत् येन तस्मिन् निर्जितसंसारे, **महीं** =भुवम्, **पालयति**=पालनं कुर्वति सति, अधोविन्यस्ताः विषयाः एतेषु स्थलेषु विद्यमाना अभूव न तु पुनः प्रजानामासन् इत्येतेन सर्वत्र सम्बन्धः । **चित्रकर्मसु** =आलेख्यनिर्माणेषु, **वर्णानां**=नीलपीतादीनं **सङ्कराः**=परस्परसम्मिश्रणम्,न तु प्रजानां सङ्कराः ब्राह्मणक्षत्रियादीनां वर्णसङ्कराः आसन्,**रतेषु**=मैथुनेषु,**केशग्रहाः**=कचाकर्षणानि, न तु कलहेषु केशाकर्षणम् आसीत्, **काव्येषु**=कविकर्मसु, **दृढबन्धाः**=प्रगाढपदरचनाः, न तु कारागारेषु रज्ज्वादिना दृढबन्धा अपराधाभावात् । **शास्त्रेषु**=विविधशास्त्रविषयेषु, **चिन्ता**=चिन्तनम्, न तु सर्वसाधनानामभावात् प्रजासु कापि चिन्ता आसीत् । **स्वप्नेषु**=स्वप्नदशायाम्, **विप्रलम्भः**=दृष्टपदार्थानां झटिति तिरोधानात् वञ्चनाः, नु त अन्यकालेषु वियोगस्य अजायमानत्वात्, **छत्रेषु**=आतपत्रेषु, **कनकदण्डाः**=सुवर्णनिर्मिताः दण्डाः तदा आसन्, न तु जनेषु अपराधाभावात् दण्डरूपेण सुवर्णग्रहणम् आसीत् **ध्वजेषु**=पताकासु, **प्रकम्पाः**=प्रकर्षेण चाञ्चल्यानि, न तु जनचित्तेषु भयाभावात्,**गीतेषु**=गानेषु, **रागविलसितानि**=रागाः=वसन्तादिरागाःशास्त्रीया धनाश्रीप्रभृतयोः देशीयाश्च तेषां विलसितानि व्यवहाराः, न तु जनेषु रागाः मात्सर्यादयः तेषाँ विलसितानि चेष्टितानि हननादिरूपाणि तादृक्-रागद्वेषाभावात्,"रागः क्लेशादिके रक्ते मात्सर्ये लोहितादिषु" इति त्रिकाण्डकोषः, **करिषु** =हस्तिषु, **मदविकाराः**=मदजलोत्पन्नाः विकृतयः, न तु जनेषु मदविकाराः अहंकारजन्याः विकृतयः दोषाः आसन्, **चापेषु**=धनुषु, **गुणच्छेदाः**=गुणस्य मौर्वीरूपस्य रज्जोः कर्तनम्, न तु जनेषु गुणानां दयादाक्षिण्यादीनां छेदाः विलोपाः, **गवाक्षेषु**=वातायनेषु, **जालमार्गाः**=वायोः प्रवेशाय निर्मिताः जालिकाः, जलेषु जालमार्गः कूटकल्पनापद्धतयः न आसन्, **शशिकृपाणकवचेषु** =शशी चन्द्रमाः कृपाणम् असिः कवचं लौहवर्म च एतेषा द्वन्द्वः शशि-कृपाण-कवचाः तेषु **कलङ्काः**=लाञ्छनानि आसन् शशिनः कलङ्को मृगलाञ्छनरूपः स्वभाविकः, कृपाणकवचयोस्तु अधिकादिवसपर्यन्तं व्यवहारभावे मालिन्यरूपी

कलङ्कः, जनेषु कुलमालिन्यादिहेतवो दुराचरणादिदूषितव्यवहाराः न, सदाचार शीलत्वात्, **रतिकलहेषु**=कामकेलिविनोदेषु, **दूतप्रेषणानि**=सन्देशहरसम्प्रेषणानि, न तु युद्धव्यापारेषु तदभावात् कुत्रचिदपि दूतप्रेषणस्य निष्प्रयोजनत्वात्, **सार्यक्षेषु**=सारयः खेलिन्यः अक्षाः,पाशकाः,तेषु गुटिकाक्षेत्रेष्वित्यर्थः, **शून्यगृहाः** =गुटिकारहितकोष्ठकानि, न तु ग्रामेषु जनशून्याः गृहाः, सर्वविधोत्पीडनाभावात् ।

**टिप्पणी-वर्णसङ्कराः**=वर्णानां सङ्करः, सम्+कृ+अप्=सङ्करः; (क) (चित्र निर्माण में) विभिन्न रंगों का सम्मिश्रण । (ख) ब्राह्मणक्षत्रिय आदि चार वर्णों में से किसी का अन्य के साथ सम्मिश्रण । **दृढबन्धाः**= (क) समासयुक्त पदों की रचना (ख) दृढ़बन्ध (रस्सी आदि से) । **कनकदण्डाः**=(क) सोने का बेंत, (ख) दण्ड के रूप में सोना ग्रहण करना । **मदविकाराः**=(क) हाथी के पक्ष में-मदजल के कारण विकार आना । (ख) दूसरे पक्ष में–अहंकार से उत्पन्न होने वाले विकार । **गुणच्छेदाः**= (क) धनुष पक्ष में प्रत्यंचा की डोरी कट जाना, (ख) दूसरे पक्ष में-शौर्यादि गुणों का खंडन हो जाना । **सार्यक्षेषु** =सारि अर्थात् शतरञ्ज आदि में प्रयुक्त होने वाली गोट का स्थान । **शून्यगृहाः** =(क) गोट आदि के साथ रिक्त खाने, (ख) दूसरे पक्ष में–निर्जन भवन । यहाँ वर्णसङ्कराः से लेकर शून्यगृहाः तक **श्लेषानुप्राणित** आर्थीपरिसंख्या अलङ्कार है । दोनों के परस्पर निरपेक्ष होने से संसृष्टि हो जायेगी ।

यस्य च परलोकाद्भयम्, अन्तःपुरिकाकुन्तलेषु भङ्गः, नूपरेषु मुखरता, विवाहेषु करग्रहणम्, अनवरतमखाग्निधूमेनाश्रुपातस्तुरंगेषु कशाभिघातो मकरध्वजे चापध्वनिरभूत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**-जिसे (राजा शूद्रक को) परलोक अर्थात् जन्मान्तर से भय था, अन्तःपुर रमणियों के केशपाशों में घुँघरालापन था, नूपुरों अर्थात् पायलों में मुखरता (अनुरणन या झङ्कार) थी, विवाहों में पाणिग्रहण होता था,

निरन्तर प्रवृत्त यज्ञाग्नि के धून से अश्रुपात होता था, अश्व पर कोड़े का प्रहार होता था तथा कामदेव (के सन्दर्भ) में धनुष की टंकार होती थी।

**संस्कृत-व्याख्या-चकारोऽत्र**=किञ्चार्थे, **यस्य**=महीपतेः शूद्रकस्य, **परलोकात्**=जन्मान्तरादेव, **भयं**=भीतिः न तु शत्रुजनात् भयम्, अभूत्, **अन्तः-पुरिकाकुन्तलेषु**=अन्तःपुरे भवः अन्तः पुरिकाः तासाम् अन्तःपुरवासिना कामिनीनां, **कुन्तलेषु**=अलकेषु, **भङ्गः**=कुटिलता, न तु युद्धेषु भङ्गः पराजयः, **नूपुरेषु**=हंसकेषु, **मुखरता**=शब्दायमानता, न तु लोकेषु मुखरता वाचालता, **विवाहेषु**=उपयमनेषु, **कर-ग्रहणं**= पाणिग्रहणं न तु प्रजानां करेण (टैक्सेन) दुःखदानम्, **अनवरतमखाग्निधूमेन**=अनवरतं निरन्तरं मखाग्निधूमेन क्रतुवह्निधूमेन, **अश्रुपातः**= नेत्रजलनिःसरणम्, न तु शोकादिनाऽश्रुपातः, **तुरंगेषु**= अश्वेषु, **कशाभिघातः**=दण्डप्रहारः नान्यत्राऽपराधाभावात्, **मकरध्वजे**=कामदेवे, **चापध्वनिः**=चापस्य धनुषो ध्वनिःटंकारः, न तु सैनिकेषु संग्रामाभावात् ।

**टिप्पणी**–"परलोकाद् भयम्" "भीत्रार्थानां भयहेतुः" से पञ्चमी । **कुन्तल**=बाल, 'चिकुरःकुन्तलो बालः कचः केशः शिरोरुहः' इत्यमरः । **भङ्ग**=(क) बालों का घुंघरालापन (ख) दूसरे पक्ष में (स्वभाव की) कुटिलता । मुखरता–मुखं मुखव्यापारं कथनं राति, मुख=रा+क=मुखर, मुखर+तल् । **करग्रहणम्**=(क) विवाह में कर ग्रहण करना (ख) कर अर्थात् टैक्स लेना, यहाँ भी पहले की ही तरह आर्थी परिसंख्या अलंकार है। "मकरध्वजे चापध्वनिः" इस अंश में असम्बन्ध में सम्बन्ध रूप अतिशयोक्ति अलंकार है। दोनों के परस्पर निरपेक्ष होने से संसृष्टि हो जायेगी।

तस्य राज्ञः कलिकालभयपुञ्जीभूतकृतयुगानुकारिणी त्रिभुवनप्रसवभूमिरिव विस्तीर्णा मज्जन्मालवविलासिनीकुचतटास्फालनजर्जरितोर्मिमालया जलावगाहनावतारितजयकुञ्जरकुम्भसिन्दूरसन्ध्यायमानसलिलयोन्मदकलहंसकुलकोलाहलमुखरितकूलया वेत्रवत्या परिगता विदिशाभिधाना नगरी राजधान्यासीत् ।

हिन्दी-अनुवाद–कलिकालजनित सत्रास के कारण संकुचित हुए कृतयुग का अनुकरण करने वाली, आकाश-पाताल एवं पृथ्वी लोकत्रय की उत्पत्ति-स्थली विशाल प्रतीत होने वाली, स्नान करती हुई मालव प्रदेश अवन्ती जन-पद की रमणियों के पयोधरतटों के आघातवश छिन्न-भिन्न हुई तरङ्गमालाओं वाली, जलावगाहन [जलविहार अथवा स्नान] के लिए उतारे गये शत्रुजयी गजराजों के शिर:पिण्ड पर लगे हुए सिन्दूर के कारण सान्ध्यवेला के समान लाल जल वाली तथा मतवाले राजहंस मण्डल के कोलाहल से शब्दाय-मान पुलिन प्रदेशवाली वेत्रवती [नदी] से परिवेष्टित-विदिशा नाम वाली नगरी उस राजा (शूद्रक) की राजधानी थी ।

**संस्कृत-व्याख्या-तस्य च**=महीपते: शूद्रकस्य, **विदिशाभिधाना**=विदिशा अभिधानं नाम यस्या: सा विदिशाभिधाना राजधान्यासीदिति दूरपदेनान्वय:, तामेव विशेषयति–**कलिकालभयपुञ्जीभूतकृतयुगानुकारिणी**=कलिकालात् कलियुगात् यद्भयं भीति: तस्मात् पुञ्जीभूतं राशिभूतं यत् कृतयुग तद् अनुकर्तुं शीलं यस्या: सा तादृशी:, **त्रिभुवनप्रसवभूमि**:=त्रयाणां भुवनानां समाहार: त्रिभुवनम्, तस्य प्रसवभूमि: जन्मस्थलम्, **इव**= उत्प्रेक्षायाम्, **विस्तीर्णा**=विस्तृता, **मज्जन्मालवविलासिनीकुचतटास्फालनजर्जरितोर्मिमा-लया**=मज्जन्त्या:स्नानं कुर्वन्त्य: मालवविलासिन्यो मालवदेशीयसुन्दर्य:तासां कुचतटानि स्तनस्थलानि तेषाम् आस्फालनेन आघातेन जर्जरिता: चूर्णीकृता ऊर्मिमाला: तरंगपङ्क्तयो यस्या: सा तया, "भङ्गस्तरङ्ग ऊर्मिर्वा स्त्रियां वीचि:" इत्यमर:, "माला तु पङ्क्तौ पुष्पादिदामनि" इति हैम:, एतेन कचानाम् अतिकर्कशत्वं व्यंजयति । **जलावगाहनावतारितजयकुञ्जरकुम्भ-सिन्दूरसन्ध्यायमानसलिलया**=जलं सलिलं तत्र अवगाहनाय अवलोडनाय अवतरिता: रक्षकै: प्रवेशिता: ये जयकुञ्जरा: शत्रुदलनसमर्थगजा: तेषां कुम्भा: शिर:पिण्डा: तेषु शोभार्थमर्पितं यत् सिन्दूरं नानासम्भवं तेन साध्यायमानं सन्ध्याकालवदाचरत् सलिलं जलं यस्या: तया, 'मतङ्गजो गजो नाग: कुञ्जरो वारण: करी" इत्यमर: "कुम्भौ तु पिण्डौ शिरस:" "सिन्दूरं नागसम्भवम्"–इति चामर: । "सिन्दूरं तद्भेदे स्यात् सिन्दूरं रक्तचूर्णके"इति

मेदिनी । सन्ध्यायमानम् इत्यत्र 'कर्तुः क्यङ् सलोपश्च' इत्यनेन 'क्यङ् प्रत्ययः' । **उन्मदकलहंसकुलकोलाहलमुखरितकूलया**=उन्मदाः प्रमत्ताः ये कलहंसाः कादम्बाः तेषां यानि कुलानि तेषां कोलाहलेन मुखरितं शब्दायमानीकृतं कूलं तटं यस्याः तया तथोक्तया, **वेत्रवत्या**=तदाख्यया नद्या, **परिगता**=परिवेष्टिता **विदिशाभिधाना नगरी**=राजधानी आसीत् ।

**टिप्पणी**-"**तस्य च राज्ञः विदिशाभिधाना नगरी राजधान्यासीत्**" अर्थात् उस राजा की विदिशा नाम की नगरी राजधानी थी, यह प्रमुख वाक्य है । यहाँ प्रथमा एकवचनान्त स्त्रीलिङ्ग पद राजधानी के विशेषण हैं । मज्जन से लेकर कूलया तक ये तीनों पद तृतीयान्त स्त्रीलिङ्ग वेत्रवत्या के विशेषण हैं । **पुञ्जीभूत**=अभूततद्भाव में 'च्वि' प्रत्यय है । **त्रिभुवनम्**=त्रयाणां भुवनानां समाहारः (द्विगु समास) । '**कलि-अनुकारिणी**'-इससे यह अत्यधिक पुण्य स्थान है यह व्यञ्जित होता है, **विलासिनी**=सुन्दर रमणी । **मुखरीकृत**=गुञ्जायमान, । ध्वनियुक्त किया हुआ । **अभिधान**=नामवाली अभि + धा + ल्युट्=अभिधानम् । 'आख्याह्वेऽभिधानं च नामधेयं च नाम च' इत्यमरः । 'पुञ्जीभूतत्वं' में **उत्प्रेक्षा अलंकार** है । आर्थी **उपमालङ्कार** है त्रिभुवन आदि विशेषण में **द्रव्योत्प्रेक्षालङ्कार** है, कुचतट आस्फालन के द्वारा तरङ्गमाला का जर्जरितत्व के असम्बन्ध होने पर भी उसके सम्बन्ध के प्रतिपादन से **अतिशयोक्ति** अलंकार है और सन्ध्यायमान यहाँ **व्यंग्योपमा** अलंकार है । इन सभी की परस्पर निरपेक्षभाव से स्थिति होने के कारण तिलतण्डुल के समान **संसृष्टि** है ।

स तस्याञ्च त्रिजिताशेषभुवनमण्डलतया विगतराज्यचिन्ताभार निर्वृत्तः, द्वीपान्तरागतानेकभूमिपालमौलिमालालालितचरणयुगलो वलयमिव लीलया भुजेन भुवनभारमुद्वहन्, अमरगुरुमपि प्रज्ञयोपहसद्भिरनेकुलक्रमागतैरसकृदालोचितनीतिशास्त्रनिर्मलमनोभिरलुब्धैः स्निग्धैः प्रबुद्धैश्चामात्यैः परिवृतः समानवयोविद्यालङ्कारैरनेकमूर्धाभिषिक्तपार्थिवकुलोदगतैरखिलकलाकलापालोचनकठोरमतिभि-

रतिप्रगल्भैःकाल विद्भिःप्रेमानुरक्तहृदयैरग्राम्यपरिहासकुशलैरिङ्गिताकारवेदिभिः काव्य नाटकाख्यानकाख्यायिकालेख्यव्याख्यानादिक्रियानिपुणैरतिकठिनपीवरस्कन्धोरुबाहुभिरसकृदवदलितसमदरिपुगजघटा - पीठबन्धैः, केसरिकिशोरकैरिव विक्रमैकरसैरपि विनयव्यवहारिभिरात्मनः प्रतिबिम्बैरिव राजपुत्रैः सह रममाणः प्रथमे वयसि सुखमतिचिरमुवास ।

हिन्दी-अनुवाद—समस्त भूमण्डल को स्वायत्तीकृत (अधीन) कर लेने के कारण राज्यसम्बन्धी चिन्ताभार के दूर हो जाने से प्रसन्नचित्त अन्य द्वीपों से आये हुए अनेक नरपतियों के शिरोमाल्यों से दुलराये जाते हुए चरणयुगल वाला, स्वल्प प्रयासमात्र से कङ्कण की भांति पृथ्वी के भार को (वाम) भुजदण्ड से वहन करता हुआ (अपने) बुद्धिबल से देवगुरु बृहस्पति की भी हँसी उड़ाने वाले, वंशपरम्परया चले आये हुए, अनेक, बारम्बार नीति विद्या का परिशीलन करने के कारण विमल चित्तवृत्ति वाले, अलोलुप, वत्सल एवं पण्डित आमात्यों (मन्त्रियों) से परिवेष्टित, समान अवस्था, विद्या एवं आभूषणों वाले, सहस्र संख्यक अभिषिक्त (संस्थापित) किये हुए भूपतियों के वंश से उत्पन्न होने वाले, सम्पूर्ण कलानिकाय की मीमांसा करने के कारण परिणत (दृढ़) बुद्धिवाले, अत्यन्त प्रभावशाली, अवसर को जाननेवाले, प्रीति के कारण (शूद्रक में) आसक्त मनवाले, नागरजनोचित [शिष्ट] प्रमोदवार्ता में निपुण, सङ्केतों तथा आकृतियों को समझनेवाले, काव्य-नाटक-आख्यान-आख्यायिका-आलेख्य [चित्रकला] तथा व्याख्यान प्रभृति कार्यों में दक्ष, अत्यन्त कठोर एवं परिपुष्ट कन्धों जाँघों एवं भुजाओं वाले, मतवाले शत्रुपक्षीय गजसमूहों की अम्बारियों [आसनों] को अनेकशः मर्दित करनेवाले, (अल्पवय) सिंहशावकों की भाँति पराक्रममात्र में अद्वितीय (सर्वाधिक) आनन्द (प्राप्त करने) वाले होकर भी विनयपूर्वक व्यवहार करने वाले, अपने प्रतिबिम्ब सदृश राजकुमारों के साथ क्रीडा करता हुआ वह नरेश शूद्रक युवावस्था में बहुत दिनों तक सुखपूर्वक उस नगरी (विदिशा) में रहा।

**संस्कृतव्याख्या**-सः राजा शूद्रकः तस्यां—विदिशानगर्यां सुखम् अतिचिरम्

**उवास** इति दूरपदेनान्वयः । **विजिताशेषभुवनमण्डलतया**=विजितानि स्वाधीनीकृतानि अशेषाणि सकलानि भुवनमण्डलानि चतुर्दशभुवनानि येन तस्य भावः तत्ता तया, **विगतराज्यचिन्ताभारः** तेन निर्वृतः=सुनिश्चितः, **द्वीपान्तरागतानेकभूमिपालमौलिमालालालितचरणयुगलः**=अन्ये द्वीपा: द्वीपान्तराः, तेभ्य आगताः समायाताः ये अनेके भूमिपालाः राजानः तेषां मौलयो मुकुटानि शिरांसि वा तेषां मालाः स्रजः श्रेणयो वा ताभिर्लालितं सादरं संस्पृष्टं चरणयुगलं पादयुग्मं यस्य सः, **वलयमिव**=कटकमिव । **लीलया**=अनायासेन । **भुजेन**=बाहुना, **भुवनभारं**=भुवनस्य जगतः भारं विविधं, **उद्वहन्**=धारयन् **प्रज्ञया**=धिया । **अमरगुरुमपि**=बृहस्पतिमपि, **उपहसद्भिः**=उपहासं कुर्वद्भिः, **अनेककुलक्रमागतैः**=अनेकैः कुलपरम्परया प्राप्तैः, **असकृदालोचितनीतिशास्त्रनिर्मलमनोभिः**=असकृद् अनेकवारम् आलोचितैः अनुशीलितैः नीतिशास्त्रैः नृपोचिताचारबोधकैः ग्रन्थैः निर्मलानि स्वच्छीकृतानि मनांसि येषां तैः **अलुब्धैः** लोभरहितैः, **स्निग्धैः**=वत्सलैः, "स्निग्धस्तु वत्सलः" इत्यमरः, **प्रबुद्धैः**=विद्वद्भिः, **अमात्यैः**=मन्त्रिभिः अमा सह समीपे "अमा सह समीपे च" इत्यमरः वर्तन्ते इति अमात्याः तैः । **समानवयोविद्यालंकारैः**=समानानि सदृशानि वयोऽवस्थाविशेषः विद्याः चतुर्दशविद्याः अलंकाराः आभूषणानि च येषां तैः, **अनेकमूर्धाभिषिक्तपार्थिवकुलोद्गतैः**=अनेके बहवो च मूर्धाभिषिक्ताः कृतराज्याभिषेकाः पार्थिवाः राजनः तेषां कुलेभ्यः वंशेभ्यः उद्गतैः समुत्पन्नैः, **अखिलकलाकलापालोचनकठोरमतिभिः**=अखिलानां समग्राणां कलानां नृत्यगीतादीनां कलापस्य समुदायस्य आलोचनेन विमर्शेन कठोराः परिपक्वाः मतयो धियो येषां तैः, **अतिप्रगल्भैः**=अतिप्रतिभान्वितैः, "प्रगल्भः प्रतिभान्वितः" इत्यमरः,**कालविद्भिः**=अवसरज्ञैः,**प्रेमानुरक्तहृदयैः**=प्रेम्णा अनुरक्तम् आसक्तं हृदयं येषां तैः, **अग्राम्यपरिहासकुशलैः**=अग्राम्यो नागरिको यः परिहासो नर्मवचोविलासः तस्मिन् कुशलैः चतुरैः । **इंगिताकारवेदिभिः**=इंगितं चेष्टितम् आकारोऽवयवसंस्थान तौ विदन्ति जानन्ति इत्येवं शीलास्तैः,

**काव्यनाटकाख्यानकाख्यायिकालेख्यव्याख्यानादिक्रियानिपुणैः**=काव्यं रसात्मकं वाक्यं, नाटकं रूपकविशेषः अवस्थानुकृतिरिति यावत्, आख्यानकानि चूर्णकानि आख्यायिका गद्यकाव्यविशेषः, आलेख्यानि चित्रनिर्माणानि, व्याख्यानानि भाषणानि इत्यादिका याः क्रियाः कार्याणि तासु निपुणैः निष्णातैः, "निष्णातो निपुणो दक्षः" इत्यमरः। **अतिकठिनपीवरस्कन्धोरुबाहुभिः**=अतिकठिनाः अतिकठोराः पीवराः पुष्टाश्च स्कन्धा अंसाः उरव जानुपरिभागाः बाहवश्च येषां तथाविधैः **असकृदवदलितसमदरिपुगजघटापीठबन्धैः**=असकृद् मुहुर्मुहुः अवदलिताः विमर्दिताः समदाः मदयुक्ताः याः रिपुगजघटाः शत्रुकरिसमूहाः ता एव पीठबन्धाः पृष्ठबद्धानि आसनानि यैः तैः । **केसरिकिशोरकैः**=केसरिणां किशोरकैः शिशुभिः, **इव**=उपमायाम्, **विक्रमैकरसैरपि**=विक्रमे पराक्रमे एकःअनन्यः रसः येषा तैः, तथाविधैरपि, **विनयव्यवहारिभिः**=विनयेन सारल्येन व्यवहारो वृत्तिरस्ति, येषां तैः एतेन सामर्थ्ये सत्यपि विनयशीलता सूचिता । **आत्मनः**= स्वस्य, **प्रतिबिम्बैरिव**=प्रतिकृतिभिरिव, **राजपुत्रैः**=राजकुमारैः, **सह**= साकम्, **रममाणः**=रमणं कुर्वाणः, **प्रथमे वयसि**=यौवनारम्भे, **सुखमतिचिरमुवास**=सानन्दं बहुकालपर्य्यन्तं वासमकरोत् ।

**टिप्पणी**–'**स तस्यां सुखमतिचिरमुवास**' अर्थात वह राजा उस नगरी में बहुत दिनों तक सुखपूर्वक निवास करता रहा । यह मुख्य वाक्य है । **द्वीप**= द्वीप सात हैं–जम्बु, प्लक्ष, शाल्मली, कुश, क्रौञ्च, शाक, पुष्कर । ये सातों द्वीप लवण, इक्ष, सुर, सर्पि, दधि दुग्ध एवं जल इन सात समुद्रों से व्याप्त हैं। **मौलि**–[क] शिर [ख] मुकुट । **माला**–[क] रत्नमालाएँ, [ख] पक्तियाँ । **वलय**=कंगन । **उद्वहन्**=उत्√वह+ शतृ=धारण करता हुआ । **उपहसद्भिः**=उप√हस+शतृ, तृ०ब०व० । **अमात्य**-"**देशकालप्रविज्ञाता ह्यमात्य इति कथ्यते**" । अर्थात् देश और काल के ज्ञाता को अमात्य कहते हैं। **काव्यं**-कवेर्भावः=काव्यम्, कवि+ष्यञ् । "वाक्यं रसात्मकं काव्यम्"–साहित्यदर्पण **चूर्णक**–"अनाविद्धललितं पदं चूर्णकम्" आचार्य वामन । **स्निग्धैः**– स्निह्

+क्त, तृ० ब० व० । आलेख्यम्–आ+लिख्+ण्यत्, पदरचना । पीवरः–मोटा, पुष्ट । अवदलित–अव+दल्+क्त, मर्दित । राजपुत्रैः सह–'सहयुक्तेऽप्रधाने' से तृतीया । रममाणः–रम्+शानच्, रमण करता हुआ । उवास-वस् धातु लिट् प्र० पु०ए०व० ।' वलयमिव में उपमालंकार । 'अमरगुरुमपि प्रज्ञयोपहसद्भिः' में आर्थी उपमा । 'रिपुगजघटापीठबन्धैः' में रूपक 'केसरिकिशोरकैः' तथा प्रतिबिम्बेमें वाच्योपमालंकार । इनकी निरपेक्ष स्थिति होने से संसृष्टि है ।

तस्य चातिविजिगीषुतया महासत्त्वतया च तृणमिव लघुवृत्ति स्त्रैणमाकलयतः प्रथमे वयसि वर्तमानस्यापि रूपवतोऽपि सन्तानार्थिभिरमात्यैरपेक्षितस्यापि सुरतसुखस्योपरि द्वेष इवासीत् ।

हिन्दी अनुवाद–अतिशय विजय कामना तथा शौर्याधिक्य के कारण युवावस्था में विद्यमान होने पर भी, रूपवान् होने पर भी (उत्तराधिकारी) सन्तति चाहने वाले अमात्यों द्वारा वाञ्छित होने पर भी ओछी प्रकृति वाले स्त्रीसमूह को तिनके की भाँति गिनने वाले उस राजा (शूद्रक) का सौन्दर्य तथा हावभाव से (कामप्रिया) रति के विलासों का उपहास करने वाली, लावण्यमयी, विनम्रता से भरी, सद्वंशोत्पन्न एवं हृदय आकृष्ट कर लेने वाली अन्तःपुरनिवासिनी रमणियों के रहते हुए भी मैथुनजन्य सुख के प्रति मानो द्वेषभाव था ।

संस्कृत-व्याख्या-तस्य च= राज्ञः शूद्रकस्य, अतिविजिगीषुतया=अतिशयेन विजेतुमिच्छुः विजिगीषुः तस्य भावस्तत्ता तया अत्यधिकं विजयेच्छुकतया । महासत्त्वतया= महत्सत्त्वमतिशायिधैर्यं यस्य यः तस्य भावस्तत्ता तया च । तृणमिव=घासमिव, लघुवृत्ति=लघ्वी निःसारा वृत्तिः व्यवहारो यस्य तत्, स्त्रैणं=स्त्रीसमूहम्, आकलयतः=गणयतः, प्रथमे वयसि=युवावस्थायाम् वर्त्तमानस्यापि=स्थितस्यापि,रूपवतोऽपि=परमसौन्दर्यवतोऽपिसन्तानार्थिभिः =सन्तानमपत्यं तदेवार्थः प्रयोजनमस्ति येषां तैः, अमात्यैः=मन्त्रिभिः, अपेक्षितस्यापि=वाञ्छितस्यापि, सुरतसुखस्य=रतिक्रियानन्दस्य, उपरि द्वेषः,

= मत्सरः, इवासीत् ।

टिप्पणी-विजिगीषुः-विजेतुमिच्छुः–वि√जि+सन्+उ, विजय की इच्छा रखने वाला। 'सनाशंसभिक्ष उः' से 'उ' प्रत्यय। स्त्रैणम्=स्त्रीणां समूहः-स्त्री +नञ् स्त्रियों का समूह। "स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात्" से 'नञ्' प्रत्यय। आकलयतः–आ√कल् (गतौ संख्याने च) णिच्+शतृ, गिनते हुए, मानते हुए। राजा शूद्रक ने स्त्रीसमूह को तिनके के समान माना। कहा भी गया है– "आसमाप्तजिगीषस्य स्त्रीचिन्ता का मनस्विनः। अनाक्रम्य जगत्कृत्स्नं नो संध्यां भजते रविः।" यहाँ सुरतसुख के प्रति द्वेष के हेतु न होने पर भी उसकी उत्पत्ति से क्या यहाँ विभावना नामक अलङ्कार है। अथवा तारुण्य, कामिनी आदि सुरत के कारणों के रहते हुए भी सुरताऽभाव होने से क्या विशेषोक्ति नामक अलङ्कार है? इस प्रकार इन दोनों का सन्देहसङ्कर है। 'सोऽयं तृण-मिव' में उपमालङ्कार है।

सत्यपि रूपविलासोपहसितरतिविभ्रमे लावण्यवति विनयवत्य-न्वयवति हृदयहारिणि चावरोधजने, स कदाचिदनवरतदोलाय-मानरत्नवलयो घर्घरिकास्फालनप्रकम्पझणझणायमानमणिकर्णपूरः, स्वयमारब्धमृदंगवाद्यसङ्गीतकप्रसंगेन, कदाचिदविरलविमुक्तशरासार-शून्यीकृतकाननो मृगयाव्यापारेण, कदाचिदाबद्धविदग्धमण्डलः काव्य-प्रबन्धरचनेन, कदाचिच्छास्त्रालापेन, कदाचिदाख्यानकाख्यायिकेति-हासपुराणाकर्णनेन, कदाचिदालेख्यविनोदेन, कदाचिद्वीणया, कदाचि-द्दर्शनागतमुनिजनचरणशुश्रूषया, कदाचिदक्षरच्युतकमात्राच्युतकबिन्दु-मतीगूढचतुर्थपादप्रहेलिकाप्रदानादिभिः, वनितासम्भोगसुखपराङ्मुखः सुहृत्परिवृतो दिवसमनैषीत्। यथैव च दिवसमेवमारब्धविविध-

क्रीडा- परिहासचतुरैः सुहृद्भिरुपेतो निशामनैषीत् ।

**हिन्दी-अनुवाद** रूप और भावभङ्गी से रति के विलासों का उपहास करने वाली, लावण्यमयी, विनम्र कुलीन और मनोहर अन्तःपुर-वर्तिनी सुन्दरियों के रहते हुए भी वह (शूद्रक) कभी निरन्तर प्रकम्पित किए [हिलाये] जाते हुए रत्नजटित कंकण वाला, धर्धरिका (वाद्यविशेष) बजाने से समुत्पन्न शिरःकम्प के कारण 'झनझनाहट' जैसी ध्वनि करने वाले मणिखचित कर्णभूषण वाला तथा स्वयमेव मृदङ्गवादन का श्रीगणेश करके (गीत, नृत्य एवं वाद्यसमन्वित) 'संगीतक' व्यापार से, (दिन बिताया करता था जो) कभी निरन्तर बरसाए गए बाणों की वेगमयी वर्षा से वन को (हिंस्र जन्तुओं से) शून्य बनाकर 'मृगयाव्यापार' से (दिन बिताता था) जो कभी पण्डितजनों की गोष्ठी आयोजित करके काव्यों एवं कथाओं के 'रचनाव्यापार' से, (दिन बिताता था जो) कभी (न्यायादि) शास्त्रों की परिचर्चा से, कभी आख्यानक (व्यक्तकथा) आख्यायिका, इतिहास एवं पुराणों के 'आकर्णन (श्रवण) व्यापार' से [दिन बिताता था जो] कभी चित्रकर्मक्रीड़ा से, कभी वीणा वादन से, कभी दर्शनार्थ आए हुये साधुजनों की चरणपरिचर्या से और कभी अक्षरच्युतक, मात्राच्युतक, बिन्दुमती गूढचतुर्थपाद एवं पहेली बनाने या बुझाने से रमणियों के सम्भोगजन्य सुख से विमुख होकर, सुहृदों से घिरा हुआ दिन बिताता था। ......और जिस प्रकार दिन [बिताता था] उसी प्रकार [वह] विविध क्रीड़ाओं में प्रारम्भ किये गये आमोद-प्रमोद में निपुण मित्रों से परिवेष्टित होकर रात्रि [को भी] व्यतीत करता था।

**संस्कृत व्याख्या**-सुरतसुखविद्वेषमुपपादयितुमन्यविधकार्यासक्तिमुपपादयति-**रूपविलासोपहसितविभ्रमे**=रूपं सौन्दर्यं, विलासः स्त्रीणां भावविशेषः ताभ्याम् उपहसितः उपहासेन तिरस्कृतः रतेः कामदेवपत्न्याः विभ्रमो विलासो येन सः तस्मिन् । **लावण्यवति**=सौन्दर्यशालिनी, **विनयवति**=विनययुक्ते, **अन्वयवति**=अन्वयः कुलमस्यास्तीति तस्मिन् कुलीने **हृदयहारिणि**=मनोहारिणि च, **अवरोधजने**=अन्तःपुरयुवतिजने सत्यपि, 'स राजा शूद्रको

निशामनैषीत्' इति दूरेणान्वयः । **स**=राजा शूद्रकः, **कदाचित्**=जातु, **अनवरतदोलायमानरत्नवलयः**=अनवरतं निरन्तरं दोलायमाने स्पन्दमाने रत्नमयकङ्कणद्वयं यस्य सः, **घर्घरिकास्फालनप्रकम्पझणझणायमानमणिकर्णपूरः**=घर्घरिकायाःवाद्यविशेषस्य आस्फालनेन वादनेन यः प्रकम्पःकम्पन तेन झणझणायमानौ झणझणेति शब्दं कुर्वाणौ मणिकर्णपूरौ रत्नजटितकर्णभूषणे यस्य सः, **स्वयमारब्धमृदङ्गवाद्यः**=स्वयमात्मनै व आरब्धं कृतं मृदङ्गवद् वाद्यं वादित्रं येन सः, **सङ्गीतकप्रसङ्गेन**=सङ्गीतकं गीतनृत्यवाद्यत्रयं तस्य प्रसङ्गेन सम्बन्धेन, "गीतं नृत्यं च वाद्यं च त्रयं सङ्गीतमुच्यते"। इति सङ्गीतरत्नाकरे । **कदाचित् अविरलविमुक्तशरासारशून्यीकृतकाननः**=अविरलं सान्द्रं विमुक्ताः क्षिप्ताः ये शराः बाणा; तेषां आसारेण धारासम्पातेन शून्यीकृतं हिंस्रजन्तुरिक्तीकृतं काननं वनं येन सः, **मृगयाव्यापारेण**=आखेटक्रियया, **कदाचित्**=पुनः, **आबद्धविदग्धमण्डलः**=आबद्धम् अनुष्ठितं विदग्धानां पण्डितानां मण्डलं समूहो येन सः, **काव्यप्रबन्धरचनेन**=काव्यकथानिर्माणेन, **कदाचिच्छास्त्रालापेन**=शास्त्रसंलापेन, 'आपृच्छालापसंलापः' इत्यमरः । **कदाचित् आख्यानकाख्यायिकेतिहासपुराणाकर्णनेन**=आख्यानकं स्फुटकथा, आख्यायिका गद्यकाव्यविशेषः, इतिहासः पुरावृत्तं, पुराणं पञ्चलक्षणात्मकं भागवतादिः तेषाम् आकर्णनेन श्रवणेन, **कदाचित् आलेख्यविनोदेन**=आलेख्यं चित्रनिर्माणं तस्य विनोदेन, तद्दर्शनानन्देन **कदाचित्वीणया**=वीणावदनेन श्रवणेन वा, **कदाचित् दर्शनागतमुनिजनचरणशुश्रूषया**=दर्शनार्थं विलोकनार्थम् आगता आयाता ये मुनिजनाः साधुलोकास्तेषां चरणशुश्रूषया पादसेवनया, **कदाचित् अक्षरच्युतकमात्राच्युतकबिन्दुमतीगूढचतुर्थपादप्रहेलिकाप्रदानादिभिः**=अक्षरस्य अकारादिवर्णस्य च्युतिर्यत्र तदक्षर-च्युतकम्, मात्राच्युतं बिन्दुमती चित्रकाव्यभेदविशेषः, गूढचतुर्थपादं गूढो गुह्यः चतुर्थः पाद. चरणो यस्य तत् प्रहेलिका चित्रकाव्यभेदविशेषः 'पहेली' इति भाषायाम्, एतेषां प्रदानम् उत्तरप्राप्तये अन्येभ्यः समर्पणम् आदिपदात् प्रहेलिकादीनां स्वेन निर्माणैश्च, **वनितासम्भोगपराङ्मुखः**=वनितानां नारीणां यः सम्भोग उपभोगः तज्जन्यं यत्सुखं तस्मात् पराङ्मुखो विमुखः, **सुहृत्परिवृत**=सुहृद्भिः मित्रैः परिवृतः परिवेष्टितः, **दिवसं**=दिनम् **अनैषीत्**=निनाय, **यथैव**

—येन प्रकारेणैव,दिवसं—वासरम्, अनैषीत्, एवं—तथैव,आरब्धविविधक्रीडा परिहासचतुरैः—आरब्धाः प्रवर्तिताः, विविधाः नानाप्रकाराः क्रीडापरिहासाः खेलोपहासाः तेषु चतुरैःकुशलैः, सुहृद्भिः—मित्रैः, उपेतः—संयुक्तः, निशां—रात्रिम्, अनैषीत्—अगमयत् ।

**टिप्पणी-विलास**-स्त्रियों का हावभाव, जिसमें दृष्टि धीर, गति विचित्र तथा मुस्कान से युक्त वचन हों उसे विलास कहा जाता है । 'धीरा दृष्टि-र्गतिश्चित्रा विलासे सस्मितं वचः' **अन्वयवति**—अन्वयः कुलमस्यास्तीति तस्मिन्–'अन्वय' शब्द से 'तदस्यास्त्यस्मिन्निति मतुप्' से मतुप् प्रत्यय । **अवरोधः**–अव√रुध्+घञ्–रनिवास । 'स्त्र्यगारं भूभुजामन्तः पुरं स्याद-वरोधनम्' इत्यमरः । **दोलायमान**–दुल् (उत्क्षेपे)+णिच्+शानच्, हिलता हुआ । **घर्घरिका**–एक विशेष प्रकार का बाजा । **सङ्गीतक**–गीत, नृत्य एवं वाद्य ये तीनों सम्मिलितरूप में सङ्गीतक कहलाते हैं–'गीतं नृत्तं च वाद्यं च त्रयं सगीतमुच्यते' । **शरासारः**–बाणों की लगातार वर्षा । **विदग्ध**—पण्डितजन अथवा रसिक । **काव्यम्**–कवेर्भावः कर्म वा काव्यम्;'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'-साहित्यदर्पण । **आलापः**–आ√लप्+घञ्ः बातचीत । **आख्यायिका**–अलङ्कारशास्त्रियों ने गद्यकाव्य के दो भेद किए हैं–कथा तथा आख्यायिका आख्यायिका का लक्षण–''आख्यायिका कथावत्स्यात्कवेर्वंशादिकीर्तनम् । अस्यामन्यकवीनां च वृत्तं पद्यं क्वचित् क्वचित् ।। कथांशानां व्यवच्छेद आश्वास इति कथ्यते । आर्यावक्त्रापवक्त्राणां छन्दसा येन केनचित् ।। अन्या पदेशेनाश्वासमुखे भाव्यर्थसूचनम् । **पुराण**–पुराण की परिभाषा–''सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च । वंशानुचरितं चैव पुराणं पञ्चलक्षणम् ।''

**आलेख्यम्**–आ√लिख्+ण्यत्, चित्ररचना या चित्र । **अक्षरच्युतकम्**–इसमें पद्य से एक अक्षर निकाल देने पर अर्थ बदल जाता है । जैसे–"**कुर्वन् दिवाकराश्लेषं दधच्चरणडम्बरम् । देव यौष्माकसेनायाः करेणुः प्रसरत्यसौ ।।** यहाँ 'करेणुः' पद का अर्थ हाथी है, 'क' अक्षर के छोड़ देने पर 'रेणुः' शेष रहेगा; जिसका अर्थ धूल हो जायगा । **मात्राच्युतकम्**–इसमें केवल मात्रा के निकाल देने पर दूसरा अर्थ निकल आता है । जैसे–"**मूलस्थितिमधः कुर्वन् पात्रैर्जुष्टो गताक्षरैः । विटः सेव्यः कुलीनस्य तिष्ठतः पथिकस्य च ।।**" यहाँ 'विट' शब्द से इकार को निकाल देने से 'वट' शेष रहेगा और तब इसका अर्थ 'बरगद' हो जाएगा । '**बिन्दुमती**–इसमें अक्षरों के स्थान पर बिन्दु का प्रयोग होता है तथा मात्राओं का प्रयोग यथावत् होता है । जैसे—

ि०. ० ० ० ०ॢ ०ा०. ० ि०. ०ि० ·०ाः ०ु ०ु ०. ०ा०. ०ुः ।
०००ु ० ० ि० ०ु०ृ ०ा०ु ० ० ० ०ी० ० ०ा ० ०ं. ०ृः ।।

यह श्लोक इस प्रकार पूर्ण होगा—

**"त्रिनयनचूडारत्नं मित्रं सिन्धोः कुमुद्वतीबन्धुः ।**
**अयमुदयति घुसृणारुणरमणीवदनोपमश्चन्द्रः ।।"**

**गूढचतुर्थपाद**–इसमें पद्य के चतुर्थ पाद के अक्षर तीन पादों में छिपे रहते हैं । जैसे **दयावान् प्रयतः शुद्धः प्रबुद्धकमलेक्षणः । पापापहस्त्रिभुवनं बुद्धः पायादपायतः ।।** **प्रहेलिका**–पहेली (बतौनिया) इसका लक्षण इस प्रकार है–"व्यक्तीकृत्य कमप्यर्थं स्वरूपार्थस्य गोपनात् । यत्र बाह्यान्तरावर्थौ कथ्येते सा प्रहेलिका ।।' जैसे–**तरुण्यालिंगितः कण्ठे नितम्बस्थलमाश्रितः । गुरूणां सन्निधानेऽपि कः कूजति मुहुर्मुहुः ।।**

यहाँ 'जलपूर्ण घट' यह उत्तर होगा न कि प्रियतम । **परिवृतः**–परि√वृ + क्त, घेरा हुआ । **अनैषीत्**–नीधातु लुङ् प्र० पु० ए० व० ।

एकदा तु नातिदूरोदिते नवनलिनदलसम्पुटभिदि किञ्चिन्मुक्तपाटलिम्नि भवगति सहस्रमरीचिमालिनि, राजानमास्थानमण्डपगतमंगनाजनविरुद्धेन वाममार्श्वावलम्बिना कौक्षेयकेण, सन्निहितविषधरेव चन्दनलताभीषणरमणीयाकृतिः, अविरलचन्दनानुलेपनधवलितस्तनतटा,उन्मज्जदैरावतकुम्भमण्डलेव मन्दाकिनी,चूडामणिसङ्क्रान्तप्रतिबिम्बच्छलेन राजाज्ञेव मूर्तिमती राजभिः शिरोभिरुह्यमाना, शरदिव कलहंसधवलाम्बरा, जामदग्न्यपरशुधारेव वशीकृतसकलराजमण्डला, विन्ध्यवनभूमिरिव वेत्रलतावती, राज्याधिदेवतेव विग्रहिणी, प्रतीहारी समुपसृत्य क्षितितलनिहितजानुकरकमला सविनयमब्रवीत्––"देव ! द्वारिस्थिता सुरलोकमारोहतस्त्रिशङ्कोरिव कुपितशतमखहुङ्कारनिपातिता राजलक्ष्मीर्दक्षिणापथादागता चाण्डालकन्यका पञ्जरस्थं शुकमादाय देवं विज्ञापयति–"सकलभुवनतलसर्वरत्नानाम् उदधिरिवैकभाजनं, विहङ्गमश्चायमाश्चर्यभूतो निखिलभुवनतलरत्नमिति कृत्वा देवपादमूलमेनमादायागताहमिच्छामि देवदर्शनसुखमनुभवितुम्' इति एतदाकर्ण्य "देवः प्रमाणम्" इत्युक्त्वा विरराम ।

**हिन्दी-अनुवाद**–एक बार तो नूतन कमलपत्रों के सम्पुट (सङ्कुचित आकार को) विस्तृत कर देने वाले, लालिमा का अंशतः परित्याग कर देने वाले भगवान् सहस्रकिरणमाली (सूर्य) के कुछ ही समय पूर्व उदित होने पर-(जो) कामिनीजन के विपरीत (शरीर के) वामपार्श्व में अवलम्बित कृपाण के कारण लिपटे हुए विषधरों वाली चन्दनलता की भाँति भयानक एवं मनोज्ञ आकृति वाली थी, जो चन्दन का सघन अनुलेपन करने से धवलीभूत उरोज-प्रदेश वाली (अतएव) स्नान करते हुए (श्वेतवर्णी) ऐरावत गज के कुम्भ-द्वय से युक्त मन्दाकिनी (गङ्गा) सरीखी थी, (जो सभामण्डप में बैठे हुए

राजाओं के) शिरोरत्नों में व्याप्त (अपनी) परछाई के बहाने, भूपतियों द्वारा शिरोधार्य मूर्तिमती राजाज्ञा सी प्रतीत होती थी, (जो) कलहंसों (की उड़ान) से धवलीभूत गगनमण्डल वाली शरद् ऋतु की भाँति कलहंसों के समान श्वेत परिधान से युक्त थी, (क्रूरता के कारण) समस्त क्षत्रियनरेशों को स्वायत्तीकृत (स्वाधीन) कर लेने वाली जामदग्न्य अर्थात् परशुराम की परशुधारा के समान जिसने (मोहवश) समस्त राजवर्ग को आकृष्ट कर लिया था, वेतसलतिकाओं से संकुल विन्ध्यवन की भूमि के समान जो (आचारार्थ) वेत्रयष्टि से युक्त थी, (जो) विग्रहणी अर्थात् शरीरधारिणी राज्याधिष्ठात्री देवता के समान प्रतीत होती थी– (ऐसी) प्रतिहारी ने सभामण्डप में समासीन राजा (शूद्रक के पास) पहुँचकर पृथ्वीतल पर घुटनों एवं करकमलों को टिकाकर विनयपूर्वक कहा–"देव ! क्रोधाभिभूत शतक्रतु (इन्द्र) द्वारा हुङ्कार (मात्र) से नीचे धकेली गयी स्वर्गारोहण करते हुए त्रिशङ्कु की साम्राज्यलक्ष्मी की भाँति, द्वार पर विद्यमान् दक्षिणापथ से आयी हुई (कोई) चाण्डालकन्या पिंजरे में विद्यमान (एक) शुक को लेकर महाराज से निवेदन करती है कि– 'निखिल भूतल में विद्यमान समस्त रत्नों के एकमात्र उत्पत्तिस्थान सागर की भाँति समस्त भुवन मण्डल की सम्पूर्ण रत्नावलियों के एकमात्र भाजन (गुणज्ञ) महाराज हैं और आश्चर्य स्वरूप यह विहङ्गम (सुआ) अशेष भुवनमण्डल का रत्न है–ऐसा मानकर मैं महाराज के चरणों में इसे लेकर उपस्थित हुई हूँ तथा महाराज के दर्शन का सुख अनुभव करना चाहती हूँ'। यह वृत्तान्त सुनकर-देव ! जैसी आज्ञा दें वैसा करूँ। यह कहकर (प्रतिहारी) चुप हो गयी।

**संस्कृत-व्याख्या–एकदा तु**=एकस्मिन् समये तु, **नवनलिनदलसम्पुटभिदि**=नवानि नवीनानि यानी नलिनानि कमलानि तेषां दलानि पर्णानि तेषां सम्पुटं मुकुलीभावं भिनत्ति दूरीकरोति इति सः तस्मिन्, **किञ्चिन्मुक्तपाटलिम्नि**=किञ्चिद् ईषद् मुक्तः परित्यक्तः पाटलिमा श्वेतरक्तत्वं येन सः त स्मिन्, **भगवति**=ऐश्वर्यशालिनी, **सहस्रमरीचिमालिनी**=सहस्राणां मरीचीनां माला यस्य स तस्मिन् अथवा सहस्रसंख्या-ये मरीचयो रश्मयस्तैर्मालते शोभते तान् धारयतीति

वा यः स तस्मिन् सूर्ये सतीत्यर्थः, **नातिदूरोदिते**=नातिदूरम् अल्पकालीनम् उदितं यस्य सः तस्मिन्, **अङ्गनाजनविरुद्धेन**=अङ्गनाजनः स्त्रीजनः तस्य विरुद्धेन व्यवहारप्रतिकूलेन, **वामपार्श्वावलम्बिना**=वामपार्श्वे सव्यभागेऽवलम्बते इत्येवंशीलेन, **कौक्षेयकेण**=असिना, **सन्निहित-विषधरा**=सन्निहितः समीपवर्ती विषधरः सर्पो यस्याः सा, चन्दनलता इव, **भीषणरमणीयाकृतिः**=भीषणा भयानका रमणीया मनोहरा च आकृतिः स्वरूपं यस्याः सा, यथा शीतला सुमनोहरा च चन्दनलता सर्पसंयुक्तत्वात् भीषणाकृतिर्भवति, तथैव रमणीया अपि प्रतिहारी पार्श्वावलम्बितखड्गेन भीषणाकृतिरासीत् । **अविरलचन्दनानुलेपनधवलितस्तनतटा**=अविरलं निबिडतरं यच्चन्दनस्य मलयजस्य अनुलेपनम् उद्वर्त्तनं तेन धवलितं श्वेतीकृतं स्तनतटं कुचप्रान्तं यस्याः सा, **उन्मज्जदैरावतकुम्भमण्डला**=उन्मज्जन् स्नानं कुर्वन् य ऐरावत इन्द्रहस्ती तस्य कुम्भमण्डलं कुम्भस्थलं यस्यां सा, **मन्दाकिनी**=आकाशगङ्गा, इवेत्युपमायाम्, **चूडामणिसंक्रान्तप्रतिबिम्बच्छलेन**=चूडामणिषु राजमस्तककिरीटरत्नेषु संक्रान्तं पतितं यत् प्रतिबिम्बं प्रतिच्छाया तस्य छलेन व्याजेन, **राजभिः**=नृपतिभिः, **शिरोभिः**=मस्तकैः, **उह्यमाना**=धार्यमाणा, **मूर्तिमती**=विग्रहवती, **राजाज्ञेव**=राज्ञः शूद्रकस्य आज्ञेव आदेश इव, इत्युत्प्रेक्षायाम्, **शरदिव**=शरदृतुरिव, **कलहंसधवलाम्बरा**=कलहंसः कादम्बः इव धवलं स्वच्छमम्बरं वस्त्रं यस्याः सा, शरत्पक्षे कलहंसा एव धवलमम्बरम् आकाशो यस्याः सा, **जामदग्न्यपरशुधारेव**=जमदग्नेर्गोत्रापत्यं पुमान् जामदग्न्यः परशुरामः तस्य परशुः कुठारः तस्य धारा निशितांश इव, **वशीकृतसकलराजमण्डला**=वशीकृतं स्वायत्तीकृतं सकलराजमण्डलं समस्तनृपतिसमुदायो यया सा, परशुधारापक्षे वसीकृतं परशुबलेन स्वाधीनकृतं सकलराजमण्डलं यया सा, **विन्ध्यवनभूमिरिव**=विन्ध्यस्य वनं काननं तस्य भूमि पृथिवीव, **वेत्रलतावती**=वेत्रस्य लता यष्टिः हस्ते यस्याः सा, विन्ध्यवनभूमिपक्षे—वेत्राणां वेतसानां लताः वल्लयो यस्याः सा, **राज्याधिदेवतेव**=राज्यस्य अधिदेवतेव अधिष्ठात्रीदेवतेव, **विग्रहिणी**=मूर्तिमती, **क्षितितलनिहितजानुकरकमला**=क्षितितले भूतले निहितौ स्थापितौ जानू नलकीलौ अथ च करौ पाणी

तावेव पद्मे यया सा, **प्रतीहारी**=द्वारदेशे नियुक्ता सेविका, **आस्थानामण्डपगतं**=सभाभवनस्थितम्, **राजानं**=भूपतिं शूद्रकम्, **उपसृत्य**=समीपमागत्य, **सविनयं**=विनयपूर्वकम्, **अब्रवीत्**=अवोचत्, **देव** ! हे स्वामिन्, **द्वारिस्थिता**=द्वारे स्थिता, **सुरलोकं**=सुराणां देवानां लोकम्, **आरोहत:**=आरोहणं कुर्वत:, **त्रिशङ्को:**=सूर्यवंशीयराजविशेषस्य, **कुपितशतमुखहुङ्कारनिपातिता**=कुपित: क्रुद्धो य: शतमुखो देवराज इन्द्र: तस्य हुङ्कारेण निपातिता अध: पतिता, **राजलक्ष्मी:**=राजश्री: इव, **दक्षिणपथात्**=दक्षिणमार्गात्, **आगता**=समायाता, **चाण्डालकन्यका**=मातङ्गकुमारी, **पञ्जरस्थं**=पञ्जरे पक्षिणामाधारे तिष्ठतीति तम्, **शुकं**=कीरम्, **आदाय**=गृहीत्वा, **देवं**=राजानम्, **विज्ञापयति**=निवेदयति, **देव:**=स्वामी, **उदधिरिव**=समुद्र: इव, **सकलभुवनतलसर्वरत्नानाम्**=सकलभुवनतलेषु यानि सर्वाणि रत्नानि तेषाम्, **एकभाजनम्**=एकमेव पात्रम्, **अयं**=एष: **विहङ्गम:**=पक्षी, **च आश्चर्यभूत:**=विस्मयकारक:, **निखिलभुवनतलरत्नं**=निखिलानि समग्राणि यानि भुवनतलानि तेषां रत्नमुत्कृष्टम्, **इति कृत्वा**=इत्थं विचार्य, **देवपादमूलं**=स्वामिचरणाश्रयम्, **एनं**=शुकम्, **आदाय**=गृहीत्वा, **आगता**=आयाता, **अहं**=चाण्डालकन्यका, **देवदर्शनसुखम्**=महाराजावलोकनानन्दम्, **अनुभवितुं**=साक्षात्कर्तुम्, **इच्छामि**=अभिलषामि । **एतदाकर्ण्य**=एतच्छ्रुत्वा, **देव:प्रमाणं**=यो भवत आदेश: स एव मया कर्तव्य:, **इत्युक्त्वा**=एवं कथयित्वा, **विरराम**=मौनमाश्रितवती ।

**टिप्पणी**–'**एकदा प्रतीहारी राजानं समुपसृत्य सविनयमब्रवीत्**'–यह मुख्य वाक्य है। **पाटलिमा**–पाटल+इमनिच्–पीलापन लिए हुए लालरङ्ग। अमरकोषकार ने कहा है–'श्वेतरक्तस्तु पाटल:' । **आस्थानमण्डप:**–सभामण्डप, 'समज्या परिषद्गोष्ठी सभासमितिसंसद: । आस्थानी क्लीबमास्थानं स्त्रीनपुंसकयो: सद:' इत्यमर: । **अङ्गना**–प्रशस्तानि अङ्गानि सन्ति यस्या: सा–अङ्ग+न+टाप् 'अङ्गात्कल्याणे से न प्रत्यय । **कौक्षेयक:**–कुक्षौ बद्धोऽसि:, कुक्षि+ढकञ्–'कुलकुक्षिग्रीवाभ्य: श्वास्यलङ्कारेषु' से ढकञ् । 'खड्गे तु निस्त्रिंशचन्द्रहासासिरिष्टय: । कौक्षेयक: मण्ड–

लाग्रः करवालः कृपाणवत्' इत्यमरः । **'सन्निहित–आकृतिः'**–यहाँ **पूर्णोपमालङ्कार**। **'कुम्भमण्डलेव'** में **उपमालङ्कार** । **'राजाज्ञेव'** में **उत्प्रेक्षालंकार**। **उन्मज्जत्**+उत√मज्ज्+शतृ–स्नान करता हुआ। **उह्यमाना**–वह्+यत्+शानच्+टाप्–धारण की जाती हुई। **अम्बर**–(क) वस्त्र (ख) आकाश। **जामदग्न्यः**–जमदग्नि+यञ्–जमदग्नेरपत्यं पुमान्; परशुराम। **'शरदिव'**–से लेकर **'विन्ध्यभूमिरिव वेत्रलतावती'** तक **उपमालङ्कार है** । 'राज्याधिदेवतेव' में **द्रव्योत्प्रेक्षालङ्कार है**। त्रिशङ्कुः–त्रयः शङ्कवो (अपराधाः) यस्य सः त्रिशङ्कुः अर्थात् जिसके तीन अपराध हों उसे त्रिशङ्कु कहते हैं। जैसा कि रामायण में कहा गया है। **'पितुश्च परिरोषेण गुरोः दोग्ध्रीवधेन च। अपोक्षितोपयोगाच्च त्रिविधस्ते व्यतिक्रमः।। एवं त्रीण्यस्य शङ्कूनि तानि दृष्ट्वा महातपाः। त्रिशंकुरिति हो वाच त्रिशंकुरिति सः स्मृतः''**॥ अर्थात् पिता के क्रोध से, गुरु तथा गौ के वध से, अपवित्र वस्तुओं के उपयोग से तीन प्रकार के पाप होने के कारण तुम्हें लोग 'त्रिशङ्कु' कहेंगे। त्रिशङ्कु नामक कोई सूर्यवंशीय राजा था। वह अपने व्यक्तित्व को अधिक प्रेम करता था। उसने इसी शरीर से स्वर्ग जाने की इच्छा की। अतः उसने वसिष्ठ से यज्ञ करने की प्रार्थना की। जब वसिष्ठ ने मना कर दिया तो उसने उसके १०० पुत्रों से प्रार्थना की, परन्तु उन्होंने भी इसे अस्वीकार कर दिया। त्रिशङ्कु ने उन सबको कायर तथा नपुंसक कहा और इसके बदले उन्होंने उसे 'चाण्डाल बनने' का शाप दे दिया। ऐसी स्थिति में वह विश्वामित्र के पास गया तथा यज्ञ कराने को कहा। विश्वामित्र ने उसे यज्ञ कराकर मंत्रबल से सदेह स्वर्ग भेजना प्रारम्भ किया, परन्तु इन्द्र ने उसे बीच में ही रोक दिया। इस प्रकार वह पृथ्वी और स्वर्ग के बीच लटका हुआ है। **शतमखः**–जिसने १०० यज्ञ किये है। देवराज इन्द्र। **उदधिः**–समुद्र, उदकानि धीयन्तेऽस्मिन्–यहाँ कृदन्त प्रत्यय कि तथा उदक को 'उदन्' आदेश, नकार का लोप आदि कार्य होते हैं। **विहङ्गमः**–विहायसा आकाशेन गच्छतीति-विहङ्गमः–विहायस्√गम्+खच्+मुम् तथा विहायस् को विहादेश होता है। रत्नम्-उत्कृष्ट, 'जातौ जातौ यदुत्कृष्टं तद्रत्न

मभिधीयते' । आकर्ण्य–आङ्√कर्ण+क्त्वा–ल्यप् । **विरराम**–वि उपसर्ग पूर्वक रम् धातु लिट् प्र० पु० ए० व० । रम् धातु आत्मनेपदी है परन्तु 'व्याङ्परिभ्यो रमः' से परस्मैपदी हो जाती है । यहाँ **'त्रिशंकोरिव'** तथा **'उदधिरिव'** में **उपमालंकार** है ।

उपजातकुतूहलस्तु राजा समीपवर्तिनां राज्ञामवलोक्य मुखानि "को दोषः प्रवेश्यताम्" इत्यादिदेश । अथ प्रतीहारी नरपतिवचनानन्तरमुत्थाय तां मातङ्गकुमारीं प्रावेशयत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–समुत्पन्न कुतूहल (से युक्त) राजा शूद्रक ने निकटस्थ भूपतियों के मुखों को देखकर (अर्थात् उनके भी मनोभाव समझकर) दोष क्या है ? प्रवेश कराओ । इस प्रकार आदेश दिया । महाराज के आदेश के अनन्तर तब प्रतीहारी ने उठकर उस चाण्डाल कन्या को (सभामण्डप में) प्रविष्ट कराया ।

**संस्कृत-व्याख्या**–**राजा तु**=शूद्रकस्तु, **उपजातकुतूहलः**=उपजातम् उत्पन्नं कुतूहलं कौतुकं यस्य सः, **समीपवर्तिनाम्**=सन्निकटवर्तिनाम्, **राज्ञां**=भूपालानाम्, **मुखानि**=आननानि, **आलोक्य**=दृष्ट्वा, **को दोषः**=न काप्यापत्तिः, **'प्रवेश्यताम्' इति आदिदेश**=आज्ञापतिवान् । **अथ**=अनन्तरम, **नरपतिवचनानन्तरम्**=भूपतिवाक्यानन्तरम्, **उत्थाय**=उत्थानं कृत्वा, **प्रतीहारी**=द्वारपालिका, **तां मातंगकुमारीं**=चाण्डालकन्यकाम्, **प्रावेशयत्**=प्रवेशमकारयत् ।

**टिप्पणी**–**'राज्ञां मुखानि अवलोक्य'** का आशय यह है कि चाण्डाल होने के कारण इसके अन्दर प्रविष्ट होने में किसी को कोई आपत्ति तो नहीं है । अतएव राजाओं के मुखों को देखकर 'को दोषः, प्रवेश्यताम्, इस प्रकार कहा ।

**अवलोक्य**–अव+लोक्+क्त्वा-ल्यप् । **दोषः**–दुष्+घञ् । **आदिदेश**–आङ् √दिश्+लिट् प्र० पु० ए० व० । **प्रावेशयत्**-प्र√विश्+णिजन्त लङ् प्र० पु० ए० व० ।

प्रविश्य च सा नरपतिसहस्रमध्यवर्तिनमशनिभयपुञ्जितकुलशैल-मध्यगतमिव कनकशिखरिणम्, अनेकरत्नाभरणकिरणजालकान्तरितावयवमिन्द्रायुधसहस्रसंच्छादिताष्टदिग्विभागमिव जलधरदिवसम्, अवलम्बितस्थूलमुक्ताकलापस्य कनकशृंखलानियमितमणिदण्डिका-चतुष्टयस्य गगनसिन्धुफेनपटलपाण्डुरस्य नातिमहतो दुकूलवितान-स्याधस्तादिन्दुकान्तमणिपर्यङ्किकानिषण्णम्, उद्धूयमानकनकदण्ड-चामरकलापम्, उन्मयूखमुखकान्तिनिचयपराभवप्रणते शशिनीव स्फटिकपादपीठे विन्यस्तवामपादम्, इन्द्रनीलमणिकुट्टिमप्रभासम्पर्क-श्यामायमानैः प्रणतरिपुनिःश्वासमलिनीकृतैरिव चरणनखमयूखजालै-रुपशोभमानम् आसनोल्लसितपद्मरागकिरणपाटलीकृतेनाचिरमृदित-मधुकैटभरुधिरारुणेन हरिमिवोरुयुगलेन विराजमानम्, अमृतफेन-धवले गोरोचनालिखितहंसमिथुनसनाथपर्य्यन्ते चामरपवनप्रर्णति-तान्तदेशे दुकूले वसानम् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–प्रविष्ट होकर उस (मातङ्गकन्या) ने राजा शूद्रक को देखा (जो) वज्र के आतङ्कवश एकत्रित हुए कुलपर्वतों के बीच विद्यमान सुवर्णगिरि सुमेरु की भाँति सहस्रों भूपतियों के बीच सुशोभित, (था । जो) सहस्रों इन्द्रधनुषों से समाच्छन्न आठों दिक्प्रदेशों वाले वर्षाकालीन दिन की भाँति अनेक मणिखचित आभूषणों के प्रभापटल से आच्छादित अङ्गप्रत्यङ्गों वाला, (था । जो) लटकते हुए सुदीर्घ मौक्तिकसमूह से युक्त, सुनहरी जञ्जीरों से बँधी हुई चार रत्नखचित यष्टियों से युक्त, आकाशगङ्गा के फेनसमूह की

भाँति धवलवर्ण तथा अधिक विशाल नहीं अर्थात् स्थानोचित प्रमाण वाले (एक) रेशमी वितान (चँदोवे) के नीचे चन्द्रकान्तमणियों से निर्मित मञ्चिका (मचिया) पर समासीन, (था। जो) ऊर्ध्वगामिनी किरणों वाले मुखमण्डल के प्रभापटल से तिरस्कृत होने के कारण चरणावनत चन्द्रमा की भाँति प्रतीत होने वाले स्फटिकमणिमय पाद पीठ (पीढ़ा) पर बायाँ पैर रखे हुए, (था। जो) इन्द्रनील (नीलम) मणियों से खचित कुट्टिम अर्थात् फर्श की कान्ति के मिश्रण से सँवराए हुए (अतएव) मानों शरणागत शत्रुओं की निःश्वासवायु से मालिन्य युक्त पदनखों के किरणसमूह से उपशोभित, (था। जो) सद्यः मर्दित अर्थात् तत्काल मारे गये मधु और कैटभ (राक्षसों) के रक्त से अरुणायमान जङ्घाद्वय से सुशोभित नारायण की भाँति आसनस्थली में देदीप्यमान पद्मरागमणियों की दीप्तियों से रक्तवर्ण (लाल) बनाए गये जङ्घाद्वय से विराजित, (था। जो) अमृतफेन की भाँति धवल, गोरोचना से आलिखित (चित्रित) हंसों की जोड़ी से अलंकृत किनारों वाले तथा मनोहर चँवर की वायु से आन्दोलित छोरों वाले रेशमी वस्त्र पहने हुए (था ....)

**संस्कृत-व्याख्या—प्रविश्य** च=प्रवेशं कृत्वा, **सा**=चण्डालकन्यका, राजानमद्राक्षीदिति दूरेणान्वयः। सम्प्रति राजानं विशिनष्टि—**नरपतिसहस्रमध्यवर्तिनम्**=नरपतीनां नृपाणां यत्सहस्रं तन्मध्यवर्तिनम् तदन्तः स्थितम्, अतएव **अशनिभयपुञ्जितकुलशैलमध्यगतं**=अशनेरिन्द्रायुधाद्वज्रात् यद्भयं भीतिः तेन पुञ्जिता एकत्रमिलिताः ये कुलशैलाः कुलपर्वताः तेषां मध्यगतं अन्तःस्थितम् **कनकशिखरिणमिव**=सुमेरुपर्वतमिव, **अनेकरत्नाभरणकिरणजालकान्तरितावयवम्**=अनेकानि नानाविधानि रत्नाभरणानि रत्नजटिताभूषणानि तेषां यानि किरणजालकानि रश्मिसमूहाः तैरन्तरिता आवृता अवयवा अङ्गानि यस्य तम्। **इन्द्रायुधसहस्रच्छादिताष्टदिग्विभागम्**=इन्द्रायुधसहस्रेण शक्रधनुःसमूहेन सञ्छादिता अन्तरिता अष्टौ दिग्विभागाः दिशां प्रदेशाः यस्मिन् तथाविधम्, **जलधरदिवसं**=मेघावृतदिनम्, **इव**=यथा, **अवलम्बितस्थूलमुक्ताकलापस्य**=अवलम्बिता आबद्धाः स्थूलाना स्थविष्ठानां मुक्तानां रसोद्भावनां कलपाः पङ्क्तयो यत्र तस्य, **कनकशृंखलानियमित**

**मणिदंडिकाचतुष्टयस्य**=कनकं सुवर्णं तस्य याः शृंखलाः बन्धनरज्जवः ताभिः नियमिताः बद्धा मणिदण्डिका रत्नखचिताः यष्टयः तासां चतुष्टयं यस्मिन् तस्य, **गगनसिन्धुफेनपटलपांडुरस्य**=गगनसिन्धोः मन्दाकिन्याः फेनपटलवत् अब्धिकफसमूहवत् 'डिण्डीरोऽब्धिकफः', इत्यमरः, पाण्डुरं शुभवर्णं तस्य, **नातिमहतः**=नातिविस्तृतस्य, **दुकूलवितानस्य**=क्षौमवस्त्रनिर्मितोल्लोचस्य, **अधस्ताद्**=निम्नप्रदेशे, **इन्दुकान्तमणिपर्यङ्किकानिषण्णम्**=इन्दुकान्तानां चन्द्रकान्तानां या पर्यङ्किका मञ्चिका तस्यां निषण्णम् उपविष्टम्, **उद्धूयमानकनकदण्डचामरकलापं**=उद्धूयमानः संवीज्यमानः कनक-दण्डः सुवर्णयष्टिः येषु तथाविधःचामरकलापः चामर-समूहो यस्य तम्, तादृशम्, **उन्मयूखमुखकान्तिनिचयपराभवप्रणते**=उत् ऊर्ध्वंगताः मयूखाः किरणाः यस्य एतादृशस्य मुखस्य आननस्य या कान्तिः द्युतिः तस्याः निचयः समूहः तेन यः पराभवः तेन प्रणते नम्रीभूते, **शशिनि**=चन्द्रे, **इव**=उत्प्रेक्षायां, **स्फटिकपादपीठे**=स्फटिकमणिविरचितं यत् पादपीठम् चरणस्थापनलघुपीठकं तस्मिन् **विन्यस्तवामपादम्**=संस्थापितवामचरणम्, **इन्द्रनीलमणिकुट्टिकमप्रभासम्पर्कश्यामायमानैः**=इन्द्रनीलमणीनां या कुट्टिमप्रभा वेदिकाकान्तिः तस्याः सम्पर्केण संसर्गेण श्यामायमानैःश्यामवदाचरद्भिः **प्रणतरिपुनिःश्वासमलिनीकृतैरिव**=प्रणताः विनताः ये रिपवः शत्रवः तेषां ये निश्वासाः निःश्वासवायवः तैः मलिनीकृतैः मालिन्यमुपगतैरिव, **चरणनखमयूखजालैः**=चरणयोः पादयोः नखानां मयूखजालैः किरण-समूहैः, **उपशोभमानम्**=विराजमानम्, **आसनोल्लसितपद्मरागकिरणपाटलीकृते**=आसने विष्टरे उल्लसिताः प्रकाशमानाः ये पद्मरागकिरणाः लोहितमणिरश्मयः तैः पाटलीकृतेन, श्वेतरक्तीकृतेन, **अचिरमृदितमधुकैटभरुधिरारुणेन**=अचिरं मृदितयोः तत्कालमर्दितयोः मधुकैटभयोः तन्नामकयोरसुरविशेषयोः रुधिरेण रक्तेन अरुणं रक्तवर्णं तेन तथाविधेन, **उरुयुगलेन**=जङ्घाद्वयेन, **विराजमानम्**=शोभमानम् **हरिं**=विष्णुमिव, **अमृतफेनधवले**=अमृतस्य पीयूषस्य यः फेनः तद्वत्धवले श्वेतवर्णे, **गोरोचनालिखितहंसमिथुनसनाथपर्यन्तदेशे**=गोरोचनया गोपित्तनामकपदार्थेन लिखितैः चित्रितैः हंसमिथुनैः

हंसयुगलैः सनाथाः संयुक्ताः पर्यन्ताः प्रान्तभागाः ययोः ते, **चामरपवनप्रर्णतितान्तदेशे** चामराणां मनोहरबालव्यजननानां पवनेन वायुना प्रर्णतिताः आन्दोलिताः अन्तदेशाः प्रान्तभागाः ययोस्ते, **दुकूले**=क्षौमवस्त्रयुगलम्, **वसानं**=दधानम् ।

**टिप्पणी-प्रविश्य**–प्र√विश्=क्त्वा—ल्यप् । 'स······राजानम् अद्राक्षीत्' यह इस वाक्य का प्रमुख भाग है इसमें आये हुये द्वितीया एकवचनान्त समस्त पद राजनं के विशेषण हैं । "**पुञ्जित-कुलशैलमध्यगतमिव कनकशिखरिणम्**" उपमा अलंकार है । "**अशनि·····शिखरिणम्**" इस सन्दर्भ में देवराज इन्द्र के द्वारा पर्वतों के पंख काटने की कथा का प्रसंग है । पुराणों में कहा गया है कि पहले पर्वतों के पंख होते थे और वे उन पंखों से एक देश से उडकर दूसरे देश में जाकर गिरते थे । वे जहाँ पर भी गिरते थे वहाँ बड़ी हिंसा होती थी क्योंकि पर्वत जिस प्रदेश में गिर जायेंगे वहीं सब नाश हो जायेगा । इस प्रकार से पर्वतों के आतक से त्रस्त होकर देवराज इन्द्र अपने वज्र के द्वारा उनके पंख काटने लगे । ऐसी स्थिति में पर्वत अपनी रक्षा के निमित्त विचारणा के लिये एकत्र मिले थे । **कनकशिखरी**–स्वर्ण के हैं शिखर जिसके अर्थात् सुमेरु पर्वत । **इन्द्रायुध**–इन्द्रधनुष अमरकोषकार ने लिखा है–"इन्द्रायुधं शक्रधनुः" । **जलधरदिवसमिव**–यहाँ भी उपमालंकार है **मुक्ताकलाप**=मोतियों का समूह । **नियमित**—बँधे हुए । मणिदण्डिका=रत्नजटितबाँस, जिसके सहारे वितान को ताना जाता है । गगनसिन्धु=आकाशगंगा । "फेनपटलपाण्डुर" इस अंश में लुप्तोपमालंकार है । दुकूलवितानं=रेशमी वस्त्र से निर्मित चँदोवा । पर्यङ्किका=छोटी चौकी । निषण्णं–नि√सत्+क्त प्रत्यय । उद्धूयमान–उत् √धू+णिच्+शानच्, डुलाये जाते हैं । "शशिनीव स्फटिकपादपीठे"–यहाँ द्रव्योत्प्रेक्षालंकार है । कुट्टिम=फर्श । श्यामायमानैः–'उपमानादाचारे' इस सूत्र के द्वारा क्यङ् प्रत्ययगत उपमालंकार है । मलिनीकृतैरिव–यहाँ क्रियोत्प्रेक्षालंकार है । मधुकैटभ–'मार्कण्डेय पुराण की कथा है कि मधु और कैटभ नामक दो राक्षस भगवान् विष्णु के कर्ण मल से उत्पन्न हुए । इन दोनों ने ब्रह्मा का वध करना चाहा । ऐसी स्थिति में आत्मरक्षा के लिये व्याकुल ब्रह्मा

ने भगवती जगज्जननी की उपासना की। ब्रह्मा जी से प्रसन्न होकर जगज्ज-ननी ने भगवान् विष्णु को उठा दिया और उठकर भगवान् विष्णु ने उन दोनों के साथ पांच सहस्र वर्ष युद्ध किया। तदनन्तर अपनी माया से मोहित हो वे दोनों भगवान् विष्णु को वर देने के इच्छुक हो गये। भगवान् विष्णु ने उन दोनों के वध रूप वरदान को माँगा। यह सुनकर जलमग्न पृथ्वी को देखकर उन दोनों ने भगवान् से कहा कि जहाँ पृथ्वी जल से रहित हो वहाँ हम दोनों का वध करो। ऐसा सुनकर भगवान् विष्णु ने पार्थिवांश संयुक्त अपने ऊरूओं पर बैठाकर उन दोनों के शिरों को चक्र से काट डाला था। **गोरोचना**–"यह एक सुगन्धित पदार्थ है" इसकी उत्पत्ति गाय के पित्त से मानी जाती है। **हरि-मिव**–यहां **उपमालंकार है**। **दुकूले**–रेशमी वस्त्रों का जोड़ा। **'अमृतफेनधवले'** में **लुप्तोपमालंकार** है।

अतिसुरभिचन्दनानुलेपनधवलितोरःस्थलम् उपरिविन्यस्तकुङ्कुमस्थासकम् अन्तरान्तरानिपतितबालातपच्छेदमिव कैलासशिखरिणम्, अपरशशिशङ्कया नक्षत्रमालयेव हारलतया कृतमुखपरिवेषम्, अतिचपलराजलक्ष्मीवन्धननिगडशङ्कामुपजनयतेन्द्रनीलकेयूरयुगलेन मलयजरसगन्धलुब्धेन भुजङ्गद्वयेनेव वेष्टितबाहुयुगलम्, ईषदालम्बिकर्णोत्पलम्, उन्नतघोणम्, उत्फुल्लपुण्डरीकलोचनम्, अमलकलधौतपट्टायतम् अष्टमीचन्द्रशकलाकारम्, अशेषभुवनराज्याभिषेकसलिलपूतम्, ऊर्णासनाथं ललाटदेशमुद्वहन्तम्, आमोदितमालतीकुसुमशेखरम्, उषसि शिखरपर्यस्ततारकापुञ्जमिव, पश्चिमाचलम्, आभरणप्रभापिशङ्गिताङ्गतया लग्नहरहुताशमिव मकरध्वजम्, आसन्नवर्तिनीभिः सर्वतः सेवार्थमागताभिरिव दिग्वधूभिर्वारविलासिनीभिः परिवृतम् अमल-मणिकुट्टिमसङ्क्रान्तसकलदेहप्रतिबिम्बतया पतिप्रेम्णा वसुन्धरया हृदयेनेवोह्यमानम्, अशेषजनभोग्यतामुपनीतयाप्यसाधारणया राजलक्ष्म्या समालिङ्गितम् अपरिमितपरिवारजनमप्यद्वितीयम्, अनन्त–

गजतुरगसाधनमपि खड्गमात्रसहायम् एकदेशस्थितमपि व्याप्तभुवन-मण्डलम्, आसने स्थितमपि धनुषि निषण्णम्, उत्सादिताशेषद्विष-दिन्धनमपि ज्वलत्प्रतापानलम्, अयतलोचनमपि सूक्ष्मदर्शनम् महादोषमपि सकलगुणाधिष्ठानम्, कुपतिमपि कलत्रव-ल्लभम्, अविरतप्रवृत्तदानमप्यमदम्, अतिशुद्धस्वभावमपि कृष्ण-चरितम्, अकरमपि हस्तस्थितसकलभुवनतलं राजानमद्राक्षीत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–(जो) अत्यन्त सुगन्धित चन्दन के अङ्गराग (अनुलेपन) के कारण शुभ्रीकृत वक्षःस्थल वाला तथा (वक्षःस्थल के) ऊपर कुङ्कुम से बने हुए हस्तबिम्बों (हाथ या उँगलियों की छाप) वाला अतएव बीच-बीच में पड़ने वाले (सूर्य के) नूतनप्रकाशखण्डों से युक्त रजतगिरि कैलास के समान प्रतीत होने वाला, (था । जो) दूसरे चन्द्रमा की भ्रान्तिवश, नक्षत्रमण्डल जैसी प्रतीत होने वाली (परितःस्थित) मुक्तामयी हारलता द्वारा परिवेष्टित मुख-मण्डल वाला,(था । जो)अत्यन्त चंचल साम्राज्यलक्ष्मी के नियमनार्थ(प्रयुक्त) शृङ्खला का भ्रम उत्पन्न करने वाले तथा चन्दनरस की सुगन्धि में समासक्त-सर्पयुगल प्रतीत होने वाले (ऐसे) इन्द्रनीलमणिखचित केयूरयुगल (दो बाजू-बन्दों) से समादृत दोनों भुजाओं वाला,(था । जो)कुछ लटकते हुए कर्णोत्पल (कमल के आकार वाले कर्णाभरण) वाला, (था । जो) उन्नतनासिका वाला, (था । जो) खिले हुए श्वेतकमल की भांति नेत्रोंवाला,(था । जो) निष्कलङ्क सुवर्णफलक की भांति विशाल, (था । जो) अष्टमीतिथि के चन्द्रांश की भाँति आकृति वाला, (था । जो) समग्र भुवनों के राज्याभिषेक के जल से पवित्र, (था । जो) ऊर्णा अर्थात् दोनों भौंहों की मध्यवर्तिनी रोमराजि से संवलित ललाटभाग को धारण करने वाला,(था । जो) परिमलयुक्त मालतीपुष्पों के शिरो-भूषण से युक्त अतएव प्रभातवेला में चोटियों में पर(इतस्ततः)छिटके हुए नक्षत्र मण्डल वाले अस्ताचल सा प्रतीत होने वाला,(था । जो)आभूषणों की चमक से लाल-पीले बनाये गये अङ्गों के कारण भगवान शङ्कर की(तृतीयनेत्रजनित)अग्नि द्वारा संग्रस्त अर्थात् जलते हुए कामदेव-सा प्रतीत होनेवाला,(था । जो)सेवा के

निमित्त चतुर्दिक् से आई हुई दिवाङ्गनाओं सी प्रतीत होने वाली निकटस्थायिनी वाराङ्गनाओं से घिरा हुआ, (था । जो) स्वच्छ (चन्द्रकान्तादि) मणियों से निर्मित बद्धभूमि (फर्श) में समूची शरीर की परछाई दिखाई पड़ने के कारण मानो प्रियतमानुरागवश (पत्नीकल्प) पृथ्वी द्वारा हृदय से धारण किया जा रहा, (था । जो) सम्पूर्ण लोक अर्थात् सर्वसाधारण द्वारा उपभुक्त की जाने पर भी अलोक्यसामान्य (सर्वोत्कृष्ट) साम्राज्यश्री द्वारा समालिङ्गित शरीरवाला, (था । जो) असंख्य परिजनसमूहवाला होकर भी एकाकी, (अर्थात् अतुलनीय, सर्वोत्कृष्ट था–विरोधपरिहार)अनन्त गजो तथा अश्वों रूपी सैन्योपकरणों वाला होकर भी एकमात्र सहायक खड्ग वाला, (अर्थात् युद्ध में तलवार का धनी था-वि० परि०) एक स्थान अर्थात् सभामण्डपादि अथवा जनपदादि में स्थित होता हुआ भी समस्त भुवनमण्डल में व्याप्त, (अर्थात् समस्त भूमण्डल में विख्यात था–वि० परि०) भद्रासन पर विराजमान होकर भी धनुष् पर समासीन, (अर्थात् नाम में स्थित था--वि० परि०) समस्त शत्रुवर्ग रूपी ईंधन को भस्म कर देने वाला होकर भी प्रज्वलित प्रतापाग्नि वाला, (अर्थात् सुशोभित प्रतापाग्निवाला था–वि० परि०) विशाल नेत्रोंवाला होता हुआ भी अविपुल (छोटे) नेत्रोंवाला (अर्थात् अध्यात्मविषयक ज्ञान से सम्पन्न था–वि० परि०) महान् दोषों वाला (अर्थात् विशाल भुजाओं वाला–वि० परि०) होता हुआ भी समग्र गुणो का भण्डार, (था । जो) कुपति अर्थात् दुष्टपति (कु=पृथ्वी का स्वामी–वि० परि०) होता हुआ भी रमणीजनों का प्रिय (था । जो) निरन्तर प्रवर्तमान दान अर्थात् मदजल) वाला होकर भी 'मदविहीन' (अर्थात् निरन्तर दान-पुण्य करता हुआ भी जो गर्वरहित था–वि० परि०) अत्यन्त पवित्र स्वभाव का होता हुआ भी कृष्ण अर्थात् अपवित्र आचरण वाला, अर्थात् भगवान कृष्ण की भाँति लोकोत्तर चरितवाला था–वि० परि०) कर (हाथ) से विहीन होता हुआ भी करस्थित समस्त भूमण्डल वाला (अर्थात् कर=दण्ड या राजकर न लेता हुआ भी समस्त भूमण्डल को करस्थित=अधिकृत किये हुए था—वि० परि०) ।

**संस्कृत-व्याख्या**—अतिसुरभिचन्दनानुलेपनधवलितोरःस्थलम् = अतिसुरभि-

चन्दनानुलेपनेन अतिसुगन्धिचन्दनाङ्गरागेण धवलितं शुभ्रीकृतम् उरःस्थल वक्षः-स्थलं यस्य तम्, **उपरिविन्यस्तकुङ्कुमस्थासकं**=उपरिविन्यस्ताः विहिताः कुङ्कुमस्य केशरस्य स्थासकाः हस्तबिम्बाः यस्य तं, "स्थासकं हस्तबिम्बम्" इत्यमरः, **अन्तरानिपतितबालातपच्छेदम्**=अन्तरा मध्ये मध्ये निपतिताः पर्यस्ताः बालातपच्छेदाः अभिनवोदितसूर्यकिरणखण्डाः यस्य तं, **कैलासशिखरिणं**=हिमाचलम्, **इव**=इत्युपमायाम्, **अपरशशिशंकया**=अपरः अन्यः यः शशी चन्द्रः तस्य शकया भ्रान्तया, **नक्षत्रमालया**=तारापङ्क्त्या, **इव**= उत्प्रेक्षायाम्, **हारलतया**=मुक्तास्रजा, **कृतमुखपरिवेषम्**=कृतः विहितः मुखस्य आननस्य परिवेषः परिधिः यस्य सः तम्, **अतिचलराजलक्ष्मीबन्धननिगडशङ्कां** =अतिचपला अत्यन्तचञ्चला या राजलक्ष्मीः राजश्रीः तस्याः बन्धनं तस्मै यः निगडः शृंखला तस्य शङ्कां भ्रान्तिम्, **उपजनयता**=कुर्वता, **इन्द्रनीलकेयूरयुगलेन**=इन्द्रनीलखचिताङ्गदयुगलेन, **मलयजरसगन्धलुब्धेन**=मलयजः चन्दनः तस्य रसः इव तस्य गन्धेन हरिमलेन लुब्ध आसक्तः तेन, **भुजंगद्वयेन** =सर्पयुगलेन इव, **वेष्टितबाहुयुगलं**=वेष्टितं परिक्षिप्तं बाहुयुगलं भुजद्वयं यस्य तम्, **ईषदालम्बिकर्णोत्पलं**=ईषद् किञ्चिद् आलम्बिनी लम्बमाने कर्णोत्पले कमलाकृति कर्णभूषणविशेषे यस्य तम्, **उन्नतघोणं**=उन्नता उच्चा घोणा नासिका यस्य तम्, **उत्फुल्लपुण्डरीकलोचनं**=उत्फुल्लं विकसित पुण्डरीकं श्वेताम्भोजं तद्वत् लोचने नयने यस्य सः तम्, **अमलकलधौतपट्टायतं**=अमलं स्वच्छं यत् कलधौतं सुवर्ण तस्य यः पट्टः फलकं तद्वत् आयतं विस्तीर्णम्, **अष्टमीचन्द्रशकलाकारं**=अष्टमीचन्द्रस्य अष्टम्यां तिथौ उदितस्य चन्द्रमसः यत् शकलं खण्डः तद्वदाकारः आकृतिः यस्य तम्, **अशेषभुवनराज्याभिषेकसलिलपूतं**=अशेषाणि समस्तानि भुवनानि तेषां राज्यम् आधिपत्यं तस्य अभिषेकसलिलं मंगलस्नानजलं तेन पूतं पवित्रम्, **ऊर्णासनाथं**=ऊर्णया भ्रूयुग्म-मध्यवर्तिना लोमावर्तेन सनाथं युक्तम्, **ललाटदेशं**=मस्तकप्रान्तं, **उद्वहन्तं**= धारयन्तम्, **आमोदितमालतीकुसुमशेखरं**=आमोदितानि सुरभीणि यानि मालतीकुसुमानि जातीपुष्पाणि तान्येव शेखरः शिरोभूषणं यस्य सः तम्, अतएव **उषसि**=प्रातःकाले, **शिखरपर्यस्ततारकापुञ्जं**=शिखरे शृंगे पर्यस्ताः

समवेताः तारकाणां नक्षत्राणां पुञ्जाः राशयः यस्मिन् तम्, **पश्चिमाचलं**= अस्ताचलम्, **इव** =उत्प्रेक्षायां **आभरणप्रभापिशंगितांगतया**=आभरणप्रभया अलङ्कारदीप्त्या पिशङ्गितानि पिङ्गलवर्णीकृतानि अङ्गानि अवयवाः यस्य तस्य भावः तत्त तया, **लग्नहरहुताशम्** = संसक्त शंकर तृतीय नेत्रवह्निम्, **मकरध्वज** = कामदेवम् इव, **आसन्नवर्तिनीभिः** =निकटस्थिताभिः सर्वतः, **सेवार्थ**=परिचर्यार्थम्, **आगताभिः** =प्राप्ताभिः, **दिग्वधूभिः**= दिशः एव वध्वः स्त्रियः ताभि **इव**, **वारविलासिनीभिः** =वेश्याभिः, **परिवृतम्**=परिवेष्टितम्, **अमलमणिकुट्टिमसंक्रान्तसकलदेहप्रतिबिम्बतया**=अमलाः अतिनिर्मलाः ये मणयः तैः कुट्टिमाः बद्धभूमयः तत्र संक्रान्तं सञ्चरितं यत् सकलदेहप्रतिबिम्बं समस्तशरीरप्रतिच्छायः तस्य भावः तत्त तया, **परिप्रेम्णा**=स्वामिप्रीत्या, **वसुन्धरया**=पृथिव्या, **हृदयेन**=चेतसा, **उह्यमानं**=धार्यमाणम्, इव, **अशेषजनभोग्यतां**=सर्वसाधारणोपभोग्यत्वम्, **उपनीतया**=संप्राप्तया अतएव **सर्वसाधारणयाअपि**=सर्वसामान्यापि, **असाधारणया**=असामान्यथा वा, अत्र विरोध, अन्यजनानां समीपे एतादृशी राजलक्ष्मीः न विद्यते अतः सर्वोत्कृष्टया इति तत्परिहारः, **राजलक्ष्म्या**=राज्यश्रिया, **समालिङ्गितं**=सम्यग् आलिंगितम्, **अपरिमितपरिवारजनमपि**=अपरिमिताः अगणिताः परिवारजनाः कुटुम्बिजनाः यस्य सः तम् अपि, **अद्वितीयं**=द्वितीयजनरहितम् इति विरोधः सर्वोत्कृष्टमिति परिहारः, **अनन्तगजतुरगसाधनमपि**=अनन्तानि असंख्यानि गजाः करिणः तुरगाः अश्वाः तेषां साधनानि उपकरणानि यस्य सः तमपि, **खड्गमात्रसहायं**=केवलं खड्ग खड्गमात्रं सहायः यस्य सः तम् अत्र विरोधः तस्य परिहारस्तु स्वखड्गबलेनैव विजयं प्राप्तवानिति, **एकदेशस्थितमपि**=एकस्मिन् जनपदे वर्तमानमपि, **व्याप्तभुवनमण्डलं**=व्याप्त समाक्रान्तं भुवनमण्डलं समस्तभुवनं येन तम् इति-विरोधः व्याप्तं भुवनमण्डलं येन तम् इति तत्परिहारः, **आसने** = सिंहासने, **स्थितमपि** =अवस्थितमपि **धनुषि**=चापे, **निषण्णं**=स्थितमिति विरोधः, धनुषि विजयविश्ववासनमिति परिहारः, **उत्सादिताशेषद्विषदिन्धनं**= उत्सादितानि विनाशितानि द्विषन्तः रिपवः एव इन्धनानि येन सः तम् अपि, **ज्वलत्प्रतापानलं** ज्वलनं ज्वालां प्रकटयन् प्रतापः एव अनलः अग्नि यस्य तम्, अत्र इन्धनना-

शेऽपि ज्वलनं इति विरोधः तत्परिहारस्तु ज्वलत इत्यस्य अर्थः देदीप्यमानः, **आयतलोचनमपि**=आयते विस्तीर्णे लोचने चक्षुषो यस्य तं तथाविधमपि, **सूक्ष्मदर्शनं**=सूक्ष्मे अविपुले दर्शने लोचने यस्य तमिति विरोधः सूक्ष्मे अध्यात्मविषये दर्शनं ज्ञानं यस्येति परिहारः, **महादोषमपि**=महान् बहुः दोषोऽवगुणों यस्मिन् सः तादृशमपि, **सकलगुणाधिष्ठानं**=समस्तगुणाश्रयमिति विरोधः महान्तौ दीर्घौ यस्य तमिति परिहारः, **कुपतिमपि**=कुत्सितस्वामिनमपि, **कलत्रवल्लभम्**=स्त्रीजनप्रियमिति विरोधः, कुः पृथ्वी यस्याः पतिः स्वामीति परिहारः, **अविरतप्रवृत्तदानमपि**=अविरतं निरन्तरं प्रवृत्तं दानं मदजलं यस्य तम् एवं भूतमपि **अमदं**=मदजलरहितमिति विरोधः, अविरतं सन्ततं दानं द्रव्यादिवितरणं यस्य तं तादृशमपि, अमदं गर्वशून्यमिति तत्परिहारः, **अतिशुद्धस्वभावमपि**=अत्यन्तशुद्धप्रकृतिमपि, **कृष्णचरितं**=कृष्णं मलिन चरितम् आचारः यस्य तमिति विरोधः, कृष्णस्य वासुदेवस्य चरितमिव चरितं यस्य तमिति तत्परिहारः, **अकरमपि**=कररहितमपि, **हस्तस्थितसकलभुवनतलं**=हस्ते करे स्थितं सकलं समग्रं भुवनतलं भूमण्डलं यस्य तमिति विरोधः परिहारस्तु न विद्यते करः राजग्राह्यद्रव्यसम्प्रदानं यस्य तं तथाविधम् । **राजानं**=नृपतिं शूद्रकम्, **अद्राक्षीत्**=विलोकयामास ।

**टिप्पणी**–**धवलित**–धवल+इतच् । **स्थासक**–स्था+स+क, हथेली पर केसर आदि लगाकर लगाया गया छापा । कोषकार ने भी लिखा है "**स्थासकं** हस्तबिम्बम्, **कैलासशिखरिणमिव**—यहाँ **उपमालंकार** है । '**शशिशंकया**'–शशिशङ्कया में **भ्रान्तिमान्** नक्षत्रमालया में **उत्प्रेक्षालंकार** है । इन दोनों में **अङ्गाङ्गिभाव संकर** है और इसके द्वारा मुख का चन्द्रसाम्य तथा हारलता का अत्यन्त **नैर्मल्य** ध्वनित होता है इस प्रकार यहाँ अलंकार से वस्तुध्वनि है । **निगडः**=श्रृंखला जंजीर । **केयूरयुगल**=बाजूबन्द का जोड़ा । **वेष्टित**–वेष्ट+क्त । '**निगडशंकामुपजनयता**' **में**–**भ्रान्तिमान्** तथा **भुजङ्गद्वयेनेव** में **उत्प्रेक्षालंकार** है और इन दोनों का **अंगांगिभाव संकर** है । **कर्णोत्पल**=कान का आभूषण विशेष, कर्णफूल । **घोणा**–नासिका **उत्फुल्लपुण्डरीकलोचनं**, अमल-

कलधौतपट्टायतं, **अष्टमीचन्द्रकलाकरं**, यहाँ सर्वत्र **लुप्तोपमालंकार** है। **कलधौत**–सुवर्ण। **ऊर्णा**–दोनों भौंहो के मध्य में स्थित रोमनिर्मित आवर्त, जो कि सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार महापुरुषों के ही पाया जाता है। "भ्रूद्वयमध्ये मृणालतन्तुसूक्ष्ममशुभ्रायतमेकं प्रशस्तावर्त्त महापुरुषलक्षणम्।" **पिशिङ्गित**–पीले किये गये। **मकरध्वज**–कामदेव। **शिखरपर्यस्ततारकापुञ्जमिव**–में उपमालंकार है। **आभरण.........मकरध्वजम्**–यहाँ भी **उपमालंकार** है। **सेवार्थमागताभिरवि-दिग्वधुभिरिव**–यहाँ **रूपक** एवं **उत्प्रेक्षा** आदि अलङ्कार है। **उह्यमानं**–वह् + यक् + शानच्। **मणिकुट्टिम** -मणिजटितफर्श। **हृदयेनेव**–यहाँ **उत्प्रेक्षालङ्कार** है। **अशेषजन............भुवनतलम्** इस अंक में श्लिष्ट पदों के द्वारा **विरोधाभास अलंकार** की योजना है। जहाँ विरोध का आभास मात्र होता है, और वास्तविक विरोध नहीं होता है वहाँ विरोधाभास अलङ्कार होता है। इस वाक्यांश में सर्वत्र विरोध का आभास होना है और श्लेष के द्वारा विरोध का परिहार हो जाता है। **व्याप्तम्** = (क) विरोधपक्ष में —व्यापक होकर स्थित होना, (ख) परिहारपक्ष में—प्रसिद्ध होना **निषण्ण**–नि √सद् + क्त—(क) विरोध पक्ष पक्ष में—बैठे हुए को (ख) परिहार पक्ष में—निश्चित होकर आश्रित रहने वाले को, **ज्वलत्**—(क) विरोधपक्ष में—जलती हुई (ख) परिहारपक्ष में—देदीप्यमान। **सूक्ष्म**—(क) विरोधपक्ष में अविपुल (ख) परिहारपक्ष में–अध्यात्म विषयक ज्ञान। **महादोष**–(क) विरोधपक्ष में–बहुत से दुर्गुणों वाले को। (ख) परिहार पक्ष में—बड़ी भुजाओं वाले को। **कुपति**—(क) विरोधपक्ष में–दुष्टपति (ख) परिहारपक्ष में पृथ्वीपति। **दान**—(क) विरोधपक्ष में—मदजल (ख) परिहारपक्ष में—धन आदि का देना। **मद**—(क) विरोध में—मदजल, (ख) परिहारपक्ष में—अहंकार। **कृष्णचरित**—(क) विरोधपक्ष में—बुरे चरित्रवाला (ख) परिहारपक्ष में—श्रीकृष्ण जैसे आचरणवाला। **अकर**—(क) विरोधपक्ष में—बिना हाथवाला, (ख) परिहारपक्ष में—कर अर्थात् टैक्स न लेने वाला, **अद्राक्षीत्** = दृश् लुङ् प्र० पु० ए० व०।

आलोक्य च सा दूरस्थितैव प्रचलितरत्नवलयेन रक्तकुवलयदल-

कोमलेन पाणिना जर्जरितमुखभागां वेणुलतामादाय नरप्रतिप्रबोधनार्थं सकृत्सभाकुट्टिममाजघान, येन सकलमेव तद्राजकम् एकपदे, वनकरियूथमिव तालशब्देन तेन वेणुलताध्वनिना युगपदावलितवदममवनिपालमुखादाकृष्य चक्षुस्तदभिमुखमासीत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**—(महाराज शूद्रक को) देखकर, दूर से ही खड़ी हुई उस (चान्डालकन्या) ने प्रकम्पित मणिखचित कङ्कण वाले तथा अरुणिम कमलपत्र के समान सुकुमार हाथ से जर्जरीभूत (बिखरे हुए) अग्रभाग वाले बाँस की लाठी को थामकर महाराज को (अपनी ओर) आकृष्ट करने के लिए सभामण्डप के फर्श को एक बार पीटा जिससे कि वह समस्त राजमण्डल एक ही साथ मुँह पीछे घुमाकर, महाराज (शूद्रक) के मुँह की ओर से आँखे हटाकर तत्काल उस ( मातङ्गकन्या ) की ओर अभिमुख हो गया जैसे ताल ( एक वाद्यविशेष) ध्वनि से वनैले हाथियों का दल एक ही साथ (ध्वनि की दिशा में) मुँह घुमा लेता है ।

**संस्कृत-व्याख्या**—**आलोक्य**=भूपतिं दृष्ट्वा, **च सा**=चाण्डालकन्यका, **दूरस्थितैव**=दूरदेशे वर्तमाना एव, **प्रचलितरत्नवलयेन**=प्रकम्पितमणिखचितकङ्कणेन, **रक्तकुवलयदलकोमलेन**=रक्तं शोणितं यत्कुवलयं कमलं तद्वत् कोमलेन, मृदुलेन, **पाणिना**=करेण, **जर्जरितमुखभागाम्**=जर्जरितः जीर्णः मुखभागः अग्रभागो यस्याः सा तां तथोक्ताम्, **वेणुलता**=वंशयष्टिम्, **आदाय**=गृहीत्वा, **नरपतिप्रबोधनार्थं**=नरपतेः नृपतेः शूद्रकस्य प्रबोधनार्थं स्वाभिमुखीकरणार्थम्, **सकृत्**=एकवारं, **सभाकुट्टिकं**=सभाबद्धभूमिम्, **आजघान**=ताडयामास । **येन**=आघातेन, **सकलमेव**=समस्तमेव, **तद्राजकं**=नृपतिसमूहः, राज्ञां समूहः राजकम्, **एकपदे**=तत्कालमेव, 'तत्क्षणैकपदे तुल्ये' इति हलायुधः; **तालशब्देन**=तालः कांस्यकरतालः तस्य शब्देन ध्वनिना, **वदकरियूथमिव**=वनकारिणां वन्यहस्तिनां यूथं समूह इव, **तेन**=पूर्वोक्तेन, **वेणुलताध्वनिना**=वेणुलता वंशयष्टिः तस्य ध्वनिना शब्देन, **युगपद्**=एककालम्, **आविलतवदनं**=आवलितं परावर्तितं वदनं मुखं येन एवम्भूतम्, **अवनिपालमुखात्**=नृपतिमुखात्, **आकृष्य**

=आकर्षणं कृत्वा, **चक्षुः**=लोचनं, **तदभिमुखं**=चाण्डालकन्यायाः सम्मुखम् **आसीत्**=अभवत् ।

**टिप्पणी–आलोक्य**—आ+लोक्+क्त्वा—ल्यप् । **प्रचलितरत्नवलयेन**—प्रचलितं रत्नवलयं यस्य तेन—यह हाथ का विशेषण है । अर्थात् जिस हाथ में रत्नजटित कङ्कण हिल रहा था । **रक्तकुवलयदलकोमलेन**—रक्तं यत्कुवलयं तस्य दलवत् कोमलेन, लाल कमल के दल के समान कोमल यह भी साथ का विशेषण है । यहाँ **लुप्तोपमालंकार** है । **आजघान**—आ√हन् लिट् प्र० पु० ए० व० । **राजकम्**—राज्ञां समूहः–राजन्+वुञ्—अक । **आकृष्य**—आ+कृष्+क्त्वा—ल्यप् । **वनकरियूथमिव**— में **उपमालंकार** है ।

अवनिपतिस्तु 'दूरादालोकय' इत्यभिधाय प्रतीहार्य्या निदिश्यमानां तां वयःपरिणामशुभ्रशिरसा, रक्तराजीवेक्षणापाङ्गेनानवरतकृतव्यायामतया यौवनापगमेऽप्यशिथिलशरीरसन्धिना सत्यपि मातङ्गत्वे नातिनृशंसाकृतिनाऽनुगृहीतार्यवेशेन शुभ्रवाससा पुरुषेणाधिष्ठितपुरोभागाम् ।

**हिन्दी-अनुवाद**—नरेश ने अपलक (निर्निमेष) दृष्टि से उस (चाण्डाल कन्या) को देखा—जो 'दूर से (महाराज का) दर्शन करो' ऐसा कह कर प्रतिहारी द्वारा परिचित कराई जा रही थी, जो वार्द्धक्यावस्था के कारण श्वेत शीशवाले, लाल कमल के समान नयनों के अपाङ्ग (प्रान्त) भाग वाले, निरन्तर व्यायाम (परिश्रम) करने के कारण, तरुणाई बीत जाने के बावजूद भी सुदृढ़ शरीर के अस्थिबन्धों (जोड़ों) वाले, चाण्डालपना होने पर भी अत्यधिक क्रूर आकृति वाले नहीं अर्थात् उदार आकृतिवाले तथा सभ्य वेशभूषा धारण किये हुए धवल वस्त्रों से सुसज्जित पुरुष द्वारा अधिष्ठित अग्रभाग वाली थी ।

**संस्कृत-व्याख्या—अवनिपतिस्तु**=राजा शूद्रकस्तु, **अनिमिषलोचनः**=निमेषोन्मेषवर्जितनयनः, **तां**=चाण्डालकन्यकां, **ददर्श**=विलोकयामासेति दूरे-

णान्वयः । **दूरादालोकय**=हे चाण्डालकन्ये त्वं खलु दूरादेव शुकं दर्शय, यतोहि चाण्डालकन्यायाः नृपसमीपगमनं नोचितम्: **इत्यभिधाय**=एवमुक्त्वा, **प्रतीहार्या** =द्वारपालिकया **निर्दिश्यमानां**=ज्ञाप्यमानाम, **ताम्**= चाण्डालकन्यकाम् **वयःपरिणामशुभ्रशिरसा**=वयसः अवस्थायाः परिणामेन वार्धक्येन शुभ्रं श्वेतं शिरो मूर्द्धा यस्य सः तेन, **रक्तराजीवेक्षणापाङ्गेन**=रक्तं लोहितं राजीवं कमलं तद्वत् नेत्रापाङ्गौ लोचनप्रान्तौ यस्य सः तेन, **अनवरतकृतव्यायामतया**= अनवरतं सततं कृतो विहितो व्यायामः परिश्रमः येन तस्य भावस्तत्त तया, **यौवनापगमेऽपि**=यौवनं तारुण्यं तस्य अगमेऽपि समाप्तावपि, **अशिथिलशरीर-सन्धिना**=अशिथिलाः बृढ़ाः शरीरसन्धयः देहबन्धाः यस्य सः तेन, मातङ्गत्वे-चाण्डालत्वे, **सत्यपि नातिनृशंसाकृतिना**=नातिनृशंसा नातिक्रूरा आकृतिः स्वरूपं यस्य तेन, **अनुगृहीतार्यवेशेन**=अनुगृहीतः स्वीकृतः आर्यवेशः सभ्यनेपथ्यं येन स तेन, **शुभ्रवाससा**=धवलवस्त्रेण, **पुरुषेण**=मनुष्येण **अधिष्ठितपुरोभा-गाम्**=अधिष्ठितः आश्रितः पुरोभागः अग्रभागः यस्याः सा, ताम् ।

**टिप्पणी-अभिधाय**–अधि√धा+क्त्वा–ल्यप्=कहकर । **निर्दिश्यमानाम्** –निर्√दिश्+यक्+शानच्–निर्दिष्ट की जाती हुई चाण्डाल कन्या को । '**वयः परिणामशुभ्रशिरसा**' से लेकर '**शुभ्रवाससा**' तक समस्त पद पुरुरेण के विशेषण हैं । '**रक्तराजीवनेत्रापाङ्गेन**' **में लुप्तोपमालंङ्कार है** । **मातङ्गत्वे**— मातङ्गस्य भावः मातङ्ग+त्वल्=मातङ्गत्वं, तस्मिन् मातङ्गत्वे, 'चाण्डालप्ल वमातङ्गदिवाकीर्तिजनङ्गमाः' इत्यमरः । **आर्य**-सज्जन, 'कर्तव्यमाचरन् काममकर्तव्यमनाचरन् । तिष्ठति साध्वाचारे यः स आर्य इति स्मृतः' ।। **अधिष्ठित**— अधि√स्था+क्त, आश्रित ।

आकुलाकुलकाकपक्षधारिणा कनकशलाकानिर्मितमप्यन्तर्गतशुक-प्रभाश्यामायमानं मरकतमयमिव पञ्जरमुद्वहता चाण्डालदारकेणानु-गम्यमानाम्, असुरगृहीतामृतापहरणकृतकपटपटुविलासिनीवेशस्य श्यामतया भगवतो हरेरिवानुकुर्वतीम्, सञ्चारिणीमिवेन्द्रनीलमणि पुत्रिकाम् आगुल्फावलम्बिना नीलकञ्चुकेनाच्छन्नशरीराम्, उपरि-

रक्तांशुकविरचितावगुण्ठनां नीलोत्पलस्थलमिव निपतितसन्ध्यातपाम्, ।

**हिन्दी-अनुवाद**—जो सुनहरी सींकों से निर्मित होने पर भी भीतर बैठे हुए शुक (पक्षी) की कान्ति से सँवराए हुए अतएव मानो हरिन्माण से खचित पिंजरे को ढोते हुए तथा इधर-उधर छितराये हुए काकपक्षों (घुँघराली लटों) को धारण किये हुये चाण्डाल बालक द्वारा अनुगम्यमान थी, जो (अपने शरीर) की श्यामता के कारण—दानवों द्वारा अधिकृत अमृत का अपहरण करने के निमित्त कपटपूर्ण दीठ मोहनी नारी के वेश को धारण करने वाले भगवान् विष्णु का मानो अनुकरण कर रही थी, जो सञ्चरण करने वाली इन्द्रनील मणिखचित पुत्तलिका (पुतली) प्रतीत हो रही थी, जो घुटनों तक लटकने वाले आसमानी घाँघरे से आच्छादित शरीर वाली ऊर्ध्वप्रदेश अर्थात् शिरोभाग पर लाल ओढ़नी से घूँघट काढ़े हुये, अतएव सान्ध्यकालीन अर्थात् ललछौंही धूप से युक्त नीलकमलों से भरी धरती प्रतीत हो रही थी ।

**संस्कृत-व्याख्या**—**आकुलाकुलकाकपक्षधारिणा**=आकुलाकुलः इतस्ततः संलग्न यः काकपक्षः शिखण्डकः तं धारयितुं शीलं यस्य तेन, 'काकपक्षः शिखण्डकः' इत्यमरः, **कनकशलाका-निर्मितमपि**= कनकशलाकाः सुवर्णशलाकाः ताभिः निर्मितमपि रचितमपि, **अन्तर्गतशुकप्रभाश्यामायमानम्**=अन्तर्गतस्य मध्यस्थितस्य शुकस्य कीरस्य प्रभा कान्तिस्तया श्यामायमानं श्यामवर्णवदाचरत्, श्यामवर्णमिव दृश्यमानमित्यर्थः, **मरकतमयमिव**=मरकतमणिजटितमिव, **पञ्जरं**=पक्षिरक्षण-भवनम्, **उद्वहता**=धारयता, **चाण्डालदारकेण**=अन्त्यजसुतेन, **अनुगम्यमानां**=अनुगमनं क्रियमाणाम्, **असुरगृहीतामृतापहरणकृतकपटपटुविलासिनीवेशस्य**=असुरैः राक्षसैः गृहीतम् अपहृतं यदमृतं सुधा तस्यापहरणे अपहृतौ कृतो विहितः कपटो व्याजपूर्णः पटुः चातुर्ययुक्तः विलासिनीवेशो मोहिनीस्त्रीस्वरूपं येन तस्य, **भगवत हरेः**=विष्णोः, **श्यामतया**=तुल्यकृष्णवर्णतया, **अनुकुर्वतीमिव**=सादृश्यमनुभवन्तीमिव, **सञ्चरिणीम्**=सञ्चरणशीलाम्, **इन्द्रनीलमणिपुत्रिका**=नीलकांतमणिनिर्मितपुत्तलिकाम्, **इव**=उत्प्रेक्षायाम्, **आगुल्फावल**

**म्बिना**=घुटिकापर्यन्तपातिना, **नीलकञ्चुकेन**=नीलवर्णकार्पासकेन, **आच्छन्न-शरीरां**=आवृतगात्राम्, **उपरि**=ऊर्ध्वप्रदेशे, **रक्तांशुकविरचितावगुण्ठनां**=रक्तांशुकेन लोहितवर्णवस्त्रेण विरचितं कृतम् अवगुण्ठनं मुखाच्छादनं यया सा ताम्, अतएव **निपतितसन्ध्यातपां**=निपतितः उपरि प्राप्तः सन्ध्यातपः सन्ध्याकालीनः सूर्यकिरणः यस्यां तां, **नीलोत्पलस्थलीमिव**=कुवलयकृत्रिमभूमिमिव ।

**टिप्पणी—आकुलाकुल**—इधर-उधर फैले हुए । **काकपक्ष**—विशेष प्रकार से सजाये गये बालकों के केश, 'सा बालानां काकपक्षः शिखण्डकशिखाण्डकौ' इति कोषः । **श्यामायमानम्**—अश्यामं श्यामं सम्पद्यत इति श्यामायमानम्-श्यामवर्ण के होते हुए । श्याम+क्यङ्+शानच् । यहाँ 'श्यामायमानम्' में क्यङ् गत **उपमा** है तथा '**मरकतमयमिव**' में क्रियोत्प्रेक्षा अलंकार है । अतएव **अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर** । **उद्वहता**--उत्√वह+शतृ, तृ० ए० व०—धारण करते हुए के द्वारा **अनुगम्यमानाम्—अनु**√गम्+यक्+शानच्+टाप् द्वि० ए० –अनुगमन की जाती हुई को । '**असुरगृहीत**......' श्रीमद्भगवत महापुराण की कथा है कि देवताओं तथा असुरों ने मिलकर समुद्र का मन्थन किया । समुद्र-मन्थन से निकले हुए अमृत को दैत्यों ने देवताओं को न देकर स्वयं ले लिया । ऐसा देखकर भगवान् विष्णु ने मोहनी रूप धारण कर राक्षसों को धोखा देकर उस अमृत को देवताओं को दिया । **भगवान्**—भग+मतुप्, भगवान का लक्षण—"उत्पत्ति च स्थिति चैव लोकानामगतिं गतिम् । वेत्ति विद्यामविद्यां च स ज्ञेयोभगवानिति ।।" '**अनुकुर्वतीमिव**'—में **क्रियोत्प्रेक्षालंकार** । **सञ्चारिणीमिव**—सम्√चर्+णिनि+ङीप्, द्वि० ए० व०—गमनशील, यहाँ **उत्प्रेक्षालंकार** है । **पुत्रिका**—पुतली । **गुल्फ**—पैर की एड़ी के पास की गाँठ । **अवगुण्ठन**—घूँघट । '**नीलोत्पलस्थलीमिव**' में **उपमालंकार** है ।

एककर्णावसक्तदन्तपत्रप्रभाधवलितकपोलमण्डलाम्, उद्यदिन्दुकिरणच्छुरितमुखीमिव विभावरीम्, आकपिलमोगोरोचनारचिततिलकतृतीयलोचनाम्, ईशानुरचितकिरातवेशामिव भवानीम् उरःस्थलनिवास-

सङ्क्रान्तनारायणदेहप्रभाश्यामलितामिव श्रियम्, कुपितहरहुताशनदह्यमानमदनधूममलिनीकृतामिव रतिम्, उन्मदहलिहलाकर्षणभयपलायितामिव कालिन्दीम्, अतिबहलपिण्डालक्तकरसरागपल्लवितपादपङ्कजाम्, अचिरमृदितमहिषासुररुधिररक्तचरणामिव कात्यायनीम् ।

**हिन्दी-अनुवाद**—जो एक कान में पहने गये विशिष्ट कर्णाभरण की दमक से शुभ्रीकृत कपालमण्डल वाली अतएव उदीयमान चन्द्रमा की किरणों से (अन्धकारनाश के कारण) आलोकित मुख (प्रदोषारम्भ) वाली रात्रि-सी प्रतीत हो रही थी, जो कुछ-कुछ कपिल (लाल-पीली) वर्ण वाली गोरोचना से विरचित तिलक रूपी तृतीय नेत्रवाली अतएव देवाधिदेव शङ्कर द्वारा रचित (किरात) वेष की देखा देखी धारण किये गये किरातिनी के वेषवाली पार्वती-सी प्रतीत हो रही थी, जो वक्षःस्थल में निवास करने के कारण प्रतिबिम्बित होने वाली नारायण की (श्याम) देहप्रभावश श्यामता प्राप्त लक्ष्मी-सी प्रतीत हो रही थी, जो क्रोधाविष्ट शङ्कर की (तृतीयनेत्रजनित) अग्नि से सन्दग्ध किये जाते हुए कामदेव के (दाह से उठे हुए) धुएँ से मलिन बनाई गई (कामप्रिया) रति के समान थी, जो प्रचण्ड गर्व वाले (कृष्णाग्रज) बलभद्र के हलाकर्षण-भय से भागी हुई यमुना-सी प्रतीत हो रही थी, जो अति प्रचुर मात्रा वाले पिण्डीभूत महावर के रस की लालिमा के कारण नई कपोल के समान चरण कमलों वाली अतएव तत्काल मारे गये (दैत्य) महिषासुर के रुधिर से अरुणिम चरणों वाली भगवती दुर्गा-सी प्रतीत हो रही थी ।

**संस्कृत-व्याख्या**—**एककर्णविसक्तदन्तपत्रप्रभाधवलितकपोलमण्डलम्**=एकस्मिन् कर्णे श्रवणेऽवसक्तं संलग्नं यत् दन्तपत्रं कर्णभूषणविशेषस्तस्य प्रभया कान्त्या धवलितं श्वेतीकृतं कपोलमण्डलं गण्डबिम्बं यस्यास्ताम्, अत एव **उद्यदिन्दुकिरणच्छुरितमुखीम्**=उद्यद् उदयं प्राप्नुवन् य इन्दुः चन्द्रः तस्य किरणैः छुरितं रञ्जितं मुखमग्रभागं वदनञ्च यस्यास्ताम्, **विभावरीं**=रात्रिम्, **इव**=उत्प्रेक्षायाम्, **आकपिलगोरोचनारचिततिलकतृतीयलोचनां**=आ ईषत् कपिला पीतलोहितवर्णा या गोरोचना गोपित्तं तथा रचितं निर्मितं यत् तिलकं पुण्ड्

तदेव तृतीयं लोचनं नेत्रं यस्यास्ताम्, अत एव **ईशानुरचितकिरातवेशां** = ईशानुरचित: शिवानुरचित: किरातवेश: भिल्लनेपथ्यं यया सा एवम्भूताम्, **भवानी** = पार्वतीम्, **इव**, **उर:स्थलनिवाससङ्क्रान्तनारायणदेहप्रभाश्यामलिताम्** = उर:स्थले वक्षसि निवासेन आवासेन सङ्क्रान्ता प्रतिबिम्बिता या नारायणस्य विष्णो: देहप्रभा शरीरकान्ति: तया श्यामलितां श्यामत्वं प्राप्तां, **श्रियं** = लक्ष्मीम् **इव**, **कुपितहरहुताशनदह्यमानमदनधूममलिनीकृताम्** = कुपित: क्रुद्ध: य: हर: शिव: तस्य हुताशनेन तृतीयनेत्राग्निना दह्यमान: ज्वाल्यमान: य: मदन: कामदेवस्तस्य धूमेन दाहधूमेन मलिनीकृतां मालिन्यमुपगतां, **रतिं** = कामपत्नीम् **इव** **उन्मदहलिहलाकर्षणभयपलायितम्** = उन्मदस्य प्रबलाहङ्कारिण: हलिन: बलभद्रस्य हलेन लाङ्गलेन यद् आकर्षणाम् आकृष्टि: तस्माद् येन त्रासेन पलायिताम् विलयं गतां **कालिन्दीं** = यमुनाम् **इव**, **अतिबहुलपिण्डालक्तकरसरागपल्लवितपादपङ्जाम्** = अतिबहुल: अत्यधिक: य: पिण्डालक्तकरस: पिण्डीभूतालक्तकद्रवस्तस्य रागेण लौहित्येन पल्लविते नवकिसलयवत् शोभिते पादपङ्कजे चरणकमले यस्या: सा तां तादृशीम्, **अचिरमृदितमहिषासुररुधिररक्तचरणाम्** = अचिरमृदितस्य तत्कालच्छिन्नकण्ठस्य महिषासुरस्य एतदाख्यस्य राक्षसस्य रुधिरेण शोणितेन रक्तौ रक्तवर्णौ पादौ यस्यास्तां **कात्यायनीं** = दुर्गाम् **इव** ।

**टिप्पणी**- -'**एककर्णावसक्त**······**विभावरीम्**' में **उपमालंकार** । **अवसक्त** अव√सञ्ज् + क्त—धारण किया हुआ, लगा हुआ । **छुरित** = प्रकाशित । **आकपिल**—लाल तथा पीली । '**ईशानुरचित**······**भवानीम्**'—महाभारत की कथा है कि श्रीकृष्ण के कथनानुसार अर्जुन पाशुपत अस्त्र की प्राप्ति के लिए तपस्या करने गये थे । उन अर्जुन के वध के लिए मूकदानव ने वराह का रूप धारण किया तो उस वराह वेशधारी दानव के वध के लिए भगवान् शङ्कर ने किरात का वेश धारण किया तथा उसी वेश को धारण कर पार्वती जी भी उनके पीछे-पीछे चलीं । यहाँ भी **उपमालंकार** है । **सङ्क्रान्त**—सम् + क्रम् + क्त–प्रतिबिम्बित । '**उर:स्थल**········**श्रियम्**' यहाँ लक्ष्मी तथा चाण्डालकन्या के साम्य से उपमा तथा लक्ष्मी जी से अपने गौरवर्ण के परि-

त्याग से नारायण के श्यामवर्ण गुण के ग्रहण कर लेने से **तद्गुणालंकार** है। **अङ्गाङ्गिभाव संकर**। **दह्यमान** दह्+क्यप्+शानच्–जलते हुए। **कुपित···रतिम्**–शिवपुराण की कथा है कि तारकासुर से त्रस्त होकर देवता ब्रह्मा जी के पास गये तथा अपने दुःख की कथा सुनायी। ब्रह्मा जी ने देवताओं को बतलाया कि शिव-पार्वती का पुत्र कार्तिकेय ही इसका वध कर सकता है। ऐसा सुनकर इस कार्य में सफलता किस प्रकार मिले ?–ऐसा विचार करके कामदेव को नियुक्त किया। कामदेव ने अपने सम्मोहन अस्त्र से शिव के धैर्य को लुप्त करना चाहा परन्तु शिव ने अपने तृतीय नेत्र से उसे भस्म कर डाला। **उन्मद······कालिन्दीम्**–श्रीमद्भागवत की कथा है कि एक वार मद्यपान से गर्वित बलराम ने जलक्रीड़ा के लिए यमुना को बुलाया। जब यमुना जी नहीं आयीं तो वह उन्हें हल से खींचने लगे। ऐसा किये जाने पर यमुना जी अन्तर्धान हो गयीं। **अलक्तक**–महावर। **'अतिबहल···कात्यायनीम्'** यहाँ रुधिर तथा रक्त पद से **पुनरुक्तवदाभास** तथा **उपमा** अलङ्कार–इन दोनों का **एकाश्रयानुप्रवेश रूप सङ्कर** है। **मार्कण्डेय पुराण की कथा** है कि ब्रह्मा से वर प्राप्त कर महिषासुर संसार को पीड़ित करने लग गया था। ऐसी दशा में भगवती दुर्गा ने स्वयं प्रकट होकर उसका वध किया।

आलोहिताङ्गुलिप्रभापाटलितनखमयूखाम् अतिकठिनमणिकुट्टिम-स्पर्शमसहमानां क्षितितले पल्लवभङ्गानिव निधाय सञ्चरन्तीम् आपिञ्जरेणोत्सर्पिणा नूपुरमणीनां प्रभाजालेन रञ्जितशरीरतया पावकेनेव-भगवता रूप एव पक्षपातिना प्रजापतिमप्रमाणीकुर्वता जातिसंशोध-नार्थमालिङ्गितदेहाम्, अनङ्गवारणशिरोनक्षत्रमालायमानेन रोमराजि-लतालवालकेन मेखलादाम्ना परिगतजघनस्थलाम्, अतिस्थूलमुक्ता-फलघटितेन शुचिना हारेण गङ्गास्रोतसेव कालिन्दीशङ्कया कृत-कण्ठग्रहाम्।

**हिन्दी अनुवाद**—जो अत्यधिक लाल (पैरों को) उँगलियों की कान्ति से पाटलित (श्वेतरक्त बनाई गई) नखदीप्ति वाली-अत्यन्त कर्कश मणिखचित

फर्श के संस्पर्श को न सह सकने वाली अतएव मानो भूतल पर किसलयखण्डों को बिछा कर चल रही थी, जो पायलों में जड़े हुए रत्नों के कुछ रक्तपीत एवं चतुर्दिक् फैले हुए प्रभाजाल से उपशोभित शरीरवाली होने के कारण मानो सौन्दर्यमात्र में अनुरक्त चित्त वाले अतएव लोकसर्जक ब्रह्मा को अप्रमाणित करने वाले भगवान् अग्निदेव द्वारा जातिसंशोधन अर्थात् अपवित्र चाण्डाल-कन्या को पवित्र बनाने के लिए आश्लिष्ट देहवाली थी, जो कामदेव रूपी गज-राज के शीर्षोपरि (शोभार्थं धारण की गई) नक्षत्रमाला सी प्रतीत होती हुई तथा रोमावली रूपी लता का आलवाल (थाला) स्वरूप करधनी रूपी बन्धन-रज्जु से घिरे हुए जघन प्रदेश वाली थी, जो अत्यन्त विशालकाय मोती के मनकों से निर्मित (६४ लच्छों वाले) उज्ज्वल हार के कारण मानो यमुना की आशंकावश गङ्गाप्रवाह द्वारा गलबाहीं की गई थी।

**संस्कृत-व्याख्या—आलोहिताङ्गुलिप्रभापाटलितनखमयूखाम्**=आलोहिता: अत्यधिकरक्तवर्णा: या: अङ्गुलय: करशाखा: तासां प्रभाभि: कान्तिभि: पाटलिता: श्वेतरक्तीकृता: नखमयूखा: नखरश्मय: यस्यास्ताम्, **अतिकठिनमणिकुट्टिम-स्पर्शमसहमानां**=अतिकठिनस्य अत्यधिककठोरस्य मणिकुट्टिमस्य मणिमयबद्ध-भुव: स्पर्श: संश्लेषम् असहमानाम् अक्षममाणाम् अतएव **क्षितितले**=भूतले, **पल्लवभङ्गान्**=किसलयखण्डान्, **इव**=उत्प्रेक्षायाम्, **निधाय**=स्थापयित्वा, **सञ्चरन्तीं**=गच्छन्तीम्, **आपिञ्जरेण**=ईषत्पीतलोहितेन, **उत्सर्पिणा**=ऊर्ध्वं-गामिना, **नूपुरमणीनां**=हंसकरत्नानां, **प्रभाजालेन**=कान्तिसमूहेन, **रञ्जित-शरीरतया**=शोभितदेहतया अतएव **प्रजापतिं**=ब्रह्माणम्, **अप्रमाणीकुर्वता**= प्रमाणत्वेन निराकुर्वता, **रूपे**=सौंदर्ये एव **पक्षपातिना**=आदरकारकेण, **भगवता पावकेन**=अग्निदेवेन; **जातिसंशोधनार्थम्**=चाण्डालजातिसंशोध-नार्थम्, **आलिङ्गितदेहां**=आश्लेषितशरीराम्, **अनङ्गवारणशिरोनक्षत्रमालाय-मानेन**=अनङ्ग: कामदेवस्तस्य यो वारणो हस्ती तस्य शिरसि मूर्ध्नि या नक्षत्र माला सप्तविंशतिसंख्यकमुक्ताग्रथितमाला तद्वदाचरता, **रोमराजिलताल-वालकेन**=रोमराजि: लोमपंक्ति: एव लता वल्ली तस्या आलवालम् आवा-पस्तत्स्वरूपेण, **मेखलादाम्ना**=रसनादाम्ना, **परिगतजघनस्थलाम्**=परिगतं

**जघनस्थलाम्**=परिगतं समन्ताद् व्याप्तं जघनस्थलं कटिपुरोभागो यस्याः सा तां तादृशीम्, **अतिस्थूलमुक्ताफलघटितेन**=अतिस्थूलानि अतिबृहन्ति यानि मुक्ताफलानि मौक्तिकानि तैः घटितेन रचितेन, **शुचिना**=श्वेतवर्णेन, **हारेण**=चतुःषष्टिललेन **गङ्गास्रोतसा**=गङ्गाप्रवाहेण, **इव कालिन्दीशङ्कया**=यमुना-भ्रान्त्या, **कृतकण्ठग्रहाम्**=कृतो विहितः कण्ठग्रहो गलसंश्लेषो यस्याः तां तादृशीम् ।

टिप्पणी–'आलोहित······संचरन्तीम्' यहाँ रक्तवर्ण की नखकिरणों को रक्तवर्ण किसलयखण्ड के रूप में सम्भावना किए जाने से उत्प्रेक्षालङ्कार है । **निधाय**–नि=धा+क्त्वा–ल्यप् । असहमाना–सह+शानच्+टाप् । न महमाना=असहमाना । आपिञ्जरेण ·····देहाम्–यहाँ 'अपिञ्जरेण, तथा उत्सर्पिणा ये दोनों 'प्रभाजालेन तथा 'पावकेन' के विशेषण हैं । अपवित्र वस्तु अग्नि के द्वारा पवित्र हो जाती है । धर्मशास्त्र 'सर्वमग्नौ प्रतप्तं शुध्यते ।' उपमा तथा उत्प्रेक्षा का अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर है । **नक्षत्रमालायमानेन**-नक्षत्र-मालावदाचरमाणः नक्षत्रमालायमानः तेन नक्षत्रमालायमानेन–नक्षत्र माला+क्यङ्+शानच् तृ० ए० व०, नक्षत्रमाला–मुक्तामणियों से गूँथी गयी माला विशेष । अमरकोश 'सैव नक्षत्रमाला स्यात् सप्तविंशतिमौक्तिकैः । **आलवालकः**-थलहा, वृक्ष आदि के सींचने के लिए उसके चारों ओर बनाया गया गढ़ा । 'स्यादालवालमावालमावापः' इत्यमरः । अनङ्ग···"स्थलीम्' यहाँ 'नक्षत्र-मालायमानेन' में क्यङ्गत उपमा तथा उससे सङ्कीर्ण रोमराजि में लतात्व का आरोप, मेखलादाम में आलवालत्व का आरोप होने से परम्परित रूपक अलङ्कार हैं । अतिस्थूल···कृतकण्ठग्रहाम्'–यहां चाण्डाल कन्या में श्यामता के कारण कालिन्दी के भ्रम होने से भ्रान्तिमान् अलङ्कार है तथा हार में गङ्गा-प्रवाह की सम्भावना से 'उत्प्रेक्षालङ्कार । दोनों का अङ्गाङ्गिभाव संकर ।

शरदमिव विकसितपुण्डरीकलोचनाम्, प्रावृषमिव घनकेशजालाम् मलयमेखलामिव चन्दनपल्लवावतंसाम्, नक्षत्रमालामिव चित्रश्रवणा-

भरणभूषिताम्, श्रियमिव हस्तस्थितकमलशोभाम्, मूर्च्छामिव मनोहारिणीम्, अरण्यभूमिमिव अक्षतरूपसम्पन्नाम्, दिव्ययोषितमिवाकुलीनाम्, निद्रामिव लोचनग्राहिणीम् अरण्यकमलिनीमिव मातङ्गकुल–दूषिताम् अमूर्त्तामिव स्पर्शवर्जिताम्, आलेख्यगतामिव दर्शनमात्र–फलाम्, मधुमासकुसुमसमृद्धिमिव अजातिम्, अनङ्गकुसुमचापलेखामिव मुष्टिग्राह्यमध्याम्, यक्षाधिपलक्ष्मीमिवालकोद्भासिनीम्, अचिरोपारूढयौवनाम्, अतिशयरूपाकृतिम्, अनिमिषलोचनो ददर्श ।

**हिन्दी-अनुवाद**–जो प्रफुल्लित श्वेतकमल रूपी नेत्रों वाली शरद्ऋतु की भाँति प्रफुल्लित श्वेतकमल के समान नेत्रों वाली थी, जो मेघमण्डल रूपी केशपाश वाली पावसऋतु की भाँति मेघसदृश अथवा सघन केशपुञ्जवाली थी, जो चन्दनलता के नूतन किसलय रूपी शेखर (आभूषण) वाली मलयपर्वत की मध्यस्थली की भांति चन्दन-पल्लवों के कर्णाभरण से युक्त थी, जो चित्रा तथा श्रवण नक्षत्र रूपी आभरणों से विभूषित नक्षत्रपंक्ति की भांति विविध प्रकार के कर्णाभूषणों से अलङ्कृत थी, जो हस्तस्थित कमल से उत्पन्न शोभावाली लक्ष्मी की भाँति हाथों में विद्यमान कमल सरीखी शोभा वाली थी, जो (चेतना नष्ट कर देने के कारण) मन अर्थात् चित्तवृत्ति का अपहरण करने वाली मूर्च्छा की भाँति (सुन्दराकृतित्वेन) चित्ताकर्षक थी, जो अक्षतरुओं (विभीतकवृक्षों) से उपशोभित अरण्य-भूमि की भाँति (कन्या होने के कारण) अक्षुण्णरूपश्री से समन्वित थी, जो भूतल पर न रहने वाली देवाङ्गना की भाँति 'अकुलीन' अर्थात् निम्नवंशोत्पन्न थी, जो नेत्रव्यापार (पलकों का उठना-गिरना) को निरुद्ध कर देने वाली निद्रा की भांति (असाधारणरूप श्री के कारण कामिजनों के) नेत्रों को आकृष्ट कर लेने वाली थी, जो 'मातङ्ग' अर्थात् गजसमूह द्वारा मर्दित वनकमलिनी की भांति 'मातङ्ग' अर्थात् चाण्डालवंश (में उत्पन्न होने) के कारण मालिन्ययुक्त थी, जो स्पर्शगुण से रहित अमूर्त (इयत्तारहित, परिमाणशून्य बुद्धि) द्रव्य की भांति (अकुलीनतावश शिष्टजनों द्वारा) स्पर्श न करने योग्य थी, जो दर्शनमात्र प्रयोजन वाली चित्रलिखित (कन्या) की भांति

(चाण्डालकन्या होने के कारण अनुपभोग्या) केवल देखने भर के लिए थी, जो जातिपुष्प अर्थात् मालती से विहीन बसन्तकालीन पुष्पसमृद्धि की भाँति (ब्राह्मणत्व प्रभृति श्रेष्ठ) जातिविहीन थी, जो मुट्ठी द्वारा पकड़ने योग्य मध्य-भाग वाले कामदेव के चापदण्ड की भाँति मुष्टिग्राह्य (अर्थात् अत्यन्त क्षीण) कटिप्रदेश वाली थी, जो अलकापुरी को सुशोभित करने वाली यक्षपति कुबेर की साम्राज्यश्री की भाँति अलकों अर्थात् घुँघराले केशकुन्तलों से शोभायमान थी, जो अभी-अभी तरुणाई को प्राप्त हुई थी तथा जो अतिशय सौन्दर्यसम्पन्न आकार वाली थी।

**संस्कृत-व्याख्या–शरदमिव**=घनात्ययमिव, **विकसितपुण्डरीकलोचनाम्**=विकसते विस्फारिते पुण्डरीके सिताम्भोजे तद्वत् लोचने नयने यस्यास्ताम्, शरत्पक्षे––विकसितानि पुण्डरीकाणि श्वेतकमलानि एव लोचनानि यस्याः, ताम्। **प्रावृषमिव**=वर्षाकालमिव, **घनकेशजालाम्**=घनाः सान्द्राः ये केशाः शिरोरुहास्तेषां जालानि समूहाः यस्यास्ताम्, प्रावृट्पक्षे— घनाः मेघाः एव केशजालानियस्यास्ताम्, **मलयमेखलामिव**=मलयस्य एतदाख्यस्य पर्वतस्य मेखलां मध्यभागमिव, **चन्दनपल्लवावतंसाम्**=चन्दनस्य पल्लवाः किसलयानि तेषामवतंसाः भूषणानि यस्याः, ताम्; मलयमेखलापक्षे चन्दनपल्लवास्त एवाव-तंसः शेखरो यस्यास्ताम्, **नक्षत्रमालामिव**=तारकापङ्क्तिमिव, **चित्रश्रवणाभ-रणभाषिताम्**=चित्रैः विचित्रैः श्रवणाभरणैः कर्णभूषणैः भूषितां शोभिताम्, नक्षत्रमालापक्षे–चित्रश्रवणाभरणीयसंज्ञकैः नक्षत्रविशेषैः भूषिताम्, **श्रियमिव**=लक्ष्मी मिव, **हस्तस्थितकमलशोभाम्**=हस्ते करे स्थिता विद्यमाना कमलस्य पद्मस्य शोभा श्री यस्या सा ताम्, श्रीपक्षे–हस्ते स्थितं यत्कमलं तेन शोभा यस्याः सा ताम्, **मूर्च्छामिव**=मोहमिव, **मनोहारिणीम्**=सौन्दर्याधिक्येन चित्ताक-र्षिणीम्, मूर्च्छापक्षे–चेतनालोपकरणेन मनोवृत्तिभ्रंशिनीम्, **अरण्यभूमिमिव** काननभुवमिव, **अक्षतरूपसम्पन्नाम्**=अक्षतं केनाऽप्यसम्भुक्तं यद् रूपं लावण्यं तेन सम्पन्नाम्, अरण्यभूमिपक्षे-अक्षतरुभिःरुद्राक्षवृक्षैःउपसम्पन्नां संयुक्ताम्, **दिव्ययोषि तमिव**=देवाङ्गनामिव, **अकुलीनां**=नीचकुलोत्पन्नाम् पक्षे तु कुः पृथिवी तस्यां

लीना स्थिता या भवति सा कुलीना एवं रूपा या न भवति सा अकुलीना ताम्, देवयोनीनां पृथ्वीतले स्पर्शो न भवतीति पौराणिकाः, **निद्रामिव**=प्रमीलामिव, **लोचनग्राहिणीम्**=सौन्दर्यातिशयेन कामुकानां नेत्राकर्षिणीम्, निद्रापक्षे–नेत्रनिमीलनकारिणीम्, **अरण्यकमलिनीमिव**=काननपद्मिनीमिव, **मातङ्गकुलदूषिताम्**=मातङ्गकुलेन चाण्डालान्वयेन दूषितां निन्दिताम्, पक्षे मातङ्गकुलेन हस्तिसमूहेन दूषितां विमथिताम् **अमूर्त्तामिव**=अशरीरिणीमिव, **स्पर्शवर्जिताम्**=शरीरस्पर्शरहिताम् पक्षे आकार-रहिता न स्पृश्यते, **आलेख्यगतामिव**=चित्रस्थितामिव, **दर्शनमात्रफलाम्**=दर्शनमात्रं चाण्डालत्वेन सम्भोगाभावात् अवलोकनमेव फलं प्रयोजनं यस्यास्ताम्. पक्षे आलेख्यगताया अपि दर्शनमात्रमेव फलं भवति। **मधुमासकुसुमसमृद्धिमिव**=माधुमासस्य वसन्तसमयस्य कुसुमसमृद्धिमिव=पुष्पसम्पत्तिमिव, **अजातिं**=न विद्यते जातिः मन्वादिपरिगणितब्राह्मणत्वादिः यस्या सा ताम्, पक्षे तु जातिपुष्परहिताम्, 'न स्याज्जातिःवसन्ते ।' **अनङ्गकुसुमचापलेखामिव**=अनङ्गस्य कामदेवस्य कुसुमचापस्य पुष्पधनुषः या लेखा लता तामिव, **मुष्टिग्राह्यमध्याम्**=मुष्टिना सम्पीडिताङ्गुलिना ग्राह्यः ग्रहीतुं शक्यः मध्यः कटिदेशो मध्यप्रदेशः यस्या सा ताम् । अनेन कटिदेशस्यात्यन्तकार्श्यं प्रत्याभ्यते । **यक्षाधिपलक्ष्मीमिव**=यक्षाधिपस्य कुबेरस्यलक्ष्मी सम्पत् तामिव, **अलकोद्भासिनीम्**=अलकैश्चूर्णकुन्तलैः उद्भासते शोभने इत्येवंशीला या सा ताम् पक्षे=अलकायां तन्नामिकायां पुर्याम् उद्भासते या, सा ताम् । **अचिरोपारूढयौवनाम्**=अचिरं शीघ्रम् उपारूढम् उपगतं यौवनं तारुण्यं यस्याः सा ताम्, **अतिशयरूपाकृतिम्**=अतिशयरूपं लावण्यं यस्याः सा एवम्भूता आकृतिः स्वरूपं यस्याः सा ताम् । शेषांशस्तु व्याख्यातः ।

**टिप्पणी**–'शरदमिव यक्षाधिपलक्ष्मीमिव' यहाँ सर्वत्र श्लेष से युक्त पूर्णोपमालंकार है। **पुण्डरीक**–सफेद कमल, 'पुण्डरीकं सिताम्भोजमित्यमरः ।' **मेखला**=मध्यभाग । **'नक्षत्रमालामिव···भूषिताम्'** यहाँ 'चित्र' 'चित्रा' तथा 'आभरण' भरणी में 'श्लेषे स्वरो न गण्यते' की विधि से लिङ्गव्यत्यय का औचित्य सिद्ध हो जाता है । **श्रियम्** – श्रयति हरिं या सा श्रीः लक्ष्मीः ताम्, 'कमला श्रीर्हरिप्रिया' इत्यमरः । **अक्षतरूपसम्पन्नाम्**-यहाँ प्रकरण के अनुसार पद अलग

कर लेने से चाण्डालकन्या के पक्ष में 'अक्षतरूपसम्पन्नाम्' तथा अरण्यभूमि के पक्ष में 'अक्षतरु उपसम्पन्नाम्' ये अर्थ होगे । **मातङ्ग**–(क) चाण्डालकन्या के पक्ष में–चाण्डाल, (ख) अरण्यकमलिनी के पक्ष में–हाथी । 'मातङ्गः श्वपचे गजे' इति मेदिनी । **स्पर्शवर्जिताम्**–चाण्डालकुल में जन्म होने के कारण स्पर्श वर्जिता थी-"दिवाकीर्त्तिमुदक्याञ्च पतितां सूतिकां तथा । शवं तत्स्पृष्टिनञ्चैव स्पृष्ट्वा स्नानेन शुद्ध्यति ।" मनु । **अजाति**–न विद्यते जातिः यस्यां सा ताम् । चाण्डाल जातिहीन होते हैं जैसा कि मनु ने कहा है-ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यस्त्रयो वर्णाः द्विजातयः । चतुर्थं एकजातिस्तु शूद्रो नास्ति तु पञ्चमः" ॥ चाण्डालकन्या के पक्ष में जाति से रहित तथा मधुमास-कुसुमसमृद्धि के पक्ष में जाति अर्थात् मालतीकुसुम से रहिता क्योंकि वसन्त में मालती पुष्प का वर्णन अप्रसिद्ध है । जैसा कि साहित्यदर्पण में कहा गया है–'न स्याज्जाती वसन्ते' । 'जातिश्छन्दसि सामान्ये मालत्यां गोत्रजन्मनोः' इति मेदिनी । **अनङ्गमुष्टिग्राह्यमध्याम्**–इससे उसकी कमर का अत्यन्त पतला होना ध्वनित होता है । "सम्पीडिताङ्गुलिर्मुष्टिः" इति हलायुधः । **अलकोद्भासिनीम्**-(क) चाण्डाल कन्या के पक्ष में–केशों से सुशोभित होने वाली । (ख) कुबेर की लक्ष्मी के पक्ष में–अलका में शोभायमान । **उपारूढ**–उप + आ + रुह् + क्त । **ददर्श**–दृश् लिट् प्र० पु० ए० व० ।

दृष्ट्वा च तां समुपजातविस्मयस्याभून्मनसि महीपतेः–"अहो! विधातुरस्थाने रूपनिष्पादनप्रयत्नः । तथाहि यदि नामेयमात्मरूपोपहसिताशेषरूपसम्पदुत्पादिता, किमर्थमपगतस्पर्शसंभोगसुखे कृतं कुले जन्म । मन्ये च 'मातङ्गजातिस्पर्शदोषभयादस्पृशतेयमुत्पादिता प्रजापतिना, अन्यथा कथमियमक्लिष्टता लावण्यस्य । न हि करतलस्पर्शक्लेशितानामवयवानामीदृशी भवति कान्तिः । सर्वथा धिग्धिग्विधातारमसदृशसंयोगकारिणम्, अतिमनोहराकृतिरपि क्रूरजातितया येनेयमसुरश्रीरिव सततनिन्दितसुरता रमणीयाप्युद्वेजयति' इत्येवमादि

चिन्तयन्तमेव राजानमीषदवगलितकर्णपल्लवावतंसा प्रगल्भवनितेव कन्यका प्रणनाम ।

**हिन्दी-अनुवाद**—उस (चाण्डालकन्या को देखकर) विस्मय से अभिभूत होकर राजा (शूद्रक) के मन में आया-आश्चर्य है । विधाता ने प्रतिकूल स्थान में रूपश्री निर्मित करने का परिश्रम किया है । क्योंकि अपने सौन्दर्य से समग्र सौन्दर्य-समृद्धि का उपहास करने वाली यह (चाण्डालकन्या) भला यदि एवंविध बनाई गयी तो फिर क्यों आलिङ्गन एवं मैथुन सुख से वंचित (चाण्डाल) वंश में उत्पन्न की गयी ? और मैं समझाता हूँ कि-चाण्डाल जाति के संस्पर्शजनित दोष के भय से प्रजापति ब्रह्मा ने स्पर्श न करते हुए (हीं इसे) निर्मित किया है अन्यथा (पूर्वोक्त विपर्यय होने पर) लावण्य की कोमलता कैसे सम्भव थी ? हथेलियों के संस्पर्श से पीड़ित किये गये (कुचादि) अङ्गों की ऐसी सुकुमारता निश्चय ही नहीं होती । अनुचित सम्बन्ध कल्पित करने वाले विधाता को हर तरह से धिक्कार है ! धिक्कार है !! जिस (विषमसम्बन्ध) के कारण अत्यन्त मनोहर आकृति (स्वरूप) वाली होने पर भी, रमणीय होने पर भी क्रूर (दानव) जाति से सम्बन्ध होने के कारण निरन्तर देवसमुदाय की निन्दा करने वाली दैत्यलक्ष्मी की भाँति यह (चाण्डालकन्या) अत्यन्त (चित्ताकर्षक) रूप से युक्त होने पर भी, रमणीय होने पर भी (अर्थात् सम्भोगयोग्य होने पर भी) चाण्डालजाति में समुत्पन्न होने के कारण निरन्तर विगर्हित मैथुन वाली (होकर) उद्वेग उत्पन्न कर रही है ।" यूँ ही पूर्वोक्त रीति से विचार-विमर्श में तल्लीन महाराज (शूद्रक) को, कुछ नीचे खिसके हुए कर्णस्थित पत्राभरण वाली चाण्डाल-कन्या ने (आरूढ़यौवना होने के कारण अप्रगल्भ होने पर भी) प्रगल्भा नायिका की तरह प्रणाम किया ।

**संस्कृत-व्याख्या**-**तां**=चाण्डालकन्याम्, **दृष्ट्वा**=विलोक्य, **समुपजातविस्मयस्य**=समुपजात उत्पन्नोविस्मय आश्चर्य यस्य एवम्भूतस्य, **महीपतेः**=राज्ञः शूद्रकस्य, **मनसि**=चित्ते, **अभूत्**=आसीत् । **अहो**=वितर्के **विधातुः**=ब्रह्मणः-**अस्थाने**=अनुचितस्थाने: **रूपनिष्पादनप्रयत्नः**=रूपस्य सौन्दर्यस्य निष्पादने

निर्माणे प्रयत्न आयासः । **तथापि**=स्पष्टीकरणार्थे, **यदि नाम**=कोमलामन्त्रणे **आत्मरूपोहसिताशेषरूपसम्पद्**–आत्मरूपेण स्वीयसौन्दर्येण उपहसिताः तिरस्कृताः अशेषाः समग्राः रूपसम्पत् सौन्दर्य–समृद्धिः यया सा तादृशी, **इयं**=चाण्डालकन्यका, **उत्पादिता**=विनिर्मिता तदा, **किमर्थं**=किन्निमित्तम्, **अपगतस्पर्शसंभोगसुखे**=अपगते दूरीगते स्पर्शसम्भोगसुखे संश्लेषसुरतसुखे यस्मात् एवं विधे, **कुले**=चाण्डालवंशे, **जन्म**=उत्पत्तिः, **कृतं**=विहितम् **मन्ये च**=जाने च, **मातङ्गजातिस्पर्शदोषभयात्**=मातङ्गजातेः चाण्डालगोत्रस्य स्पर्शेन संश्लेषेण जनितः यः दोषः अपवित्रता तस्माद् यद्भयं त्रासः तस्मात्, **अस्पृशता**=अस्याः स्पर्शमकुर्वता, **प्रजापतिना**=ब्रह्मणा, **इयं**=चाण्डालकन्यका, **उत्पादिता**=निष्पादिता । **अन्यथा**=उक्तवैपरीत्ये सति, **इयं**=एषा, **लावण्यस्य**=सौन्दर्यस्य **अक्लिष्टता**=अक्षतता कथं स्यात् ? न कथमपि स्यादित्याशयः । **करतलस्पर्शक्लेशितानां**=पाणितलसंश्लेषमर्दितानाम्, **अवयवानाम्**=अङ्गानाम्, **ईदृशी**=एवंविधा, **कान्तिः** शोभा, **न हि भवति** । **असदृशसंयोगकारिणं**=असमानसंयोगनिर्मातारम्, **विधातारं**=ब्राह्मणम्, **सर्वथा**=सर्वविधिना, **धिग्धिक्**=अतिशयेन धिक्कारः **येन**=असदृशसंयोगेन, **अतिमनोहराकृतिरपि**=अतिरमणीयाकारवती अपि, **इयं**=एषा चाण्डालकन्या, **असुरश्रीरिव**=दैत्यलक्ष्मीरिव **सततनिन्दितसुरात**=सततं निरन्तरं निन्दितं जुगुप्सितं सुरतः सुरतसम्भोगः यस्यां सा, असुरश्रीपक्षे–सततम् अजस्रंनिन्दिता निरस्कृता सुरता देव भावो यया एवम्भूता, **रमणीयापि** सुरतयोग्यापि, **क्रूरजातितया**=नृशंसजातितया, **उद्वेजयति**=उद्वेगम् उत्पादयति । **इत्येवमादि**=पूर्वोक्तप्रकारेण, **चिन्तयन्तमेव**=विचारयन्तमेव, **राजानं**=भूपति शूद्रकम्, **ईषदवगलितकर्णपल्लवावतंसा**=ईषद् अल्पम् अवनमितौ अधःप्रसूतो कर्णयोः श्रोत्रयोः पल्लवावतंसौ किसलयभूषणे यस्याः सा, **कन्यका**=चाण्डालकुमारी, **प्रगल्भवनितेव**=प्रौढा नायिका इव, **प्रणनाम**=प्रणाममकरोत् ।

**टिप्पणी–समुपजात**–सम + उप + जन् + क्त–समुत्पन्न । अहो–वितर्क के अर्थ में, 'अहो उताहो किमुत' इत्यमरः । **निष्पादन**–निस् + पद + णिच् + ल्युट्

+अन–उत्पादन । **अस्पृशता**–नञ्+स्पृश्+शतृ तृ० ए० व०–न स्पर्श करते हुए । **'धिग्धिग्विधातारम्'**–धिक् के योग में द्वितीया विभक्ति का **'अतिमनोहराकृति···रपि उद्वेजयति'** में पूर्णोपमालङ्कार है । **चिन्तयन्तम्**-चिन्त्+णिच्+शतृ, दि० ए० व० । **प्रगल्भवनिता**–प्रगल्भा नायिका के छः भेद हैं—**"स्मरान्धा गाढतारुण्या समस्तरतकोविदा । भावोन्नता दरव्रीडा प्रगल्भाक्रान्तनायका ॥"** **प्रणनाम्**–नम्+लिट् प्र० पु० ए० व० ।

कृतप्रणामायाञ्च तस्यां मणिकुट्टिमोपविष्टायां सपुरुषस्तं विहङ्गममादाय पञ्जरगतमेत्र किञ्चिदुपसृत्य राज्ञे न्यवेदयब्रवीच्च देव ! विदितसकलशास्त्रार्थः, राजनीतिप्रयोगकुशलः, पुराणेतिहासकथालापनिपुणः, वेदिता गीतश्रुतीनाम्, काव्यनाटकाख्यायिकाख्यानकप्रभृतीनामपरिमितानां सुभाषितानामध्येता स्वयञ्च कर्त्ता, परिहासालापपेशलः, वीणावेणुमुरजप्रभृतीनां वाद्यविशेषाणामसमः श्रोता, नृत्तप्रयोग दर्शननिपुणः, चित्रकर्मणि प्रवीणः, द्यूतव्यापारे प्रगल्भः, प्रणयकलहकुपितकामिनीप्रसादनोपायचतुरः, गजतुरगपुरुषस्त्रीलक्षणाभिज्ञः, सकलभूतलरत्नभूतोऽयं वैशम्पायनो नाम शुकः । सर्वरत्नानाञ्च उदधिरिव देवो भाजनमिति कृत्वैनमादायास्मत्स्वामिदुहिता देवपादमूलमायता, तदयमात्मीयः क्रियतामित्युक्त्वा नरपतेः पुरो निधाय पञ्जरमसावपससार ।

**हिन्दी-अनुवाद**–प्रणाम निवेदित कर देने वाली उस (चाण्डालकन्या) के रत्नमयी भूमि पर बैठ जाने पर (साथ आए हुए) उस पुरुष ने पिंजरे में ही बैठे हुए उस पक्षी (शुक) को लेकर, कुछ समीप पहुँचकर महाराज को प्रदर्शित किया और बोला–महाराज ! (धर्म–अध्याय एवं तर्कादि) समस्त शास्त्रों का प्रतिपाद्य जानने वाला, (कामन्दक प्रतिपादित) राजनीति के प्रयोग में निपुण पुराण एवं इतिहास की वार्ताओं में विद्यमान अर्थबोधक वाक्यरचना में दक्ष, गायन की २२ श्रुतियों का ज्ञाता, काव्य-नाटक-आख्यायिका तथा आख्यानादि के साथ ही (शृङ्गारादिप्रतिपादक) असंख्य सदुक्तियों का पाठक तथा

स्वयं (उनका) रचयिता, परिहास के सन्दर्भ में रसव्यञ्जक शब्द प्रयोग में कुशल, वीणा, वंशी एवं मृदङ्ग प्रभृति विशिष्ट वाद्ययन्त्रों का अप्रतिम श्रोता, (तालल्याश्रित) नृत्त के प्रयोग में तथा अवलोकन में प्रवीण, चित्रकला में कृत परिश्रम, द्यूतक्रीडा में विलक्षण, प्रणय-कलह से रूठी हुई कामिनियों को अनुकूल बनाने के प्रपंचों में अभिज्ञ, (सामुद्रिकशास्त्र में वर्णित) हाथी-घोड़ा-पुरुष एवं स्त्री के लक्षण का विशेषज्ञ तथा समस्त पृथ्वीमण्डल का रत्नकल्प अर्थात् अपनी जाति में अत्युत्कृष्ट यह वैशम्पायन नाम का शुक है।

जैसे (कस्तुभप्रभृति) समग्र रत्नों का आश्रयस्थान सागर है उसी प्रकार महाराज भी समस्त उत्कृष्ट वस्तुओं के पात्र हैं ऐसा मानकर हमारे स्वामी की पुत्री इस सुये को लेकर मालिक के चरणतल में प्रस्तुत हुई है। इसलिए इस सुए को अपना बना लीजिए !–ऐसा कहकर पिंजरा महाराज के समक्ष रखकर वह (वृद्ध पुरुष) हट गया।

**संस्कृत-व्याख्या–कृतप्रणामायां**=कृतः विहितः प्रणामः नमस्कारः यया सा तथा तस्याम्, **मणिकुट्टिमोपविष्टायाम्**=मणिखचितबद्धभूमौ स्थितायाम्, **च तस्यां**=चाण्डालकन्यायाम्, **सः**=पूर्वोक्तः चाण्डालकन्यया सहागतः पुरुषः, **तं**=पूर्वोक्तम्, **पञ्जरगतं**=पञ्जरस्थितं, **विहङ्गमं**=पक्षिणं शुकम्, **आदाय**=गृहीत्वा, **किञ्चिदुपसृत्य**=समीपागत्य, **राज्ञे**=शूद्रकाय, **न्यवेदयत्**=उपहृतवान्, **अब्रवीच्च**=अगादीच्च–**देव**=हे राजन् !, **विदितसकलशास्त्रार्थः**=विदितः ज्ञातः सकलशास्त्राणां समस्तशास्त्राणाम् अर्थः अभिधेयः येन सः, **राजनीतिप्रयोगकुशलः**=राजनीतिप्रयोगे कुशलः निपुणः, **पुराणेतिहासकथालापनिपुणः**=पुराणं पञ्चलक्षणम् इतिहासः पुरावृत्तं, तयोः कथायां वार्तायां य आलाप आभाषणं तत्र निपुणः प्रवीणः, **गीतश्रुतीनां**=गीतं गानं श्रुतयः शब्द-विशेषाः तासां, **वेदिता**=बोद्धा, **काव्यनाटकाख्यायिकाख्यानकप्रभृतीनाम्**=काव्यं रसात्मकं वाक्यं, नाटकम् अभिनयः, इत्यादीनाम्, **अपरिमितानां**=असंख्यानाम्, **सुभाषितानां**=सूक्तरूपपद्यानाम्, **अध्येता**=पाठकः च **स्वयं**=स्वयमेव, **कर्ता**=निर्माता। **परिहासालापपेशलः**=परिहासयुक्तवार्त्तालाप-

कुशल:,**वीणावेणुमुरजप्रभृतीनां**=वीणावाद्यविशेष:,वेणु:सुषिरं,मुरजम् आनद्धम् प्रभृतीनाम् इत्यादीनां वाद्यविशेषणाम्,**असम:**=अप्रतिम:, **श्रोता**=आकर्णयिता **नृत्तप्रयोगदर्शननिपुण:**=नृत्तं तालयाश्रितं तस्य प्रयोगदर्शने प्रयुज्यमानस्य नृत्तस्य अवलोकने निपुण: कुशल:, **चित्रकर्मणि**=आलेख्यव्यापारे, **प्रवीण:** =निपुण:, **द्यूतव्यापारे**=दुरोदरव्यापारे, **प्रगल्भ:**=कुशल:, **प्रणयकलहकुपित कामिनीप्रसादनोपायचतुर:**=प्रणयकलहेन स्नेहविषयकविवादेन कुपितानां क्रोधप्राप्तानां कामिनीनां प्रमदाना प्रसादनोपायेषु अनुकूलीकरणविविधं चतुर: पण्डित:, **गजतुरगपुरुषस्त्रीलक्षणाभिज्ञ:**=गजा: भद्रजातीया: तुरगा: अश्वा: पुरुषा: धीरोदात्तादय: स्त्रिय: पद्मिन्यादय: तासां लक्षणेषु समुद्रिकोक्तषु लक्षणेषु अभिज्ञ: निपुण:, **सकलभूतलरत्नभूत:**=सकलं समग्रं यत् भूतलं भूमण्डलं तत्र रत्नभूत: शिरोमणि:, **अयं**=एष: **वैशम्पायनो नाम**=वैशम्पायनाभिधान, **शुक:** =कीर: । **देव:**=स्वामी शूद्रक: **सर्वरत्नानाम्**=समस्तश्रेष्ठवस्तूनाम् **उदधिरिव**=सागर इव, **भाजनं**=पात्रम्, **इति कृत्वा**=इति हेतो:, **एनं**=शुकम्, **आदाय**=गृहीत्वा, **अस्मत्स्वामिदुहिता**=अस्मत् स्वामिन: दुहिता पुत्री, **देवपादमूलम्**=देवस्य स्वामिन: पादमूलं चरणमूलम्, **आयाता**=आगता । **तत्**= तस्मात् **अयं**=शुक:, **आत्मीय: क्रियतां**=स्वीयो विधीयताम्, **इत्युक्त्वा**=एवं कथयित्वा, **पञ्जरं**=पक्षिरक्षणास्थानम्, **नरपते**= भूपते:, **पुर:**=अग्रे **निधाय** =स्थापयित्वा, **असौ**=पूर्वोक्त: पुरुष:, **अपससार**=अपसृतवान् ।

**टिप्पणी—कृतप्रणामायाम्**–कृत: प्रणामो यया सा तथा तस्याम् । **उपविष्टायाम्**=उप√विश्+क्त+टाप. स० ए० व० । **विहङ्गमम्**=विहायसा गच्छतीति विहङ्गम:-विहायस्+गम्+खच्, मुम् का आगम तथा 'विहायस्' को 'विह' आदेश, द्वि० ए० व० । **उपसृत्य**–उप√सृ+क्त्वा√ल्यप, तुक् का आगम । **देव**–दिव्+अच्, हे राजन्, 'राजा भट्टारको देव:' इत्यमर: । **नाटकम्**–नट्+ण्वुल्=नाटक+अच्=नाटकम् । 'नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात्पञ्चसन्धिसमन्वितम् ।' **श्रुति**–श्रु+क्तिन्, सङ्गीत में श्रुति के २२ प्रकार कहे गए हैं–'सप्त स्वरास्त्रयो ग्रामा मूर्च्छाश्चैकोनविंशति: । ताना एकोनपञ्चाशद्

द्वयधिका विंशति श्रुतिः' ।। अन्यत्र भी–नान्दी चालनिका रसा च सुमुखी चित्रा विचित्रा घना, मातङ्गी, सरसमृता मधुकरी मैत्री शिवा माधवी । बाला शार्ङ्गरवी कला कलरवा माला विशाला जया, मात्रेति श्रुतयः पुराणकविभिर्द्वाविंशतिः कीर्त्तिताः ।।' पेशल—कुशल । अपससार—अप√सृ+लिट् प्र० पु० ए० व० ।

अपसृते च तस्मिन् स विहङ्गराजो राजाभिमुखो भूत्वा समुन्नमय्य दक्षिणचरणमतिस्पष्टवर्णस्वरसंस्कारया गिरा कृतजयशब्दो राजानमुद्दिश्यार्य्यामिमां पपाठ–

"स्तनयुगमश्रुस्नातं समीपतरवर्ति हृदयशोकाग्नेः ।
चरति विमुक्ताहारं व्रतमिव भवतो रिपुस्त्रीणाम् ।।"

हिन्दी-अनुवाद–उस (वृद्ध पुरुष) के दूर हट जाने पर उस पक्षिराज ने राजा की ओर अभिमुख होकर, दाहिना चरण ऊपर उठाकर अत्यन्त स्पष्ट (सुव्यक्त) अक्षरों तथा (उदात्तादि) स्वरों के परिपाक से युक्त वाणी से 'जय' शब्द का उच्चारण करके महाराज को लक्ष्य बना कर यह आर्या पढ़ी—'(महाराज ! ) आपके शत्रुओं की वनिताओं का स्तनयुगल–(नेत्रविगलित) अश्रुजल से स्नान करके, (स्वभर्तृवियोगजनित) हृदयस्थ शोकाग्नि के अत्यन्त समीप रहकर एवं आहार को तिलाञ्जलि देकर (अथवा वैधव्यवश आ=प्रत्येक अङ्ग से हार का परित्याग करके) मानो व्रत का आचरण कर रहा है ।

संस्कृत-व्याख्या-तस्मिन्=पूर्वोक्ते वृद्धे पुरुषे, अपसृते=दूरीभूते सति, स विहङ्गराजः=पक्षिणां राजा, राजाभिमुखः=राज्ञः शूद्रकनृपतेः अभिमुखः सम्मुखः, भूत्वा दक्षिणं=सव्येतरम्, चरणम्=पादम्, समुन्नमय्य=उत्तोल्य, अतिस्पष्टवर्णस्वरसंस्कारया=अतिस्पष्टाः सुव्यक्ताः वर्णाःअक्षराणि, स्वरा उदात्तादयः तेषां संस्कारः परिपाकः यस्यां सा तथा तया, गिरा=वाण्या, कृतजयशब्दः=विहितजयध्वनिः, राजानं=भूपतिम्, उद्दिश्य=लक्ष्यीकृत्य, इमाम् अधोविन्यस्ताम्, आर्यां=आर्यासंज्ञकछन्दोबद्धवाक्यम्, पपाठ=पठितवान्–स्तनयुगेति । 'भवतः रिपुस्त्रीणाम् अश्रुस्नातं हृदयशोकाग्नेः समीपतरवर्ति

**विमुक्ताहारं स्तनयुगं व्रतम् इव चरति । इत्यन्वयः ।' भवतः**=राज्ञः शूद्रकस्य, **रिपुस्त्रीणां**=शत्रुनारीणां, **अश्रुस्नातं**=अश्रुभिः लोचनजलैः स्नातं कृतस्नानम् **हृदयशोकाग्निः**=हृदये मनसि स्वपतिवियोगजनितः शोकः संताप एव अग्निः वह्निः तस्य, **समीपतरवर्ति**=निकटस्थितं, **विमुक्ताहारं**=विगतःपतिविनाशात् दूरं गतः मुक्ताहारः मौक्तिकहारः यस्मात् तत् (स्तनयुगम्) पक्षे विमुक्तः परित्यक्त आहारः भोजनं येन, **स्तनयुगं**=कुचयुगलं, **व्रतं**=नियमम्, **इव चरति**=आचरति ।

**टिप्पणी-पपाठ**—पठ् लिट् प्र० पु० ए० व० । 'स्तनयुगं··· ··रिपुस्त्रीणाम्' यह आर्या जाति है । आर्या का लक्षण **यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि । अष्टादश द्वितीयेचतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ।''** यहाँ कवि ने श्लिष्ट पदावली के द्वारा स्तनयुगल तथा व्रतधारी पुरुष में समानता दिखलायी है । शोकयुक्त होने से अतएव रोने से शत्रुस्त्रियों के स्तनयुगल अश्रुस्नात हैं तथा व्रतधारण करने वाला भी स्नान करता है । स्तनयुगल हृदय शोकाग्नि के समीप में विद्यमान है तथा व्रतधारण करने वाला पञ्चाग्नि का सेवन करता है । शोकाभिभूत शत्रुनारियाँ हार को धारण नहीं करती हैं अतः स्तनयुगल 'विमुक्ताहार' है तथा व्रत धारण करने वाला आहार करना छोड़कर 'विमुक्ताहार' है । यहाँ **विमुक्ताहारम्' में सभङ्गश्लेष है ।** निरङ्ग केवल रूपक तथा **वाच्याभिमानिनी क्रियोत्प्रेक्षा की संसृष्टि है ।**

राजा तु तामार्यां श्रुत्वा सञ्जातविस्मयः सहर्षमासन्नवर्तिनम् अतिमहार्घहेमासनोपविष्टम् अमरगुरुमिवाशेषनीतिशास्त्रपारगम् अतियमग्रजन्मानमखिलमन्त्रिमण्डलप्रधानममात्यं कुमारपालितनामानमब्रवीत्—

श्रुता भवद्भिरस्य विहङ्गमस्य स्पष्टता वर्णोच्चारणे, स्वरे च मधुरता ! प्रथमे तावदिदमेव महदाश्चर्यम्, यदयमसङ्कीर्णवर्णप्रविभागमव्यक्तमात्रानुस्वरसंस्कारयोगां विशेषसंयुक्ताम् अतिपरि—

स्फुटाक्षरां गिरमुदीरयति ।

**हिन्दी अनुवाद**— राजा ने उस आर्या (छन्द विशेष) को सुनकर तथा विस्मयाभिभूत होकर प्रमुदित मन से—समीप बैठे हुए, अत्यन्त मूल्यवान् सुवर्ण-आसन पर समासीन, देवगुरु बृहस्पति के समान सम्पूर्ण नीति विद्या के रहस्य-वेत्ता, अत्यधिक अवस्था वाले, ब्राह्मण (वंशोत्पन्न) तथा समग्र मन्त्रि मण्डल में प्रधान कुमारपालित नामक अमात्य से कहा-सुनी आप लोगो ने इस पक्षी को वर्णोच्चारण के सन्दर्भ से स्पष्टता और स्वर विषयक मधुरता ? पहले तो यही (प्रत्यक्षगत) महान् आश्चर्य है जो कि यह (शुक) परस्पर वैलक्षण्य (पार्थक्य) सहित प्रतीत होती हुई अक्षरों की भिन्नता वाली, (एकारादि) मात्रा, अनुस्वार एवं व्याकरण शुद्धि के अभिव्यक्त अर्थात् प्रकटित सम्बन्ध वाली, (शब्द-श्लेषादि) विशेष लक्षणों से संयुक्त तथा अत्यन्त परिस्फुट अक्षरों वाली वाणी बोलता है ।

**संस्कृत-व्याख्या**—राजा तु—शूद्रकस्तु, **तां**=शुकगीताम् आर्याम्=गाथाम्, श्रुत्वा=निशम्य, **सञ्जातविस्मयः**=सञ्जातः समुत्पन्नःविस्मयः आश्चर्यं यस्य सः, **सहर्षं**=सानन्दं यथा स्यात्तथा, **आसन्नवर्तिनम्**=समीपवर्तिनम्, अति-**महार्घहेमासनोपविष्टम्**=अतिमहार्घम् अतिबहुमूल्यं यत् हेमासनं सुवर्णपीठकं तत्र उपविष्टं वर्त्तिनम् **अमरगुरुमिव**=बृहस्पतिमिव,**अशेषनीतिशास्त्रपारगम्**=अशेषाणि समस्तानि यानि नीतिशास्त्राणि तेषां पारगः पारङ्गतः तम् **अतिवय-सम्**=अति अत्यधिकं वयः अवस्था यस्य तम्, **अग्रजन्मान्**=ब्राह्मणम्, **अखिल-मन्त्रिमण्डलप्रधानं**=अखिलमन्त्रिमण्डले समस्तसचिवसमुदाये प्रधानं मुख्यं, **कुमारपालितनामानम् अमात्यं**=मन्त्रिणम्,**अब्रवीत्**=अवोचत् । **भवद्भिः**=युष्माभिः, **अस्य विहङ्गमस्य**=अस्य पक्षिणः शुकस्य, **वर्णोच्चारणे**=वर्णाना भाषणे, **स्पष्टता**=स्फुटत्वम् **स्वरे**=स्वरसंयोगे, **मधुरता**=माधुर्यं, **श्रुता**=**आकर्णिता** । **प्रथमं**=आदौ,**तावद् इदमेव**=प्रत्यक्षगतमेव,**महादाश्चर्यं**=अति कौतूहलं, यत् **अयं**=शुकः, **असङ्कीर्णवर्णप्रविभागं**=असङ्कीर्णःअमिश्रितःवर्ण प्रविभागः अक्षरपार्थक्यं यस्यां सा ताम्, **अभिव्यक्तमात्रानुस्वारस्वरसंस्कारयो-गां**=अभिव्यक्तः, स्फुटमवगम्यमानः,मात्राः ह्रस्वदीर्घप्लुतरूपाः, अनुस्वाराः,

अनुनासिकाः संस्कारः व्याकरणशुद्धिः एतेषां योगः सम्बन्धः यस्या सा ताम्, **विशेषसंयुक्तां**=असामान्याम्, **अतिपरिस्फुटाक्षरां**=अतिपरिफुटानि अत्यन्त-स्पष्टानि अक्षराणि वर्णाः यस्यां ताम्, **गिरं**=वाणीम्, **उदीरयति**=उच्चा-रयति ।

**टिप्पणी-अग्रजन्मानं**–ब्राह्मण को, ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्र इन चारों वर्णों में सबसे पहले जन्म लेने के कारण ब्राह्मण को अग्रजन्मा कहा जाता है। **श्रुता**–श्रु+क्त+टाप् । **मधुरता**–मधुर+तल्+टाप् । **'अमरगुरुमिव'**–में उपमालङ्कार है ।**'विशेषसंयुक्ताम्'**–विशेष अर्थात् श्लेष आदि अलङ्कारों से संयुक्त ।

तत्र पुनरपरम् अभिमतविषये तिरश्चोऽपि मनुजस्येव संस्कार-वतो बुद्धिपूर्वा प्रवृत्तिः । तथा हि अनेन समुत्क्षिप्तदक्षिणचरणेनो-च्चार्य जतशब्दमियमार्या मामुद्दिश्यातिस्फुटाक्षरं गीता । प्रायेण हि पक्षिणः पशवश्च भयाहारमैथुननिद्रासंज्ञामात्रवेदिनो भवन्ति । इदन्तु महच्चित्रम् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–उस पर दूसरा (आश्चर्य यह) है कि पक्षी होते हुए भी संस्कार सम्पन्न मनुष्य की भाँति अभीष्ट विषय में (इसकी) प्रतिभामूलक प्रवृत्ति ! देखिये न ! इसने दाहिना चरण उठाकर, 'जय' शब्द का उच्चारण करके, मुझको लक्ष्य बनाकर सुव्यक्त अक्षरों वाली यह आर्या पढ़ी । प्रायः पक्षी एवं पशुगण भय (अनिष्टहेतुज्ञात), आहार (क्षुधानिवृत्युपाय) मथुन (रति क्रिया), निद्रा (बाह्य इन्द्रियों का उपरम) एवं संज्ञा (लोकव्यवहारजनक शब्द) मात्र को जानने वाले होते है (इससे अधिक नहीं) यह तो महान् आश्चर्य है !

**संस्कृत-व्याख्या**—**तत्र**=उच्चारणविषये, **पुनः अपरं**=अन्यदाश्चर्यम् । **अभिमतविषये**=उपादेयेऽर्थे, **तिरश्चोऽपि**=पक्षिणोऽपि, **मनुजस्येव**=मानवस्येव **संस्कारवती**=संस्कारयुक्ता, **बुद्धिपूर्वा**=धीपूर्विका, **प्रवृत्तिः**=कथनप्रवर्त्तनम् । अत्रकिमाश्चर्यमिति प्रदर्शयति तथाहीति । **समुत्क्षिप्तदक्षिणचरणेन**=समुत्क्षिप्तः

उत्थापितः दक्षिणचरणः सव्येतरपादः येन स तेन, **अनेन**=शुकेन, **जयशब्दं**=जयपदम्, **उच्चार्य**=अभिधाय, **इयं**=एषा, **आर्या**=आर्या जातिः **मामुद्दिश्य**=मामभिलक्ष्य, **अतिस्फुटाक्षरं**=अतिस्फुटानि परिस्फुटानि अक्षराणि वर्णाः यत्र तद्यथा स्यात्तथा, **गीता**=पठिता । **प्रायेण**=बाहुल्येन, हि **पक्षिणः**=खगाः **पशवश्च**=मृगाद्याः पशवश्च, **भयाहारमैथुननिद्रासंज्ञामात्रवेदनः**=भयं भीतिः आहारः भोजनं, मैथुनं स्त्रीसम्भोगः, निद्रा बाह्येन्द्रियशमः संज्ञा लोकव्यवहार-जनकसङ्केतः नाम वा एतन्मात्रवेदिनः भवन्ति । केवलमेतदेव जानन्ति नाति-रिक्तम् । **इदन्तु**=विलक्षणज्ञातृत्वं तु, **महच्चित्रं**=अत्याश्चर्यम् ।

**टिप्पणी**–**संस्कारवतः**–संस्कार+मतुप्, ष० ए० व० । **प्रवृत्तिः**–प्र+वृत्+क्तिन् । **गीता**–गै+क्त+टाप् । **'भयाहारमैथुननिद्रा'**–पशु, पक्षी भय, आहार आदि को समझने वाले होते है । कहा भी गया है–'आहारनिद्राभय-मैथुनञ्च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्' । **संज्ञा**–संकेत अथवा नाम ।

इत्युक्तवति भूभजि कुमारपालितः किञ्चित् स्मितवदनो नृप-मवादीत्––"देव ! किमत्र चित्रम । एते हि शुकसारिकाप्रभृतयो विहङ्गविशेषा यथाश्रुतां वाचमुच्चारयन्तीत्यधिगतमेव देवेन । तथा-प्यन्यजन्मोपात्तसंस्कारानुबन्धेन वा पुरुषप्रयत्नेन वा संस्कारातिशय जायन इति नातिचित्रम् । अन्यच्च, एतेषामपि पुरा पुरुषाणामिवा-तिपरिस्फुटाक्षरा वागासीत्, अग्निशापात्त्वस्फुटालापता शुकानामु-पजाता, करिणाञ्च जिह्वापरिवृत्तिः' इत्येवमुच्चारयत्येव तस्मिन्न-शिशिरकिरणमम्बरतलस्य मध्यमारूढमावेदयन् नाडिकाच्छेदपटुपट हनादानुसारी मध्याह्नशंखध्वनिरुदतिष्ठत् । तमाकर्ण्य च समासन्न-स्नानसमयो विसर्जितराजलोकः क्षितिपतिरास्थानमण्डपादुत्तस्थौ ।

**हिन्दी-अनुवाद**–महाराज (शूद्रक) के इस प्रकार कहने पर कुमारपालित ने थोड़ा मुस्कराकर कहा–'स्वामिन् ! इसमें आश्चर्य क्या है ! क्योंकि यह तो महाराज को ज्ञात ही है कि ये शुक एवं सारिका प्रभृति विशिष्ट पक्षी (अर्थ-

बोधशून्य) सुनी-सुनाई वाणी का उच्चारण करते हैं। उसमें भी पूर्वजन्मोपार्जित संस्कार (प्राक्तनकर्मविशेष) की अनुवृत्तिवश अथवा पुरुषों के प्रयत्न वश संस्कार में दृढ़ता उत्पन्न हो जाती है--इस प्रकार यह बड़े आश्चर्य की बात नहीं है। एक बात और है, पुरुषों की भाँति प्राचीन काल में इन पक्षियों की भी वाणी अत्यन्त परिस्फुट अक्षरों वाली थी (परन्तु) अग्निदेवता के शापवश शुकों में अस्पष्टभाषिता तथा हाथियों में जिह्वापरिवर्तन उत्पन्न हो गया। (महामात्य] कुमारपालित के इस प्रकार इतना कहते ही अशिशिर किरणों वाले [भगवान् सूर्य] को गगनमण्डल के मध्यभाग में आया हुआ ज्ञापित करने वाली, [सभाविसर्जनसूचक] घड़ी की परिसमाप्ति पर ताडित किये गये नगाड़े के महान् नाद का अनुसरण करने वाली माध्यन्दिन शंखध्वनि फूट पड़ी। उस [ध्वनि] को सुनकर, स्नानवेला को निकट आई हुई जानकर, राजवर्ग को विदा देकर पृथ्वीपति सभा मण्डप से उठ पड़े।

**संस्कृत-व्याख्या--भूभुजे**=नृपे शूद्रके, **इत्युक्तवति**=एवं कथितवति, **किञ्चित्स्मितवदनः**=किञ्चित् ईषत् स्मितेन हास्येन युक्तं वदनं लपनं यस्य सः, **कुमारपालितः**=एतदाख्यः पूर्वोक्तसचिवः, नृपं=राजानाम्, **अवादीत्**=अब्रवीत्-देव ! किमत्रेति । **देव** ! **अत्र**=अस्मिन् विषये, किं **चित्रं**=किमाश्चर्यम्,? हि=यतः, एते **शुकसारिकाप्रभृतयः**=कीरसारिकाद्याः, **विहङ्गविशेषाः**=पक्षिविशेषाः, **यथाश्रुतां**=अर्थप्रतीतिरहितां श्रवणमात्रानुसारिणीं, **वाचं**=वाणीम्, **उच्चारयन्ति**उ=द्गिरति. इति **देवेन**=स्वामिना, **अधिगतमेव**=ज्ञातमेव। **तत्रापि**=पूर्ववक्तव्यतायाम्, **अन्यजन्मोपात्तसंस्कारानुबन्धेन**=अन्यजन्मनि जन्मान्तरे उपात्तस्य गृहीतस्य संस्कारस्य वासनायाः अनुबन्धेन, **वा**=अथवा, **पुरुषप्रयत्नेन**=परिपालकजनपाठनाद्युद्योगेन, वा=अथवा, **संस्कारातिशयः**=संस्कारेवासनायाम् अतिशयःआधिक्यं **जायते**=उत्पद्यते। इति=हेतोः **नातिचित्रं**=नातीवाश्चर्यम्। **अन्यच्च**=अपरमपि, **कारणामस्ति**। एतेषां=शुकादीनां, **पुरा**=पूर्वं, **पुरुषाणामिव**=मनुष्याणामिव, **अतिपरिस्फुटाक्षरा**=अतिपरिस्फुटानि अत्यन्तस्पष्टानि अक्षराणि वर्णाः यस्यामेवम्भूता, **वाक्**=वाणी **आसीत्**=अभूत्। **अग्निशापात्**=वह्निशापात् तु, **शुकानां**=कीराणाम् अस्फुटा-

**लापता** = अस्पष्टभाषिता, **उपजाता** = समुत्पन्ना, **च करिणां** = हस्तिनां, **जिह्वा-परिवृत्तिः** = जिह्वायाः रसनायाः परिवृत्तिः परिवर्त्तनं संजातम् । **तस्मिन्** = अमात्ये, **एवं** = इत्यम्, **उच्चारयति** = कथयति एव, **अशिशिरकिरणं** = सूर्यम्, **अम्बरतलस्य** = गगनमण्डलस्य, **मध्यं** = मध्यभागम्, **आरूढं** = प्राप्तम्, **आवेदयन्** = सूचयन्, **नाडिकाच्छेदप्रहतपटुपटहनादानुसारी** = नाडिका घटिका तस्याः छेदे समाप्तौ प्रहतः ताडितः यः पटुः महान् पटहः दुन्दुभिः तस्य नादः शब्दः तमनु-सर्तुं शीलमस्येति सः, **मध्यान्हशंखध्वनिः** = मध्याह्नसूचकजलजशब्दः, **उदतिष्ठत्** = उत्पन्नोऽभूत् । **तं** = ध्वनिम्, **आकर्ण्य** = श्रुत्वा, **च समासन्नस्नानसमयः** = समासन्नः समीपवर्ती स्नानसमयः स्नानकालः यस्य सः, **विसर्जितराजलोकः** = विसर्जितः निर्वर्त्तिनः राजलोकः परिजनजनः येन सः, **क्षितिपतिः** = शूद्रकः, **आस्थानमण्डपात्** = सभामण्डपात्, **उत्तस्थौ** = उत्थितवान् ।

**टिप्पणी–भूभुजि**–भुवं भुनक्तीति भूभुक्, तस्मिन्–पृथ्वी का भोग करने वाला भूपति । **अवादीत्**–वद् लुङ् प्र० पु० ए० व० । **अग्निशापात्**……… **परिवृत्तिः**–महाभारत की कथा है कि प्राचीनकाल में तारकासुर से पीडित होकर देवता ब्रह्मा जी के पास गये । ब्रह्मा जी ने देवताओं को बतलाया कि अग्नि का पुत्र कार्तिकेय ही उस दैत्य का वध कर सकेगा । अतः अग्नि को खोजकर उनके पुत्र को माँगें । अग्नि को खोजते हुए जब देवताओं ने कहीं भी नहीं पाया तो एक बड़े हाथी को देखकर पूछा कि अग्नि कहाँ है ? उस गज ने देवताओं को बताया कि अग्नि अश्वत्थ वृक्ष में छिपे हुए हैं । ऐसा सुनकर क्रुद्ध अग्नि ने प्रकट होकर हाथी को जीभ उलट जाने का शाप दे दिया तथा स्वयं शमी वृक्ष में प्रविष्ट हो गया । पुनश्च तोते से पूछे जाने पर तोते ने देवताओं को बतला दिया कि अग्नि शमी वृक्ष में हैं तब अग्नि ने प्रकट होकर तोते को अस्पष्ट वाणी हो जाने का शाप दे दिया । **अशिशिरकिरणं**–अशिशि-राणि उष्णानि किरणानि रश्मयो यस्य तं–सूर्यमित्यर्थः । **उत्तस्थौ**–उत् उपसर्ग पूर्वक 'स्था' धातु लिट् लकार प्र० पु० ए० व० ।

अथ चलति महीपतावन्योन्यमतिरभससञ्चलनचालिताङ्गदपत्र-भङ्गमकरकोटिपाटितांशुकपटानाम्, आक्षेपदोलायमानकण्ठदाम्नाम्

अंसस्थलोल्लसितकुङ्कुमपटवासधूलिपिंजरितदिशाम्, आलोलमालती-कुसुमशेखरोत्पतदलिकदम्बकानाम्, अर्द्धावलम्बिभिः कर्णोत्पलैश्चुम्ब्यमानगण्डस्थलानाम्, गमनप्रणामलालसानाम्, अहमहमिकया वक्षःस्थलप्रेङ्खोलितहारलतानाम्, उत्तिष्ठतामासीदतिमहान् सम्भ्रमो महीपतीनाम् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–इसके पश्चात् महाराज (शूद्रक) के प्रस्थित हो जाने पर उठते हुए (दरबारी) राजाओं की अपार भीड़ हो गई जो एक दूसरे के साथ अत्यन्त वेगपूर्वक चलने के कारण आन्दोलित किये गये भुजबन्धों के टूटने से मकर के आकार वाली अर्थात् कटियादार (उनकी) नोकों से फाड़े गये रेशमी वस्त्रों वाले थे, जो परस्पर संलग्नतावश झूलते हुए कण्ठहारों वाले थे, जो (अपने) स्कन्ध प्रदेश से उड़ते हुए कुंकुम (रोली) एवं गुलाल के चूर्ण से दिशाओं को रक्तपीत बना रहे थे, जिनके मालतीकुसुम-विरचित चञ्चल शिरोभूषणों (के ऊपर) से भ्रमरसमूह उड़ रहे थे, जो अर्धावनत कान पर रखे कमलों से चूमे जाते हुए (आश्लिष्यमाण) कपोलभागों वाले थे, जो विदाकालीन (राजा को) प्रणाम करने के लिए लालायित थे, तथा अहमहमिका (अर्थात् 'मैं पहले प्रणाम करूँ, मैं पहले प्रणाम करूँ' इस प्रकार की स्पर्धामयी भावना) के कारण लहराती हुई मौक्तिक हार लताओं वाले थे ।

**संस्कृत-व्याख्या—अथ** = अनन्तरं, **महीपतौ** = शूद्रके, **चलति** = सति, **अन्योन्यं** = परस्परम्, **अतिरभसस‍ञ्चलनचालितांगदपत्रभंगमकरकोटिपाटितांशुकपटानाम्** = अतिरभसेन अतिवेगेन यत् सञ्चलनं गमनं तेन चालितानि यानि अङ्गदानि केयूराणि तेषां पत्रभङ्गेषु पत्ररचनासु ये मकराः उत्कीर्णजलजन्तु-विशेषाः तेषां कोटिभिरग्रभागैः पाटिताः छिन्नाः अंशुकपटाः उत्तरीयवस्त्राणि येषां तेषाम्, **आक्षेपदोलायमानकण्ठदाम्नाम्** = आक्षेपेण शरीरसञ्चलनेन दोलायमानानि चञ्चलानि कण्ठदामानि कण्ठहारा येषां तेषाम्, **अंसस्थलोल्लसितकुङ्कुमपटवासधूलिपिञ्जरितदिशाम्** = अंसस्थलेभ्यः स्कन्धप्रदेशेभ्यः उल्लसितानि उत्थितानि यानि कुंकुमानि केसराणि पटवासः सुगन्धचूर्णविशेषः तयोः धूलिपटलं

रेणुसमुदायः तेन पिञ्जरीकृताः पीतरक्तीकृताः दिशः आशा यैस्तेषाम्, **आलोल-मालतीकुसुमशेखरोत्पतदलिकदम्बकानाम्** = आलोलाः चञ्चलाः ये मालतीकुसुमशेखराः मालतीपुष्पशिरोभूषणानि तदुपरि उत्पतन्तः उड्डीयमानाः अलिकदम्बकाः भ्रमरयूथाः येषां तेषाम्, **अर्धावलम्बिभिः** = अर्धप्रलम्बमानैः, **कर्णोत्पलैः** = कर्णकमलैः, **चुम्ब्यमानगण्डस्थलानाम्** — चुम्ब्यमानानि स्पृश्यमानानि गण्डस्थलानि कपोलप्रान्ताः येषां तेषाम्, **गमनप्रणामलालसानाम्** = गमने राज्ञः प्रस्थानसमये प्रणामाय नमस्काराय लालसानाम् अतिस्पृहाणाम्, **अहमहमिकया** = 'अहं पूर्वमहं पूर्वम्' इत्यहमहमिका तया, **वक्षःस्थलप्रेंखोलितहारलतानाम्** = वक्षःस्थले भुजान्तरे प्रेंखोलिताः आन्दोलिताः हारलताः मुक्ताफलमालाः येषां तेषाम्, **उत्तिष्ठतां** = उत्थानं कुर्वतां, **महीपतीनां** = राज्ञाम्, **अतिमहान् सम्भ्रमः** = सम्मर्दनः, **आसीत्** = अभूत् ।

**टिप्पणी**—'**अथ महीपतौ चलति उत्तिष्ठतां महीपतीनाम् अतिमहान् सम्भ्रमः आसीत्**' यह मुख्य वाक्य है। **अंगद** = बाजूबन्द। **पत्रभंग** = जड़ाई। **पटवास** = सौन्दर्य के लिए शरीर पर लगाया जाने वाला सुगन्धित चूर्ण विशेष। **अहमहमिकया** = अहं पूर्वमहंपूर्वमिति अहमहमिका तया। '**अहमहमिका** तु सा स्यात् परस्परं यो भवत्यहङ्कारः' इत्यमरः। **प्रेंखोलित** = हिलायी हुयी **सम्भ्रमः** = हड़बड़ाहट। सम् + भ्रम् + घञ्।

इतश्चेतश्च निष्पतन्तीनां स्कन्धावसक्तचामराणां चामरग्राहिणीनां कमलमधुपानमत्तजरत्कलहंसनादजर्जरेण पदे-पदे रणितमणीनां नूपुरमणीनां निनादेन, वारविलासिनीजनस्य संचरतो जघनस्थलास्फालनरसितरत्नमालिकानां मेखलानां मनोहारिणा झङ्कारेण, नूपुररवाकृष्टानां धवलितास्थानमण्डपसोपानफलकानां भवनदीर्घिकाकलहंसकानां कोलाहलेन, रसनारसितोत्सुकितानां च तारतरविराविणामु-

ल्लिख्यमानकांस्यकेङ्कारदीर्घेण गृहसारसानां कूजितेन, सरभसप्रच-लितसामन्तशतचरणतलाभिहतस्य चास्थानमण्डपस्य निर्घोषगम्भीरेण कम्पयतेव वसुमतीं ध्वनिना ।

**हिन्दी-अनुवाद**—(भीड़ के कारण) इधर-उधर से निकलती हुई, कन्धों पर चँवर रखे हुए चामरधारिणी स्त्रियों के कमल का मधुपान करने के कारण मदमत्त वृद्ध कलहंस के शब्दों से मिश्रित—पग-पग पर झकृत हो उठने वाली मणियों वाले रत्नखचित नूपुरों के निनाद से, संचरण करती हुई वाराङ्गनाओं के (कटिपुरोवर्ती) जघनस्थलों पर सन्ताडित होने के कारण झनझनाती हुई रत्नमालाओं वाली करधनियों की मनोहर झंकार से, पायलों की झंकार से आकृष्ट किए गए तथा सभामण्डप के सोपानफलकों (सीढ़ियों) को शुभ्रीकृत कर देने वाले राजभवन की बावलियों के कलहंसों की कलकलध्वनि से, कर-धनियों की रुनझुन ध्वनि उत्कंठित बनाए गए तथा अत्यन्त उच्चस्वर से बोलने वाले पालतू सारसपक्षियों के—घिसे जाते हुए काँसे की 'किकियाहट' की भाँति देर तक गूँजने वाले—कूजन से, सम्भ्रमसहित चल पड़े सैकड़ों सामन्तों के चरण तल से प्रताड़ित अर्थात् रौंदे गए सभामण्डप की वज्रघोष के समान गम्भीर अतएव मानो करधनी को कम्पित करती हुई ध्वनि से ।

**संस्कृत-व्याख्या**—तद् आस्थानभवनं सर्वतः क्षुभितमिवाभवदित्यन्वयः। **इतश्चेतश्च**=सम्भ्रमवशादितस्ततः, **निष्पतन्तीनां**=स्खलन्तीनाम, **स्कन्धावसक्त-चामराणां**=स्कन्धेषु अंशप्रदेशेषु अवसक्तानि विन्यस्तानि चामराणि बालव्यज-नानि यासां तासाम्, **चामरग्राहिणीनां**=चमरग्रहणे नियुक्तानां योषिताम्, **कमलमधुपानमराजरत्कलहंसनादजर्जरेण**—कमलमधुपानेन पद्मरसास्वादनेन मत्ताः क्षीबाः ये जरन्तः वृद्धाः कलहंसाः कादम्बाः तेषां नादः कण्ठध्वनिस्तद्वत् जर्जरिते सम्भिन्नेन, **पदे-पदे**=प्रतिपदं, **रणितमणीनां**=शब्दायमानमणीनां, **मणिनूपुराणां**=पादकटकानां, **निनादेन**=शब्देन, **सञ्चरतः**=गच्छतः, **वारविलासिनीजनस्य**=गणिकाजनस्य, **जघनस्थलास्फालनरसितरत्नमालिका-नाम्**=जघनस्थलानां कटिपुरोभागानाम् आस्फालनेन नितान्तसञ्चाल-

नेन रसिता शब्दिता रत्नमालिका मणिमाला यासामेवंविधानां, **मेखलानां**= काञ्चीनां, **मनोहारिणा** = चित्ताकर्षणेन, **झङ्कारेण** = झनझनेति ध्वनिना, **नूपुर-रवाकृष्टानां**=नूपुरध्वनिभिः आकर्षितानां, **धवलितास्थानमण्डपसोपानफलका-नाम्**=धवलितानि श्वेतवर्णीकृतानि आस्थानमण्डपस्य सभाभवनस्य सोपानफल-कानि आरोहणपटलानि यैः तेषाम्, **भवनदीर्घिकाकलहंसकानां**=गृहवापीस्थ-कादम्बाना, **कोलाहलेन**=अस्पष्टशब्देन, **रसनारसितोत्सुकितानां** = रसनाना कटिमेखलानां रसितैः शब्दितैः उत्सुकानाम् उत्कण्ठितानाम्, अतएव **तारतरवि-राविणाम्**=उच्चैस्तरशब्दकारकाणाम्,**गृहसारसानां**=भवनस्थसारसपक्षिणाम्, **उल्लिख्यमानकांस्यकेङ्कारदीर्घेण** =उल्लिख्यमानस्य घर्षणं प्राप्तस्य कांस्यस्य विद्युत्प्रियस्य केङ्कारः 'के' 'के' इत्यस्फुटध्वनिस्तद्वत् दीर्घेण विस्तृतेन, **कूजितेन**= कूजनध्वनिना, **सरभसप्रचलितसामन्तशतचरणतलाभिहतस्य**=सरभसं सवेगं प्रचलिताः गन्तुमुद्यताः ये सामन्ताः अधिकृतराजानः तेषां शतं तस्य चरणतलैः अभिहतस्य ताडितस्य, च **आस्थानमंडपस्य** = सभाभवनस्य, **निर्घोषगम्भीरेण**= निर्घोषः अव्यक्तशब्दः तद्वत् गम्भीरेण, **वसुमती**=पृथ्वी, **कम्पयता**=क्षोभं जन-यता, **एव ध्वनिना**=शब्देन ।

**टिप्पणी–सञ्चरतः**=सम्+चर्+शतृ, प० ए० व० । **वारविलासिनी**= वेश्या, 'वारस्त्री गणिका वेश्या' इत्यमरः । **दीर्घिका**=बावड़ी । **विराव**= शब्द । **कूजितः**=अस्पष्ट शब्द (पक्षियों की बोली के लिए) 'कूजितं स्या-द्विहङ्गानाम्' इत्यमरः । **'केङ्कारदीर्घेण'** में **लुप्तोपमा** अलङ्कार । **'निर्घोष··· कम्पयतेव ध्वनिना में लुप्तोपमा तथा क्रियोत्प्रेक्षा का अङ्गाङ्गीभाव संकर है ।**

प्रतीहारिणाञ्च पुरः ससम्भ्रमं समुत्सारितजनानां दण्डिनां समारब्धहेलमुच्चैरुच्चारयतामालोकयतालोकयतेति तारतरदीर्घेण भवनप्रासादकुञ्जेषूच्चरितप्रतिशब्दतया दीर्घतरतामुपगतेनालोक-शब्देन, राज्ञां च ससम्भ्रमावर्जितमौलिलोलचूडामणीनां प्रणमताम-

लमणिशलाकादन्तुराभिः किरीटकोटिभिरुल्लिख्यमानस्य मणिकुट्टिमस्य निःस्वनेन, प्रणामपर्यन्तानामतिकठिनमणिकुट्टिमनिपतनरणरणायितानाञ्च मणिकर्णपूराणां निनादेन, मङ्गलपाठकानाञ्च पुरोयायिनां जयजीवेति मधुरवचनानुयातेन पठतां दिगन्तव्यापिना कलकलेन, प्रचलितजनचरणशतसंक्षोभभयादपहाय कुसुमप्रकरमुत्पतताञ्च मधुलिहां हुङ्कृतेन, संक्षोभादतित्वरितपदप्रवृत्तैरवनिपतिभिः केयूरकोटिताडितानां क्वणितमुखररत्नदाम्नाञ्च मणिस्तम्भानां रणितेन सर्वतः क्षुभितमिव तदास्थानभवनमभवत ।

**हिन्दी-अनुवाद**—वेगपूर्वक सामने से जनसम्मर्द (लोगों की भीड़) को तितर-बितर करने वाले दण्डधारी द्वारपालों द्वारा लीलापूर्वक (अर्थात् दौड़-दौड़कर) उच्चस्वर से घोषित किये जाते हुए 'देखिये-देखिये' इस प्रकार के अत्यन्त ऊँचे तथा देर तक गूँजने वाले साथ ही साथ सामान्य गृहों, देवालयों एवं राजभवनों में विद्यमान कुञ्जों (लतान्तरित-प्रदेशों) में घोषित किए गए शब्द की प्रतिध्वनिवश और अधिक दीर्घता को प्राप्त हो जाने वाले 'आलोक' शब्द से, अकस्मात् झुके हुए मस्तक पर विद्यमान चञ्चल शिरोरत्नों वाले तथा (राजा शूद्रक को) प्रणाम करते हुए भूपतियों की (जड़ी गई) निर्मल मणिशलाकाओं के कारण विषमीभूत मुकुटाग्रभाग से खरोंची जाती हुई मणिखचित फर्श की ध्वनि से, प्रणामवेला में (नीचे) गिरते हुए—अत्यन्त कठोर मणिखचित फर्श पर गिरने के कारण 'रण-रण' सरीखी ध्वनि उत्पन्न करने वाले रत्ननिर्मित कर्णाभरणों के निनाद से 'महाराज की जय हो' 'महाराज युग-युग जियें' इस प्रकार के मधुर वचनों से सम्मिश्रित-यशोगायक, आगे-आगे चलने वाले, मङ्गलपाठी (चारणों) के-दिगन्तव्यापी कोलाहल से, चल पड़े हुए मनुष्यों के शत-शत चरणों से उत्पन्न हलचल के भय से पुष्पसमूह को छोड़कर उड़ते हुए भ्रमरों के हुंकार शब्द से तथा चित्त की विकलता वश अत्यन्त त्वरासम्पन्न चरणों से आगे बढ़ते हुए

भूपतियों के भुजबन्दों की नोकों से आहत किये गए तथा शब्दायमान होने के कारण झनझना उठने वाली मणिखचित जञ्जीरों वाले रत्नस्तम्भों के नाद मे वह सभामण्डप चारों ओर से मानो क्षुब्ध (अशान्त) हो उठा ।

**संस्कृत-व्याख्या–पुरः**=अग्रे, **ससम्भ्रमं** = ससत्वरं, **समुत्सारितजनानां**= दूरीकृतलोकानां, **दंडिनां**=यष्टिग्राहिणाम्, **समारब्धहेलम्**=समारब्धा हेला क्रीडा यस्मिन् कर्मणि तद् यथा स्यात्तथा, **आलोकयतालोकयत** =पृथ्वीपतिरयं गच्छति पश्यत पश्यत इति, **उच्चैः**=उच्चस्वरेण अभिभाषमाणानां, **प्रतीहारीणां**=द्वारपालकानाञ्च, **तारतरदीर्घेण**=तारतरः शिरः समुत्पन्नध्वनितेन दीर्घेण अतिविस्तृतेन, **भवनप्रासादकुञ्जेषु** =भवनस्य साधारणगृहस्य प्रसादानां देवसद्मनां राजसद्मनाञ्च कुञ्जेषु लताद्यन्तरितस्थानेषु,**उच्चरितप्रतिशब्दतया**= उच्चरित उत्थितः प्रतिशब्दो यस्य तस्यभावस्तया,**दीर्घतरताम्** =अत्यधिकविस्तृतत्वम्, **उपगतेन** = सम्प्राप्तेन, **आलोकशब्देन**=जयकारनादेन, **ससम्भ्रमावर्जितमौलिलोलचूडामणीनां**=ससम्भ्रमं ससत्वरम् आवर्जितेषु अवनमितेषु मौलिषु मस्तकेषु लोलाः चञ्चलाः चूडामणयः शिरोरत्नानि येषां तेषाम्, **प्रणमतां** =नमस्कारं कुर्वतां, **राज्ञां**=नृपाणाञ्च, **अमलमणिशलाकादन्तुराभिः** =अमलाः निर्मलाः याः मणिशलाकाः ताभिः दन्तुराः विषमास्ताभिः, **किरीटकोटिभिः**=मुकुटाग्रभागैः, **उल्लिख्यमानस्य**=घर्षण कुर्वतः, **मणिकुट्टिमस्य** = रत्नमयबद्धभूमेः, **निःस्वनेन**=ध्वनिना, **प्रणामपर्यस्तानाम्**=प्रणामे प्रणामकाले पर्यस्तानाम् अधःपतितानाम्, **अतिकठिनमणिकुट्टिमनिपतनरणरणायितानां**=अतिकठिने अतिकर्कशे मणिकुट्टिमे रत्नमयबद्धभूमौ निपतनेन पातेन रणरणायितानां रणरणेति शब्दं विदधतां,च **मणिकर्णपूराणां**=रत्नजटितकर्णभूषणानां, **निनादेन**=शब्देन, **पुरोयायिनां**=अग्रेगामिनां,**पठतां**=यशोगानमुच्चारयतां, **मङ्गलपाठकानां**=वन्दिनाञ्च,**जयजीवेति**=इत्येवंरूपेण,**मधुरवचनानुयातेन** = मधुरवाक्यानुकरणकारिणा, **दिगन्तव्यापिना**=सर्वतः प्रसारिणा, **कलकलेन**=कोलाहलेन, **प्रचलितजनचरणशतसंक्षोभभयाद्**=प्रचलितानां गन्तुं प्रवृत्तानां जनानां मानवानां चरणशतस्य पादशतस्य संक्षोभभयात् प्रहारभीतेः

**कुसुमप्रकरं** = पुष्पसमूहम्, **अपहाय** = त्यक्त्वा, **उत्पततां** = उड्डीयमानानां, **मधुलिहां** = भ्रमराणाञ्च, **हुङ्कृतेन** = हुङ्कारेण, **संक्षोभात्** = मनोवेगवशात्, **अतित्वरितपदप्रवृत्तैः** = अतित्वरितपदेषु, **अत्यन्तशीघ्रचरणनिक्षेपेषु** = प्रवृत्तैः प्रचलितैः, **अवनिपतिभिः** = भूपतिभिः, **केयूरकोटिताडितानां** = केयूराणाम् अङ्गदाना कोटयः अग्रभागास्तैः ताडितानाम् आहृतानाम्, **क्वणितमुखररत्नदाम्नां** = क्वणितेन मुखराणि वाचालानि रत्नदामानि मणिरचितवेष्टनश्रृङ्खला येषु तेषां, **मणिस्तम्भानां** = रत्नमयस्थूणानां, **रणितेन** = क्वणितेन च, **तत्** = पूर्वोक्तम्, **आस्थानभवनं** = सभामण्डपं, **क्षुभितमिव** = क्षोभमुपगतमिव, **अभवत्** = अभूत ।

**टिप्पणी—दडिनः**—दण्डोऽस्त्येषां दण्डिनः—दण्ड + इनि, दण्ड धारण करने वाले । **हेला** = खेला । **तारतर** = अत्यधिक ऊँचा । **दन्तुर**—दन्त + उरच्—निम्नोन्नत । **पर्यस्त**-गिरे हुए । **रणरणायितानां**-'रणरण' इस प्रकार की ध्वनि करते हुए । **पुरोयायिनां** = पुरः अग्रे यान्ति गच्छन्ति इति पुरोयायिनम्तेषाम्-आगे चलने वालों का । **प्रकरः** = समूह । **क्वणित** = खनकना । **दाम** = माला । **आस्थानभवनं** = सभामण्डप । **अभवत्** = भू धातु, लङ् प्र० प० ए० व० । अनुप्रास तथा उत्प्रेक्षा अलङ्कार ।

अथ विसर्जितराजलोको 'विश्राम्यताम्' इति स्वयमेवाभिधाय तां चाण्डालकन्यकाम्, 'वैशम्पायनः प्रवेश्यतामभ्यन्तरम्' इति ताम्बूलकरङ्कवाहिनीमादिश्य कतिपयाप्तराजपुत्रपरिवृतो नरपतिरभ्यन्तरं प्राविशत् । अपनीताशेषाभरणश्च दिवसकर इव विगलितकिरणजालः चन्द्रतारकाशून्य इव गगनाभोगः समुपाहृतसमुचितव्यायामोपकरणां व्यायामभूमिमयासीत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**—इसके पश्चात् 'राजसमूह को विदा देकर (तुम) विश्राम करो' इस प्रकार उस चाण्डालकन्या को स्वयं ही कह कर तथा 'वैशम्पायन (शुक) को भीतर ले जाओ' इस प्रकार पान की पिटारी ढोने वाली (दासी)

**संस्तरः**–सम् स्तृ + अप्, बिछौना, बिछावन । **बकुलः**–मौलसिरी । **शुककुलदलितदाडिमीफल**...यहाँ दाडिमीफल के रस से मध्य भाग के आर्द्र किये जाने रूप सम्बन्ध के न होने पर भी उसके सम्बन्ध के प्रतिपादन के द्वारा **अतिशयोक्ति अलंकार** है तथा '**वनलक्ष्मीवासभवनैरिव**' में **जात्युत्प्रेक्षालङ्कार** है । दोनों की निरपेक्ष स्थिति होने से संसृष्टि है । **एलालता**–इलायची की बेल । **इभ**–हाथी । **अभिहन्यमान**–अभि+हन् + यक् + शानच् । **सलिलसिक्तेनेव**–**क्रियोत्प्रेक्षालंकार** है ।

प्रेताधिपनगरीव सदासन्निहितमृत्युभीषण महिषाधिष्ठिता च समरोद्यतपताकिनीव बाणासनारोपितशिलीमुखा विमुक्तसिंहनादा च, कात्यायनीव प्रचलितखड्गभीषणा रक्तचन्दनालङ्कृता च, कर्णीसुतकथेव सन्निहितविपुलाचला शशोपगता च, कल्पान्तप्रदोषसन्ध्येव प्रनृत्यन्नीलकण्ठा पल्लवारुणा च अमृतमथनवेलेव श्रीद्रुमोपशोभिता वारुणीपरिगता च, प्रावृडिव घनश्यामला अनेकशतह्रदालङ्कृता च,

**हिन्दी-अनुवाद**–सदैव निकटवर्ती यमदेवता के कारण भयकारिणी तथा (यमराज के वाहनभूत) महिष से युक्त प्रेताधिप अर्थात् यमराज की नगरी के समान सदैव समीपवर्ती अजगरों के कारण भयावह (अथवा मृत्यु - व्याघ्रादि हिंस जीव, उनके कारण भयावह) तथा जंगली भैंसों से भरी हुई, 'बाणासन' अर्थात् धनुष पर चढ़ाये गये बाणों वाली तथा सिंहनाद (घोरगर्जन) करती हुई युद्धाभिमुख सेना की भाँति बाण और असन वृक्षों पर बैठे हुए भ्रमरों वाली तथा उत्पन्न हुई वनकेसरियों की दहाड़ों से युक्त, माँजी जाती तलवार के कारण भयङ्कर तथा लालचन्दन से शोभायमान भगवती महाकाली की भाँति सञ्चरण करती हुई गैंडों के कारण भयावह तथा रक्तचन्दन वृक्षों से अलंकृत, विपुल और अचल (नामक मित्रों) से अलंकृत तथा शश (मुख्यामात्य) से संयुक्त 'कर्णीसुत' की कथा के समान समीपवर्ती पृथुकाय पर्वतों वाली तथा खरगोशों (अथवा शश=लोध्रवृक्षों) से भरी हुई, ताण्डवनृत्य करते हुए नील

कण्ठ(भगवान-शङ्कर से युक्त तथा नूतन पर्णों के समान रतनारी प्रलयकालीन रात्रि की सान्ध्यवेला के समान नाचते हुए मयूरों वाली तथा नूतनपल्लवों के कारण अरुणवर्ण, लक्ष्मी एवं कल्पद्रुम से सुशोभित तथा 'वारुण' अर्थात् सुरा से युक्त अमृतमन्थन-वेला की भाँति बिल्व वृक्षों से सुशोभित तथा 'वारुण' अर्थात् वरुणवृक्षों के समूह से परिव्याप्त, (सजल) जलधरों के कारण श्याम-वर्ण तथा अनेक (भिन्न-भिन्न स्वरूपवाली) विद्युल्लेखाओं से अलंकृत पावस ऋतु की भाँति सघन पीपलों से युक्त(अथवा अत्यधिक अन्धकारमय) तथा कई सौ सरोवरों से अलंकृत ।

**संस्कृत-व्याख्या—प्रेताधिपनगरीव** = प्रेताधिपस्य यमराजस्य नगरीव पत्तन-मिव, **सदासन्निहितमृत्युभीषणा** - सदा सर्वदा सन्निहितः समीपवर्ती मृत्यु यमः तेन भीषणा भयदायिनी, **महिषाधिष्ठिता च** = महिषः यमस्य वाहनं तेन अधि-ष्ठिता सहिता च, पक्षे सदा सन्निहितेन सर्वदा निकटस्थितेन मृत्युना हिंस्रजन्तु-भिराक्रमणसम्भवान्मरणेन भीषणा भयावहा तथा च महिषैः वन्यसैरिभैरधि-ष्ठिता व्याप्ता, **समरोद्यतपताकिनीव**=समरे युद्धे उद्यता प्रवृत्ता या पताकिनी सेना तद्वदिव, **बाणासनारोपितशिलीमुखाः**=बाणासनेषु चापेषु आरोपिताः शिलीमुखाः लोहखण्डाः यया सा तथोक्ता, **विमुक्तसिंहनादा च** = तथा विमुक्तः परित्यक्तः सुभटैर्विहित इत्यर्थः, सिंहनादः क्ष्वेडा इव नादो यया सा, पक्षे बाणासु नीलीझिण्टीषु असनेषु पीतशालेषुच तरुषु आरोपिताः संस्थापिताः शिलीमुखा भ्रमराः यया सा तथोक्ता, विमुक्ताः स्वच्छन्दरूपेण भूताः सिंहानां नादाः गर्जनानि यत्र तथाविधा, **कात्यायनीव** = दुर्गेव, **प्रचलितखड्गभीषणा**= प्रचलितेन चञ्चलीभूतेन खड्गेन असिना भीषणा भयानका, **रक्तचन्दनालङ्कृता च**=रक्तचन्दनानुलेपेन अलंकृता च=भूषिता च, पक्षे प्रचलितैः सञ्चरद्भिः खड्गैः गण्डकैः भीषणा तथा रक्तचन्दनैः तत्संज्ञकतरुभिः अलंकृता । **कर्णीसुत-कथेव** = कर्णीसुतः चौर्यशास्त्रनिर्माता क्षत्रियविशेषः तस्य कथा वृत्तान्तः तद्वदिव, **सन्निहितविपुलाचला**=सन्निहितौ समीपवर्तिनौ विपुलाचलौ तत्संज्ञकौ सखायौ यस्यां सा तादृशी, **शशोपेता च**=तथा शशेन शशसंज्ञकेन सचिवेन

उपगता विशिष्टा, पक्षे सन्निहिताः सन्निकटवर्त्तिनः विपुलाः विस्तृता अचलाः पर्वताः यस्या सा तादृशी तथा शशैः मृदुलोमकैः लोध्रवृक्षैर्वा उपगता सहिता, **कल्पान्तप्रदोषसन्ध्येव**=कल्पान्ते युगान्ते प्रदोषः रजनीमुखं तस्य या सन्ध्या सायंकालस्तद्वदिव, **प्रनृत्यन्नीलकण्ठा**=प्रनृत्यन् संसारसंहारप्रमोदेन नटन् नीलकण्ठः महेश्वरः यस्यां सा तथोक्ता, **पल्लवारुणा च**=तथा पल्लवः किसलयस्तद्वदरुणा रक्ता, पक्षे प्रनृत्यन्तः नटन्तः नीलकण्ठाः मयूराः तस्यां सा तथा पल्लवैः किसलयैः अरुणा रक्तवर्णरूपा, **अमृतमथनवेलेव**=अमृताय पीयूषाय यन्मथनं क्षीरसागरस्य विलोडनं तस्य वेला समय इव, **श्रीद्रुमोपशोभिता**= श्रिया लक्ष्म्या द्रुमेण कल्पद्रुमेण उपशोभिता उपरञ्जिता, **वारुणीपरिगता च**= तथा वारुणीं सुरां परिगता सहिता, पक्षे श्रीद्रुमैः विल्ववृक्षैः उपशोभिता तथा पश्चिमां दिशं परिगता सामस्त्येन प्राप्ता, **प्रावृडिव**=वर्षाकाल इव, **घनश्यामला**=घनैः मेघैः श्यामला कृष्णवर्णा, **अनेकशतह्रदालङ्कृता च**=तथा अनेकाभिः शतह्रदाभिः तडिद्भिः अलङ्कृता मण्डिता, पक्षे घना वृक्षादिभिः सान्द्रा अत एव श्यामलवर्णा उपलक्ष्यमाणा तथा अनेकाः भिन्नाभिन्नस्वरूपाः शतह्रदाः जलवालिकाः ताभिः अलंकृता ।

**टिप्पणी–प्रेताधिपः**–प्रेतानामधिपः–प्रेतों का स्वामी–यमराज । **मृत्युभीषणा** –(क) प्रेताधिपनगरी के पक्ष में–यमराज से भीषण (क) विन्ध्याटवी के पक्ष में–व्याघ्रादिहिंसक जन्तुओं से भीषण । **महिषः**–भैंसा, 'लुलायो महिषो वाहद्विषत्कासरसैरिभाः' इत्यमरः । **अधिष्ठिता**—स्था + क्त + टाप्—युक्त, आश्रित । **बाणासन**–(क) सेना के पक्ष में–धनुष (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में बाण तथा असन नामक वृक्ष । शिलीमुख–(क) सेना के पक्ष में–बाण, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में भौंरे । **सिंहनाद** (क) सेना के पक्ष में-सिंहों के समान गर्जन (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—सिंहों की गर्जन । **खड्ग**–(क) कात्यायनी के पक्ष में—तलवार (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—गैंडा । **रक्तचन्दन**–(क) कात्यायनी के पक्ष में—लाल चन्दन का लेप, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—लाल चन्दन का पेड़ । **कर्णीसुत**—चौर्यशास्त्र का प्रवर्तक क्षत्रियविशेष । बृहत्कथा के अनुसार विपुल तथा अचलनामक मित्र थे तथा शश नामक

मंत्री था–'कर्णीसुतः करकटः स्तेयशास्त्रप्रवर्तकः । तस्य ख्यातौ सखायौ द्वौ विपुलाचलसंज्ञितौ । शशो मन्त्रिवरस्तस्य···।' **विपुलाचल**–(क) कर्णीसुतकथा के पक्ष में–कर्णीसुत के विपुल तथा अचल नामक मित्र, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में बड़े पर्वत । **शश**–(क) कर्णीसुतकथा के पक्ष में–शश नामक मन्त्री, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—खरगोश । 'शशो लोध्रे नृभेदे च पशौ' इत्यनेकार्थः । **नीलकण्ठ**–(क) कल्पान्तप्रदोषसन्ध्या के पक्ष में–शिव, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–मयूर । **पल्लवारुणा**–(क) सन्ध्या के पक्ष में–पल्लवों जैसी लाल । (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–पल्लवों के कारण लाल । '**अमृत······परिगता**'—देवताओं तथा दैत्यों ने अमृत के लिए समुद्रमन्थन किया था । ऐसी पौराणिक कथा है । **श्रीद्रुमोपशोभिता**–(क) समुद्रमन्थन के समय के पक्ष में–लक्ष्मी तथा कल्पद्रुम से सुशोभित (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–बिल्ववृक्षों से सुशोभित । 'श्रीद्रुमोपशोभिता' यहाँ समुन्मन्थन के पक्ष में 'श्री' शब्द का अर्थ 'लक्ष्मी' तथा 'द्रुम' शब्द का अर्थ 'कल्पद्रुम' है क्योंकि ऐसा विधान है—"नामैकदेशग्रहणेन नामग्रहणं बोध्यम्" अर्थात् नाम के एकभाग के ग्रहण से सम्पूर्ण नाम का ग्रहण समझना चाहिए । **वारुणी**—(क) अमृतमंथन वेला के पक्ष में–सुरा, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–वरुण देव की दिशा, पश्चिम दिशा । **प्रावृट्**–वर्षा ऋतु । **घनश्यामला**–(क)वर्षा ऋतु के पक्ष में–मेघों के कारण श्यामली, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–मेघों जैसी श्यामली । **शतह्रदालङ्कृता**–(क) वर्षा ऋतु के पक्ष में–बिजलियों से अलंकृत (ख) सैकड़ों सरोवरों से अलंकृत–(विन्ध्याटवी के पक्ष में) । **प्रेताधिपनगरीव······अनेकशतह्रदालंकृता च**' पर्यन्त पूर्णोपमालंकार है ।

चन्द्रमूर्तिरिव सततमृक्षसार्थानुगता हरिणाध्यासिता च, राज्यस्थितिरिव चमरमृगबालव्यजनोपशोभिता समदगजघटापरिपालिता च, गिरितनयेव स्थाणुसङ्गता मृगपतिसेविता च, जानकीव प्रसूतकुशलवा निशाचरपरिगृहीता च, कामिनीव चन्दनमृगमदपरिमलवाहिनी रुचिरागुरुतिलकभूषिता च, सोत्कण्ठेव विविधपल्लवानिलवीजिता

समदना च, बालग्रीवेव व्याघ्रनखपङ्क्तिमण्डिता गण्डकाभरणा च, पानभूमिरिव प्रकटितमधुकोशशता प्रकीर्णविविधकुसमा च,

**हिन्दी अनुवाद**—निरन्तर तारकमण्डल से अनुगम्यमान तथा मृगलांछन से अध्यासित चन्द्रमा की मूर्ति के समान निरन्तर भालुओं के समुदाय से व्याप्त तथा हरिणों से सुशोभित, चमरमृग के बालों अर्थात् चामरों एवं व्यञ्जनों (पंखों) से सुशोभित तथा मदमस्त हाथियों के समूह से परिरक्षित राजमर्यादा के समान चमरमृगों के केशपाश रूपी व्यञ्जनों से उपशोभित तथा मदोन्मत्त गजराजों के समुदाय को पालने (आश्रय देने) वाली, 'स्थाणु' अर्थात् देवाधिदेव शङ्कर से अलंकृत तथा (वाहनभूत) सिंह से संसेवित गिरितनया (पार्वती) की भाँति ठूँठ वृक्षों से व्याप्त तथा सिंहों से समाश्रित, कुश और लव (पुत्रद्वय) को जन्म देने वाली तथा निशाचर (लङ्कापति रावण) द्वारा अपहृत जानकी की भाँति कुशाङ्कुरों को उत्पन्न करने वाली तथा 'निशाचर' अर्थात् उल्लू पक्षियों से परिपूर्ण, चन्दन और कस्तूरी (के अनुलेपन से उत्पन्न) की सुगन्धि का वहन करने वाली तथा शोभन अगुरु (से विरचित) तिलक से विभूषित श्रृङ्गारनायिका की भाँति चन्दनतरु एवं कस्तूरी से उठी हुई सुरभि का वहन करने वाली तथा रमणीय अगुरु एवं तिलकवृक्षों से शोभायमान, अनेकविध पल्लवों की वायु से हवा की गई तथा मदनभावाविष्ट (कामातुरा) प्रियसंगमोत्सुका नारी की भाँति अनेक प्रकार के पल्लवों की वायु से युक्त तथा मदनवृक्षों से संकुल, बघनखों की माला से अलंकृत तथा 'गण्डक' नाम वाले आभरण से युक्त बच्चे की ग्रीवा (कण्ठ प्रदेश) के समान बाघ की नखपंक्तियों (नाखूनों के निशान) से मण्डित (अथवा बाघों तथा नखों = नाखूनवाले हिंस्र जीवविशेषों से सुशोभित) तथा गैंडी रूपी अलंकारों वाली, दीखते हुए सैकड़ों मधुचषकों वाली तथा बिखरे हुए बहुरङ्गी पुष्पोंवाली मदिरापानस्थली की भाँति दृष्टिगोचर होते हुए मधुमक्खियों के सैकड़ों छत्तों से युक्त तथा बिखरे हुए नानाविध पुष्पोंवाली।

**संस्कृत-व्याख्या—चन्द्रमूर्तिरिव** = चन्द्रस्य हिमांशोः मूर्त्तिः, शरीरमिव, **सततमृक्षसार्थानुगता** = सततं निरन्तरम् ऋक्षाणि ताराः तेषां सार्थः समूहः तेन

अनुगता परिवेष्टिता, **हरिणाध्यासिता च**=तथा हरिणेन हरिणचिह्नेन अध्यासिता आश्रिता, पक्षे सततम् ऋक्षाः भल्लूकाः तेषां सार्थः समुदायः तेन अनुगता व्याप्ता, हरिणैः मृगैः अध्यासिता, **राज्यस्थितिरिव** = राज्यमर्यादा इव, **चमरमृगबालव्यजनोपशोभिता**=चमरमृगाणां बालचामराणि व्यजनानि तालवृन्तानि च तैरुपशोभिता, **समदगजघटापरिपालिता** = समदाभिः गजघटाभिः करिमण्डलैः परिपालिता परिरक्षिता, पक्षे चमरमृगाणां बालाः लोमान्येव व्यजनानि तैः तथोक्तैः, उपशोभिता तथा समदगजघटापरिपालिता, **गिरितनयेव**=हिमाचलसुतेव, **स्थाणुसङ्गता**=स्थाणुना रुद्रेण सङ्गता मिलता, **मृगपतिसेविता च**=मृगपतिना सिंहेन सेविता वाहनेन शुश्रूषिता च, पक्षे स्थाणुभिः शाखापत्रादिशून्यतरुभिः सङ्गता तथा मृगपतिभिः सिंहैः सेविता आश्रिता, **जानकीव** =सीतेव, **प्रसूतकुशलवा** = प्रसूतौ कुशलवौ तन्नामकसुतौ यया सा तथोक्ता, **निशाचरपरिगृहीता च** = निशाचरेण रावणेन परिगृहीता पञ्चवटीतोऽपहृता च पक्षे प्रसूताः जनिताः कुशानां बर्हिषां लवाः अंकुराः यस्यां सा तथोक्ता, निशाचरैः उलूकादिपक्षिभिः परिगृहीता आश्रिता, **कामिनीव**=शृंगारनायिकेव, **चन्दनमृगमदपरिमलवाहिनी**=चन्दनमृगमदानुलेपनसुगन्धवाहिनी, **रुचिरागुरुतिलकभूषिता च**=तथा रुचिरागुरुणा सुन्दरकाकतुण्डसौगन्ध्येन तिलकेन पुण्ड्रकेण भूषिता अलंकृता, पक्षे चन्दनानां चन्दनवृक्षाणां मृगमदानां कस्तूरीणाञ्च सम्बन्धात् यत् परिमलं सौगन्ध्यं वहति धारयतीत्येवं शीला तथा रुचिराभ्यां मनोहराभ्यां अगुरुतिलकाभ्याम् आमोदितरुविशेषपुष्पतरुविशेषाभ्यां भूषिता शोभिता, **सोत्कण्ठेव**=कान्तप्राप्तिसमुत्सुका नायिकेव, **विविधपल्लवानिलवीजिता**=विविधानाम् अनेकविधानां पल्लवानां किसलयानाम् अनिलैः पवनैः वीजिता सहचरीभिः कामपीडापनोपदाय स्पर्शिता, **समदना च**=तथा मदनैः कामदेवैः सह वर्तमाना युक्ता, पक्षे स्पष्टा च तथा मदनैः तदाख्यातरुविशेषैश्च सह वर्तमाना संयुक्ता, **बालग्रीवेव**=बालाः बालकाः तेषां ग्रीवाः गलदेशाः तद्वदिव, **व्याघ्रनखपङ्क्तिमण्डिता**=व्याघ्रनखपंक्तिभिः व्याघ्रनखचिह्नश्रेणिभिः मण्डिता सुशोभिता, **गण्डकाभरणा च**=तथा गण्डकः भूषणविशेषः आभरणम् अलंकरणं यस्यां सा; पक्षे व्याघ्रनखपंक्तिभिः परिभ्रमणकालोत्पन्ननखचिह्ना-

वलीभिः मण्डिता, गण्डकाः वार्ध्रीणसाः त एव आभरणानि भूषणानि यस्याः सा तथोक्ता, **पानभूमिरिव**=मद्यपानस्थलमिव, **प्रकटितमधुकोशशता**=प्रकटितं प्रकाशितं मधु मद्य तस्य कोशानां पानपात्राणां शतं यस्यां सा, **प्रकीर्णविविध-कुसुमा च**=तथा प्रकीर्णानि पर्यस्तानि विविधानि अनेकप्रकाराणि कुसुमानि पुष्पाणि यस्यां सा; पक्षे प्रकटितं प्रकाशितं मधूनां पुष्परसानां कोशानां तदाश्रयाणाञ्च शतं यस्यां सा, प्रकीर्णविविधकुसुमा च ।

**टिप्पणी—ऋक्षसार्थं**–(क) चन्द्रमूर्ति के पक्ष में–तारों का समुदाय, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–रीछों का समूह । **हरिण**–(क) चन्द्रमूर्ति के पक्ष में–मृगचिह्न, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–मृग । **स्थाणु**–(क) गिरितनया के पक्ष में–शिव, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–ठूंठ । **कुशलव**–(क) सीता के पक्ष में–कुश, लव नामक बालक, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–काँस का अङ्कुर । **निशाचर**–(क) सीता के पक्ष में–रावण, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–रात्रि में विचरण करने वाले (उल्लू आदि पक्षी) । **अगुरुतिलकभूषिता**–(क) कामिनी के पक्ष में–अगर तिलक से सुशोभित, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–अगर और तिलक नामक वृक्षों से सुशोभित । **सोत्कण्ठा**–उत्कण्ठा से युक्त नायिका । **वीजिता**–हवा की गई । **समदना**–(क) उत्कण्ठा युक्त नायिका के पक्ष में–कामयुक्ता, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–मदन नामक वृक्षों से युक्त । **व्याघ्र-नखपंक्ति**–(क) बालग्रीवा के पक्ष में–बघनखों की कतार, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–भूतल पर अंकित व्याघ्र के नाखूनों की श्रेणी । **गण्डक**–(क) बालग्रीवा के पक्ष में–गण्डा–ताबीज, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–गैंडा । **मधुकोश**–(क) पानभूमि के पक्ष में–मदिरा के प्याले, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–मधुमक्खी के छत्ते । यहाँ सर्वत्र श्लेष से युक्त पूर्णोपमालंकार है ।

क्वचित्प्रलयवेलेव महावराहदंष्ट्रासमुत्खातधरणीमण्डला, क्वचिद्दशमुखनगरीव चटुलवानरवृन्दभज्यमानतुङ्गशालाकुला, क्वचिदचिरनिर्वृत्तविवाहभूमिरिव हरितकुशसमित्कुसुमशमीपलाशशोभिता, क्वचिदुन्मत्तमृगपतिनादभीतेव कण्टकिता, क्वचिन्मत्तेव कोकिलकुल-

कलप्रलापिनी, क्वचिदुन्मत्तेव वायुवेगकृततालशब्दा, क्वचिद्विधवेव उन्मुक्ततालपत्रा, क्वचित् समरभूमिरिव शरशतनिचता ।

**हिन्दी अनुवाद**—महावराहरूपधारी नारायण के द्वारा दाढ़ों से उखाडी गई (ऊर्ध्वानीत) कही पर पृथ्वी के मण्डलवाली युगान्तवेला के समान विशालाकृति सूकरों की दाढ़ों से भलीभाँति खोदे गये भूप्रदेशवाली, कहीं पर चञ्चल कपिसमूह द्वारा भग्न किये जाते हुए ऊँचे कक्षों (गृहैकदेशों) के कारण व्याकुल बनी हुई दशमुख (रावण) की राजधानी लङ्का की भाँति चपल वानर यूथ द्वारा तोड़े जाते हुए ऊँचे साल वृक्षों से व्याप्त, कहीं पर हरे-हरे कुशों, समिधाओं, पुष्पों शमी की लकड़ियों एवं पलाशों (पत्तों) से उपशोभित सद्यः सम्पन्न विवाह भूमि की भाँति हरे रङ्ग वाले कुशों, ईधनों (लकड़ियों) पुष्पों शमी एवं पलाश (ढाँक) वृक्षों से शोभायमान, कहीं पर दुर्दान्त सिंह की गर्जना से डरी हुई तथा रोमाञ्चित रमणी की भाँति मतवाले मृगराज (सिंह) की दहाड़ से प्रकम्पित तथा कंटकाकीर्ण, कहीं पर कोकिल-समूह की भांति अव्यक्त (अस्फुट) प्रलाप (बेतुकी बातें) करने वाली (मदिरापानवश) मतवाली नायिका की भाँति कोकिल समुदाय की अपरिस्फुट मधुर ध्वनियों से परिपूर्ण, कहीं पर वातवेग अर्थात् वायुरोग की बढ़ोत्तरी के कारण ताली बजाने वाली उन्मादिनी स्त्री की भाँति पवन के वेग से ताल वृक्षों में शब्द उत्पन्न करने वाली, कहीं पर कर्णाभरणों (झुमकों) का परित्याग कर देने वाली विधवा की भाँति ताल वृक्ष के पत्रों को गिराने वाली, कहीं पर सैकड़ों बाणों से संकुल युद्ध भूमि की भाँति सैकड़ों 'मुञ्जादण्डों' (सरकण्डों) से परिव्याप्त ।

**संस्कृत व्याख्या**—**क्वचित्**=कस्मिंश्चित् प्रदेशे, **प्रलयवेलेव**=प्रलयस्य वेला समयस्तद्वदिव, **महावराहदंष्ट्रासमुत्खातधरणीमण्डला**=महावराहेण दंष्ट्रया दन्तेन समुत्खातं सम्यक् खनितं धरणिमण्डलं भूतलं यस्यां सा तथोक्ता, पक्षे महावराहैः पृथुलशूकरैः दंष्ट्राभिः दशनैः समुत्खातं धरणिमण्डलं भूप्रदेशो यस्याः सा, **क्वचित्**=कस्मिंश्चित् प्रदेशे, **दशमुखनगरीव**=लङ्केव, **चटुलवानरवृन्द-भज्यमानतुङ्गशालाकुला**=चटुलाः ये वानराः कपयः तेषां वृन्देन समूहेन भज्य-

माना: तुङ्गा: उन्नता: या: शाला: भवनानि ताभि: आकुला: व्याप्ता:, पक्षे **चटुल-वानरवृन्देन** भज्यमाना: ये तुङ्गा: उच्चा: शाला: शालवृक्षा: त: आकुला:, **क्वचित्** = कस्मिंश्चित् प्रदेशे, **अचिरनिर्वृत्तविवाहभूमिरिव** = अचिरं तत्कालमेव निर्वृत्त: निष्पन्न: य: विवाह: पाणिग्रहणं तस्य भूमिरिव घरेव, **हरितकुशसमित्कु-सुमशमीपलाश-शोभिता** = हरिता: नीलवर्णा: ये कुशा: दर्भा:, समिध: यज्ञीय-काष्ठानि, कुसुमानि पुष्पाणि, समीवृक्षा:, पलाशा: ब्रह्मवृक्षा: तै: शोभिता: भूषिता:, पक्षेऽपि एवमेव, क्वचिद्, **उन्मत्तमृगपतिनादभीतेव** = उन्मत्त: मदमत्त: या मृगपति: सिंह: तस्य नादेन गर्जितेन त्रस्ता सुन्दरीव, **कण्टकिता** = कण्टक: रोमाञ्च: सञ्जातोऽस्या इति कण्टकिता पक्षे कण्टकयुक्ता, **क्वचित्**, **मत्तेव** = मधुपानेनोन्मत्ता नायिकेव, **कोकिलकुलकलप्रलापिनी** = कोकिलकुलकलप्रलपितुं वक्तु शीलं यस्या: सा: पक्षे कोकिलकुलस्य पिकमण्डलस्य कलप्रलापोऽस्फुटमञ्जुल ध्वनिर्यस्या अस्तीति सा तादृशी, **क्वचित्**, **उन्मत्तेव** = उन्मत्ता उन्मादयुक्ता स्त्रीव, **वायुवेगकृततालशब्दा** = वायुवेगेन व्याधिरूपपवनबाहुल्येन कृता: विहिता: तालशब्दा: करतलध्वनय: यया सा पक्षे वायुवेगेन पवनाधिक्येन कृत: तालानां तालतरूणां शब्दा: यस्यां सा तादृशी, **क्वचित्**, **विधवेव** = नष्ट: धव: पति: यस्या: सा सुन्दरीव, **उन्मुक्ततालपत्रा** = उन्मुक्तं परित्यक्तं तालपत्रं ताटङ्क: कर्णाभरण-विशेषो यया सा तादृशी पक्षे उन्मत्तानि पवनाधिक्येन पतितानि तालानां तालतरूणां पत्राणि यस्यां सा तादृशी, **क्वचित् समरभूमिरिव** = युद्धस्थलमिव, **शरशतनिचिता** = शराणां बाणानां शतेन समुदायेन निचिता व्याप्ता; पक्षे शराणां मुञ्जादण्डानां शतेन समुदायेन निचिता ।

**टिप्पणी–महावराह**–(क) प्रलयवेला के पक्ष में–वराह के रूप में विष्णु भगवान् का अवतार, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–बड़े-बड़े सूअर । पौराणिक कथा है कि प्रलयकाल में जल निमग्न पृथ्वी को वराहावतारी विष्णु ने ऊपर उठाया था। **समुत्खात**—सम् + उत् + खन् + क्त । **शालाकुल**–(क) लङ्का के पक्ष में–भवनो से व्याप्त:; (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–शाल नामक वृक्षों से युक्त । **कण्टकिता**–(क) भयभीत स्त्री के पक्ष में-रोमांच से युक्त । (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—कांटों से युक्त । **वायवेगकृत-**

**तालशब्दा**—उन्माद रोग से युक्त स्त्री वाताधिक्य के कारण अकारण ही ताली बजाना आदि क्रियायें करने लगती हैं । विन्ध्याटवी में भी वाताधिक्य के कारण ताड़ के वृक्षों में शब्द उत्पन्न हो रहा था **तालपत्र**–(क) विधवा स्त्री के पक्ष में–ताटङ्क नामक कर्णाभूषण, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–ताड़ के पत्ते । **शर**-(क) सेना के पक्ष में–बाण, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में–सरकण्डे । यहाँ श्लेष से युक्त पूर्णोपमालङ्कार है ।

क्वचिदमरपतितनुरिव नेत्रसहस्रसङ्कुला, क्वचिन्नारायणमूर्तिरिव तमालनीला, क्वचित्पार्थरथपताकेव वानराक्रान्ता, क्वचिदवनिपतिद्वारभूमिरिव वेत्रलताशतदुष्प्रवेशा, क्वचिद्विराटनगरीव कीचकशतावृता, क्वचिदम्बरश्रीरिव व्याधानुगम्यमानतरलतारकमृगा, क्वचिद्गृहीतव्रतेव दर्भचीरजटावल्कलधारिणी, अपरिमितबहलपत्रसञ्चयापि सप्तपर्णभूषिता, क्रूरसत्त्वापि मुनिजनसेविता, पुष्पवत्यपि पवित्रा विन्ध्याटवी नाम ।

**हिन्दी-अनुवाद**—कहीं पर सहस्र नेत्रों से विभूषित अमरपति इन्द्र के शरीर के समान सहस्रों नेत्रों(वृक्ष विशेष) से भरी हुई (अथवा सहस्रों जटाओं से भरी हुई), कहीं पर तमाल वृक्ष के समान श्याम भगवान् विष्णु की देह के समान तमाल वृक्षों से श्यामायमान, कहीं पर वानर (हनूमान) द्वारा अधिष्ठित अर्जुन के रथ की पताका के समान वानरों से आक्रान्त, कहीं पर सैकड़ों वेत्रयष्टियों (को धारण करने वाले द्वार रक्षकों) के कारण दुष्प्रवेश राजद्वार की भूमि के समान सैकड़ों वेतसलताओं के कारण दुःखपूर्वक प्रवेश पाने योग्य, कहीं पर सौ कीचक बन्धुओं (राजा विराट के साले) से घिरी हुई महाराज विराट की पुरी के समान सैकड़ों कीचकों (पोपले बासों) से परिव्याप्त, कहीं पर (रुद्र रूपी) व्याध अर्थात् आर्द्रा नक्षत्र द्वारा अनुगम्यमान चञ्चल (ब्रह्मा रूपी ) तारक मृग अर्थात् मृगशिरा नक्षत्रवाली गगनशोभा की भाँति बधिकों द्वारा पीछा किये जाते हुए अतएव (भय वश) चञ्चल पुतलियों वाले हरिणों

से युक्त, कहीं पर कुश, चीर, जटा और वल्कल वस्त्र धारण करने वाली व्रत परायणा स्त्री की भाँति कुश, चीर (तृण विशेष) जटा(तरमूल) एवं वल्कल (पेड़ों की छाल) धारण करने वाली, अगणित सघन पर्ण समूह से युक्त होने पर भी (केवल) साल पत्तों से विभूषित (=सप्तपर्णी अर्थात् 'सतौना' वृक्षों से भूषितविरोध परिहार), क्रूरमन वाली होने पर भी (=क्रूरसत्त्व अर्थात् हिंसक जीवों से युक्त होने पर भी वि० परि०) मुनि जनों से सेवित तथा रजस्वला होने पर भी (=पुष्पवती अर्थात् फूलों से भरी होने पर भी-वि० परि०) पवित्र विन्ध्य नाम की (एक) वनस्थली है ।

**संस्कृत-व्याख्या—क्वचित् अमरपतितनुरिव**=अमरपतिः इन्द्रः तस्य तनुरिव शरीरमिव, **नेत्रसहस्रसङ्कुला**=नेत्राणां लोचनानां यत् सहस्रं तेन संकुला, पक्षे नेत्राणां तरुमूलानां जटानां वा यत् सहस्रं तेन सङ्कुला, **क्वचित् नारायणमूर्तिरिव** नारायणस्य विष्णोः मूर्तिः शरीरमिव, **तमालनीला**=तमालं तापिच्छं तद्वन्नीला श्यामवर्णा; पक्षे तन्नामकवृक्षैः नीला, **क्वचित्पार्थरथपताकेव**=पार्थस्य अर्जुनस्य यः रथः तस्योपरि पताकेव वैजयन्तीव, **वानराक्रान्ता**=वानरेण हनूमता पक्षे वानरैः शाखामृगैः आक्रान्ता अधिष्ठिता, **क्वचित् अवनिपतिद्वारभूमिरिव**=अवनिपतिः राजा तस्य द्वारभूमिरिव, **वेत्रलताशतदुष्प्रवेशा**=वेत्र लताशतेन द्वारपालहस्तस्थितवेत्रयष्टिसमूहेन दुष्प्रवेशा दुःखेन प्रवेष्टुं योग्या, पक्षे वेत्राणि लताश्च तासां शतं समूहस्तेन दुष्प्रवेशा, **क्वचिद् विराटनगरीव**=विराटस्य तदाख्यनरपतेः नगरीव राजधानीव, **कीचकशतावृता**=कीचकशतेन स्वप्रियबान्धवकीचकसमूहेन आवृता; पक्षे कीचकाः सरन्ध्रवेणवस्तेषां शतैः समूहैः आवृता, **क्वचित्, अम्बरश्रीरिव**=गगनलक्ष्मीरिव, **व्याधानुगम्यमानतरलतारकमृगा**=व्याधेन व्याधरूपधारिणा शिवेन अनुगम्यमानं अनुव्रज्यमानम् अतएव तरलं त्रासेन चञ्चलं तारकमृगं मृगशिरो नक्षत्रं यस्यां सा तथोक्ता; पक्षे व्याधैः भिल्लैः अनुगम्यमानाः अतएव तरलाः चञ्चलाः तारका लोचनकनीनिका येषां ते तथोक्ताः मृगाः हरिणाः यस्यां सा तादृशी, **क्वचिद्गृहीतव्रतेव**=गृहीतं स्वीकृतं व्रतं नियमः यया सा एवं विधा सुन्दरीव, **दर्भचीरजटावल्कलधारिणी**=दर्भाः कुशाः, चीराणि जीर्णवसनखण्डानि जटाः संहतकेशाः, वल्कलानि

च धारयितुं शीलं यस्याः सा तथोक्ता, पक्षेऽपि एवमेव, **अपरिमितबहुलपत्रसञ्चयाऽपि**=अपरिमितानि असंख्यानि बहुलानि सघनानि पत्राणि दलानि तेषां सञ्चयः समूहः यस्यां सा तथोक्ताऽपि, **सप्तपर्णभूषिता**=सप्तभिः पर्णैः भूषितेति विरोधः, सप्तपर्णसञ्ज्ञकतरुभिर्विराजितेति तत्परिहारः, **क्रूरसत्त्वापि**=क्रूरं दुष्टं सत्त्वं हृदयं यस्याः सा तथोक्तापि मुनिजनसेवितेति विरोधः, क्रूराः हिंस्राः सत्त्वाः व्याघ्रादयः यस्यां सा तादृशीति तत्परिहारः, **पुष्पवती**=रजोधर्मवत्यपि पवित्रेति विरोधः, पुष्पाणि कुसुमानि अस्याः सन्तीति तत्परिहारः, एवम्भूता **विन्ध्याटवी नामासीत्** ।

**टिप्पणी–अमरपतिः**—अमरों अर्थात् देवताओं के पति देवराज, इन्द्र । 'अमरा निर्जरा देवाः' इत्यमरः । **नेत्र**—(क) इन्द्रशरीर के साथ—आँखें, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—जटा अथवा वृक्षों की जड़ । **वेत्रलता**–(क) राजद्वारभूमि के पक्ष में-बेंत की छड़ी, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में-बेंत की बेलें । **कीचक**–(क) विराटनगरी के पक्ष में—विराट देश के राजा का साला कीचक, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—छिद्रयुक्त बाँस जिनके छिद्रों में वायु भर कर शब्द करती है । 'वेणवः कीचकास्ते स्युर्ये स्वनन्त्यनिलोद्धताः' इत्यमरः । **'क्वचित्……मृगा'** शिवपुराण की कथा के अनुसार प्राचीन काल में ब्रह्मा अपनी परमसुन्दरी कन्या सन्ध्या के पीछे काम से पीड़ित होकर दौड़ पड़े । सन्ध्या ने अपने धर्म की रक्षा के लिये हरिणी का रूप धारण कर लिया और रक्षा के लिये शिवजी के शरण में गयी । ब्रह्मा ने भी हरिण का रूप धारण कर उसका पीछा किया । ऐसा देख कर शङ्कर जी ने ब्रह्मा जी का सिर काट डालने के लिये बाण छोड़ा । तब ब्रह्मा अत्यन्त लज्जित हुये तथा मृगशिरा नक्षत्र में प्रविष्ट हो गये । शिव के बाण ने भी आर्द्रा नक्षत्र के रूप में उनका पीछा किया । **तरलतारकमृगा** (क) अम्बरश्री के पक्ष में—चञ्चल मृगशिरा नक्षत्रवाली, (ख) विन्ध्याटवी के पक्ष में—चञ्चल पुतलियों वाले हरिणों वाली । **'अमरपतितनुरिव'** में **दर्भचीरवल्कलधारिणी** पर्यन्त पूर्णोपमालङ्कार है **'अपरिमित……पवित्रा'** में विरोधाभास अलंकार है । (क) **'अपरिमित……सप्तपर्णभूषिता'** यहाँ 'सप्तपर्ण' का अर्थ सात पत्ते कर लेने पर विरोध होता है तथा 'सप्तपर्ण' नामक वृक्ष अर्थ मान लेने पर

विरोध का परिहार हो जाता है। (ख) 'क्रूरमुनिजनसेविता' यहाँ 'क्रूर' का अर्थ निर्दय, सत्त्व का अर्थ मन करने पर विरोध होता है तथा 'सत्त्व' का अर्थ 'प्राणी' मान लेने पर परिहार हो जाता है। (ग) 'पुष्पवत्यपि पवित्रा' यहाँ 'पुष्पवती' का अर्थ 'रजस्वला स्त्री' को मान लेने पर विरोध होता है, क्योंकि 'रजस्वला स्त्री' को शास्त्रों में अपवित्र बतलाया गया है। परन्तु 'पुष्पवती' का अर्थ 'फूलों वाली' मान लेने पर विरोध का परिहार हो जाता है।

तस्याञ्च दण्डकारण्यान्तःपाति, सकलभुवनविख्यातम्, उत्पत्तिक्षेत्रमिव भगवतो धर्मस्य सुरपतिप्रार्थनापीतसकलसागरसलिलस्य मेरुमत्सरादम्बरतलप्रसारितशिरःसहस्रेण दिवसकररथगमनपथमपनेतुमभ्युद्यतेन अवगणितसकलसुरवचसा विन्ध्यगिरिणाप्यनुल्लङ्घिताज्ञस्य, जठरानलजीर्णवातापिदानवस्य, सुरासुरमुकुटमकरपत्रकोटिचुम्बितचरण रजसो दक्षिणाशावधूमुखविशेषकस्य, सुरलोकादेकहुङ्कारनिपातितनहुषप्रकटप्रभावस्य भगवतो महामुनेरगस्त्यस्य, भार्यया लोपामुद्रया स्वयमुपरचितालवालकैः करपुटसलिलसेकसंवर्द्धितैः सुतनिर्विशेषैरुपशोभितं पादपैः तत्पुत्रेण च गृहीतव्रतेनाषाढिना पवित्रभस्मविरचितत्रिपुण्ड्रकाभरणेन कुशचीवरवाससा मौञ्जमेखलाकलितमध्येन गृहीतहरितपर्णपुटेन प्रत्युटजमटता भिक्षां दृढदस्युनाम्ना पवित्रीकृतम् अतिप्रभूतेध्माहरणाच्च अस्येध्वमवाह इति पिता द्वितीयं नाम चकार, दिशिदिशि शुकहरितैश्च कदलीवनैः श्यामलीकृतपरिसरं सरिता च कलसयोनिपरिपीतसागरमार्गानुगतयेव बद्धवेणिकया गोदावर्या परिगतमाश्रमपदमासीत्।

**हिन्दी-अनुवाद**—उस (विन्ध्याटवी) में दण्डकारण्य (की सीमा) के अन्तर्गत, समस्त लोकों में प्रसिद्ध, भगवान् धर्म के प्रभवस्थान सा प्रतीत होने वाला, देवराज (इन्द्र) की अभ्यर्थनावश समूचे सागर की जलराशि पी ले जाने वाले-

सुवर्णगिरि (सुमेरु) के प्रति मात्सर्यभावना होने के कारण आकाश मण्डल में सहस्रों विकट शिखरों को विस्तारित करने वाले सूर्य के रथ की प्रस्थानसरणि (प्रयाणमार्ग) को अवरुद्ध कर लेने के लिए प्रयत्नशील तथा (मार्ग छोड़ देने के लिए प्रस्तुत किये गये) देवताओं के समस्त वचनों को अनादृत कर देने वाले (हठी) विन्ध्यपर्वत द्वारा भी अनुल्लङ्घित अर्थात् शिरोधृत आज्ञा वाले-उदराग्नि द्वारा वातापि दानव को अन्तस्तिरोहित कर (पचा) लेने वाले–देवताओं तथा राक्षसों के मुकुटों पर विद्यमान मकर के आकार वाले पत्रों के अग्रभाग से चुम्बित चरणधूलि वाले दक्षिणदिशारूपी वधू के ललाट पर (विद्यमान) सौभाग्य तिलक के समान–देवलोक से एक हुङ्कृतिमात्र से (इन्द्रकल्प राजा) नहुष को भ्रष्ट कर देने से अभिव्यक्त महिमावाले महामुनि भगवान् अगस्त्य की प्रियतमा लोपामुद्रा द्वारा स्वयं निर्मित थलहों वाले, हस्तसम्पुटों के जलसेचन से संवर्धित किये गये तथा पुत्र सदृश वृक्षों से उपशोभित, (तथा) ब्रह्मचर्यव्रत परायण, पलाशदण्डधारी पवित्र भस्म से विरचित त्रिपुण्ड्र रूपी आभरणवाले, कुशों से विरचित वस्त्र वाले-मूँजों से बनी करधनी से विभूषित कटि प्रदेश वाले-हरितवर्ण के दोने को धारण किये हुये प्रत्येक पर्णकुटीर के भिक्षार्थ पर्यटन करते हुए तथा अत्यधिक प्रचुर मात्रा में समिधा (यज्ञ का ईंधन) लाने के कारण पिता द्वारा 'इध्मवाह' (सरीखे) द्वितीय नाम से सम्बोधित उन (महर्षि अगस्त्य) के दृढ़दस्यु नामक पुत्र द्वारा पवित्र बनाया गया, प्रत्येक दिशा में शुकपक्षी के समान हरे रंग वाले केले के वनों से श्यामल बनाई गई पर्यन्तभूमियों (छोरों) वाला, महर्षि अगस्त्य द्वारा चुलुकीकृत चुल्लू बाँधकर पी डाले गये (अर्थात् मृत अपने पति) सागर के मार्ग का मानो अनुकरण करने वाली तथा (जलधारा रूपी बँधी हुई एक वेणी वाली गोदावरी (नदी) से परिवेष्टित आश्रमपद था।

**संस्कृत-व्याख्या**–**तस्यां च**=पूर्ववर्णितायां विन्ध्याटव्याम् अगस्त्यस्य आश्रमपदमासीत् इति वक्ष्यमाणेन सम्बन्धः इह प्रथमान्तानि पदानि खलु आश्रमस्य विशेषणानि सन्ति। **दण्डारण्यान्तःपाति**=दण्डकारण्यस्य-दण्डकाख्यस्य वनस्य अन्तःपाति तन्मध्यवर्ति, **सकलभुवनविख्यातं**=सकलानि समस्तानि भुवनानि तेषु विख्यातं प्रसिद्धम्, **भगवतः धर्मस्य**=माहात्म्यवतः सुकृतस्य, **उत्पत्ति**-

**क्षेत्रमिव**=जन्मभूमिरिव,इतः खलु मुनेरगस्त्यस्य विशेषणानि । **सुरपतिप्रार्थनापीतसकलसागरसलिलस्य**=सुपतिप्रार्थनया इन्द्रयाचनया पीतानि चुलुकीकृतानि सकलसागराणां समस्तसमुद्राणां जलानि सलिलानि येन तस्य, **मेरुमत्सरात्**= मेरोः सुवर्णाद्रेः मत्सरात् शुभद्वेषात्,**अम्बरतलप्रसारितशिरःसहस्रेण**=अम्बरतले गगनतले प्रसारितानि विस्तारितानि शिरांसि मस्तकानि तेषां सहस्रं समूहः येन स तेन,**दिवसकरथगमनपथं**=दिवसकरस्य सूर्यस्य रथगमनपथं स्यन्दनगमनमार्गम्, **अपनेतुं**=दूरीकर्तुम्, **अभ्युद्यतेन**=प्रवृत्तेन, **अवगणितसकलसुरवचसा**=अवगणितानि अनादृतानि सकलानां समस्तानां सुराणां देवानां वचांसि वचनानि येन तेन, **विन्ध्यगिरिणापि**=विन्ध्याचलेनापि, **अनुल्लङ्घिताज्ञस्य**=अनुल्लङ्घिता अनतिक्रान्ता आज्ञा आदेशः यस्य तस्य तादृशस्य, **जठरानलजीर्णवातापिदानवस्य** =जठरानलेन उदराग्निना जीर्णः परिपाकं प्रापितः वातापिदानवः वातापिनामकासुरः येन, तादृशस्य, **सुरासुरमुकुटमकरपत्रकोटिचुम्बितचरणरजसः**=सुराः देवाः असुराः राक्षसाः तेषां मुकुटेषु किरीटेषु यानि मकरपत्राणि सुवर्णनिर्मिताः मकराकारपक्षाः तेषां कोटयः अग्रभागाः तैः चुम्बितानि स्पर्शितानि चरणरजांसि चरणरेणवः यस्य तस्य, **दक्षिणाशावधूमुखविशेषकस्य**=दक्षिणा अवाची आशा दिगेव वधूः स्त्री तस्याः मुखे लपने विशेषकस्य तिलकस्वरूपस्य, **सुरलोकात्**= देवलोकात्,**एकहुङ्कारनिपातितनहुषप्रकटप्रभावस्य**=एकहुङ्कारेण हुङ्कृतिमात्रेण निपातिते प्रच्याविते नहुषे तदाख्ये नृपे प्रकटः स्फुटः प्रभावः माहात्म्यं यस्य तस्य तादृशस्य, **भगवतः**=महात्म्यशालिनः, **महामुनेः**=महर्षेः, **अगस्त्यस्य**=कुम्भजस्य, **भार्यया**=जायया, **लोपामुद्रया**=तन्नामिकया, **स्वयं**=आत्मना, **उपरचितालवालकैः**=उपरचितानि विनिर्मितानि आलवालकानि आवापाः येषां तैः, **करपुटसलिलसेकसंवर्द्धितैः**=करपुटेन हस्तद्वयेन यः सलिलस्य जलस्य सेकः सिञ्चनं तेन सम्वर्द्धितैः वृद्धिं प्रापितैः, **सुतनिर्विशेषैः**=पुत्रतुल्यैः, **पादपैः**=वृक्षैः, **उपशोभितं**=भूषितम्, **तत्पुत्रेण च**=तस्य अगस्त्यस्य पुत्रेण सुतेन, **गृहीतव्रतेन** गृहीतम् अङ्गीकृतं व्रतं ब्रह्मचारिव्रतं येन तेन, **आषाढिना**=आषाढः पलाशदण्डः अस्यास्तीति तेन, **पवित्रभस्मविरचितत्रिपुण्ड्रकाभरणेन**=पवित्रं पूतं यद्भस्म तेन रचितं विहितं त्रिपुण्ड्रकं रेखात्रययुक्ततिलकविशेष एव आभरणं भूषणं येन तेन,

**कुशचीरवाससा**=कुशाः दर्भा एव चीरं चीवरं वासः वसनं यस्य तेन, **मौञ्ज-मेखलाकलितमध्येन**=मौञ्ज्या मुञ्जरचितया मेखलया कलितः बद्धः मध्यः कटिप्रदेशः येन तेन, **गृहीतहरितपर्णपुटेन**=गृहीतम् आत्तं हरितं श्यामलं पर्णपुटं पत्ररचितपुटक येन तेन, **प्रत्युटजं**=उटजमुटजं प्रति, **भिक्षामटता**=भिक्षार्थं भ्रमणं कुर्वता, **दृढदस्युनाम्ना**=दृढदस्युसंज्ञकेन, **पवित्रीकृतं**=तत्र उषित्वा पूती-कृतम्, **अतिप्रभूतेध्माहरणाच्च**=अतिप्रभूतानि अतिप्रचुराणि यानि इध्मानि काष्ठानि तेषाम् आहरणात् आनयनात्, **पिता**=अगस्त्यः, **अस्य इध्मवाहः**=इध्मं वहतीति इध्मवह इति, **द्वितीयं नाम**=अपरं नाम, **चकार**=विदधौ, **दिशि-दिशि**=प्रत्येकं दिशि, **शुकहरितैः**=शुकवत् कीरवत् हरितैः नीलवर्णैः,**कदलीवनैः**=रम्भाविपिनैः, **श्यामलीकृतपरिसरं**=श्यामलीकृतः=कृष्णवर्णीकृतः परिसरः प्रान्तभूमिः यस्य तत्, **कलसयोनिपरिपीतसागरमार्गानुगतया**=कलसयोनिना अगस्त्येन परिपीतस्य चुलुकीकृतस्य सागरस्य समुद्रस्य मार्गमध्वानम अनुगतया अनुव्रजितयेव, **बद्धवेणिकया**=बद्धा संयता वेणिका जलधारा यया तया, बद्धा संयता वेणिका केशरचनाविशेषः यया तया च, **गोदावर्या सरिता**=गोदावर्या नद्या, **परिगतं**=परिवेष्टितम्, **आश्रम पदमासीत्** ।

टिप्पणी—'तस्यां च‥ ‥‥‥अगस्त्यस्य ‥‥‥आश्रमपदम् आसीत्' यह मुख्य वाक्य है । 'सुरयति ‥‥‥जलस्य'–महाभारत की कथा है कि प्राचीन-काल मे कालेय नामक कुछ दैत्य थे जो कि दिन मे समुद्र के जल मे छिपे रहते थे तथा रात्रि में समुद्र से निकलकर लोगों को पीड़ा पहुँचाते थे । उनके उपद्रव से त्रस्त होकर देवराज इन्द्र महर्षि अगस्त्य की शरण में गये । इन्द्र की प्रार्थना सुनकर महर्षि अगस्त्य ने समुद्र के समस्त जल को पी डाला । मरु‥ ‥‥‥‥ सहस्रेण–स्कन्दपुराण की कथा है कि प्राचीन काल में पर्यटन करते हुए महर्षि नारद विन्ध्याचल पर्वत पर पहुँचे । विन्ध्याचल के आतिथ्य को स्वीकार कर देवर्षि नारद ने उससे कहा कि सूर्य प्रतिदिन सुमेरु पर्वत की परिक्रमा करता है परन्तु तुम्हारी नहीं । इसलिए मेरा मन खिन्न हो रहा है । अतः उसके लिए यत्न करो—ऐसा कहकर नारद चले गये । इसके

पश्चात् विन्ध्याचल ने अपनी चोटियों को आकाश में अधिक ऊँचाई तक फैलाना प्रारम्भ कर दिया। इससे सूर्य का मार्ग रुक गया। ऐसी स्थिति में एक ओर तो प्रकाश तथा आतप का बाहुल्य हो गया तथा दूसरी ओर प्रगाढ़ अन्धकार। देवताओं ने विन्ध्याचल से ऐसा न करने का अनुरोध किया। परन्तु विन्ध्याचल ने देवताओं की भी बात नहीं मानी। तब देवताओं की प्रार्थना पर महर्षि अगस्त्य भार्या के सहित वहाँ पधारे। विन्ध्याचल उन्हें प्रणाम करने के लिए झुक गया। तब महर्षि अगस्त्य ने कहा कि प्रिय वत्स ! जब तक मैं पुन: न लौटूँ तब तक तुम इसी प्रकार रहना-यह आज्ञा देकर दक्षिण की ओर चले गये और फिर लौटे ही नहीं। विन्ध्याचल आज भी उनकी आज्ञानुसार उसी प्रकार झुका हुआ है। 'जठर·········दानवस्य'—प्राचीन काल में इल्वल तथा वातापि नामक दो दैत्य थे। इल्वल ने ब्राह्मण का रूप धारण किया और वातापि ने भेड़ का। इल्वल ने मेषरूपधारी वातापि के मांस को ब्राह्मणों को खिला दिया और कहा—'वातापि बाहर निकल आओ।' वातापि वर के प्रभाव से ब्राह्मणों के पेट को फाड़कर, बाहर निकल आया। इस प्रकार ब्राह्मणों के संहार को देखकर देवताओं ने महर्षि अगस्त्य से प्रार्थना की। महर्षि अगस्त्य ने वातापि को खाकर अपनी प्रचण्ड जठराग्नि से उसे पचा डाला। यह महाभारत की कथा है। 'सुर······प्रभावस्य'—महाभारत की कथा है कि वृत्रासुर के वध के पश्चात् देवराज इन्द्र को ब्रह्म हत्या का पाप-भागी होना पड़ा ऐसी स्थिति मे उनके स्थान पर नहुष को स्वर्ग का राजा बनाया गया। किसी के कहने पर उसने इन्द्राणी को प्राप्त करना चाहा तथा इन्द्राणी से प्रार्थना की। इन्द्राणी ने उसे सन्देश भिजवाया कि यदि तुम महर्षियों द्वारा उठायी गयी पालकी में सवार होकर मेरे पास आओ तो तुम्हें स्वीकार कर सकती हूँ। ऐश्वर्य के मद से मत्त नहुष ने भृगु आदि महर्षियों को पालकी में बैठा दिया और इन्द्राणी के पास शीघ्र पहुँचने की इच्छा से 'सर्प सर्प' (चलो, चलो) कहकर भृगु के सिर पर चरणप्रहार किया। इसी बीच भृगु की जटाओं में छिपे हुए महर्षि अगस्त्य ने क्रुद्धित होकर शाप दे दिया—'तुम सर्प होकर पृथ्वी पर गिरो।' इससे नहुष तुरन्त सर्प होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा।

**आलवालक**–थलहा, 'स्यादालवालमावालमावापः' इत्यमरः । **आषाढिना**–पलाश दण्ड को धारण करने वाला ब्रह्मचारी । 'ब्राह्मणो बैल्वपालाशौ'–मनु० । **त्रिपुण्ड्रक**–तीन रेखाओं वाला तिलक विशेष । **मौञ्ज**–मुञ्ज+अण्–मूँज की बनी हुई । 'मौञ्जी त्रिवृत्समा श्लक्ष्णा कार्या विप्रस्य मेखला'–मनु० । **'प्रत्युटजं भिक्षामदत्ता'** 'अकथितं च' से 'भिक्षा' में द्वितीया । इध्म-ईंधन, समिधायें । **कलसयोनि**–उत्पत्ति स्थान है कलश जिनका, महर्षि अगस्त्य । 'उत्पत्ति-······**धर्म्मस्य**' में जात्युत्प्रेक्षालङ्कार है । "**दक्षिणाशा**······**विशेषकस्य**' अगस्त्य पर तिलकत्व का आरोप तथा दक्षिण दिशा पर वधूत्व का आरोप होने से परम्परित रूपकालङ्कार है । '**शुकहरितैः**' में लुप्तोपमालङ्कार । '**कलसयोनि**····**परिगतम्**'–यहाँ 'अनुगतयेव' में क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार है तथा व्यञ्जना के द्वारा **समासोक्ति** भी ।

यत्र च दशरथवचनमनुपालयन्नुत्सृष्टराज्यो दशवदनलक्ष्मीविभ्रमविरामो रामो महामुनिमगस्त्यमनुचरन् सह सीतया लक्ष्मणोपरिचितरुचिरपर्णशालः पञ्चवट्यां कञ्चित् कालं सुखमुवास । चिरशून्ये अद्यापि यत्र शाखानिलीननिभृतपाण्डुकपोतपङ्क्तयो लग्नतापसाग्निहोत्रधूमराजय इव लक्ष्यन्ते तरवः । बलिकर्मकुसुमान्युद्धरन्त्याः सीतायाः करतलादिव सङ्क्रान्तो यत्र रागः स्फुरति लताकिसलयेषु । यत्र च पीतोद्गीर्णजलनिधिजलमिव मुनिना निखिलमाश्रमोपान्तवर्त्तिषु विभक्तं महाह्रदेषु । यत्र च दशरथसुतनिशितशरनिकरनिपातनिहतरजनीचरबलवहुलरुधिरसिक्तमूलमद्यापि तद्रागाबिद्धनिर्गतपलाशमिवाभाति नवकिसलयमरण्यम् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–जिस (आश्रमपद) में (पिता) दशरथ की आज्ञा का पालन करते हुए, (अपने पैतृक अयोध्या) साम्राज्य का परित्याग कर देने वाले, दशमुख (रावण) की साम्राज्यलक्ष्मी के विलासों का समापन कर देने वाले, तथा (अपने रहने के लिए छोटे भाई) लक्ष्मण द्वारा बनाई गयी रमणीय

पर्णशाला वाले श्रीराम महामुनि अगस्त्य की परिचर्या (सेवा) करते हुए (प्रियतमा) वैदेही के साथ पञ्चवटी में कुछ समय तक सुखपूर्वक रहे । चिरकाल से (जन) शून्य जिस (आश्रम) में आज भी शाखाओं पर छिपे बैठे, निःशब्द धूसरवर्ण कपोतमण्डल वाले वृक्ष ऐसे दिखाई पड़ते हैं मानों तपस्वियों के (द्वारा सम्पादित) अग्निहोत्रों की धूम पंक्तियों से आच्छन्न हों। जिस (आश्रम) में लताओं के नूतन पर्णों मे (विद्यमान) लालिमा ऐसी संस्फुरित होती है मानो (वनवासकाल) में पूजा कार्य के निमित्त फूल चुनती हुई देवी सीता के करतलों से ( निकलकर फूलों में ) संक्रान्त हो गई हो ! और जहाँ महामुनि अगस्त्य द्वारा (सर्वप्रथम) पिया गया (और बाद में) उगल दिया गया सागर का सम्पूर्ण जल मानो आश्रम के छोरों पर विद्यमान विशाल सरोवरों में बाँट दिया गया है । जिस (आश्रम) में दशरथनन्दन राम के तीखे शरसमूहों के आघात से मारी गई राक्षससेना के अत्यधिक रक्त से सींचे गए (वृक्षों के) मूलवाला तथा नूतन (रक्तवर्ण) पर्णों से युक्त वन आज भी इस प्रकार सुशोभित होता है मानो (मृत राक्षसों के) सर रुधिर की अरुणाई के प्रभाववश निकले हुए (अतएव लाल) पत्तों से युक्त हो ।

**संस्कृत-व्याख्या**–**यत्र च**=अगस्त्याश्रमपदे, **दशरथवचनमनुपालयन्** =दशरथस्य स्वपितुः वचन वाक्यम् अनुपालयन् पालनं कुर्वन्, **उत्सृष्टराज्यः**= उत्सृष्टं परित्यक्तं राज्यं येन सः,**दशवदनलक्ष्मीविभ्रमविरामः**=दशवदनः दशाननस्तस्य या लक्ष्मीः राज्यश्रीः तस्याः विभ्रमस्य विलासस्य विरामोऽवसानं यस्मात् स तथोक्तः, **रामः**=दशरथात्मजः, **महामुनि**=मुनिश्रेष्ठम्, **अगस्त्यं**=कलसयोनिम्, **अनुचरन्**=सेवमानः,**लक्ष्मणोपरचितरुचिरपर्णशालः**=लक्ष्मणेनरामानुजेन उपरचिता विनिर्मिता रुचिरा मनोज्ञा पर्णशाला उटजःयस्य सः,**कञ्चित्कालं पंचवट्यां**=जनस्थाने, **सीतया**=जनकनन्दिन्या, **सह, सुखं**=मुनिआनन्दपूर्वकं यथा स्यात्तथा, **उवास**=निवसतिस्म । **चिरशून्ये**=बहोः कालात् जनरहितं, **यत्र**= यस्मिन्नाश्रमपदे, **अद्यापि**=इदानीमपि, **शाखानिलीननिभृतपाण्डुकपोतपङ्क्तयः** =**शाखसु** निलीनाः स्थिताः निभृताः निःशब्दाः पाण्डवः श्वेताः ये

कपोताः पारावताः तेषां पङ्क्तयः राजयः येषु ते, अतएव **लग्नतापसाग्निहोत्र-धूमराजयः**==लग्नाः संलग्नाः तापसानां तपस्विनां यदग्निहोत्रं दैनिकयज्ञविशेषः तस्य धूमानाम् अग्निशाखानां राजयः पङ्क्तयः येषु ते तथोक्ता इव, **तरवः**= वृक्षाः, **लक्ष्यन्ते**=विलोक्यन्ते । **बलिकर्मकुसुमानि**=बलिकर्मणः देवपूजनकार्यस्य कुसुमानि पुष्पाणि, **उद्धरन्त्या**=सञ्चयं कुर्वन्त्याः, **सीतायाः**=जानक्याः, **करतलात्**=पाणितलात्, **लताकिसलयेषु**=व्रततिपल्लवेषु, **संक्रान्तः**=संलग्न इव, यत्र **रागः**=लौहित्यं, **स्फुरति**=द्योतते । **यत्र च**==आश्रमपदे, **मुनिना**= अगस्त्येन, **पीतोद्गीर्णजलनिधिजलमिव**=पूर्वं पीतं पश्चादुद्गीर्णं वमनेन निःसारितं निखिलं समग्रं जलनिधिजलं समुद्रसलिलम्, **आश्रमोपान्तवर्तिषु**= आश्रमसमीपस्थितेषु, **महाह्रदेषु**=महातडागेषु, **विभक्तं**=विभज्य कृतमपि प्रतीयते । **यत्र च**=आश्रमपदे, **दशरथसुतनिशितशरनिकरनिपातनिहतरजनीचरबलबहुलरुधिरसिक्तशूलम्**=दशरथसुतयोः रामलक्ष्मणयोः निशिताः तीक्ष्णा ये शराः बाणाः तेषां यः निकरः समूहः तस्य निपातेन वर्षणेन निहतानिः घातितानि यानि रजनीचरबलानि असुरसैन्यानि तेषां बहुलरुधिरैः प्रचुरशोणितैः सिक्तानि मूलानि यस्य तत्, **नवकिसलयं**=नवानि नूतनानि किसलयानि पल्लवाः यस्मिन् तत् तादृशम्, **अरण्यं**=विपिनम्, **अद्यापि**=अधुनापि, **तद्रागाविद्धनिर्गतपलाशमिव**=तेषां रागेण रक्तिम्ना आविद्धानि युक्तानि निर्गतानि निःसृतानि पलाशानि पत्राणि यत्र तत् तथोक्तमिव, **आभाति**=शोभते ।

**टिप्पणी–दशरथः**–दशसु दिशासु अप्रतिहतो रथो यस्य सः दशरथः– रामचन्द्र के पिता दशरथ । **उत्सृष्ट**–उत्+सृज्+क्त । **दशवदन**······**रामः**' 'रामो विरामो······' में यमक अलङ्कार है । **विभ्रम**–विलास । **विराम**– अवसान । **बलिकर्म** ·····**सङ्क्रान्तः**–में **क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार** है । **'यत्र च**······ महाह्रदेषु' के 'विभक्तमिव' में **क्रियोत्प्रेक्षालंकार** है । अतएव तालाबों का अगाध जल से युक्त होना ध्वनित होता है । इस प्रकार यहाँ अलङ्कार के द्वारा वस्तुध्वनित है । **'पलाशमिव आभाति'** में **क्रियोत्प्रेक्षालंकार** है ।

अधुनापि यत्र जलधरसमये गम्भीरमभिनवजलधरनिवहनिनाद-माकर्ण्य भगवतो रामस्य त्रिभुवनविवरव्यापिनश्चापघोषस्य स्मरतो

न गृह्णन्ति शष्पकवलमजस्रमश्रुजललुलितदीनदृष्टयो वीक्ष्य शून्या दशदिशो जराजर्जरितविषाणकोटयो जानकीसंवर्द्धिता जीर्णमृगाः। यस्मिन्ननवरतमृगयानिहतशेषवनहरिणप्रोत्साहित इव कृतसीताविप्रलम्भः कनकमृगो राघवमरिदूरं जहार। यत्र मैथिलीवियोगदुःखदुःखितौ दशवदनविनाशपिशुनौ चन्द्रसूर्याविव कबन्धग्रस्तौ समं रामलक्ष्मणौ त्रिभुवनभयं महच्चक्रतुः। अत्यायतश्च यस्मिन् दशरथसुतशरनिपातितो योजनबाहोर्बाहुरगस्त्यप्रसादनागतनहुषाजगरकायशङ्कामकरोदृषिजनस्य। जनकतनया च भर्त्रा विरहविनोदनार्थमुटजाभ्यन्तरलिखिता यत्र रामनिवासदर्शनोत्सुका पुनरिव धरणीतलादुल्लसन्ती वनचरैरद्याप्यालोक्यते।

**हिन्दी-अनुवाद**–आज भी जहाँ पावसऋतु में नवीनमेघमण्डल की गम्भीर ध्वनि को सुनकर भगवान् श्रीराम के त्रिभुवन-अन्तराल को प्राप्त कर लेने वाली धनुष की टङ्कार का स्मरण करते हुए-निरन्तर गिरते हुए अश्रुजल से व्याकुलित एवं दीन दृष्टि वाले, वृद्धावस्था के कारण विशीर्ण शृङ्गाग्रभाग वाले तथा (देवी) सीता द्वारा संवर्धित बूढ़े हिरण दशों दिशाओं को (श्रीराम आदि से) शून्य देखकर (वियोगवश) हरी हरी घासों का कौर नहीं ग्रहण करते हैं।

जिस (दण्डकारण्य) में निरन्तर किये गए आखेट (शिकार) में मरने से बचे हुए जंगली हिरणों द्वारा मानो उकसाया गया (अतएव) (भगवान्-राम से) सीता का विछोह करने वाला स्वर्णमृग रघुवंशी राम को बहुत दूर तक ले गया था। जहाँ जानकी के विरहजनित दुःख से दुःखी, कबन्ध अर्थात् राहु द्वारा एक साथ संग्रस्त चन्द्रमा और सूर्य की भाँति 'कबन्ध' अर्थात् दण्डकारण्यवासी राक्षसविशेष द्वारा एक साथ पकड़े गए तथा दशानन-रावण के विनाशसूचक राम और लक्ष्मण नें उत्कृष्ट लोकभय (आतङ्क) उत्पन्न कर दिया था।

जिस (आश्रमपद) में दशरथनन्दन श्रीराम के बाण से धराशायी बनाई गई योजनबाहु (राक्षस विशेष अथवा स्वयं कबन्ध) की अत्यन्त विशाल भुजा ने महामुनि अगस्त्य को प्रसन्न करने के लिए समागत (राजा) नहुष की अजगर रूपिणी काया की शङ्का ऋषिजनों में उत्पन्न कर दी थी। जहाँ (अपने) प्रियतम श्रीराम द्वारा वियोगव्यथा को भुलावा देने के लिए पर्णशाला के भीतर चित्रार्पित की गई जनकनन्दिनी सीता मानो श्रीराम का निवास स्थान देखने के लिए उत्कण्ठित होकर पुनः पृथ्वीतल से (ऊपर) उठती हुई आज भी वनचरकिरातों द्वारा देखी जाती है।

**संस्कृत-व्याख्या—अधुनापि**=इदानीमपि, **यत्र**=आश्रमपदे, **जलधरसमये**=वर्षाकाले, **गम्भीरम्**=मन्द्रं मञ्जुलं वा, **अभिनवजलधरनिवहनिनाद**=अभिनवाः नूतनाः ये जलधराः जलदास्तेषां निवहस्य समूहस्य निनादं गर्जनम्, **आकर्ण्य**=श्रुत्वा, **भगवतः**=पूज्यस्य, **रामस्य**=दशरथेः, **त्रिभुवनविवरव्यापिनः**=त्रिभुवनस्य विष्टपस्य विवराणि छिद्राणि तानि व्याप्नोति पूरयतीति स तस्य, **चापघोषस्य**=धनुःशब्दस्य, **स्मरन्तः**=चिन्तयन्तः, **दशदिश**=दशाशाः, **शून्याः**=रामलक्ष्मणसीतारहिताः, **वीक्ष्य**=अवलोक्य, **अजस्रं**=निरन्तरम्, **अश्रुजललुलितदीनदृष्टयः**=अश्रुजलैः नयनसलिलैः लुलिताः व्याकुलीभूताः दीनाः कातराः दृष्टयः लोचनानि येषां ते तथोक्ताः, तथा **जराजर्जरितविषाणकोटयः**=जरया वृद्धावस्थया जर्जरिताः विशीर्णाः विषाणानां शृङ्गाणां कोटयोऽग्रभागाः येषां ते तथोक्ताः, **जानकीसंवर्धिताः**=जानक्याः वैदेह्याः संवर्द्धिताः वृद्धिं प्रापिताः, **जीर्णमृगाः**=वृद्धहरिणाः, **शष्पकवलं**=शष्पस्य बालतृणस्य कवलं ग्रासं, **न गृह्णन्ति**=न स्वीकुर्वन्ति। **यस्मिन्**=विपिने, **अनवरतमृगयानिहतशेषवनहरिणप्रोत्साहितः**=अनवरतं निरन्तरं मृगयया आखेटेन निहताः व्यापादिताः तेभ्यश्च शेषा अवशिष्टाः ये वनहारिणाः काननमृगाः तैः प्रोत्साहिताः उत्साहं प्रापितः, **इव कृतसीताविप्रलम्भः**=कृतः विहितः सीतायाः जानक्याः विप्रलम्भः प्रवञ्चनं येन सः, **कनकमृगः**=सुवर्णहरिणः सुवर्णमयमृगरूपधारी मारीचः, **राघवं**=रामचन्द्रम्, **अतिदूरं**=अनतिसमीपं, **जहार**=हृतवान्। **यत्र**=पञ्चवट्यां, **मैथिलीवियोगदुःखदुःखितौ**=मैथिल्याः वियोगदुःखेन विरहकष्टेन

दु:खितौ दु:खं प्रापितौ, **दशवदनविनाशपिशुनौ**=दशवदनस्य रावणस्य विनाश-पिशुनौ ध्वंसबोधकौ, **रामलक्ष्मणौ, चन्द्रसूर्याविव**=पुष्पवन्ताविव, **कबन्धग्रस्तौ**=कबन्ध: राहू राक्षसाधिपति: तेन दनुकबन्धेन च ग्रस्तौ कवलीकृतौ गृहीतौ, **च समं**=एककालं, **महत्**=अत्यधिकं, **त्रिभुवनभयं**=त्रिभुवनस्य जगत्त्रय स्थितलोकस्य भयं भीति:, **चक्रतु:**=विदधतु: । **यस्मिन्**=आश्रमे, **च दशरथसुतशरनिपातित:**=दशरथसुत: राम: तस्य शरेण बाणेन निपातित: पातित:, **अत्यायत:**=अतिविस्तृत:, **योजनबाहो:**=दनुकबन्धापरनाम्न:, **बाहु:**=भुज: **अगस्त्यप्रसादनागतनहुषाजगरकायशङ्कां**=अगस्त्यस्य तदाख्यस्य मुने: प्रसादनाय अनुनयाय आगत: प्राप्त: य: नहुषाजगर: तस्य कायशङ्कां देहभ्रान्तिम्, **ऋषिजनस्य**=मुनिमण्डलस्य, **चकार**=अकरोत् । **यत्र**=आश्रमपदे, **जनकतनया**=वैदेही, **भर्त्रा**=स्वामिना रामेण, **विरहविनोदनार्थं**=वियोगपरिहारार्थम्, **उटजाभ्यन्तरलिखिता**=उटजस्य पर्णशालाया: अभ्यन्तरे अन्त: प्रदेशे लिखिता चित्रिता, **रामनिवासदर्शनोत्सुका**=रामस्य य: निवासोऽवस्थानभूमि: तस्य दर्शनाय अवलोकनाय, **उत्सुका**=उत्कण्ठिता सती, **पुन:**=भूय:, **धरणीतलात्**=पातालात्, **उल्लसन्तीव**=ऊर्ध्वम् आगच्छन्तीव, **वनचरै:**=किरातै:, **अद्यापि**=अधुनापि, **आलोक्यते**=दृश्यते ।

**टिप्पणी**—'**अधुनापि......जीर्णमृगा:**' यहाँ जीर्णमृगों के द्वारा गम्भीर मेघ-गर्जन को सुनने से राम के धनुष के ध्वनि का स्मरण होने से **स्मरणालंकार** है । शष्पग्रासग्रहणरूप सम्बन्ध के होने पर भी उसके सम्बन्ध के वर्णित न होने से **अतिशयोक्ति** अलङ्कार है । '**चापघोषस्य स्मरन्त:**' में 'अधीगर्थदयेशां कर्मणि' से कर्म में षष्ठी । **शष्पं**—कोमल घास, 'शष्पं बालतृणं स्मृतम्' इत्यमर: । **लुलित**=व्याकुल हुई । **विषाणकोटय:**=सींगों के अग्रभाग । **प्रोत्साहित इव**' में **क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार** है । **विप्रलम्भ**—धोखा । **जहार**—हृ लिट् प्र० पु० ए० व०—अपहरण किया । '**चन्द्रसूर्याविव**' में **उपमालङ्कार** है । '**अत्यायतश्च ऋषिगणस्य**' यहाँ योजनबाहु की लम्बी भुजा में 'राजा नहुष का अजगर शरीर' होने की भ्रान्ति ऋषिजनों को हुई है, अत: '**भ्रान्तिमान्**' अलङ्कार है । **योजनबाहु**—एक राक्षस जिसकी भुजाएँ एक योजन लम्बी थीं । '**जनकतनया**...

**आलोक्यते**–यहाँ **'उल्लसन्तीव'** में **क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार** है। यहाँ 'पुनः' शब्द से ऐसा प्रतीत होता है कि पहले सीता जी का आविर्भाव मिथिला में यज्ञभूमि के जोतने के समय पाताल से हुआ, पुनश्च अग्नि से विशुद्ध परन्तु लोकापवाद के भय से राम के द्वारा वनवास तथा पुनः परीक्षा के समय में भूमितल में प्रवेश, ततश्च यहाँ प्रकट होकर उनकी अवस्थिति। **उल्लसन्ति**–उत्+लस्+शतृ, **पिशुन**–सूचक। वनचरैः-वन+चर्+ट=तृ० ब० व०।

तस्य चैवंविधस्य सम्प्रत्यपि प्रकटोपलक्ष्यमाणपूर्ववृत्तान्तस्यागस्त्याश्रमस्य नातिदूरे जलनिधिपानकुपितवरुणोत्साहितेन अगस्त्यमत्सरात्तदाश्रमसमीपवर्त्त्यपर इव वेधसा महाजलनिधिरुत्पादितः, प्रलयकालविघटिताष्टदिग्भागसन्धिबन्धं गगनतलमिव भुवि निपतितम्, आदिवराहसमुद्धृतधरामण्डलस्थानमिव सलिलपूरितम्, अनवरतमज्जदुन्मदशबरकामिनीकुचकलसलुलितजलम् उत्फुल्लकुमुदकुवलयकह्लारम्, उन्निद्रारविन्दमधुबिन्दुचन्द्रकम्, अलिकुलपटलान्धकारितसौगन्धिकम्, सारसितसमदसारसम्, अम्बुरुहमधुपानमत्तकलहंसकामिनीकृतकोलाहलम्, अनेकजलचरपतङ्गशतसञ्चलनचलितवाचालवीचिमालम्, अनिलोल्लसितकल्लोलशिशिरशीकराब्धदुर्दिनम्, अशङ्कितावतीर्णाभिरम्भःक्रीडारागिणीभिः स्नानसमये वनदेवताभिः केशपाशाकुसुमैः सुरभीकृतम्, एकदेशावतीर्णमुनिजनापूर्यमाणकमण्डलु कलजलध्वनिमनोहरम् उन्मिषदुत्पलवनमध्यचारिभिः सवर्णतया रसितानुमेयैः कादम्बकदम्बकैरासेवितम्।

**हिन्दी-अनुवाद**–आज भी स्पष्ट रूप से दिखाई पड़ते हुए पुरातन वृत्तान्तों वाले इस (पूर्वोक्त) प्रकार के उस अगस्त्याश्रम के निकट ही जलराशियों का भाण्डारभूत पम्पानामवाला (एक) सरोवर है–जोकि सागर (जल) को पी जाने के कारण प्रकुपित हुए वरुणदेवता से उकसाए गए ब्रह्मा द्वारा अगस्त्य-

मुनि के प्रति द्वेषभावना के कारण उत्पन्न किया गया उन्हीं के आश्रम के समीप विद्यमान दूसरे महासागर-सा प्रतीत होता था, जो कल्पान्तवेला में विनष्ट हुए आठों दिक्प्रदेशों के सन्धिबन्धनों (परस्पर जुड़े रहने की मर्यादाओं) वाले अतएव भूतल पर गिरे हुए गगनमण्डल सा प्रतीत होता था, जो जल से परिपूर्ण आदिवराह (नारायण) द्वारा सम्यक् रूप से बाहर लाए गए भूमण्डल के स्थान (विस्तार या अवकाश) सा प्रतीत होता था, जो निरन्तर (आठोंपहर) स्नान करती हुई यौवनगर्विता भीलसुन्दरियों के कुचकुम्भों द्वारा आलोडित जल वाला था, जो पूर्णत: खिले हुए कुमुदों, कुवलयों (नीलकमलों) एवं कह्लारों (लालकमलों) वाला था, जो प्रफुल्लित कमलों की मकरन्दबिन्दुओं (के टपकने) से निर्मित मयूरपखी चन्द्रको (रचनाविशेष) से युक्त था, जो शब्द उत्पन्न करते हुए मदोत्कट सारस पक्षियों से युक्त था, जो कमलों के मधुरस को पान करने के कारण मतवाली कलहंसिनियों द्वारा उत्पन्न कोलाहल से युक्त था, जो अनेक जातियों के सैकड़ों (नक्रादि) जलचरों एवं पक्षियों के सञ्चरणवश क्षुब्ध (चंचल या अशान्त) बनाया गया अतएव वाचाल (मुखर) तरङ्गमालाओं वाला था, जो (तूफानी) हवाओं द्वारा उत्पन्न की गई महातरङ्गों की बर्फीली फुहारों से प्रारम्भ किये गए दुर्दिन मेघाच्छन्न दिन) वाला था, जो स्नानवेला में निश्शङ्क भाव से जल के भीतर उतरी हुई तथा जलविहार में रुचि रखनेवाली वनदेवियों द्वारा (अपने) केशपाशों में गुँथे पुष्पों से सुगन्धित कर दिया गया था, जो एक भाग में जलाभ्यन्तर-प्रविष्ट-मुनिजनों द्वारा भरे जाते हुए कमन्डलुओं की मधुर जलध्वनि के कारण हृदयावर्जक था, जो प्रस्फुटित होते हुए कमलों के वन में सञ्चरण करने वाले तथा समान (श्वेत) वर्ण वाला होने के कारण (अपनी) बोली भर से पहचाने जा सकने योग्य कलहंस मण्डलों से सुसेवित था।

**संस्कृत-व्याख्या–तस्य चैवंविधस्य**=पूर्वर्वणितस्य अगस्त्याश्रमस्य, **सम्प्रत्यपि**=इदानीमपि, **प्रकटोपलक्ष्यमाणपूर्ववृत्तान्तस्य**=प्रकटं स्पष्टरूपेण उपलक्ष्यमाण: ज्ञायमान: पूर्ववृत्तान्त: पूर्वोदन्त: यस्य तस्य, **अगस्त्याश्रमस्य**=घटजाश्रमपदस्य, **नातिदूरे**=समीप एव, **पम्पाभिधानं**=पम्पासंज्ञकं, **पद्मसर:**=कमलयुक्तसरोवर: विद्यत इति वक्ष्यमाणेनान्वय:। अत्र खलु प्रथमान्तपदानि पद्मसरो-

विशेषणानि । **जलनिधिपानकुपितवरुणोत्साहितेन**=जलनिधिपानेन समुद्रपानेन कुपित: क्रुद्ध: य: वरुण: प्रचेता: तेन उत्साहितेन, **वेधसा**=प्रजापतिना, **अगस्त्यमत्सरात्**=अगस्त्यशुभद्वेषात्, **तदाश्रमसमीपवर्ती**=तस्य अगस्त्यस्य आश्रमसमीपवर्ती मुनिजनस्थाननिकटवर्ती, **अपर:**=अन्य:, **उत्पादित:**=निर्मित:, **महाजलनिधि:**=सागर:, **इव**, **प्रलयकालविघटिताष्टदिग्भागसन्धिबन्धं**=प्रलयकाले कल्पान्ते विघटिता: विस्खलिता: अष्टानाम् अष्टसंख्यकानां दिशां हरितां भागा: प्रदेशा: तेषां सन्धय: संयोजनानि तेषां बन्धा: बन्धनानि यत्र एवम्भूतम् **भुवि**=पृथिव्यां, **निपतितं गगनतलमिव**=नभस्तलमिव, **आदिवराहसमुद्धृतधरामण्डलस्थानं**=आदिवराहेण समुद्धृतं उद्धृत्य जलाद् बहिरानीतं धरामण्डलस्थानं पृथ्वीमण्डलस्थानं, **सलिलपूरितमिव**=जलपूरितमिव, **अनवरतमज्जदुन्मदशबरकामिनीकुचकलसलुलितजलम्**=अनवरतं निरन्तरं मज्जन्त्य: अवगाहमाना: या उन्मदा: यौवनगर्वयुक्ता: शबरकामिन्य: भिल्लनार्य: तासां कुचकलसै: स्तनघटै: लुलितानि आलोडितानि जलानि सलिलानि यस्य तत् तथोक्तम्, **उत्फुल्लकुमुदकुवलयकल्हारं**=उत्फुल्लानि प्रस्फुटितानि कुमुदानि श्वेतोत्पलानि कुवलयानि नीलोत्पलानि कल्हाराणि रक्तोत्पलानि च यत्र तत् तादृशम्, **उन्निद्रारविन्दमधुबिन्दुबद्धचन्द्रकं**=उन्निद्राणि विकसितानि यानि अरविन्दानि पद्मानि तेषां मधुबिन्दुभि: मकरन्दकणिकाभि: बद्धा: विहिता: चन्द्रक मयूरबर्हचन्द्राकारा: यत्र तत् तादृशम्, **अलिकुलपटलान्धकारितसौगन्धिकं**=अलिकुलानां भ्रमरवृन्दानां पटलेन समूहेन अन्धकारितानि आवृतानि सौगन्धिकानि कल्हाराणि यत्र तत् **सारसितसमदसारसं**=सारसितेन कूजनशब्देन सह स्थिता: समदा: मदयुक्ता: सारसा: लक्ष्मणप्रभृतय: यत्र तत्, **अम्बुरुहमधुपानमत्तकलहंसकामिनीकृतकोलाहलं**=अम्बुरुहाणि कमलानि तेषां यन्मधुमकरन्द: तस्य पानेन मत्ता: मदोत्कटा: या: कलहंसकामिन्य: वरटा: ताभि: कृत: विहित: कोलाहल: कलकल: यत्र तत् तादृशम्, **अनेकजलचरपतंगशतसञ्चलनचलितवाचालवीचिमालं**=अनेके ये जलचरा: जलजन्तव: तेषां पतङ्गानां पक्षिणाञ्च शतस्य मण्डलस्य सञ्चलनेन गमनागमनेन चलिता: क्षोभं प्राप्ता:

वाचाला: मुखरायमाणा: च वीचिमाला: तरङ्गपङ्क्तय: यस्मिन् तत्, **अनिलोल्लासितकल्लोलशिशिरशीकराब्धदुर्दिनं**=अनिलेन वायुना उल्लासिता: उत्थानं प्रापिता: ये कल्लोला: महातरङ्गा: तेषां शिशिरशीकरै: शीतलाम्बुकणै: आरब्धं विहितं दुर्दिनं मेघाच्छन्नदिनं यत्र तत् तादृशम्, **अशङ्किताक्तीर्णाभि:**=अशङ्कितं यथा स्यात्तथा, **अवतीर्णाभि:**=सरोवरे स्नानाय प्रविष्टाभि:, **अम्भ:क्रीडारागिणीभि:**=अम्भ:क्रीडायां जलकेल्यां रागिणीभि: अनुरक्ताभि:, **वनदेवताभि:**=वनाधिष्ठातृदेवीभि:, **स्नानसमये**=मज्जनकाले, **केशपाशकुसुमै:**=केशपाशानां कचसमूहानां कुसुमै: सुमनोभि:, **सुरभीकृतं**= सुगन्धीकृतम्, **एकदेशावतीर्णमुनिजनापूर्यमाणकमण्डलुकलध्वनिमनोहरं**= एकदेशे एकभागे अवतीर्णै: अन्त:प्रदेशं कृतवद्भि: मुनिजनै: तापसलोकै: आपूर्यमाणा: जलेन भ्रियमाणा: ये कमण्डलव: मुनिजनपात्रविशेषा: तेषां कलै: मधुरै: जलध्वनिभि: सलिलपूरणशब्दै: मनोहरं मनोज्ञं चित्ताकर्षकं वा, **उन्मिषदुत्पलवनमध्यचारिभि:**=उन्मिषत: प्रस्फुटत: उत्पलवनस्य श्वेताम्भोजविपिनस्य मध्येऽन्त: चरन्तीति: तै:, **सवर्णतया**=समानवर्णतया, **रसितानुमेयै:** =रसितेन शब्देन अनुमेयै: अनुमातुं योग्यै:, **कादम्बकदम्बकै:**=कलहंससमूहै:, **आसेवितं**=समन्तात्पर्युपासितम् ।

**टिप्पणी**–'**तस्य च अगस्त्याश्रमस्य नातिदूरे**···**पम्पाभिधानं सर:**'–यह वाक्य का मुख्यांश है । **महाजलनिधिरिव** में **द्रव्योत्प्रेक्षालङ्कार** है । 'गगनतलमिव' में द्रव्योत्प्रेक्षालङ्कार है । '**जलपूरितमिव**' में **क्रियोत्प्रेक्षालङ्कार** है । **मज्जत्**–नहाती हुई । **लुलित**–आलोडित । '**कुचकलस**' यहाँ कुचा एव कलसा:' ऐसा विग्रह करने से **रूपक** तथा 'कुचा: कलसा इव' इस प्रकार का विग्रह करने से **उपमा** है । अतएव दोनों का **सन्देहसंकर** । **कुमुद**–सफेद कमल, 'सिते कुमुदकैरवे' **कुवलय**–नीलकमल, 'स्यादुत्पलं कुवलयमथ नीलाम्बुजन्म च' इत्यमर: । कह्लार–लाल रंग का कमल । **चन्द्रक**–चन्द्राकार मयूर पुच्छ । **सौगन्धिक**–कह्लार नामक कमल, 'सौगन्धिकं तु कह्लारम्' इत्यमर: । सारसित शब्दयुक्त । **कामिनीकुचकलसलुलितजलम्' उत्फुल्लकुमुदकुवलयकह्लारम्'**

**हिन्दी अनुवाद**--जो चमरमृगों के केश तथा हाथी दाँतों का गट्ठर लिए हुए कुछ लोगों से–छिद्रविहीन पर्णों से मधु (रखने के लिए) का दोना बाँधे हुए कुछ लोगों से–हाथियों के कुम्भस्थल से उत्पन्न मुक्ताफल-समूह से भरे हुए पञ्जों वाले वनकेसरियों की भाँति हाथियों के ललाट प्रदेश से उद्भूत मुक्ताफल समूह से अलंकृत हाथों वाले कुछ लोगों से–मांस का भार लिए हुए राक्षसों की भाँति मास का भार ढोते हुए कुछ लोगों से–सिंहचर्म धारण करने वाले प्रमथों (भगवान् शङ्कर के पार्षदों) की भाँति सिंहचर्म धारण करने वाले कुछ लोगों से–मयूरपंख लिए रहने वाले दिगम्बरों (नागा संन्यासियों) की भाँति मयूरपंख धारण किए हुए कुछ लोगों से काकपक्ष (शिखण्डक अथवा जूड़ा) धारण करने वाले शिशुओं की भाँति कौओं के पंख धारण करने वाले कुछ लोगों से–(पहले) सम्यक् प्रकार से उत्पादित (तथा बाद में) विशिष्ट रूप से धारण किये गये हाथी दातों वाले अतएव (कंस के यज्ञमण्डप में) सम्यकरूप से उखाड़ कर धारण किये गये (कुवलयापीड नामक) हाथी के दातों वाले भगवान् कृष्ण की लीला को मानों प्रकाशित करने वाले कुछ लोगों से–बादलों की छाँह से मलिनीभूत गगनमण्डल वाले वर्षाकालीन दिनों की भाँति (काली) मेघों की कान्ति के समान मलिन वस्त्रों वाले कुछ लोगों से तथा बहुविध चरित्रों वाले भील-समुदाय से घिरा हुआ था······

**संस्कृत-व्याख्या**–**कैश्चित्**=कतिपयैः, **गृहीतचमरबालगजदन्तभारैः**=गृहीताः आत्ताः चमरबालानाम् एतन्नामकमृगपुच्छकेशानां गजदन्तानां हस्तिदशनानां च भाराः परिमाणविशेषाः यैः तैः, **कैश्चिदच्छिद्रपर्णबद्धमधुपुटैः**=अच्छिद्राणि रन्ध्ररहितानि यानि पर्णानि पत्राणि तैः बद्धानि निर्मितानि मधुपुटानि पुष्परस-पुटानि यैः तैः, **कैश्चित् मृगपतिभिरिव**=सिंहैरिव, **विभिन्नगजकुम्भमुक्ताफल-निकरसनाथपाणिभिः**=विभिन्नाः विदीर्णाः ये गजकुम्भाः हस्तिशिराः पिण्डाः तेषां यानि मुक्ताफलानि मौक्तिकानि तेषां निकरः समूहः तेन सनाथाः सहिताः पाणयः कराः येषां तैः, **कैश्चिद्यातुधानैरिव**=पिशाचैः इव, **गृहीतपिशितभारैः**=गृहीतः धृतः पिशितस्य मांसस्य भारः परिमाणविशेषः यैः तैः, **कैश्चित्प्रमथैः इव**=रुद्रगणैः इव, **केसरिकृत्तिधारिभिः**=केसरिणां सिंहानां कृत्तयः चर्माणि ताः

धारयन्ति बिभ्रति इति तच्छीला: तैः, **कैश्चित् क्षपणकैः इव**=जैनैः दिगम्बरैः इव, **मयूरपिच्छवाहिभिः**=मयूराणां शिखिनां पिच्छानि कलापान् वहन्ति धारयन्ति इति तच्छील: तैः, **कैश्चित् शिशुभिः इव**=शावकैः इव, **काकपक्षधरैः**= काकानां वायसानां पक्षाः पतत्राणि तान् धरन्ति वहन्ति इति तैः शिशुपक्षे काकपक्षा: कुञ्चितकेशा: तान् वहन्ति इति तैः, **कैश्चित् कृष्णचरितम्**=वासुदेवचरित्रं **दर्शयद्भिः इव**=प्रकटयद्भिरिव, **समुत्खातविधृतगजदन्तैः**=पूर्वं समुत्खाता: उत्पाटिता: पश्चात् विधृता: गृहीता: गजदन्ताः हस्तिरदाः तैः, कृष्णोऽपि पूर्वसमुत्खातं पश्चात् विधृतं गजदन्तं गजस्य कंसप्रेरितस्य कुवलयापीडस्य करिणः दन्तं धारितवान् इति श्रीमद्भागवतकथा । **कैश्चित् जलदागमदिवसैः इव**=जलदागमः वर्षर्तुः तस्य दिवसाः दिनानि तैः इव, **जलधरच्छायामलिनाम्बरैः**=जलधराः जलदाः तेषां छाया कान्तिः तद्वत् मलिनानि कृष्णानि अम्बराणि वस्त्राणि येषां तैः जलदागमदिवसपक्षे–जलधराणां मेघानां छायया घटया मलिनं कृष्णवर्णं अम्बरं नभः यत्र तैः, **अनेकवृत्तान्तैः**=अनेके बहुप्रकाराः वृत्तान्ताः आचरणानि येषां तैः, **शबरवृन्दैः**=भिल्लगणैः, **परिवृतम्**=परिवेष्टितम् ।

**टिप्पणी-गृहीत**–ग्रह+क्त=गृहीत । **यातुधान**–राक्षस, पिशाच, हिंसा करने वाला, जादू या माया दिखाने वाला (यातुः हिंसा माया वा धीयते पात्रत्वेन यस्मिन्) । **पिशित मांस** । **प्रमथ**–शिव के गण । शास्त्रों में देवताविशेष के गणों या सेवकों का वेष भी देवतानुसार ही लिखा गया है । शिव की भाँति प्रमथ भी बाघम्बर धारण करते हैं । **कृत्ति**–खाल चर्म; कृत्+क्तिन् । **क्षपणक**––जैन साधु जो वस्त्र नहीं पहनते, दिगम्बर रहते हैं । मोरपंख लिए रहा करते हैं । (क्षपयति वस्त्रं दूरीकरोति इति क्षपणः–क्षप्+णिच्+ल्यु, स एव क्षपणकः स्वार्थे कन्) । **काकपक्ष**=कौए के पंख, बच्चों के घुंघराले बाल । **गजदन्त**=हाथीदाँत, कुवलयापीड नामक हाथी का दाँत, जिसे कृष्ण ने कंस की मल्लशाला में प्रवेश करते समय सूँड को पकड़ कर पटका था और उसका दाँत उखाड़कर उसी से कुवलयापीड तथा उसके महावत अम्बष्ठ को मारा था । यहाँ प्रायः उपमालंकार है । **दर्शयद्भिरिव** में क्रियोत्प्रेक्षालंकार है ।

अरण्यमिव सखड्गधेनुकम्, अभिनवजलधरमिव मयूरपिच्छ-चित्रचापधारिणम्, बकराक्षसमिव गृहीतैकचक्रम्, अरुणानुजमिवो-द्धृतानेकमहानागदशनम्, भीष्ममिव शिखण्डिशत्रुम्, निदाघदिवसमिव सततविभूतमृगतृष्णम्, विद्याधरमिव मानसवेगम्, पराशरमिव योज-नगन्धानुसारिणम्, घटोत्कचमिव भीमरूपधारिणम्, अचलराज-कन्यका केशपाशमिव नीलकण्ठचन्द्रकाभरणम्, हिरण्याक्षदानवमिव महावराह-दंष्ट्राविभिन्नवक्षःस्थलम्, अतिरागिणमिव कृतबहुबन्दोपरिग्रहम्, पिशि-ताशनमिव रक्तलुब्धकम्, गीतकलाविन्यासमिव निषादानुगतम्, अम्बि-कात्रिशूलमिव महिषरुधिरार्द्रकायम्……।

**हिन्दी-अनुवाद**—जो गैंडों तथा वनकरिणियों से सङ्कुल वनप्रदेश की भाँति खड्ग (अर्थात् कौक्षेयक, कटार) तथा धेनुका (कृपाणिका, छुरी) से युक्त था जो मोरपंख के समान चित्र-विचित्र (रङ्गों वाले) इन्द्रधनुष को धारण करने वाले मेघ की भाँति मोरपङ्खों के कारण विविधवर्णों वाले धनुष को धारण किये था, जो एकचक्रा नगरी को स्वायत्तीकृत (स्वाधीन) कर लेने वाले राक्षस बकासुर की भाँति एक चक्र (अस्त्रविशेष) लिये हुये था, जो असंख्य महानागों (सर्पों) के दाँत उखाड़ लेने वाले अरुणानुज (विनतानन्दन गरुड़) की भाँति अनेक विशालकाय हाथियों के दाँत उखाड़ चुका था, जो (पाञ्चालनरेश द्रुपद के पुत्र) शिखण्डी के वैरी भीष्मपितामह की भाँति शिखण्ड (कलगी या चूड़ा) धारी मयूरों का शत्रु था, जो निरन्तर उत्पन्न हुई मृगमरीचिका (के भ्रम) वाले ग्रीष्मकालीन दिन की भाँति निरन्तर (वनों से) आविर्भूत मृगों (के वध) के लालच वाला था जो मानसरोवर में (स्नानादिहेतु) शीघ्रतापूर्वक गमन करने वाले विद्याधर (आकाशचारी देवयोनिविशेष) की भाँति 'मान' अर्थात् अहंकार के कारण 'संवेग' अर्थात् तीव्रगति वाला था (अथवा मानस मन की भाँति तीव्र गति वाला था), जो (धीवरकन्या) योजनगन्धा का (कामोपभोगार्थ) अनुगमन करने वाले महर्षि पराशर की भाँति योजनगन्ध अर्थात् कस्तूरीमृग का पीछा

करने वाला था, जो (पुत्ररूप में) भीम का रूप धारण करने वाले (हिडिम्बा राक्षसी के पुत्र) घटोत्कच की भाँति भयावह रूप धारण करने वाला था, जो नीलकण्ठ अर्थात् भगवान शङ्कर की (ललाटस्थ) चन्द्रकला रूपी आभरण से संवलित पर्वतराज (हिमाचल) की पुत्री (पार्वती) के वेणीबन्धन की भाँति नीलकण्ठ अर्थात् मयूरों की पिच्छचन्द्रिकाओं रूपी अलङ्करण वाला था, जो महावराह (रूपधारी भगवान् विष्णु) की दाढ़ों द्वारा विदारित वक्षःस्थल वाले हिरण्याक्ष दानव की भाँति विशालकाय वनशूकर द्वारा घायल किये गये वक्षःस्थल वाला था, जो असंख्य वैतालिकों (स्तुतिगायकों) को अपनाने वाले उत्कृष्ट यशोऽभिलाषी अथवा अत्यन्त विलासी व्यक्ति की भाँति असंख्य बलादपहृत स्त्रियों को (पत्नीरूप मे) स्वीकार करने वाला था, जो रक्तलोलुप आमिषभोजी (राक्षस) की भाँति अनुरक्त (आज्ञापालक) व्याधों से युक्त था, जो (वीणातंत्री से उत्पन्न) निषाद नामक स्वरविशेष से अनुगत गायनकला की रचना के समान निषादों (भीलों) द्वारा अनुगत था, जो महिषासुर के रक्त से गीली आकृतिवाले सिंहवाहिनी दुर्गा के त्रिशूल की भाँति (मारे गये) वनमहिषों के रक्त से भीगे हुये शरीरवाला था···।

**संस्कृत-व्याख्या**–**अरण्यम् इव**=विपिनमिव, **सखड्गधेनुकम्**=खड्गधेनुका छुरिका तया सह विद्यमानम्, अरण्यपक्ष खड्गाः गण्डकाः करिण्यः धेनुका ताभिः सह विद्यमानम्, **अभिनवजलधरम्**=अभिनवः नवीनः जलधरः जलदःतम् इव, **मयूरपिच्छचित्रचापधारिणम्**=मयूरपिच्छैः शिखिकलापैः चित्रः विविधवर्णः चापः धनुः तं धारयति वहति इति तच्छीलः, तम्, **जलधरपक्षे**=मयूरपिच्छवत् चित्रं विविधवर्णं चापम् इन्द्रधनुः धारयतिइति तच्छीलः तम्, **बकराक्षसम् इव**=बकासुरम् इव, **गृहीतचक्रम्**=गृहीतं धृतम् एकम् अद्वितीयं चक्रं शस्त्रविशेषः येन यम्, बकपक्षे-गृहीता अधीनीकृता एकचक्रा एतन्नाम्नी नगरी येन तम्, **अरुणानुजम् इव**=अरुणस्य सूर्यसारथेः अनुजः लघुभ्राता गरुडः तम् इव, **उद्धृतानेकमहानागदशनम्**=उद्धृतानि उत्पाटितानि अनेकेषां बहूनां महानागानां वनहस्तिनां दशनानि दन्ताः येन तम्, **गरुडपक्षे**=उद्धृतानि अनेकेषां महानागानां महासर्पाणां दशनानि येन तम्, **भीष्मम् इव**=शान्तनुपुत्रम् इव, **शिखण्डिशत्रुम्**=

**शिखण्डिनां मयूराणां शत्रुं** रिपुम्, भीष्मपक्षे शिखण्डिनः द्रुपदपुत्रस्य शत्रुम्, **निदाघदिवसम् इव**=निदाघस्य ग्रीष्मस्य दिवसः वासरः तम् इव, **सततविर्भूतमृगतृष्णम्**=सततं निरन्तरम् आविर्भूताः प्रकटीभूता मृगाणां हरिणानां तृष्णा मारणाभिलाषः यस्य तम्, निदाघदिवसपक्षे सततम् आविर्भूता मृगतृष्णा सूर्यरश्मिषु जलभ्रान्तिः यस्मिन् तम्, **विद्याधरम् इव**=देवयोनिविशेषम् इव, **मानसवेगम्**=मानेन गर्वेण सवेगः तीव्रगतिमान् तम्, विद्याधरपक्षे मानसे एतन्नामके सरोवरे वेगः तीव्रता स्नानादिनिमित्तं यस्य तम्, **पराशरम् इव**=व्यासजनकम् इव, **योजनगन्धानुसारिणम्**=योजनंचतुष्कोशगन्धः सौरभं यस्याः सा योजनगन्धाकस्तूरी सा अस्यास्तीति योजनगन्धः कस्तूरीमृगः तम् अनुसरति अनुधावति इति तच्छीलः तम् पराशरपक्षे योजनगन्धा धीवरकन्या सत्यवती ताम् अनुसरतीति तच्छीलः तम्, **घटोत्कचम् इव**=हिडिम्बासुतम् इव, **भीमरूपधारिणम्**=भीमं भयङ्करं रूपं वेषं धारयति इति तच्छीलः तम्, घटोत्कचपक्षे भीमस्य मध्यमपाण्डवस्य स्वपितुः रूपम् आकृतिं धारयति इति तच्छीलः तम्, **अचलराजकन्याकेशपाशम् इव**=न चलन्तीति अचलाः पर्वताः तेषां राजा हिमालयः तस्य कन्यका पुत्री पार्वती तस्याः केशपाशः बालजालम् तम् इव, **नीलकण्ठचन्द्रकाभरणम्**=नीलकण्ठाः मयूराः तेषां चन्द्रकाः मेचकाः (चन्द्राकाराः शिखण्डका इत्यर्थः) ते एव आभरणानि आभूषणानि यस्य तम्, केशपाशपक्षे नीलकण्ठः शिवः तस्य चन्द्रः एव चन्द्रकः भालचन्द्रमा स एव आभरणं यस्य तम्, **हिरण्यक्षादानवम् इव**=हिरण्याक्षः हिरण्यकशिपुभ्राता स चासौ दानवः दैत्यः तम् इव, **महावराहदंष्ट्राविभिन्नवक्षःस्थलम्**=महावराहाणां वनसूकराणां दंष्ट्राभिः दशनैः विभिन्नं विक्षतं वक्षःस्थलम् उरःस्थलं यस्य तम्, हिरण्याक्षपक्षे महावराहस्य वराहावताररूपस्य विष्णोः दंष्ट्राभिः विभिन्नं विदीर्णं वक्षःस्थलं यस्य तम्, **अतिरागिणम् इव**=अतिरागी अत्यन्तं कीर्तिलोभी (यशोरागी इत्यर्थः) तम् इव, **कृतबहुबन्दीपरिग्रहम्**=कृतः विहितः बहूनां बहुसंख्यकानां बन्दीनां हठादपहृतनारीणां परिग्रहः संग्रहः पत्नीत्वेन स्वीकारो वा येन तम्, अतिरागिपक्षे कृतः बहूनां बन्दिनां चारणानां परिग्रहः येन तम्, **पिशिताशनम् इव**=पिशितं मांसः अशनं भोजनं यस्य सः पिशिताशनः पिशाचः

तम् इव, **रक्तलुब्धकम्** = रक्ताः अनुरक्ताः लुब्धकाः व्याधाः यस्मिन् तम् पिशिताशनपक्षे रक्तस्य रुधिरस्य लुब्धः एव लुब्धकः लोभी तम् **गीतकलाविन्यासम् इव** = गीतस्य गानस्य कला विद्या तस्याः विन्यासः स्थापना तम् इव, **निषादानुगतम्** = निषादैः शबरैः अनुगतः अनुसृतः तम् गीतकलापक्षे निषादेन एतदाख्येन स्वरेण अनुगतं सहितम्, **अम्बिकात्रिशूलम् इव** = अम्बिका पार्वती तस्याः त्रिशूलः शस्त्रविशेषः तम् इव, **महिषरुधिरार्द्रकायम्** = महिषाणां सैरिभाणां रुधिरेण शोणितेन आर्द्रः क्लिन्नः कायः शरीरं यस्य तम् त्रिशूलपक्षे महिषस्य महिषासुरस्य रुधिरेण शोणितेन आर्द्रः क्लिन्नः कायः शरीरं यस्य तम् ।

**टिप्पणी-सखड्गधेनुकम्**—छुरी के साथ (छुरिका खड्गधेनुका) छोटी तलवार के साथ, वनपक्ष में खड्गों = गैंडों और धेनुकाओं = हथिनियों से युक्त। **गृहीतैकचक्रम्** = जिसने एक चक्र धारण कर रखा था; बकराक्षस पक्ष में एकचक्रा नगरी को जिसने अपने अधीन कर रखा था इस नगरी का नाम एकचक्रा इसलिए था, क्योंकि इस नगरी के राजा ने बकासुर के भोजन की व्यवस्था के लिए एक-एक व्यक्ति का चक्र बना रखा था। इस चक्र के अनुसार एक बार एक ब्राह्मण पुत्र का क्रम आया जिसकी रक्षा के लिए पाण्डुपत्नी कुन्ती ने उसके स्थान पर भीम को भेज दिया था और भीम ने बकासुर का संहार किया था। **अरुणानुज**–अरुण का छोटा भाई गरुड, प्रजापति कश्यप की पत्नी विनता से इसका जन्म हुआ था, ये बड़े ही पराक्रमी थे। इन्होंने अपनी माता की दासता को अपने पराक्रम से ही समाप्त किया था, ये भगवान् विष्णु के वाहन हैं। अरुण सूर्य का सारथी है। **शिखण्डिशत्रु**—मोरों का विनाशक, शिखण्डी का शत्रु भीष्म। महाभारत की मान्यता है कि शिखण्डी की शत्रुता भीष्म से पूर्व जन्म की थी। पूर्वजन्म के काशीराज की कन्या अम्बालिका ने भीष्म से विवाह करने की इच्छा प्रकट की थी। भीष्म से स्वीकृति न मिलने पर उसने प्राण त्याग दिए और उसने अगले जन्म में द्रुपद के यहाँ शिखण्डी कन्या के रूप में जन्म ग्रहण किया। बाद में स्थूणाकर्ण नामक यक्ष ने इसे पुंसत्व प्रदान कर दिया था, यही शिखण्डी भीष्म की मृत्यु का कारण बना क्योंकि अर्जुन ने इसी को आगे करके बाणप्रहार किया था। **योजनगन्धानुसारिणम्**—

जिसकी गन्ध एक योजन (अर्थात्) चार कोस तक जाती है ऐसी योजनगन्धा (कस्तूरी वाले मृगों का अनुसरण करने वाला, योजनभर तक गन्धवाली) धीवर, कन्या सत्यवती का अनुसरण करने वाले ऋषि पराशर ने इस योजनगन्धा के साथ समागम करके व्यास पुत्र को जन्म दिया था। **भीमरूपधारिणम्**—भयंकर (उग्र) रूप को धारण करने वाला, भीम के समान रूप धारण करने वाला घटोत्कच। हिडिम्बा राक्षसी से भीम के द्वारा इसकी उत्पत्ति हुई थी। पुत्र होने के कारण इसकी आकृति भीम से मिलती जुलती थी। **महावराहदंष्ट्रा०**—जंगली सुअरों से लड़ने के कारण उनकी दाढ़ों से घायल छाती वाला सेनापति, वराह अवतार के रूप में दाढ़ों से फाड़ी गई छाती वाला हिरण्याक्ष जो हिरण्यकशिपु का भाई था। जिसने समस्त पृथ्वी को जल में डुबो दिया था। भगवान् विष्णु ने वराह रूप धारण करके पृथ्वी का उद्धार किया और हिरण्याक्ष के वक्षःस्थल को विदीर्ण करके उसका बध किया। **निषादानुगतम्**—राक्षसों से अनुगत सेनापति, निषाद नामक स्वर से युक्त गानविद्या की रचना। अरण्यमिव—से लेकर **महिषरुधिरार्द्रकायम्**—तक सर्वत्र उपमा अलङ्कार है।

···अभिनवयौवनमपि क्षपितबहुवयसम्, कृतसारमेयसंग्रहमपि फलमूलाशनम्, कृष्णमप्यसुदर्शनम्, स्वच्छप्रचारमपि दुर्गकशरणम्, क्षितिभृत्पादानुवर्तनमपि राजसेवानभिज्ञम्, अपत्यमिव विन्ध्याचलस्य, अंगावतारमिव कृतान्तस्य, सहोदरमिव पापस्य, सारमिव कलिकालस्य, भीषणमपि महासत्त्वतया गम्भीरमिवोपलक्ष्यमाणम्, अनभिभवनीयाकृतिं मातङ्गनामानं शबरसेनापतिमपश्यम्। अभिधानं तु तस्य पश्चादहमश्रौषम्।

**हिन्दी-अनुवाद**—जो नूतन युवावस्था वाला होकर भी लम्बी उम्र काट चुका था जो, 'सार' (धन) 'मेय' (नापने योग्य) अर्थात् धान्यादि अन्नों का संग्रह कर लेने पर भी फलमूल (मात्र) खाने वाला था, जो कृष्ण होकर भी कृष्ण सुदर्शन (चक्र) विहीन था, जो अप्रतिहतगति (स्वेच्छाभ्रमण) वाला होकर भी दुर्ग (किले) सरीखे एकमात्र आश्रय वाला था, जो भूपतियों के

चरणों का आनुगामी होकर भी राज सेवा से अनभिज्ञ था, जो विन्ध्यपर्वत की सन्तति प्रतीत होता था, जो कृतान्त यमराज का अंशावतार प्रतीत होता था, जो पाप का सगा भाई प्रतीत होता था, जो कलिकाल का सर्वस्व प्रतीत होता था, जो भयावह होने पर भी महापराक्रमशाली होने के कारण मानों धीरगम्भीर दिखाई पड़ रहा था तथा जो (दूसरों द्वारा) तिरस्कृत न की जा सकने योग्य अर्थात् दुर्धर्ष आकृतिवाला था । उस (सेनापति) का नाम तो मैंने बाद में (दर्शनानन्तर) सुना ।

**संस्कृत-व्याख्या–अभिनवयौवनम्** अपि=अभिनवं नवीनं यौवनं तारुण्यं यस्यास्ति तादृशम् अपि, **क्षपितबहुवयसम्**=क्षपितानि यापितानि बहूनि शैशवादीनि वयांसि आयूंषि येन तम्, अत्र विरोधः तत्परिहाराय क्षपितानि नाशितानि बहूनि वयांसि पक्षिणः येन तम् इत्यर्थः, **कृतसारमेयसंग्रहम्** अपि= कृतः विहितः साराणां घनानां मेघानां परिमातुं योग्यानां धान्यानां संग्रहः स्वीकारः येन तादृशम् अपि, **फलमूलाशनम्**=फलमूलानि एव कन्दादीनि एवं अशनं भोजनं यस्य तम्, घनधान्यसंग्रहेऽपि फलमूलाशने विरोधः तत्परिहारस्तु कृतः सारमेयाणां शुनां संग्रहः येन तादृशमिति, **कृष्णम्** अपि= वासुदेवम् अपि, **असुदर्शनम्**=अविद्यमानं सुदर्शनं सुदर्शनचक्रं यस्य तम्, अत्र विरोधः तत्समाधानाय कृष्णं कालवर्णम् अत एव असुदर्शनम् असुन्दरम् इत्यर्थः । **स्वच्छन्दप्रचारम्** अपि=स्वच्छन्दः स्वतन्त्रः प्रचारः परिभ्रमणं यस्य तादृशम् अपि, **दुर्गैकशरणम्**=दुर्गः कोटः एव एकं केवलं शरणं आवासस्थानं यस्य तम्, अत्र विरोधः तत्परिहारः दुर्गा एव चण्डी एव एक शरणं रक्षिका यस्य तम्, तादृशमिति,**क्षितिभृत्पादानुवर्तिनम्** अपि=क्षितिभृतः राज्ञः पादौ चरणौ अनुवर्तते सेवते इति तच्छीलः तादृशम् अपि, **राजसेवानभिज्ञम्**= राज्ञः सेवा राजसेवा नृपपरिचर्या तस्याः अनभिज्ञः अपरिचितः तम्, अत्र विरोधः, तत्परिहारः–क्षितिभृत् पर्वतः तस्यः पादाः प्रत्यन्तप्रदेशाः तान् अनुवर्तते इति तच्छीलं तम् इत्यर्थः, **विन्ध्याचलस्य**=विन्ध्यपर्वतस्य, **अपत्यम् इव**= सन्तानम् इव, कठिनशरीरमित्याशयः, **कृतान्तस्य**=यमराजस्य, **अंशावतारम् इव**=अवतीर्णां कलाम् इव, संहारकमित्याशयः, **पापस्य**=अशुभस्य, **सहोदरम्**

**इव**=समानम् उदरं यस्य स सद्दोदरः सोदर्यः तम् इव, यातनाप्रदमित्याशयः, **कलिकालस्य**=कलियुगस्य, **सारम्** इव=सर्वस्वम् इव, **भीषणम्** अपि=भयंकरम् अपि **महासत्त्वतया**=महत् महनीयं सत्त्वं सामर्थ्यं यस्य सः महासत्वाः तस्य भावः तत्ता तया अतिबलशालितया इत्यर्थः, **गम्भीरम्** इव=गाम्भीर्यगुणयुक्तम् इव, **उपलक्ष्यमाणम्**=दृश्यमानम्, **अनभिभवनीयाकृतिम्**=अभिभवितु योग्या अभिभवनीया न अभिभवनीया अनभिभवनीया अतिरस्करणीया आकृतिः आकारः यस्य तम्, **मातङ्गनामानम्**=मातङ्गः नाम यस्य सः मातङ्गनामा तं मातङ्गाभिधानम्, **शबरसेनापतिम्**=शबराणां किरातानां सेना दलं तस्याः पतिः स्वामी तम्, किरातदलस्वामिनम् इत्यर्थः, **अपश्यम्**=अवलोकयम् तस्य नाम्नः संस्तवः कथं जात इति शङ्कानिवारणाय आह-तस्य-शबरसेनापतेः **अभिधानम्**=नाम, तु **अहम्**=वैशम्पायनः **पश्चात्**=तद्दर्शनानन्तरम्, **अश्रौषम्**=आकर्णयम् ।

**टिप्पणी वयस्** –(क) अवस्था, (ख) पक्षी । **सारमेयसंग्रहः**–(क) सार-धन, मेय नापने योग्य वस्तु धान्यादि (ख) सारमेय-कुत्ता, इनका संग्रह । **क्षितिभृत्पाद**–क्षितिभृत् राजा उसके पाद-चरण, **क्षितिभृत्**–पर्वत उसके पादनिकटस्थ प्रदेश । **अनभिभवनीयाकृति**–उस शबर सेनापति के चेहरे पर ऐसा तेज दिखाई देता था कि कोई उसका अपमान करने का साहस ही नहीं कर सकता था । '**अभिनव**' से '**राजसेवानभिज्ञम्**' तक **विरोधाभास अलंकार** है । '**अपत्यमिव**' इत्यादि में **उत्प्रेक्षालंकार** है ।

आसीच्च मे मनसि—'अहो मोहप्रायमेतेषां जीवितं साधुजनविगर्हितं च चरितम् । तथाहि–पुरुषपिशितोपहारे धर्मबुद्धिः आहारः साधुजनविगर्हितो मधुमांसादिः श्रमो मृगया शास्त्रं शिवारुतम्, उपदेष्टारः सदसतां कौशिकाः प्रज्ञा शकुनिज्ञानम्, परिचिताः श्वानः, राज्यं शून्याटवीषु आपानकमुत्सवः, मित्राणि क्रूरकर्मसाधनानि धनूंषि, सहाया विषदिग्धमुखा भुजङ्गा इव सायकाः, गीतमुत्सादकारि मुग्धमृगाणाम्, कलत्राणि वन्दीकृतः परयोषितः, क्रूरात्मभिः शार्दूलैः सह संवासः,

पशुरुधिरेण देवतार्चनम्, मांसेन बलिकर्म, चौर्येण जीवनम्, भूषणानि भुजङ्गमणयः, वनगजमदैरङ्गरागः, यस्मिन्नेव कानने निवसन्ति तदेवोत्खातमूलमशेषतः कुर्वते' इति चिन्तयत्येव मयि स शबरसेनापतिरटवीपरिभ्रमणसमुद्भवं श्रममपनिनीषुरागत्य तस्यैव शाल्मलीतरोरधश्छायामवतारितकोदण्डस्त्वरितपरिजनोपनीतपल्लवासने समुपाविशत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–(उस समय) मेरे मन में आया–आश्चर्य है ! इन (भीलों) का जीवन अज्ञान से परिपूर्ण और इनका आचरण (भी) साधु पुरुषों के द्वारा विनिन्दित है। क्योंकि ये (भगवती दुर्गा को) नरमांस के नैवेद्यार्पण को ही धर्म समझते हैं। सत्पुरुषों द्वारा विगर्हित मदिरा एवं मांस इत्यादि ही (इनका) भक्ष्य है। आखेट (ही) व्यायाम है। शृगाली का रोदन ही (इनका) शास्त्र (प्रबोधजनक सिद्धान्त) है। उल्लू पक्षी (इनके लिए) शुभ एवं अशुभ के उपदेशक हैं। पक्षियों का ज्ञान अर्थात् पक्षियों के शब्द से शुभाशुभनिरूपण कर लेना इनकी विवेकबुद्धि है। कुत्ते (ही इनके) विश्वासपात्र हैं। जनशून्य वनस्थलियों में स्वामित्व है। मद्यपान गोष्ठी (ही) उत्सव है। दारुणकर्मों में सहायक बनने वाले धनुष् (ही) मित्र हैं। विषव्याप्त मुखोंवाले सर्पों की भाँति विष बुझी नोकों वाले बाण (ही इनके) सहायक हैं। भोले-भोले मृगों को विनाश करने वाला (कर्म ही इनका) गीत है। बन्दिनी के रूप में बालादपहृत पराई नारियाँ (इनकी) गृहणियाँ हैं। निर्दय आत्मावाले बाघों के साथ (इनका) रहन-सहन है। पशुओं के रक्त से (इनकी) देवोपासना होती है। मांस से बलि प्रदान (चढ़ावा) होता है। परद्रव्यापहरण से (इनका) प्राणधारण होता है। सापों की मणियाँ अलङ्करण हैं। बनैले गजराज के मद से अंगविलेपन होता है। (ये कोलभील) जिस वन में टिकते हैं उसी को समग्रतः समूल उन्मीलित कर देते हैं। मेरे इस प्रकार ध्यानावस्थित रहने पर भी वह शबरसेनापति वनस्थली में (इतस्ततः) पर्यटन करने से उत्पन्न थकावट को दूर करने की इच्छा से, उसी सेमर के पेड़ की अधोवर्तिनी छाया में आकर, धनुष

को उतार कर (अनधिज्य करके) तत्काल अनुचरों द्वारा लाये गए पल्लवों के आसन पर बैठ गया।

**संस्कृत-व्याख्या**--**मे**=मम, **मनसि**=हृदये, **आसीत्**=अभवत् **अहो**=आश्चर्यम्, **एतेषाम्**=पुरोदृश्यमानानाम्, **जीवितम्**=जीवनम्, **मोहप्रायम्**=मोहः अविवेकः प्राचुर्येण यस्मिन् तत्, प्रायः विवेकशून्यम्, **चरितम्**=आचरणं च, **साधुजनविगर्हितम्**=साधुजनैः सज्जनैः विगर्हितं विनिन्दितम्, तथाहि-पूर्वोक्तमेव, यथा **पुरुषपिशितोपहारे**=पुरुषाणां नराणां पिशितस्य मांसस्य उपहारे समर्पणे, **धर्मबुद्धिः**=पुण्यभावना, **साधुजनविगर्हितः**=साधुजनाः सज्जनाः तैः विगर्हितः विनिण्दितः, **मधुमांसादिः**=मधु मद्यं मांसं पिशितं ते आदौ यस्य स सुरापिशितादिः, **आहारः**=अशनम्, **मृगया**=आखेटः, **श्रमः**=व्यायामः, **शिवारुतम्**=शिवानां शृगालीनां रुतं रोदनशब्दः, **शास्त्रम्**=शासनग्रन्थः तेनैव निर्देशोपलब्धे, **सदसताम्**=सन्ति शुभानि असन्ति अशुभानि तेषाम्, **उपदेष्टारः**=उपदेशकः, **कौशिकाः**=उलूकाः, तेषां नीतेरेव अनुसरणाद्, **शकुनिज्ञानम्**=शकुनीनां पक्षिणां ज्ञानं बोधः, **प्रज्ञा**=नवनवोन्मेषशालिनी बुद्धिः, **श्वानः**=कौलेयकाः, **परिचिताः**=आत्मीयाः, **शून्याटवीषु**=शून्याः निर्जनाः अटव्यः विपिनानि तासु, **राज्यम्**=आधिपत्यम्, **आपानकम्**=मद्यपानगोष्ठी, **उत्सवः**=प्रमोदावसरः, **क्रूरकर्मसाधनानि**=क्रूराणां नृशंसानां कर्मणां हिंसादिकृत्यानां साधनानि हेतुभूतानि, **धनूंषि**=चापाः, **मित्राणि**=सुहृदः, **भुजङ्गाः इव**=विषधरा इव, **विषदिग्धमुखा**=विषेण गरलेन दिग्धं लिप्तं मुखम् अग्रभागः येषां ते, भुजङ्गपक्षे विषदिग्धं मुखम् आननं येषां ते इत्यर्थः, **सायकाः**=बाणाः, **सहायाः**=सहाय्यसम्पादकाः, **मुग्धमृगाणाम्**=मुग्धाः, सरलहृदयाः मृगाः हरिणाः तेषाम्, **उत्सादकारि**=विनाशकारि, **गीतम्**=गानम्, **बन्दीगृहीताः**=बन्द्यः कारावासिन्यः तद्रूपेण गृहीताः धृताः, अपहृता इति, **परयोषितः**=परेषां शत्रूणाम् अन्येषां वा योषितः ललनाः, **कलत्राणि**=सुन्दर्यः भोग्या इत्यर्थः **क्रूरात्मभिः**=क्रूरः आत्मा येषां तैः दुष्टान्तःकरणैः, **शार्दूलैः**=व्याघ्रैः, **सह**=साकम्, **संवासः**=आवासः, **पशुरुधिरेण**=पशूनां चतुष्पादानां रुधिरं शोणितं तेन, **देवतार्चनम्**=देवतायाः अर्चनम् देवपूजनम्, **मांसेन**=पिशितेन, **बलिकर्म**=बलिः हन्तकारः तस्याः कर्म

क्रिया, **चौर्येण**=तस्करवृत्त्या, **जीवनम्**=प्राणधारम्, **भुजङ्गमणयः**=भुजङ्गानां सर्पाणां मणयः फणारत्नानि, **भूषणानि**=अलङ्काराः, **वनगजमदैः**=अरण्य-हस्तिदानवारिभिः, **अङ्गरागः**=शरीरलेपनम्, **यस्मिन् एव**=यत्रापि, **कानने**=विपिने, **निवसन्ति**=तिष्ठन्ति, **तद् एव**=तत्काननम् एव, **अशेषतः**=अविद्य-मानः शेषः यस्य तस्मात् समग्रतया, पूर्णतः इति वा, **उत्खातमूलम्**=उत्खातं समुत्पाटितं मूलं बुध्नभागः यस्य तादृशं सर्वथा विनष्टमित्यर्थः, **कुर्वते**=कुर्वन्ति **इति**=एवम्, **मयि**=वैशम्पायने **चिन्तयति एव**=विचारयति एव, **सः**=पूर्वोक्तः, **शबरसेनापतिः**=किरातदलपतिः, **अटवीभ्रमणसमुद्भवन्**=अटवीषु काननेषु भ्रमणं संचरणं तस्मात् समुद्भवम् समुत्पन्नम्, **श्रमम्**=खेदम्, **अपनिनीषुः**=अपनेतुम् इच्छुः दूरीकर्तुम् अभिलाषुकः **तस्य**=पूर्ववर्णितस्य, **शाल्मलीतरोः**=शालमलीवृक्षस्य **अधश्छायायाम्** अधःस्थेऽनातपे **आगत्य**=उपगम्य, **अवतारितकोदण्डः**=अवतारितं स्कन्धात् अवनामितं कोदण्डः चापः येन तादृशः, **त्वरितपरिजनोपनीतपल्लवासने**=त्वरा संजाता अस्य इति त्वरितः शीघ्रतावान् परिजनः सेवकः तेन उपनीतं समीपे प्रापितं यत् पल्लवासनं किसलय विष्टरः तस्मिन् तादृशे, **समुपाविशत्**=तस्थिवान् ।

**टिप्पणी–मोहप्राय**–प्रायः अज्ञान से भरा हुआ, अपने कार्य में शबर-लोग चतुरता रखते हैं और दुर्गापूजन—जैसा विवेकपूर्ण कार्य भी करते हैं इसलिए उनके जीवन को प्रायः अविवेकशील बताया गया है, पूर्णतः नहीं । **आपानकम्**—(आ समन्तात् आगत्य पिबन्ति यत्र तद् आपानम् आपानमेव आपानकम्) शराब पीने की गोष्ठी जिसमें सभी लोग मिलकर शराब पीते हैं । यही आयोजन शबरों के लिए उत्सव स्वरूप हैं । '**भुजंगा इव**' में उपमा अलं-कार है । **समुपाविशत्**–सम्+उप+विश् धातु लङ् प्र० पु० ए० व० ।

अन्यतमस्तु शबरयुवा ससंभ्रममवतीर्य तस्मात् करयुगलक्षोभिता-म्भसः सरसो वैदूर्यद्रवानुकारि, प्रलयदिवसकरकिरणोपतापादम्बरैक-देशमिव विलीनम्, इन्दुमण्डलादिव प्रस्यन्दितम्, द्रुतमिव मुक्ताफलनि करम्, अत्यच्छतया स्पर्शानुमेयं हिमजडम्, अरविन्दकोशरजः

कषायमम्भः कमलिनीपत्रपुटेन प्रत्यग्रोद्धृताश्च धौतपंकनिर्मला मृणालिकाः समुपाहरत् । आपीतसलिलश्च सेनापतिस्ता मृणालिकाः शशिकला इव सैंहिकेयः क्रमेणादशत् । अपगतश्रमश्चोत्थाय परिपीताम्भसा सकलेन तेन शबरसैन्येनानुगम्यमानः शनैः शनैरभिमतं दिगन्तरमयासीत् ।

हिन्दी अनुवाद-उनमें से एक दूसरा नवयुवक शबर वेगपूर्ण (पम्पा-सरोवर में) उतरकर दोनों हाथों से विलोडित जल वाले उस सरोवर से वैदूर्यमणि के द्रव का अनुकरण करने वाले अर्थात् अत्यन्त धवल तथा प्रलय-कालीन सूर्य की किरणों के उपताप (उष्णता) से पिघले हुए आकाशमण्डल के एक प्रविभाग (खण्ड) सदृश, चन्द्रबिम्ब से स्रवित हुए प्रतीत होने वाले, द्रवीभूत मुक्ताफल-समूह प्रतीत होने वाले, अत्यन्त निर्मल होने के कारण (शीतल) स्पर्श से अनुमान करने योग्य, बर्फ के समान शीतल तथा कमलपुष्प के कोश-जनित पराग से कसैले पड़े हुए—जल को कमलिनी के पत्तों से बने दोने में भरकर तथा तत्काल उखाड़ी गई एवं धुले हुए कीचड़ वाली अतएव निर्मल कमलनालों को ले आया । पानी पीकर सेनापति (मातङ्ग) ने उन कमलनालों को उसी प्रकार क्रमशः (अर्थात् जलपानानन्तर अथवा धीरे-धीरे) खाया जैसे सिंहिका-पुत्र राहु चन्द्र कलाओं को (निगलता है) । थकावट दूर हो जाने पर जलपान किये हुए उस सम्पूर्ण किरात-सैन्य से अनुसरण किया जाता हुआ धीरे-धीरे मनचाही दिशा की ओर चला गया ।

**संस्कृत-व्याख्या**–**तु**=पुनः, **अन्यतमः**=एकतमः, **शबरयुवा**=तरुणकिरातः **ससम्भ्रमम्**=सम्भ्रमः वेगः तेन सह सवेगम्, **अवतीर्य**=अन्तः प्रविश्य, **करयुगलक्षोभिताम्भसः**=करयोः हस्तयोः युगलं करयुगलं पाणिद्वन्द्वं तेन क्षोभितं विलोडितम् अम्भः वारि यस्य तस्मात्, **तस्मात्**=वर्णितपूर्वात्, **कमलिनपत्रपुटेन**=कमलिनी पद्मिनी तस्याः पत्रपुटं दलसंपुटं तेन, **वैदूर्यद्रवानुकारि**=वैदूर्यं हरितमणिः तस्य द्रवः द्रुतरसः तम् अनुकरोति सादृश्यं भजते इति तच्छीलम्, **प्रलयदिवसकरकिरणोपतापात्**=प्रलये कल्पान्ते यः दिवसकरः सूर्यः (अत्यन्ततीक्ष्ण

इत्याशय:) तस्य किरणै: अंशुभि: उपतापात् उष्णतायाः, **विलीनम्**=विगलितम्, **अम्बरैकदेशम् इव**=अम्बरस्य आकाशस्य एकदेश: भाग: तम् इव, **इन्दुमण्डलात्**=इन्दो: मण्डलं तस्मात् चन्द्रमण्डलात्, **प्रस्यंदितम् इव**=क्षरितम् इव, **द्रुतम्**=द्रवीभूतम्, **मुक्ताफलनिकरम् इव**=मुक्ताफलानां मौक्तिकानां निकर: समूह: तम् इव, **अत्यच्छतया**=अत्यन्तं अच्छम् स्वच्छम् अत्यच्छं तस्य भाव: तत्ता तया अत्यन्तनिर्मलतया, **स्पर्शानुमेयम्**=स्पर्शेन एव शैत्यस्पर्शेन एव (न तु दृष्ट्या इति भाव:) अनुमेयम् अनुमातुं योग्यम्, **हिमजडम्**=हिमवत् तुहिनवत् जडं शीतलम्, **अरविन्दकोशरजः कषायम्**=अरविन्दानि कमलानि तेषां कोशा: कर्णिकाधारा: तेषां रजांसि परागा: तै: कषायम् कषायरसवत्, **अम्भ:**=सलिलम् **प्रत्यग्रोद्धृता:**=प्रत्यग्रं तत्क्षणं उद्धृता: उत्पाटिता:, **धौतपङ्कनिर्मला:**=धौत: क्षालित: पङ्क: कर्दम: यासां ता: धौतपङ्का: अतएव निर्मला: स्वच्छा:, **मृणालिका:**=कमलनालानि, **च**=समुच्चयार्थकोऽयम् **समुपाहरत्**=समानीतवान्, **आपीतसलिल:**=आ ईषत् पीतं पानविषयीकृतं सलिलं जलं येन स:, **सेनापतिश्च**=मातङ्गनामा सेनास्वामी च, **सैंहिकेय:**=सिंहिकापुत्र: राहु:, **शशिकला: इव**=शशिन: चन्द्रस्य कला: अंशव: ता: इव, **ता:**=पूर्वनिर्दिष्टा:, **मृणालिका:**=कमलनालानि, **क्रमेण**=क्रमश: एकैकम् इत्यर्थ: **अदशत्**=दशनै: अभक्षयत् । **अपगतश्रम:**=अपगत: दूरीभूत: श्रम: खेद: यस्य तादृश: च, **उत्थाय**=उद्गम्य, **परिपीताम्भसा**=परिपीतं तृप्तिपूर्वकं पानविषयीकृतम् अम्भ: सलिलं येन तेन **सकलेन**=समस्तेन, **तेन**=पूर्वोक्तेन, **शबरसैन्येन**=किरातदलेन, **अनुगम्यमान:**=अनुव्रज्यमान:, **शनै: शनै:**=मन्दं मन्दम्, **अभिमतम्**=अभीष्टम्, **दिगन्तरम्**=अन्यां दिशं प्रति, **अयासीत्**=अगच्छत् ।

**टिप्पणी–अन्यतम:**-उन शबरों में से एक । **अवतीर्य**–अव+तॄ+क्त्वा–ल्यप् । **स्पर्शानुमेय**–छूने से ही जिसे पहचाना जा सकता था । **शशिकला इव सैंहिकेय:**-जिस प्रकार सिंहिका पुत्र राहु चन्द्रकलाओं का भक्षण करता है । दक्ष प्रजापति की पुत्री तथा कश्यप की पत्नी सिंहिका से उत्पन्न राहु पूर्वकाल (पूर्णमासी व अमावस्या) पर चन्द्रमा का ग्रास करता है-यह पौराणिक मान्यता है । **परिपीताम्भसा**-पूरी तरह से जल पी चुकने वाले शबर दल के साथ ।

**अनुगम्यमानः**-अनु+गम्+यक्+शानच् । **'अम्बरैकदेशमिव'**-इत्यादि स्थलों में उत्प्रेक्षा है ।

एकतमस्तु जरच्छबरस्तस्मात्पुलिनवृन्दादनासादितहरिणपिशितः पिशिताशन इव विकृतदर्शनः पिशितार्थी तस्मिन्नेव तरुतले मुहूर्तमिव व्यलम्बत । अन्तरिते च तस्मिन् शबरसेनापतौ स जीर्णशबरः पिबन्निवास्माकमायूंषि रुधिरबिन्दुपाटलया कपिलभ्रूलतापरिवेषभीषणया दृष्ट्या गणयन्निव शुककुलकुलायस्थानानि श्येन इव विहगामिषास्वादलालसः सुचिरमारुरुक्षुस्तं वनस्पतिमामूलादपश्यत् । उत्क्रान्तमिव तस्मिन् क्षणे तदालोकनभीतानां शुककुलानामसुभिः ।

**हिन्दी-अनुवाद**-(किन्तु) हरिण का मांस न प्राप्त कर पाने वाला (अतएव) मांसार्थी, पिशिताशन-राक्षस की भाँति भयावह स्वरूपवाला उनमें से एक वृद्धशबर (खूसट भील) उसी सेमरवृक्ष के नीचे दो घड़ी भर ठहर गया। उस शबरसेनापति (मातङ्ग) के दृष्टि से ओझल हो जाने पर वह बुड्ढा भील मानों हम लोगों (पक्षियों) की अवस्था पीता हुआ, रक्तबिन्दुओं के समान पाटल-(श्वेतरक्त) तथा पिङ्गलवर्णी भ्रूलता की परिधि के कारण भयावह दृष्टि से मानो शुक परिवारों के घोसलों के स्थलविशेषों को गिनता हुआ, पक्षियों का मांसभक्षण करने के लिये लालायित बाज पक्षी की भाँति, चढ़ने की इच्छा से बड़ी देर तक उस सेमर के पेड़ को आमूलचूड देखता रहा। उस समय उसकी ताकझांक से संत्रस्त हुए शुकपरिवारों के प्राण मानों निकल गये ।

**संस्कृत-व्याख्या**-**तु**=पुनः, **तस्मात्**=पूर्वोक्तात्, **पुलिनवृन्दात्**=पुलिनाः शबराः तेषां वृन्दं सैन्यं तस्मात्, **एकतमः**=अन्यतमः, **जरच्छबरः**=जरन् वृद्धः शबरः किरातः, **अनासादितहरिणपिशितः**=अनासादितं न लब्धं हरिणपिशितं मृगपललं येन तादृशः, **पिशिताशन इव**=पिशितं मांसम् एव अशनं भोजनं यस्य सः, **पिशाचः इव**=व्याघ्र इव वा, **विकृतदर्शनः**=विकृतं असुन्दरं दर्शनं यस्य सः, **पिशितार्थी**=मांसार्थी, **तस्मिन्**=पूर्वोक्ते, **तरुतले एव**=वृक्षमूले एव, **मुहूर्तमिव**= किञ्चित्कालमिव, **व्यलम्बत**=विलम्बम् अकरोत्, **तस्मिन्**=पूर्वोक्ते,

**सेनापतौ**=दलस्वामिनि मातङ्गे, **अन्तरिते च**=वृक्षादिना व्यवहिते च, **सः**=असौ पूर्वोक्तः, **जीर्णशबरः**=वृद्धकिरातः, **अस्माकम्**=पक्षिणाम्, **आयूंषि**=वयांसि, **पिबन् इव**=विलोपयन् इव, **रुधिरबिन्दुपाटलया**=रुधिरस्य रक्तस्य बिन्दुः कणः तद्वत् पाटला श्वेतरक्ता तया, **कपिलभ्रूलतापरिवेषभीषणया**=कपिले पिङ्गलवर्णे ये भ्रूलते भ्रुकुट्यौ तयोः परिवेषः परिधिः तेन भीषणा भयङ्करी तया, **दृष्ट्या**=चक्षुषा, **शुककुलकुलायस्थानानि**=शुकाः कीराः तेषां कुलानि समूहाः तेषां कुलायाः नीडानि तेषां स्थानानि तानि, **गणयन् इव**=गणानां कुर्वन् इव, **श्येनः इव**=शशादः पक्षिविशेषः इव, **विहगामिषास्वादलालसः**=विहगाः पक्षिणः तेषाम् आमिषं मांसं तस्य आस्वादे भक्षणे लालसः लम्पटः, **तम्**=पूर्वोक्तम्, **वनस्पतिं**=शाल्मलीवृक्षम्, **आरुरुक्षुः**=आरोढुमिच्छुः, **आमूलात्**=मूलाद् आरभ्य, **सुचिरम्**=चिरकालं यावत्, **अपश्यत्**=विलोकयामास । **तस्मिन् क्षणे**=तस्मिन् काले, अवलोकनसमये, **तदालोकभीतानाम्**=तस्य जीर्णशबरस्य यत् अवलोकनं विलोकनं तेन भीतानां संत्रस्तानाम्, **शुककुलानाम्**=कीरगणानाम्, **असुभिः**=प्राणैः, **उत्क्रान्तम् इव**=निःसृतमिव ।

**टिप्पणी–जरच्छबरः**–बूढ़ा किरात । **श्येन**–बाज पक्षी । **आरुरुक्षुः**–चढ़ने की इच्छा वाला, आ+रुह्+सन्, उ प्रत्यय । **असुभिः उत्क्रान्तम् इव**–प्राण निकल-से गये । जीर्णशबर की दृष्टि पड़ते ही पक्षियों को अपनी मृत्यु दिखाई देने लगी थी । **'पिबन्निव'** तथा **'उत्क्रान्तमिव'** में **क्रियोत्प्रेक्षा** है ।

किमिव हि दुष्करमकरुणानाम् ? यतः सः तमनेकतालतुङ्गमभ्रंकषशाखाशिखरमपि सोपानैरिवायत्नेन पादपमारुह्यताननुपजातोत्पतनशक्तीन् कांश्चिदल्पदिवसजातान् गर्भच्छविपाटलाच्छाल्मलीकुसुमशङ्कामुपजनयतः, कांश्चिदुद्भिद्यमानपक्षतया नलिनसंवर्तिकानुसारिणः, कांश्चिदर्कफलसदृशान्, कांश्चिल्लोहितायमानचञ्चुकोटीनीषद्विघटितदलपुटपाटलमुखानां कमलमुकुलानां श्रियमुद्वहतः, कांश्चिदनवरतशिरःकम्पव्याजेन निवारयत इव प्रतीकारासमर्थानेककैकतया

फलानीव तस्य वनस्पतेः शाखासन्धिभ्यः कोटरान्तरेभ्यश्च शुकशावकानग्रहोत्, अपगतासूंश्च कृत्वा क्षितावपातयत् ।

**हिन्दी-अनुवाद**–क्योंकि अकरुणों (निर्दयों) के लिये भला क्या दुष्कर है (अर्थात् कुछ भी नहीं !)

तभी तो उसने (वृद्ध शबर ने एक दूसरे के ऊपर स्थापित) अनेक ताड़ वृक्षों के समान ऊँचे तथा गगनचुम्बी शाखाग्रभागों वाले भी उस (सेमर के) पेड़ पर बिना प्रयास के ही मानों सीढ़ियों के सहारे चढ़कर–अनुत्पन्न आकाश सञ्चरण (उड़ने) की सामर्थ्य वाले उन शुकशावकों को फलों की भाँति उस सेमरवृक्ष की शाखाओं के सन्धिस्थलों तथा कोटरों के भीतरी भागों से (बाहर) घसीट लिया तथा (उन्हें) निष्प्राण बनाकर जमीन पर फेंक दिया; (जिन शुकशावकों में) कुछ तो थोड़े दिन पहले की पैदाइश वाले अतएव गर्भावस्था की कान्ति के समान पाटलवर्ण वाले तथा सेमर के फूल की शङ्का उत्पन्न कर रहे थे, कुछ प्रादुर्भूयमान पंखों वाले होने के कारण कमल की नई कोपलों का अनुकरण कर रहे थे, कुछ मन्दारफल के समान थे, कुछ अरुणायमान चञ्चुओं के अग्रभाग वाले अतएव अल्पमात्र प्रस्फुटित पत्रसमूह के कारण पाटलवर्ण (श्वेतरक्त) मुखों वाले कमलकोरकों (कोयों) की शोभा वहन कर रहे थे और कुछ निरन्तर सिर की कँपकँपी के बहाने मानों (हम बच्चे हैं हम पर दया करो, मत मारो ! इस प्रकार) रोकते हुए तथा प्रतीकार (वधनिवृत्त्युपाय) करने में असमर्थ थे ।

**संस्कृत-व्याख्या-हि**=तस्माद्धेतोः **अकरुणानाम्**=निष्ठुराणाम्, **किमिव**=कतमत इव, **दुष्करम्**=कठिनम्, न किमपि इत्यर्थः, **यतः**=यस्माद् हेतोः, **सः**=जीर्णशबरः, **अनेकतालतुङ्गम्**=अनेके बहवः तालाः वृक्षविशेषाः, एकस्योपरि द्वितीय इति क्रमेण निहिताः तद्वत् तुङ्गम् अत्युच्चम्, **अभ्रंकषशाखाशिखरम् अपि**=अभ्रं मेघं कषन्ति विलिखन्ति (स्पृशन्ति इत्याशयः) इति अभ्रंकषाणि शाखानाम् पल्लवानां शिखराणि अग्राणि यस्य तम् अपि, **पादपम्**=शाल्मलीवृक्षम्, **सोपानैः इव**=आरोहणैः इव, **अयत्नेन एव**=प्रयासं विनैव, **आरुह्य**=

आरोहणं कृत्वा, **अनुपजातोत्पतनशक्तीन्**—न उपजाता अनुपजाता अनुत्पन्ना उत्पतनस्य उड्डयनस्य शक्तिःसामर्थ्यं येषु तान्, **तान्**=तादृशान्, **तेषु कांश्चित् अल्पदिवसजातान्**=कतिपयदिनोत्पन्नान्, अत एव, **गर्भच्छविपाटलान्**=गर्भस्य भ्रूणस्य या छविः शोभा तया पाटलान् श्वेतरक्तान्, **वर्णसाम्यात् शाल्मलीकुसुम शङ्काम्**=शाल्मलीकुसुमानां सप्तपर्णपुष्पाणां शङ्कां भ्रान्तिम्, **उपजनयतः**=उत्पादयतः, **कांश्चित् उद्भिद्यमानपक्षतया**=उद्भिद्यमानाःउत्पद्यमानः पक्षाःपत्राणि येषा ते उद्भिद्यमानपक्षाः तेषां भावः तत्ता यया, **नलिनसंवर्तिकानुकारिणः**=नलिनानां पद्मानां संवर्तिकाः वर्तिकारूपाणि नूतनदलानिताःअनुकुर्वन्तीति तच्छीला तान्, **कांश्चित् अर्कफलसदृशान्**=अर्काणां मन्दाराणां फलानि प्रसवाःतत्सदृशान् देहेन वर्णेन च मन्दारफलसमानान्, **कांश्चित् लोहितायमानचञ्चुकोटीन्**=लोहितायमानाः अलोहिताः लोहिताः सम्पद्यमाना इति रक्तायमानाः चञ्चूनां त्रोटीनां कोट्यः अग्रप्रदेशाः येषां तान्, **अत एव च ईषद्विघटितदलपुटपाटल-मुखानाम्**=ईषत् किञ्चित् विघटितैः विकसितैः दलपुटैः पत्रसंपुटैः पाटलानि श्वेतरक्तानि मुखानि अग्रभागाःयेषां तेषाम्, **कमलमुकुलानाम्**=पङ्कजकुड्मलानाम्, **श्रियम्**=शोभाम्,साम्यमित्यर्थः, **उद्वहतः**=धारयतः, **कांश्चित्अनवरत-शिरःकम्पव्याजेन**=अनवरतं सततं यः शिरः कम्पः बालतया उत्तमाङ्गनिधूननं तस्य व्याजेन मिषेण, निवारयतः, **इव**=स्ववधं प्रतिषेधतः इव, **प्रतीकारास-मर्थान्**=प्रतीकारः प्रत्याघातः उड्डीयरक्षणं वा तस्मिन् असमर्थान् अशक्तान्, **शुकशावकान्**=कीरशिशून्, **फलानि इव**=वृक्षप्रसवान् इव, **तस्यः**=पूर्वोक्तस्य, **वनस्पतेः**=शाल्मलीवृक्षस्य, **शाखासन्धिभ्यः**=शाखानां स्कन्धानां सन्धयः ग्रन्थयः ताभ्यः, **कोटरान्तरेभ्यश्च**=स्कन्धविवरमध्येभ्यश्च, **एकैकशः**=एकमेकं कृत्वा, **अग्रहीत्**=आदात्, **अपगतासून्**=विगतप्राणान्, **कृत्वा च**=विधाय च, **क्षितौ**=पृथिव्याम्, **अपातयत्**=अक्षिपत् ।

**टिप्पणी-दुष्कर**–कठिनाई से किये जाने योग्य, दुःखेन कर्तुं शक्यते (दुस्+कृञ्+खल्) । **अनेकतालतुङ्गम्**–कई ताड़ के वृक्षों को एक दूसरे के ऊपर खड़ा करके जितनी ऊँचाई हो उतना ऊँचा । **अभ्रंकष**--गगनचुम्बी । **संवर्तिका**-नया पत्ता, जिसका मुकुल अभी विकसित नहीं हो पाया है, वत्ती जैसा बना

हुआ है। (संवर्तिका नवदलम्-अमरकोष) मुकुल-कली कुड्मल (कुड्मलो मुकुलोऽस्त्रियाम्, अमरकोष) । **किमिव हि**···इत्यादि में **अर्थापत्ति**, **सोपानैरिव** में जात्युत्प्रेक्षा, शाल्मली···' में भ्रान्तिमान्, **नलिन**·**अर्कफल**···' में आर्थी उपमा, तथा कमलमुकुलानां ···' में निदर्शना अलङ्कार है।

तातस्तु तं महान्तमकाण्ड एव प्राणहरमप्रतीकारमुपप्लवमुपनतमवलोक्य द्विगुणतरोपजातवेपथुर्मरणभयादुद्भ्रान्ततरलतारकाँ विषादशून्यामश्रुजलप्लुतां दृशमितस्ततो विक्षिपन्, उच्छुष्कतालुरात्मप्रतीकाराक्षमस्त्रासस्रस्तसंधिशिथिलेन पक्षसम्पुटेनाच्छाद्य मां तत्कालोचितप्रतीकारं मन्यमानः स्नेहपरवशो मद्रक्षणाकुलः किंकर्त्तव्यताविमूढः क्रोडभागेन मामवष्टभ्य तस्थौ।

**हिन्दी-अनुवाद**–(मेरे) पिताजी तो बिना अवसर के (अर्थात् अकस्मात् ही) आए हुए उस प्राणघातक शमनोपायविहीन उपद्रव को देखकर (पहले की अपेक्षा) पैदा हुई दुगुनी कँपकपी से युक्त, मृत्युभय से अतिशय नाचती हुई चंचल पुतलियों वाले शोक के कारण निस्तेज (बुझी हुई) तथा अश्रुजल से प्लावित (डबडबाई हुई) दृष्टि को इधर-उधर दिशाओं में दौड़ाते हुए अत्यधिक शुष्क, तालुभाग वाले, अपनी विपत्ति मिटाने के उपाय में असमर्थ, भयवश विदीर्ण अस्थिबन्धों (हड्डियों के जोड़ों) के कारण शिथिल पड़े हुए दोनों पंखों से मुझे तिरोहित कर (तथा इसी को) उस समय के अनुकूल रक्षणोपाय मानते हुए, (मेरे प्रति) वात्सल्यप्रेम से परवश होकर, मेरे बचाव के लिए व्याकुल तथा किंकर्तव्यविमूढ़ (मतिभ्रष्ट) होकर मुझे (अपनी) गोदी से लगाये हुए बैठे रहे।

**संस्कृत-व्याख्या**-तु—पुनः, तातः=जनकः, अकाण्डे एव=असमये एव, **तम्**=पूर्वोक्तम्, प्राणहरम्=प्राणनाशनम्, **अप्रतीकारम्**=अविद्यमानः प्रतीकारः उपायः यस्य तम्, महान्तम्=अनल्पम् **उपप्लवम्**=उपद्रवम्, **उपनतम्**=आगतम्, **अवलोक्य**=दृष्ट्वा, **द्विगुणितरोपजातवेपथुः**=द्वौ गुणौ यस्य स द्विगुणः द्विरावृत्तः अयम् अनयोः अतिशयने द्विगुणः द्विगुणतरः पूर्वकम्पात् द्विगु-

णितः उपजातः उत्पन्नः वेपथुः यस्य सः अत्यन्तं कम्पित इत्यर्थः मरणभयात् =मरणस्य मृत्योः भयं भीतिः तस्मात् उद्भ्रान्ततरलतारकाम्=उद्भ्रान्ते उद्विग्ने तरले चंचले तारके कनीनिके यस्याः ताम् विषादशून्याम्=विषादेन दुःखेन कारणभूतेन शून्या दीना ताम्, अश्रुजलप्लुताम्=अश्रुजलेन वाष्पाम्बुना प्लुता आप्लाविता ताम् दृशम्=दृष्टिम्, इतस्ततोदिक्षु=सर्वासु दिशासु, सर्वतो दिशम्,विक्षिपन्=पातयन्, उच्छुष्कतालुः=उत् प्राबल्येन शुष्कम् अनार्द्रं तालु काकुदं यस्य तादृशः सन्, आत्मप्रतीकाराक्षमः=आत्मनः स्वस्य प्रतीकारे रक्षणोपाये अक्षमः असमर्थः सन्, त्रासस्रस्तसन्धिशिथिलेन=त्रासेन भयेन स्रस्ताः विदीर्णाः ये सन्धयः अस्थिबन्धाः तैः हेतुभूतैः शिथिलेन श्लथेन,पक्षपुटेन =पतत्रसंपुटेन, माम्=वैशम्पायनम्, आच्छाद्य=तिरोधाय, तत्कालोचितम् =तदवसरयोग्यम्, प्रतीकारम्=उपायम् मन्यमानः=जानानः,स्नेहपरवशः= प्रेमपराधीनः, मद्रक्षणाकुलः=मम वैशम्पायनस्य रक्षणे त्राणे आकुलः व्यग्रः, किंकर्त्तव्यताविमूढः=किंकर्त्तव्यं यस्य स· किंकर्त्तव्यः तस्य भावः तत्ता किंविधेयता तत्र विमूढः विवेकरहितः, क्रोडभागेन=उत्सङ्गप्रदेशेन, माम्=वैशम्पायनम्, अवष्टभ्य=अवलम्बनं कृत्वा, तस्थौ=तस्थिवान् ।

टिप्पणी-अकाण्ड एव-असमय में ही, अचानक ही । मन्यमानः-मन्+यक्+शानच्=मन्यमानः । क्रोड-गोद । अवष्टभ्य-सहारा देकर अव+स्तम्भ +क्त्वा-ल्यप् ।

असावपि पापः क्रमेण शाखान्तरैः संचरमाणः कोटरद्वारमागत्य जीर्णासितभुजङ्गभोगभीषणं प्रसार्य विविधवनवराहवसाविस्रगन्धिकरतलं कोदण्डगुणाकर्षणव्रणाङ्कितप्रकोष्ठमन्तकदण्डानुकारिणं वामबाहुमतिनृशंसो मुहुर्मुहुर्दत्तचञ्चुप्रहारमुत्कूजन्तमाकृष्य तातमपगतासुमकरोत् । मां तु स्वल्पशरीरत्वाद् भयसंपिण्डिताङ्गत्वात् सावशेषत्वाच्चायुषा कथमपि तत्पक्षपुटान्तरगतं नालक्षयत् । उपरतं च तमवनितले शिथिलशिरोधरमधोमुखममुञ्चत् । अहमपि तच्चरणान्तरे निवेशितशिरोधरोनिभृतमङ्कनिलीनस्तेनैव सहापतम् । अवशिष्टपुण्यतया

तु पवनवशात् पुञ्जितस्य महतः शुष्कपत्रराशेरुपरि पतितमात्मान-मपश्यम् । अङ्गानि येन मे नाशीर्यन्त ।

**हिन्दी-अनुवाद**–वह पापिष्ठ (बुड्ढा भील) भी क्रमशः अन्यान्य शाखाओं पर डोलता-टहलता हुआ (मेरे भी) कोटर द्वार पर आकर-पुरायठ कराइत साँप की कुण्डली के समान भयावह-अनेक बनैले सुवरों की चर्बी (लगने) से कच्चे मांस की गन्ध से युक्त हथेलीवाली निरन्तर (पशुवधार्थ) धनुष की डोरी खींचने के कारण रगड़ के चिह्न से युक्त प्रकोष्ठ (मणिबन्ध-कलाई) वाली तथा यमराज के दण्ड का अनुकरण करने वाली बाईं भुजा को बढ़ाकर बारम्बार चोंच से प्रहार करने वाले, अतिशय कूजन (रोदन) करते हुए पिताजी को (कोटरान्तराल से बाहर) खींचकर (उस) अतिक्रूर ने प्राणहीन कर दिया ।

बहुत छोटे डीलडौल वाला होने के कारण, भयवश अत्यधिक सिकुड़े हुए अंगों वाला होने के कारण तथा आयुष्य के अवशिष्ट होने के कारण, बड़े कष्ट से पिताजी के पक्षपुटों के भीतर घुसे हुए मुझे तो (उसने) देखा नहीं । और मृत शरीर वाले तथा शिथिल ग्रीवाभाग वाले,उन्हें (पिताजी को) मुँह के बल पृथ्वी पर फेंक दिया । मैं भी पिताजी के चरणों के बीच ग्रीवाभाग स्थापित किए हुए, चुपचाप गोदी में छिपा हुआ उन्हीं के साथ (जमीन पर) आ गिरा । पुण्य अवशिष्ट रहने के कारण, हवा के प्रभाव से पुञ्जीभूत विशाल सूखे पत्तों की ढेरी पर, मैंने स्वयं को गिरा हुआ देखा, जिससे कि मेरे अङ्ग विशीर्ण (छिन्न-भिन्न) नहीं हुए ।

**संस्कृत-व्याख्या**-**असौ**=वृद्धचाण्डालोऽपि, **अतिनृशंसः**=अत्यन्तक्रूरः,**पापः**=पापम् अस्य अस्तीति पापः पापी जीर्णशबरः, **क्रमेण**=पर्यायेण, **शाखान्तरैः**=अन्याः शाखः शाखान्तराणि तैः स्कन्धान्तरैः साधनभूतैः, **संचरमाणः**=संचलन्, **कोटरद्वाराम्**=स्कन्धबिवरमुखम्, **आगत्य**=उपेत्य, **जीर्णासितभुजङ्गभोगभीषणम्**=जीर्णः पुरातनः असितः कृष्णः यो भुजङ्गः सर्पः तस्य भोगः शरीरं तद्वत् भीषणम् भयंकरम्, **विविधवनवराहवसाविस्रगन्धिकरतलम्**=विविधाः अनेके ये वनवराहाः जंगलसूकराः तेषां वसा स्नायुः तस्याः यत् विस्रम् गन्धः अस्यास्तीति तादृशं करतलं पाणितलं यस्य तम्, **कोदण्डगुणाकर्षणाङ्कि-**

तप्रकोष्ठम्=कोदण्डस्य धनुषः यः गुणः ज्या तस्य आकर्षणेन यः व्रणः किणः तेन अङ्कितः चिह्नितः प्रकोष्ठः मणिबन्धः यस्य तम्, अन्तकदण्डानुकारिणम्=अन्तकः शमनः तस्य दण्डः लगुडः तम् अनुकरोति सादृश्य भजते इति तच्छीलः तम्, वामबाहुम्=सव्यभुजम्, प्रसार्य=विस्तार्य, मुहुर्मुहुः=भूयोभूयः, दत्तचञ्चुप्रहारम्=दत्तः कृतः चञ्च्वा: त्रोट्याः प्रहारः आघातः येन तम्,उत्कूजन्तम् =उच्चस्वरेण क्रन्दन्तम्, तातम्=पितरम्, आकृष्य=कोटराद् बहिः आनीय अपगतासुम्=अपगताः विनष्टः असवः प्राणः यस्य तादृशम् विगतप्राणम्, अकरोत्=कृतवान् स्वल्पशरीरत्वात्=स्वल्पं अति लघुतमं शरीरं वर्ष्म यस्य सः स्वल्पशरीरः तस्य भावः तत्त्वं तस्मात्, भयसंपिण्डिताङ्गत्वात्=भयेन भीत्या संपिण्डितानि संकुचितानि अङ्गानि अवयवाः यस्य सः तस्य भावः तत्त्वं तस्मात्, आयुषः=जीवितव्यस्य सावशेषत्वात्=अवशिष्टत्वात्, च=समुच्चयार्थकमिदम् तत्पक्षपुटान्तरगतम्=तस्य अपगतप्राणस्य पितुः पक्षपुटं छदसंपुटं तस्य अन्तरे मध्ये गतं निलीनम्, माम्=वैशम्पायनम्, कथमपि=केनापि अज्ञातेन हेतुना, दैववशादित्यर्थः, न अलक्षयत्=न अपश्यत्, उपरतम्=मृतम् अतएव च शिथिलशिरोधरम्=शिथिला श्लथा शिरोधरा ग्रीवा यस्य तं तादृशम्, अधोमुखम्=अधः अवाक्मुखम् आननं यस्य तम्, तम्=पितरम्, च, अवनितले=भूतले, अमुञ्चत्=अत्यजत्, अहम् अपि=वैशम्पायनोऽपि, तच्चरणान्तरे=तस्यः पितुः चरणयोः पादयोः अन्तरे मध्ये, निवेशितशिरोधरः=निवेशिता स्थापिता शिरोधरा ग्रीवा येन तादृशः स्थापितग्रीवः, निभृतम्=निःशब्दम्, अङ्कनिलीनः उत्सङ्गान्तर्हितः तेनैव=पित्रा एव, सह =समम् अपतम्=पतितवान्, तु=किन्तु, अवशिष्टपुण्यतया=अवशिष्टानि सावशेषाणि पुण्यानि सुकृतानि यस्य सः तस्य भावः तत्ता तया, पवनवशात् =वायुवशात्, पुञ्जितस्य=संहतस्य, महतः=विशालस्य, शुष्कपत्रराशेः=नीरसदलसमूहस्य विगलितानि नाभवन्, उपरि=ऊर्ध्वम्, पतितम्=स्रस्तम्, आत्मानम्=स्वम्, अपश्यम्=अवलोकयम्, येन=पत्रराशेः उपरिपतनेन हेतुना, मे=मम, अङ्गानि=अवयवाः, न अशीर्यन्त=विगलितानि नाभवन् ।

**टिप्पणी-पापः**—पापकर्म करने वाला पापी शबर। पापम् अस्यास्तीति पापः (अर्श आदिभ्योऽच्) इत्यादि व्युत्पत्ति से इसकी विशेषणता सिद्ध होती है। **सञ्चरमाणः**—घूमता हुआ, तृतीयान्त पद के साथ चर् धातु से पूर्व सम उपसर्ग होने पर आत्मनेपद होता है। (समश्च तृतीयायुक्तात्,) । सम्+चर्+शानच् । **भोग**—सर्प का शरीर (भोगः सुखे स्त्र्यादिभृतावहेश्च फणकाययोः—अमरकोष) **आकृष्य**—आङ्+कृष+क्त्वा—ल्यप् । **कोदण्ड**—धनुष । **गुण**—डोरी **उपरत**—मृत । **निभृत**—चुपचाप निःशब्द । **पुञ्जित**—एकत्रित । **नाशीर्य्यन्त**—टूटने से बच गये थे ।

यावच्चासौ तस्मात् तरुशिखरान्नावतरति तावदहमवशीर्णपर्णसवर्णत्वादस्फुटोपलक्ष्यमाणमूर्तिः पितरमुपरतमुत्सृज्य नृशंस इव प्राणपरित्यागयोग्येऽपि काले बालतया कालान्तरभुवः स्नेहरसस्यानभिज्ञो जन्मसहभुवा भयेनैव केवलमभिभूयमानः किञ्चिदुपजाताभ्यां पक्षाभ्यामीषत्कृतावष्टम्भो लुठन्नितस्ततः कृतान्तमुखकुहरादिव विनिर्गतमात्मानं मन्यमानो नातिदूरवर्तिनः शबरसुन्दरीकर्णपूररचनोपयुक्तपल्लवस्य संकर्षणपटनीलच्छाययोपहसत इव गदाधरदेहच्छविम् अच्छैः कालिन्दीजलच्छेदैरिव विरचितच्छदस्य, वनकरिमदोपसिक्तकिसलयस्य, विन्ध्याटवीकेशपाशश्रियमुद्वहतः, दिवाप्यन्धकारितशाखान्तरस्य, अप्रविष्टसूर्यकिरणमतिगहनमपरस्येव पितुरुत्सङ्गमतिमहतस्तमालविटपिनो मूलदेशमविशम् ।

**हिन्दी—अनुवाद**—जब तक वह (वृद्ध शबर) उस सेमर-वृक्ष के शिखर से उतरा नहीं कि इसी बीच (तब-तक) नीचे गिरे हुए पत्तों के समान रंग वाला होने के कारण ठीक-ठीक न दिखाई पड़ने वाली आकृति से युक्त मैं क्रूर की भाँति विवंगत पिताजी को छोड़कर (वृद्ध पिता की मृत्यु के कारण) प्राण त्याग कर देने योग्य समय में भी लड़कपन के कारण 'कालान्तर' अर्थात् प्रबुद्ध युवावस्था में उत्पन्न होने वाले (शयन, आसन एवं भोजनादिविषयक) स्नेह के रस को न जानने वाला (प्रत्युत) जन्म के समय से ही उत्पन्न होने वाले एक

मात्र भय से ही पीड़ित होता हुआ, कुछ-कुछ उगे हुए पक्षद्वय से थोड़ी सहायता लेता हुआ, इधर-उधर लुढ़कता हुआ तथा स्वयं को यमराज के मुखविवर से मानों (सकुशल) निकला (विमुक्त) मानता हुआ अत्यन्त ऊँचे समीपस्थ तमाल-वृक्ष के अप्रविष्ट सूर्यकिरणों वाले, अत्यन्त सघन तथा द्वितीय पिता की गोदी के समान मूलदेश (जड़) में घुस गया जो कि किरात कामिनियों के कर्णाभरण-निर्माण में काम आने लायक पल्लवों वाला था, जो कि कृष्णाग्रज बलराम के वस्त्रों की नील प्रभा के समान अपनी नीलप्रभा से (कौमोदकी) गदा धारण करने वाले अर्थात् विष्णु (=कृष्ण) की देह प्रभा का मानों उपहास कर रहा था, जो मानों निर्मल यमुनाजल-खण्डों से विरचित पत्तियों वाला था, जो मानों वनैले हाथियों के मदजल से सींची गई नई कोपलों वाला था जो विन्ध्यवनस्थली के केशपाश की शोभा को वहन कर रहा था तथा जो दिन में भी अन्धकाराच्छादित शाखाओं के अवकाश (मध्यभाग) वाला था।

संस्कृत-व्याख्या—यावत्=यावत्कालपर्यन्तम्, असौ=स जीर्णशबरः, तस्मात्=पूर्वोक्तात्, तरुशिखरात्=तरोः शाल्मलीवृक्षस्य शिखरम् अग्रभागः तस्मात्, न अवतरति=न अवरोहति स्म, तावत्=तावता कालेन, अहम्=वैशम्पायनः, अवशीर्णपर्णसवर्णत्वात्=अवशीर्णानां तत्कालपतितानां पर्णानां पत्राणां सवर्णः तुल्यवर्णः तस्य भावः तत्त्वं तस्मात्, अस्फुटोपलक्ष्यमाणमूर्तिः=न स्फुटं सुस्पष्टम् उपलक्ष्यमाणा अवलोक्यमाना मूर्तिः वर्ष्म यस्य तादृशः, नृशंसः इव=क्रूरः इव, उपरतम्=मृतम्, पितरम्=तातम्, उत्सृज्य=त्यक्त्वा, प्राण-परित्यागयोग्ये=जीवतोत्सर्गोचिते, कालेऽपि=समयेऽपि, बालतया=शिशुतया कालान्तरभुवः=अन्यः कालः कालान्तरं, यौवनादि तत्र भवतीति तस्य यौव-नादिवयोभाविनः, स्नेहरसस्य=प्रेम्णः, अनभिज्ञः=अज्ञाता, केवलम्=एक मेव, जन्मसहभुवः=उत्पत्तिसहसमुत्पन्नेन, भयेनैव=भीत्या एव, अभिभूयमानः स्वाधीनीक्रियमाणः, किञ्चित्=ईषत्, उपजाताभ्याम्=उत्पन्नाभ्याम्, पक्षा-भ्याम्=पतत्राभ्याम्, ईषत्कृतावष्टम्भः=ईषत् स्वल्पमात्रं कृतः विहितः अवष्-टम्भः आश्रयः यस्य तादृशः, इतस्ततः=उभयोः पार्श्वयोः, लुठन्=निपतन्, कृतान्तमुखकुहरात्=कृतान्तः यमःतस्य मुखम् लपनम् एव कुहरं विवरं तस्मात्,

**विनिर्गतम् इव**=विनिर्यातम् इव, **आत्मीयम्**=निजम्, **मन्यमानः**=बुध्यमानः, **नातिदूरवर्तिनः**=समीपवर्तिनः, **शबरसुन्दरीकर्णपूररचनोपयुक्तपल्लवस्य**=शबरसुन्दर्यः भिल्लरमण्यः तासां कर्णपूराणि श्रुतिभूषणानि तेषां रचनाया विनिर्मितौ उपयुक्ताः उपयोगिनः पल्लवाः किसलयानि यस्य तस्य तादृशस्य **संकर्षणपटनीलच्छायया**=संकर्षणः बलभद्रः तस्य पटः नीलवस्त्रं तस्य नीला नीलवर्णा छाया कान्तिः तया, **गदाधरदेहच्छविम्**=गदाधरः कृष्णः तस्य देहः शरीरं तस्य छविं शोभाम्, **उपहसतः इव**=उपहासं कुर्वतः इव, **अच्छैः**=स्वच्छैः, **कालिन्दीजलच्छेदैः इव**–कालिन्दी यमुना तस्याः जलं पयः तस्य छेदाः खण्डानि तैः इव, **विरचितच्छदस्य**=विरचिताः निर्मिताः छदाः पत्राणि यस्य तस्य, **वनकरिमदोपसिक्तकिसलयस्य**=वनकरिणां काननहस्तिनां मदेन दानवारिणा उपसिक्तानि कृतसेचनानि किसलयानि पल्लवाः यस्य तस्य, **विन्ध्याटवीकेशपाशश्रियम्**=विन्ध्याटव्याः केशपाशः बालजालं तस्य श्रियं शोभाम्, **उद्वहतः**=धारयतः, **दिवा अपि**=दिवसेऽपि, **अन्धकारितशाखान्तरस्य**=अन्धकारः संजात अस्य इति अन्धकारितं जातान्धकारं शाखान्तरं स्कन्धान्तरालप्रदेशः यस्य तस्य, **अतिमहतः**=अत्यन्तं विशालस्य, **तमालविटपिनः**=तापिच्छपादपस्य, **अप्रविष्टसूर्यकिरणम्**=अप्रविष्टाः अनन्तर्गताः सूर्यस्य दिनकरस्य किरणाः अंशवः यत्र तम्, **अतिगहनम्**=अत्यन्तगहनम्, **मूलदेशम्**=बुध्नभागम्, **अपरस्य**=द्वितीयस्य, **पितुः**=तातस्य, **उत्सङ्गम् इव**=क्रोडम् इव, **अविशम्**=प्रविष्टवान् ।

**टिप्पणी**–**यावत्**–जब तक, इसका तावत् से नित्य-सम्बन्ध है (यत्तदोः नित्यसम्बन्धः) । **अवशीर्ण**–अव + शॄ + क्त=अवशीर्ण । **उत्सृज्य**–उत् + सृज् + क्त्वा–ल्यप्, **अभिभूयमान**–अभि + भू + यक् + शानच्, **लुठन्**–लुठ + शतृ । **कृतान्तमुखकुहरात्**–यमराज के मुखरूपी विवर से । **केशपाशश्रियम्**-केशपाश की शोभा । यहाँ 'केशपाशश्रियमिव श्रियम्' में निदर्शना तथा 'उत्सङ्गमिव' में क्रियोत्प्रेक्षा अलङ्कार है ।

अवतीर्य च स तेन समयेन क्षितितलविप्रकीर्णान् संहृत्य तान् शुकशिशूननेकलतापाशसंयतानाबध्य पर्णपुटेऽतित्वरितगमनः सेनापति-

गतेनैव वर्त्मना तामेव दिशमगच्छत् । मां तु लब्धजीविताशं प्रत्यग्रपितृमरणशोकशुष्कहृदयमतिदूरपातादायासितशरीरं संत्रासजातवेपथुं सर्वाङ्गोपतापिनी बलवती पिपासा परवशमकरोत् । अनया च कालकलया सुदूरमतिक्रान्तः स पापकृदिति परिकलय्य किंचिदुन्नमितकन्धरो भयचकितया दृशा दिशोऽवलोक्य तृणेऽपि चलति पुनः प्रतिनिवृत्त इति तमेव पदे पदे पापकारिणमुत्प्रेक्षमाणो निष्क्रम्य तस्मात् तमालतरुमूलात् सलिलसमीपमुपसर्तुं प्रयत्नमकरवम् ।

**हिन्दी अनुवाद**–उस समय वह वृद्धशबर पेड़ से नीचे उतर कर पृथ्वीतल पर छिटके हुए उन शुकशावकों को बटोर कर, अनेक लताबन्धनों से उन्हें संयत कर, पत्तों से बने दोनों में बांधकर अत्यन्त तीव्रगति से, सेनापति द्वारा पकड़े गए मार्ग से ही उसी दिशा की ओर चल पड़ा । और इधर जीवन की आशा प्राप्त कर लेने वाले, पिता जी की तात्कालिक मृत्यु से उत्पन्न शोक के कारण शुष्क हृदय वाले (पेड़ की) अत्यधिक ऊँचाई से गिरने के कारण पीड़ित शरीर वाले, भय के कारण पसीने से लथपथ मुझे अंग-प्रत्यंग को सन्तप्त कर देने वाली तीखी प्यास ने परवश बना दिया । 'इस घड़ी (समय) तक वह नृशंस काफी दूर चला गया होगा' यह समझ कर (अपने) कन्धे को थोड़ा ऊपर उठाकर, भय के कारण सकपकाई हुई दृष्टि से दिशाओं को देखकर, पत्ता खड़कने पर भी 'फिर लौट आया !' इस प्रकार पग पग पर उसी पापिष्ठ शबर की आशङ्का करता हुआ, उस तमाल वृक्ष की जड़ से (बाहर) निकल कर जल के समीप पहुँचने का (मैंने) प्रयत्न किया ।

**संस्कृत-व्याख्या**–तेन समयेन=तत्कालेन, सः=जीर्णशबरः, अवतीर्य=उत्तीर्य, क्षितितलविप्रकीर्णान्=क्षितितले भूतले विप्रकीर्णान्—विक्षिप्तान्, तान्=वृक्षपातितान्, शुकशिशून=कीरशिशून, संहृत्य=एकीकृत्य, अनेकलतापाशसंयतान्=अनेकानां बहूनां लतानां प्रततीनां पाशेन बन्धनेन संयतान् बद्धान्, पर्णपुटे=छदपुटके, आबध्य=प्रपूर्य, अतित्वरितगमनः=अतित्वरितम् अतिशीघ्रं गमनं गतिः यस्य तादृशः, सेनापतिगतेन=सेनापतिना

सैन्यनायकेन मातङ्गेन गतं यातं तेन, वर्त्मना एव=पथा एव, ताम्=सेनापति-गताम्, दिशम् एव=ककुभम् एव, अगच्छत्=अगमत्, तु=पुनः, लब्धजीविताशम्=लब्धा प्राप्ता जीवितस्य प्राणधारणस्य आशा सम्भावना येन तादृशम्, प्रत्यग्रपितृमरणशोकशुष्कहृदयम्=प्रत्यग्रः नूतनः यः पितृमरणस्य तातमृत्योः शोकः विषादः तेन शुष्कम् अक्लिन्नं हृदयं मनः यस्य तादृशम्, अतिदूरपातात्=अतिदूरात् अत्युच्चकोटरात् पातः पतनं तस्माद् हेतोः, आयासितशरीरम्=आयासितं क्लेशितं शरीरं विग्रहः यस्य तादृशम्, संत्रासजातवेपथुम्=संत्रासेन-अतिभयेन जातः उत्पन्नः वेपथुः कम्पः यस्य स तादृशः तम्' माम्=वैशम्पायनम्, सर्वाङ्गोपतापिनी=सर्वाणि-समस्तानि अङ्गानि अवयवान् उपतापयति क्लेशयति इति तच्छीला, बलवती=शक्तिशालिनी, पिपासा=तृट्, परवशम्=पराधीनम्, अकरोत्=कृतवती, च=तथा, अनया कालकलया=अमुया घटिकया, सः=पूर्वोक्तः पापकृत्=पापी जीर्णशबरः, सुदूरम्=अतिदूरदेशम्, अतिक्रान्तः=अतीतः, इति=एवम्, परिकलय्य=विचार्य, किंचित्=ईषत्, उन्नमितकन्धरः=उन्नमिता ऊर्ध्वीकृता कन्धरा ग्रीवा येन स तादृशः सन्, भयचकितया=भीतिचंचलया, दृशा=नेत्रेण, दिशाः=आशाः, चतुर्दिशम्, अवलोक्य=दृष्ट्वा तृणेऽपि=यवसेऽपि, चलति=कम्पमाने, स पुनः=भूयः, प्रतिनिवृत्तः=प्रत्यावृतः, इति पदे पदे=प्रतिपदम् तम् एव=अमुम् एव, पापकारिणम्=पापविधायिनं शबरम्, उत्प्रेक्षमाणः=उत्पश्यन्,तस्मात्=पूर्वोक्तात्, तमालतरुमूलात्=तापिच्छवृक्षमूलभागात्, निष्क्रम्य=निःसृत्य, सलिलसमीपम्=जलनिकटम्, उपसर्तुम्=उपगन्तुम्, प्रयत्नम्=उद्योगम्, अकरवम्=कृतवान् ।

टिप्पणी–अवतीर्य–अव+तृ+क्त्वा=ल्यप्=अवतीर्य । विप्रकीर्ण–बिखरे हुए (वि+प्र+कृ+क्त) । संहृत्य–सम्+हृ+क्त्वा–ल्यप् । वेपथु–वेप+अथुच् । बलवती–बल+मतुप्; म को व तथा ङीप् । अतिक्रान्तः-अति+क्रम्+क्त । पापकृत्–पाप+कृ+क्विप् तथा तुक् का आगम । परिकलय्य–परि+कल+क्त्वा—ल्यप् । अनया कालकलया–इस समय में, इस बीच में, यहाँ 'अपवर्गे तृतीया' से तृतीया विभक्ति होती है । उत्प्रेक्षमाणः=सम्भावना करते हुए, घबराहट के कारण उसी पापी को ही हर समय, प्रत्येक स्थान पर

